जाता है। एक शक्ति प्रतिष्ठा से बद्ध होकर निरन्तर बाहिर निकला करती है, एवं एक शक्ति प्रति-प्रायुक्त बनी हुई निरन्तर भीतर की ओर आया करती है। ये ही पांचों शक्तिविभाग 'गतिसमुच्चय-(स्थिति), विशुद्धआगति, विशुद्धगति, स्थितिगर्भिताआगति, स्थितिगर्भितागति इन नामों से व्यवहृत किए जा सकते हैं। जिसे आप स्थिति कहते हैं, वह गतिसमुच्चयमात्र है। सर्वतोदिग्गति, किंवा समानबलानुयायिनी विरुद्धदिग्द्वयगति ही स्थितिरूप में परिणत होती है। इसी स्थितितत्त्व को, किंवा प्रतिष्ठातत्त्व को "१ब्रह्मा" कहा जाता है। आगतितत्त्व २' विष्णु' है, गतितत्त्व ३"इन्द्र" है, स्थितिगर्भिता आगति ४"सोम" है, एवं स्थितिगर्भिता गति ५ 'अग्नि' है। इस प्रकार गतितारतम्य से गतिरूप हृदयभावमयी एक ही प्रकृति पाँच रूप धारण कर लेती है। "प्रकृतिं स्वामधिष्ठाय संभवाम्यात्ममायया" (गी० ४।६।) के अनुसार पञ्चधा विभक्त स्वभावभूता इसी प्रकृति के द्वारा सर्वथा आज अव्यय को विश्वका आलम्बन बनना पड़रहा है।

पूर्व मे कहा जाचुका है कि, सर्वत्र अमृत-मृत्यु लक्षण रस-बल का ही साम्राज्य है। दो से भिन्न तीसरे तत्त्व का सर्वथा अभाव है। साथ ही ये दोनों सर्वत्र अभिन्न रूप से ही प्रतिष्ठित रहते हैं। फलतः उक्त प्रकृति में भी इन्हीं दोनों की सत्ता सिद्ध हो जाती है। प्रकृति मे अमृत भी है, मृत्यु भी है। अमृत मृत्यु की प्रधानता-अप्रधानता के कारण इस एक ही प्रकृति के दो रूप हो जाते हैं। बलगर्भिता रसप्रधाना प्रकृति ' अमृत" है। रसगर्भिता बलप्रधाना प्रकृति "मृत्यु" है। अमृतभाग अविकुर्वाण है, मृत्युभाग विकुर्वाण है। प्रकृति का अमृतभाग, प्रकृति का मर्त्यभाग, दोनों अविनाभूत हैं। अतएव दोनों में ही ब्रह्मादि उक्त पाँचो कलाओं की सत्ता सिद्ध हो जाती है। अमृता प्रकृति, किंवा प्रकृति का अमृतभाग अपनी ब्रह्मादि पाँचों अमृत-कलाओं से विश्व का निर्माण करता है, एवं मर्त्या प्रकृति, किंवा उस एक ही प्रकृति का मृत्युभाग अपनी ब्रह्मादि पाँचों मर्त्य-कलाओं से विश्वरूप में परिणत होता है। प्रकृति का उक्त पञ्चकल अमृतभाग ही अविकुर्वाण होने से अक्षर (क्षीण न होने वाला) नाम से, एवं पञ्चकल मृत्युभाग ही विकुर्वाण होने से "क्षर" (क्षीण होने वाला) नाम से प्रसिद्ध है।

उक्त कथनानुसार अक्षर अमृत है, क्षर मर्त्य है। वस्तुतस्तु क्षर को भी मर्त्य मानना एक दृष्टि से असङ्गत ही है। थोड़ी देर के लिए अक्षर की दृष्टि से क्षर को भले ही मर्त्य मान लिया जाय, परन्तु विकारस्वरूप वैकारिक विश्व की अपेक्षा से तो अन्तरङ्गप्रकृतिभूत यह क्षर भी एक प्रकार से 'अक्षर" ही है। विश्व में जितने भी उपादान कारण हैं, वे कार्य्यरूप मे परिणत होकर

त्मक विसर्ग (:) पद वाक्यादि के अवसान का स्वरूप समर्पक बन रहा है। रसबल के सम्बन्ध से मन में दोनों वृत्तियाँ हैं—'उभयात्मकं मनः'। अतएव उभयात्मक मन से निकलने वाली कामना भी दो ही भागों में विभक्त हो जाती है। बलगर्भिता रसानुग्राहिणी कामना बन्धनविमोक का कारण बनती हुई "मुमुक्षा" (मुक्ति की इच्छा) नाम से व्यवहृत होती है, एवं रसगर्भिता बलानुग्राहिणी कामना सृष्टिबन्धन का कारण बनती हुई—"सिसृक्षा" (सृष्टि की इच्छा) नाम धारण कर लेती है। इस प्रकार उस पुरुष में 'बनाऊं-बिगाड़ूं' प्रधानरूप से इन दो कामनाओं का ही समावेश रहता है। सम्पूर्ण विश्व के प्राणी भी उक्त दोनो कामनाओं से अतिरिक्त तीसरी कामना नहीं कर सकते। क्योंकि जिस के ये अंश हैं, उस अंशी में ही तीसरी कामना का सर्वथा अभाव है। मन ने इच्छा की, परन्तु रसबल के अतिरिक्त और वहां है क्या। फलतः कामुक पुरुष इच्छा द्वारा इन्हीं का अपने ऊपर चयन करने लगता है। रसानुग्राहिणी कामना से इस पर 'रसचिति' होती है, बलानुग्राहिणी कामना से 'बलचिति' होती है। रसचिति में बल गौण है, बलचिति में रस गौण है। रसचिति में उत्तरोत्तर रस की वृद्धि है। एक स्थिति ऐसी है, जिस में बल सर्वथा तिरोहित हो रहा है, वहां रसमात्र की प्रतीति है। इसी प्रकार बलचिति मे उत्तरोत्तर बल की वृद्धि है। स्थिति विशेष में रस सर्वथा तिरोहित है, वहां बलमात्र की प्रतीति है। इस प्रकार रसबल की चिति के तारतम्य से १-बलगर्भितारसचिति, २-बलतिरोभावलक्षणारसचिति, ३-रसगर्भिताबलचिति, ४-रसतिरोभावलक्षणाबलचिति, भेद से उस काममय ऐन्द्रस्थ मन पर चार चितियाँ हो जाती हैं। मन के रस भाग पर दोनों रसचितियाँ प्रतिष्ठित रहती हैं, इन पर मुमुक्षा बल का अनुग्रह रहता है। मन के बलभाग पर दोनों बल-चितियाँ प्रतिष्ठित रहती हैं, इन पर सिसृक्षा बल का अनुग्रह रहता है। पहिली रसचिति 'विज्ञान' नाम से प्रसिद्ध है। विज्ञान में बल भी है, परन्तु रस की प्रधानता है। दूसरी रसचिति 'आनन्द' नाम से प्रसिद्ध है। इस मे बल एकान्ततः सुप्त है। संसार में इन दोनों चितियों की अप्रधानता है, विश्व में ये दोनों अन्तर्मुख रहती हैं, अतएव इन दोनों चितियों की समष्टि को 'अन्तश्चिति' कहा जाता है। तीसरी बलचिति "प्राण" नाम से प्रसिद्ध है। यही पहिली बल-चिति है। प्राण में बल के साथ रस भी है, अतएव यहां क्रियाभाव का उदय रहता है। चौथी बलचिति 'वाक्' नाम से प्रसिद्ध है। यही दूसरी बलचिति है। यहां रस सर्वथा सुप्त है। अतएव वाक्तत्त्व अर्थशक्ति का अधिष्ठाता बनता हुआ जडकोटि में मान लिया जाता है। विश्वरचना मे इन्हीं दोनो बलचितियों की प्रधानता है। दोनों बहिर्मुख हैं। अतएव इन दोनों की समष्टि को

'वहिश्चिति' कहा जाता है। आनन्दविज्ञानमयी अन्तश्चिति मनोमय अव्यय का विद्याभाग है, इसी से आगे जाकर पराविद्यालक्षण अक्षर तत्त्व का विकास होता है। इस विद्याभाग में रस की ही प्रधानता रहती है। प्राणवाङ्मयी वहिश्चिति अव्यय का कर्म्मभाग है, किंवा अविद्याभाग है। इसी से आगे जाकर अपराविद्यालक्षण क्षरतत्त्व का विकास होता है। इस कर्म्मभाग में बल की ही प्रधानता है। विद्याभाग अमृतप्रधान (रसप्रधान) होता हुआ सत् है, कर्म्मभाग मृत्युप्रधान (बलप्रधान) होता हुआ असत् है। अमृतमृत्युलक्षण सदसत् की समष्टिरूप विद्याकर्म्म-समुच्चय ही अव्ययपुरुष का वास्तविक स्वरूप है—'अमृतं चैव मृत्युश्च सदसच्चाहमर्जुन' (गी० ९। १९)। मध्यस्थित स्वयं मन काममय है। इस प्रकार रस बलके तारतम्य से यह प्रविष्टब्रह्म 'विद्यात्मा-कामात्मा-कर्म्मात्मा' इन तीन कलाओं में परिणत होता हुआ १आनन्द-२-विज्ञान, ३-मन-४-प्राण, ५-वाक्' भेद से पञ्चकल बनजाता है। चिति सम्बन्ध से ही यह पञ्चकल अव्यय पुरुष शारीरकदर्शनादि में 'चिदात्मा' नाम से प्रसिद्ध हुआ है। मध्यस्थित उभयात्मक मन मुमुक्षाबल की प्रधानता से विज्ञान की ओर जाता हुआ आनन्दप्राप्ति का कारण बन कर मुक्ति का अधिष्ठाता बन जाता है, एवं सिसृक्षाबल की प्रधानता से प्राण की ओर जाता हुआ वाक् प्राप्ति का कारण बनकर सृष्टिबन्धन का हेतु बन जाता है। मन ही बन्धन का कारण है, मन ही मुक्ति का कारण है। इसी अभिप्राय से अभियुक्त कहते हैं—

न देहो न च जीवात्मा नेन्द्रियाणि परन्तप।
मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोः॥

अव्यय पुरुष की उक्त पांचों कलाएँ उपनिषदों में 'कोशब्रह्म' नाम से प्रसिद्ध हैं—(देखिए तै० उप० ब्रा० २)। मोद-प्रमोद-हर्ष-उल्लास-स्मितभाव-आदि संसार के सम्पूर्ण आनन्द अव्यय के 'आनन्दमयकोश' में प्रतिष्ठित हैं। मति-धिषणा-प्रज्ञा-धी-आदि जितने भी विज्ञान हैं, सब की प्रतिष्ठा 'विज्ञानमयकोश' है। प्रज्ञानमन-इन्द्रियमन-सत्त्वमन-चित्त-आदि जितने मन हैं, सब की प्रतिष्ठा 'मनोमयकोश' है। परोरजा--असुर्--वालखिल्या--अरकाश--ऋत्-एकर्षि-द्व्यर्षि-सप्तर्षि-साकञ्ज-आदि भेद भिन्न सब प्राणों की मूलप्रतिष्ठा 'प्राणमयकोश' है। यच्चयावत् अन्नों की प्रतिष्ठा 'वाङ्मयकोश' है। उपनिषत् ने इस पांचवें कोश को ही 'अन्नमयकोश' कहा है। इन पांचो कोशों में, किंवा विज्ञानभाषानुसार पांचों चितियों में अव्ययात्मा एक

रूप से व्याप्त रहता है, जैसा कि—"तस्यैष एव शारीरात्मा यः पूर्वस्य' (तै० उप० ब्रा० २) इत्यादिरूप से उपनिषत् में भी स्पष्ट कर दिया गया है। यह है अमृतसंस्था के मूलस्तम्भरूप पञ्चकल अव्यय पुरुष का संक्षिप्त निदर्शन।

दशकल-प्रकृतिब्रह्म—

अव्ययपुरुष पुरुष है। "प्रकृतिं पुरुषं चैव विद्ध्यनादी उभावपि'(गी० १३ १९) इस स्मार्त्त सिद्धान्त के अनुसार पुरुष अपनी स्वभावभूता प्रकृति के बिना एक क्षण भी नहीं रह सकता। अन्तरङ्ग बहिरङ्ग भेद से प्रकृतितत्त्व दो भागों में विभक्त है। इन दोनों में से अन्तरङ्ग प्रकृति के साथ ही पुरुष का नित्यसाहचर्य,उक्त वचन से बतलाया गया है। यही अन्तरङ्गप्रकृति अव्ययपुरुष का "स्व"—भाव है। बहिरङ्गप्रकृति बदली जा सकती है, स्वयं भी बदल जाती है, परन्तु स्वभावभूता अन्तरङ्गप्रकृति का विपर्य्यय कथमपि सम्भव नहीं है। इसी प्रकृतिविज्ञान को लक्ष्य में रख कर भगवान् कहते हैं—

> सदृशं चेष्टते स्वस्याः प्रकृतेर्ज्ञानवानपि।
> प्रकृतिं यान्ति भूतानि निग्रहः किं करिष्यति ॥ (गी० ३। ३३)

पूर्वोक्त सोलह बलकोशों में एक "हृदय"नाम के बलकोश का भी उल्लेख हुआ है। साथ ही में यह भी कहा गया है कि, मायाबलोदय के अव्यवहितोत्तरकाल में ही मायावच्छिन्न, अतएव परिच्छिन्न उस रसबलमूर्त्ति ब्रह्म में हृदय (केन्द्र) भाव का उदय हो जाता है। इस प्रकार केन्द्रबल, तथा मायापुर सम्बन्ध से पुरुष नाम से प्रसिद्ध अव्यय ब्रह्म, दोनों का विकास एक ही काल में होता है। दोनों के पूर्वापरभाव की चर्चा ही अवैज्ञानिक है। इसी सहोदित केन्द्रबल को, किंवा हृच्छक्ति को महर्षियों ने "प्रकृति" नाम से व्यवहृत किया है। जिस प्रकार अव्ययपुरुष में रसबल के तारतम्य से आगे आकर पांच कलाओं का उदय हो जाता है, एवमेव रसबल के ही तारतम्य से इस हृदयरूपा प्रकृति के भी पांच विवर्त्त हो जाते हैं। हृदयबल बल है, क्रियारूप है, गतिस्वरूप है। इस गति की ही 'स्थिति आगति-गति-स्थितिगर्भितागति-स्थितिगर्भिता-आगति' ये पांच अवस्थाएँ हो जाती हैं। उक्थरूप से हृच्छक्ति स्वस्थान में प्रतिष्ठित रहती है। अर्करूप से हृच्छक्ति के दो विकास होते हैं। एक शक्ति निरन्तर इस प्रतिष्ठा को उच्छिन्न करने में प्रयत्नशील बनी रहती है, एक शक्ति निरन्तर प्रतिष्ठा को प्रतिष्ठित रखने का प्रयास करती रहती है। आगे जाकर इन दोनों स्वतन्त्र विकासों का उसी मूलप्रतिष्ठा के साथ ग्रन्थिबन्धन हो

जाता है। एक शक्ति प्रतिष्ठा से बद्ध होकर निरन्तर बाहिर निकला करती है, एवं एक शक्ति प्रतिष्ठायुक्त बनी हुई निरन्तर भीतर की ओर आया करती है। ये ही पाचों शक्तिविभाग 'गतिसमुच्चय-(स्थिति), विशुद्धआगति, विशुद्धगति, स्थितिगर्भिताआगति, स्थितिगर्भितागति इन नामों से व्यवहृत किए जा सकते हैं। जिसे आप स्थिति कहते हैं, वह गतिसमुच्चयमात्र है। सर्वतोदिग्गति, किंवा समानबलानुयायिनी विरुद्धदिग्द्वयगति ही स्थितिरूप में परिणत होती है। इसी स्थितितत्त्व को, किंवा प्रतिष्ठातत्त्व को "१ब्रह्मा" कहा जाता है। आगतितत्त्व २' विष्णु' है, गतितत्त्व ३"इन्द्र" है, स्थितिगर्भिता आगति ४"सोम" है, एवं स्थितिगर्भिता गति ५ 'अग्नि' है। इस प्रकार गतितारतम्य से गतिरूप हृदयभावमयी एक ही प्रकृति पाँच रूप धारण कर लेती है। "प्रकृतिं स्वामधिष्ठाय संभवाम्यात्ममायया" (गी० ४।६।) के अनुसार पञ्चधा विभक्त स्वभावभूता इसी प्रकृति के द्वारा सर्वथा आज अव्यय को विश्वका आलम्बन बनना पड़रहा है।

पूर्व में कहा जाचुका है कि, सर्वत्र अमृत-मृत्यु लक्षणा रस-बल का ही साम्राज्य है। दो से भिन्न तीसरे तत्त्व का सर्वथा अभाव है। साथ ही में दोनो सर्वत्र अभिन्न रूप से ही प्रतिष्ठित रहते हैं। फलतः उक्त प्रकृति में भी इन्हीं दोनों की सत्ता सिद्ध हो जाती है। प्रकृति में अमृत भी है, मृत्यु भी है। अमृत मृत्यु की प्रधानता-अप्रधानता के कारण इस एक ही प्रकृति के दो रूप हो जाते हैं। बलगर्भिता रसप्रधाना प्रकृति ' अमृत" है। रसगर्भिता बलप्रधाना प्रकृति "मृत्यु" है। अमृतभाग अविकुर्वाण है, मृत्युभाग विकुर्वाण है। प्रकृति का अमृतभाग, प्रकृति का मर्त्यभाग, दोनों अविनाभूत हैं। अतएव दोनों में ही ब्रह्मादि उक्त पाँचों कलाओं की सत्ता सिद्ध हो जाती है। अमृता प्रकृति, किंवा प्रकृति का अमृतभाग अपनी ब्रह्मादि पाँचों अमृत-कलाओं से विश्व का निर्माण करता है, एवं मर्त्या प्रकृति, किंवा उस एक ही प्रकृति का मृत्युभाग अपनी ब्रह्मादि पाँचों मर्त्य-कलाओं से विश्वरूप में परिणत होता है। प्रकृति का उक्त पञ्चकल अमृतभाग ही अविकुर्वाण होने से अक्षर (क्षीण न होने वाला) नाम से, एवं पञ्चकल मृत्युभाग ही विकुर्वाण होने से "क्षर" (क्षीण होने वाला) नाम से प्रसिद्ध है।

उक्त कथनानुसार अक्षर अमृत है, क्षर मर्त्य है। वस्तुवस्तु क्षर को भी मर्त्य मानना एक दृष्टि से असङ्गत ही है। थोड़ी देर के लिए अक्षर की दृष्टि से क्षर को भले ही मर्त्य मान लिया जाय, परन्तु विकारस्वरूप वैकारिक विश्व की अपेक्षा से तो अन्तरङ्गप्रकृतिभूत यह क्षर भी एक प्रकार से 'अक्षर" ही है। विश्व में जितने भी उपादान कारण हैं, वे कार्य्यरूप में परिणत होकर

अपने कारणस्वरूप को खो बैठते है। लौह जंग का कारण है, दुग्ध शर (थर-मलाई) का कारण है, शुक्रशोणित की समष्टि प्रजोत्पत्ति का कारण है। किसी समय सारा लौह जंग बन जाता है, सारा दुग्ध थर रूप में परिणत हो जाता है; प्रजोत्पत्ति के अनन्तर तत्कारणभूत शुक्रशोणित सदा के लिए स्मृतिगर्भ में विलीन हो जाते हैं। अब आप प्रयास करने पर भी लौह-दुग्ध शुक्रशोणित को कारणस्वरूप में प्राप्त नहीं कर सकते। उक्त क्षर उपादान कारण अवश्य है, परन्तु इस की उपादान कारणता ऐसी नहीं है। क्षर से अनन्त विकार उत्पन्न हो जाते हैं, परन्तु वह उसी स्वरूप से अक्षुण्ण बना रहता है। इसी को दर्शन भाषा में 'अविकृतपरिणामवाद' कहा गया है। क्षर की इसी अविकृत उपादानता को लक्ष्य में रख कर ही श्रुति कहती है—

एष नित्यो महिमा *ब्रह्मणो न कर्म्मणा वर्द्धते नो कनीयान्।
तस्यैव स्यात् पदवित्तं विदित्वा न कर्म्मणा लिप्यते पापकेन ॥

—शत० १४।७।२।२८

जिस प्रकार अव्यय, अक्षर, नित्य हैं, विश्व विकारों से जैसे ये दोनों असंसृष्ट रहते हैं, एवमेव यह क्षर (आत्मक्षर) विकार उत्पन्न करता हुआ भी विकारों से असंसृष्ट रहता हुआ आत्मकोटि में प्रविष्ट होता हुआ अव्ययाक्षरकोटि में आजाता है। अतएव वैज्ञानिकों ने अन्तरङ्ग प्रकृतिभूत क्षर को 'आत्मक्षर' नाम से व्यवहृत किया है। अक्षर, एवं आत्मक्षर पूर्वकथनानुसार अव्ययपुरुष से अविनाभूत है। दूसरे शब्दों में अव्ययपुरुष का पुरुषपना इन्हीं दोनों पर निर्भर है। कारण स्पष्ट है। हृदय ही प्रकृति का वास्तविक स्वरूप है, एवं हृत्प्रतिष्ठ काममय मन ही आनन्दादि चितियों का कारण बनता हुआ इस चिदात्मा का स्वरूप समर्पक बनता है। अतएव प्रकृति को पुरुष मर्य्यादा से बहिर्भूत होने पर भी पुरुषस्वरूप-समर्पकता के कारण—"द्वाविमौ पुरुषौ लोके क्षरश्चाक्षर एव च' (गीता १५। १६) इत्यादि रूप से पुरुष मान-

---

* विज्ञान परिभाषा के अनुसार जैसे अव्यय 'पर' नाम से, अक्षर 'अमृत' नाम से प्रसिद्ध है, एवमेव कुछ एक विशेष स्थलों को छोड़ कर सर्वत्र 'ब्रह्म' शब्द क्षर का ही वाचक है। क्षर का विकास अक्षर से हुआ है, क्षर ब्रह्म है, अतएव "ब्रह्माक्षरसमुद्भवम्" (गीता ३।१५) यह कहा गया है। अपिच, इसीलिए "ब्रह्मणो हि प्रतिष्ठाहममृतस्याव्ययस्य च" (गीता १४।२७)। यहाँ पर अक्षर के लिए अमृत शब्द, क्षर के लिए ब्रह्म शब्द प्रयुक्त हुआ है। उक्त श्रुति का "ब्रह्म" शब्द भी इसी क्षर का वाचक है।

लिया जाता है। अक्षरतत्त्व अव्यय की पराप्रकृति है, क्षरतत्त्व अपराप्रकृति है। समष्टि अन्तरङ्गप्रकृति है, स्वभाव है।

आनन्द-विज्ञानादि अव्यय की जिन पाँच कलाओं का पूर्व में दिग्दर्शन कराया गया है, उन में आनन्द-विज्ञान-मन को मुक्तिसाक्षी कहा गया है, एवं मनःप्राणवाक् समष्टि को सृष्टिसाक्षी बतलाया गया है। अभी हमें सृष्टिधारा का विचार करना है। आनंद-विज्ञानादि सृष्टि में गौण है। सृष्टिप्रक्रिया में सर्वत्र सृष्टिसाक्षी मनःप्राणवाङ्मय अव्यय की ही प्रधानता है। इसी दृष्टि को प्रधान मान कर विचार कीजिए। अव्यय मनोमय (मनोधन-मनरूप) है, प्राणमय है, वाङ्मय है। 'सामान्ये सामान्याभावः' इस सिद्धान्त के अनुसार मन में मन नहीं, प्राण में प्राण नहीं वाक् में वाक् नहीं। अतएव अव्यय अमना है, अप्राण है, अतएव सृष्टि से बहिर्भूत है। मनस्वी-प्राणवान्-वाग्मी तत्त्व ही सृष्टि कर सकता है। ऐसा है पूर्वोक्त अक्षर। अक्षरतत्त्व अव्यय के मन से सर्वज्ञ है, प्राण से सर्वशक्तिमान है, वाक् से सर्ववित् है। एतल्लक्षण अक्षर ही विश्वकर्त्ता विश्व का निमित्त कारण) माना गया है। यही अक्षर 'अव्यक्तोऽक्षर इत्याहुः' इत्यादि रूप से अव्यक्त नाम से प्रसिद्ध है। अक्षर के इसी सृष्टिकर्त्तृत्व का निरूपण करती हुई श्रुति-स्मृति कहती है—

यथा सुदीप्तात् पावकाद्विस्फुलिङ्गाः सहस्रशः प्रभवन्ते सरूपाः ।
तथा ऽक्षराद्विविधाः सोम्य भावाः प्रजायन्ते तत्र चैवापियन्ति ॥ १ ॥

—मुण्डकोपनिषत् २-१-१

यः सर्वज्ञः सर्वविद्यस्य ज्ञानमयं तपः ।
तस्मादेतद् ब्रह्म नामरूपमन्नं च जायते ॥ २ ॥

—मुण्डकोपनिषत् १-१-६

अव्यक्तादीनि भूतानि—व्यक्तमध्यानि भारत ।
अव्यक्तनिधनान्येव— तत्र का परिदेवना ॥ ३ ॥

—गीता २-२८

अव्यक्ताद्व्यक्तयः सर्वाः प्रभवन्त्यहरागमे ।
रात्र्यागमे प्रलीयन्ते तत्रैवाव्यक्तसंज्ञके ॥ ३ ॥

—गीता ८-१८

मनोऽवच्छेदेन अव्यय ज्ञानशक्तिघन है, प्राणावच्छेदेन क्रियाशक्तिघन है, वागवच्छेदेन अर्थशक्तिघन है। इन तीनों का ही यद्यपि अक्षर के साथ सम्बन्ध बतलाया गया है, परन्तु और भी सूक्ष्म विचार करने पर यह निष्कर्ष निकलता है कि, ज्ञानशक्तिमूर्त्ति मन की पूर्ण विकास भूमि अव्यय ही है। क्रियाशक्तिमूर्त्ति, अतएव गतिरूप प्राण की पूर्णविकास भूमि अक्षर ही है। एवं अर्थशक्तिमूर्त्ति वाक्तत्त्व की पूर्णविकासभूमि क्षर ही है। दूसरे शब्दों में अव्यय ज्ञानप्रधान है, अक्षर क्रियाप्रधान है, एवं क्षर अर्थप्रधान है। ज्ञानमूर्त्ति अव्यय भी निष्क्रिय है, अर्थमूर्त्ति-क्षर भी जड़धर्म्म के कारण निष्क्रिय ही है। सक्रिय है एकमात्र मध्यस्थित प्राणमूर्त्ति अक्षर सृष्टि-व्यापार सापेक्ष है, व्यापार क्रिया है। क्रिया एकमात्र सक्रिय अक्षर का ही धर्म्म है। अतः तीनों पुरुषों में से अव्यक्तमूर्त्ति अक्षर पुरुष का ही सृष्टिकर्त्तृत्व सिद्ध होता है। मध्यस्थित अक्षर उस ओर से अव्यय की ज्ञानविभूति को लेकर सर्वज्ञ बना हुआ है, इस ओर से क्षर की अर्थ-विभूति को लेकर सर्ववित् बना हुआ है। स्वप्राणशक्ति से **तपोमूर्त्ति** बना हुआ है। इतर दोनों पुरुषविभूतियों का इस में समन्वय हो रहा है। अतएव *देहलीदीपकन्याय से मध्यस्थ अक्षर-ज्ञान से त्रिपुरुषज्ञान गतार्थ हो जाता है। अक्षर की इसी सर्वता को लक्ष्य में रख कर श्रुति कहती है—

एतद्ध्येवाक्षरं ब्रह्म एतद्ध्येवाक्षरं परम् ।
एतद्ध्येवाक्षरं ज्ञात्वा यो यदिच्छति तस्य तत् ॥ १ ॥

—कठोपनिषत् १-२-१६

भिद्यते हृदयग्रन्थिश्छिद्यन्ते सर्वसंशयाः ।
क्षीयन्ते चास्य कर्म्माणि तस्मिन् दृष्टे परावरे ॥ २ ॥

—मुण्डकोपनिषत् २-२-८।

"ब्रह्म नाम से प्रसिद्ध क्षर भी यही अक्षर है, पर नाम से प्रसिद्ध अव्यय भी यही अक्षर है। ब्रह्म-पर (क्षराव्यय) की विभूति से युक्त परावर नाम से प्रसिद्ध ऐसे अक्षर ज्ञान से सब कुछ विज्ञात हो जाता है— "एकेन विज्ञातेन सर्वमिदं विज्ञातं भवति"। जिस प्रकार अव्यय

* द्वार की देहली में यदि दीपक रख दिया जाता है, तो द्वार के भीतर भी प्रकाश रहता है, द्वार के बाहिर भी प्रकाश रहता है। इसी को 'देहलीदीपकन्याय' कहा जाता है।

अक्षर से परे होने के कारण 'पर' नाम से, क्षरपुरुष अक्षर से इस ओर (अवरकक्षा मे) प्रतिष्ठित रहने के कारण 'अवर' नाम से प्रसिद्ध है। एवमेव अवरक्षर की अपेक्षा से पर, एवं पर अव्यय की अपेक्षा से अवर होने के कारण मध्यस्थित यह अक्षर "परावर" नाम से प्रसिद्ध है। इस परावरमूर्त्ति, अतएव त्रिमूर्त्ति, अतएवच सर्वमूर्त्ति अक्षर के यथार्थ परिज्ञान से हृद्ग्रन्थि टूट जाती है, सारे सन्देह निवृत्त हो जाते हैं, सम्पूर्ण कर्म्मबन्धन विलीन हो जाते हैं' उक्त दोनों श्रुतिवचनों का यही तात्पर्य्य है।

पञ्चकल अव्ययपुरुष सृष्टि का, किंवा सृष्टब्रह्म (विश्व) का आलम्बन—(अधिष्ठान—आयतन) कारण है, पञ्चकल अक्षर निमित्तकारण है, एवं पञ्चकल आत्मक्षर उपादानकारण है। दूसरे शब्दों में आनन्दविज्ञानमनोमय मुक्तिसाक्षी चिदात्मक अव्यय स्थिर धरातल है, सृष्टि के लिए मूलप्रतिष्ठा है। मनप्राणवाङ्मय सृष्टिसाक्षी कामात्मगर्भित कर्म्मात्मक अव्यय गतिस्थितिमत् कुलालचक्र (कुम्हार का घूमता हुआ चक्र) है। अक्षर कुम्भकार है, क्षर मिट्टी है। इस प्रकार 'मुक्तिसाक्षीरूप स्थिर धरातल पर, सृष्टिसाक्षीरूप चलाचलचक्र पर, अक्षररूप कुम्भकार, क्षररूप मिट्टी से विश्वरूप घटादि पात्रों का निर्म्माण किया करता है। मानों त्रिभुवन विधाता प्रजापति घटनिर्म्माता कुम्भकार के साथ प्रतिस्पर्द्धा कर रहा है

इस प्रकार उस महामाया के गर्भ में रस-बल के तारतम्य से वह मायी महेश्वर 'पुरुष-प्रकृति' इन दो विवर्त्तों में परिणत होता हुआ 'अव्यय-अक्षर-आत्मक्षर' भेद से त्रिमूर्त्ति बन कर त्रय इन कलाभेद से पञ्चदशकल (१५) बन रहा है। इन

षोडशकल अमृतब्रह्म—

पन्द्रहों के साथ उस मायातीत अखण्ड परात्पर कला का भी समन्वय स्वतः सिद्ध मानना पड़ता है। इस परात्पर के सम्बन्ध से ही पञ्चदशकल पुरुष 'षोडशकल' बन जाता है। इन्हीं सोलह कलाओं के सम्बन्ध से इसे 'षोडशीपुरुष', किंवा 'षोडशीप्रजापति' कहा गया है। इन सोलह कलाओं को १-परात्पर—२अव्यय—३अक्षर ४आत्मक्षर, इन चार स्थूल विभागों में विभक्त किया जा सकता है। इसी आत्मचतुष्टयी के आधार पर "षोडशकलं वा इदं सर्वम्" (कौषीतकिब्रा० ८-१), "चतुष्टयं वा इदं सर्वम्" (कौषीतकिब्रा० ७-१), "षोडशकलं वै ब्रह्म" (जै०उ० ३-८-८)-' षोडशकलः प्रजापतिः" (शत० ७-५-२-२७) इत्यादि अनुगम-निगम वचन प्रतिष्ठित हैं।

समाज में सब से बड़ा मृत्युबन्धन है। बन्धन ही मृत्यु देवता का प्रधान पाश है। भक्ती के सत्य को दबाते हुए हमें विवश होकर कहना पड़ता है कि, सम्पूर्ण विश्व प्रजा को मृत्यु पाश में बद्ध रखने वाला स्वयं मायी महेश्वर किंवा विश्वेश्वर भी मृत्युपाश से पृथक् नहीं है। महामाया का महाबन्धन ही उस का महतो महीयान् मृत्युपाश है। इसी मायामय मृत्युपाश से उस अखण्ड अमात्र को 'अव्यय अक्षर क्षर' इन तीन मृत्युमात्राओं में परिणत होना पड रहा है। एक आत्मा का यह त्रित्व भाव ही इस के लिए पर्य्याप्त प्रमाण है कि, सृष्टिकाल में वह अवश्य ही मृत्युभाव से आक्रान्त है। जब तक यह महामाया शबलित है, तब तक यह अवश्य ही उक्त तीन मृत्युमात्राओं से युक्त रहता है। मायाबल के तिरोहित होने पर ही वह पुनः अपने उस एक अखण्ड परात्पररूप में आता है। इन्हीं दोनों अवस्थाओं के लिए—'आत्मा उ एकः सन्नेतत् त्रयं, त्रयं सदेकमयमात्मा' (शत० १४।४।४।३) यह कहा गया है। जिस अमात्र अखण्ड तत्त्व की ये (अव्यय अक्षर-क्षर) तीन मृत्युमती मात्राएँ हैं, वही चौथा परात्पर है। अर्द्ध प्रदेश में ये तीन मर्त्य मात्राएँ हैं, अर्द्ध में यह एक है, अतएव उसे (परात्परको) अर्द्धमात्रा कहा जाता है। यह अर्द्धमात्रिक तत्त्व माया विरहित (किन्तु त्रिपुरुषदृष्ट्या मायासाक्षी) होने से व्यापक होता हुआ सर्वथा नित्य है, अनुच्चार्य है। अर्द्धमात्रिक का यह अर्थ नहीं है कि, उस कि आधी मात्रा है। जितने धरातल पर तीन मनुष्य प्रतिष्ठित रहते हैं, उतने धरातल पर एक प्रतिष्ठित है अर्द्धमात्रिक का यही तात्पर्य्य है। जितने प्रदेश में तीन पुरुष प्रतिष्ठित हैं, उस सारे प्रदेश में वह व्याप्त हो रहा है। अमात्रिक ही प्रकृत में अर्द्धमात्रिक शब्द से व्यवहृत हुआ है। यहां सारा प्रपञ्च उपशान्त है। यही वस्तुतत्त्व है। इसी त्रिमात्र विज्ञान को लक्ष्य में रखकर महर्षि पिप्पलाद कहते हैं—

प्राणब्रह्म के चार पाद—

> तिस्रो मात्रा मृत्युमत्यः प्रयुक्ता अन्योऽन्यसक्ता अनुविप्रयुक्ताः।
> क्रियासु बाह्याभ्यन्तरमध्यमासु सम्यक् प्रयुक्तासु न कम्पते ज्ञः ॥ १ ॥
>
> —प्रश्नोपनिषत् ५।६।

इसी अमात्रिक, व्यवहार के लिए अर्द्धमात्रिक, विश्वातीत कला का स्पष्टीकरण करता हुआ रहस्य शास्त्र कहता है—

> अर्द्धमात्रा स्थिता नित्या यानुच्चार्या विशेषतः।
> त्वमेव सा त्वं सावित्री त्वं देवी जननी परा ॥ (सप्तशती)

उक्त चतुष्कल आत्मब्रह्म की उपासना का मुख्य आधार है—'प्रणव' । मायीमहेश्वर का वाचक प्रणव ('ओङ्कार') ही है। शब्दब्रह्मप्रपञ्च में जो स्वरूप ओङ्कार का है, परब्रह्म विवर्त्त में वही स्वरूप "मायीमहेश्वर" का है । इसी अभिप्राय से 'ओमित्येवं ध्यायथ आत्मानम्' (मुण्डकोपनिषत् २-२-६) यह कहा गया है । ओङ्कार में '१अर्द्धमात्रा–२अकार–३उकार ४मकार' ये चार विभाग हैं। कितने ही अवैज्ञानिकों ने अर्द्धमात्रा से ओङ्कार के ऊपर लगने वाले ॅ इस चिन्ह का ग्रहण किया है। विज्ञान न जानने के कारण उन का यह अपराध क्षम्य है।. अर्द्धमात्रा को अनुच्चार्य बतलाया है, उधर ॅ इस चिन्ह का उच्चारण से सम्बन्ध है। फलत. अर्द्धमात्रा किसी अनिर्वचनीय व्यापक ब्रह्म की ही निरूपिका बन जाती है। यह अर्द्धमात्रा विशुद्ध अमृतभाग है। 'अकार-उकार-मकार', ये तीनों शब्दसृष्टि के आदि-मध्य-अवसान स्थान हैं। अस्पृष्ट–स्पृष्टास्पृष्ट–स्पृष्ट–इन तीनों भावों का क्रमशः अकार–उकार–मकार से सम्बन्ध है। अकार मूलस्थानीय है, उकार मध्यस्थानीय है, मकार अन्तस्थानीय है। अकारोच्चारण में कण्ठ-ताल्वादि का किञ्चित् भी संसर्ग नहीं है। यह सर्वथा अस्पृष्ट रहता हुआ ही उच्चारण का विषय बनता है। बस जो स्थान शब्दब्रह्म में 'अकार' का है, परब्रह्म संस्था में वही स्थान 'अव्यय' का है। अव्यय विश्व में प्रतिष्ठित रहता हुआ भी असङ्ग है, अस्पृष्ट है। इसी समानधर्म्म के कारण अकार को अव्यय का वाचक माना गया है। आप अकार का ओष्ठ (होठ) से उच्चारण कीजिए, परन्तु होठों को बिलकुल न मिलाइये, केवल उन को सिकोड़ लीजिए, वही अकार उकार रूप में परिणत हो जायगा। अकार का विकास कम होजाना ही उकार की स्वरूप निष्पत्ति है। सर्वथा विकास, सर्वथा संसर्ग न होने से उकार स्पृष्टास्पृष्ट है। यही स्थिति आप को अक्षर में मिलेगी। ज्ञानमूर्त्ति अव्यय सर्वथा विकासरूप है। उस का क्रियाभाव ही अक्षर है। क्रिया में सर्वथा जड़ता भी नहीं है, एवं ज्ञानवत् पूर्णविकास भी नहीं है। जो स्थिति शब्दब्रह्म में उकार की है, परब्रह्म संस्था में वही स्थिति मध्यस्थ अक्षर की है। अतएव उकार को अक्षरपुरुष का वाचक माना गया है। दोनों होठों को मिला कर जिस समय आप उकारोच्चारण करने का प्रयास करेंगे, उस समय वह उकार ही मकार रूप में परिणत हो जायगा। यहां स्पर्श की पराकाष्ठा है। यद्यपि प–फ–ब–भ– ये भी ओष्ठ से ही सम्बन्ध रखते हैं, परन्तु मकार में पूर्ण स्पर्श की प्रतीति होती है। इधर क्रियामूर्त्ति अक्षर ही अर्थरूप में आकर सर्वथा स्पृष्ट बनता हुआ क्षररूप में परिणत हो जाता है। "ब्रह्माक्षरसमुद्भवम्" । शब्दसृष्टि में जो स्थिति मकार की है, परब्रह्म संस्था में वही स्थिति अर्थमूर्त्ति, अतएव सर्वथा स्पृष्ट क्षर की है। अतएव मकार को क्षर का वाचक माना गया है।

'वाग्ब्रह्म' के परा-पश्यन्ती-मध्यमा-वैखरी ये चार विवर्त्त माने गए हैं। इन चारों में परा का सम्बन्ध अर्द्धमात्रिक परात्पर से है, पश्यन्ती का अकारसधर्म्मा अव्यय से, मध्यमा का उकारसधर्म्मा अक्षर से, एवं वैखरी का मकारसधर्म्मा क्षर से सम्बन्ध है। इन चारों में जिस प्रकार वैखरीवाक् का सब समानरूप से व्यवहार करते हैं, एवमेव आत्मा की चारों संस्थाओं में से हमें पूर्णज्ञान वैखरीवाक्स्थानीय विश्वरूप क्षर का ही है। वाक्प्रपञ्च के 'परा-पश्यन्ती मध्यमा' ये तीन विवर्त्त जैसे गुहानिहित हैं, एवमेव आत्मप्रपञ्च के 'परात्पर-अव्यय-अक्षर' ये तीनों विवर्त्त अस्मदादि साधारण मनुष्यों के लिये गुहानिहित ही हैं। इसी वाग्विज्ञान से आत्मविज्ञान की ओर सङ्केत करती हुई श्रुति कहती है—

चत्वारि वाक् परिमिता पदानि तानि विदुर्ब्राह्मणा ये मनीषिणः।
गुहा त्रीणि निहिता नेङ्गयन्ति तुरीयं वाचो मनुष्या वदन्ति॥

—ऋक्सं० १-१६४-४५

| | | | |
|---|---|---|---|
| शब्दब्रह्म ——————→ | | परब्रह्म | ओङ्कारः |
| १—१-अर्द्धमात्रा →———→ | परावाक् →———→ | परात्पर | |
| | —०— | | |
| २—१-अकारः →———→ | पश्यन्तीवाक् →———→ | अव्ययः | |
| ३—२-उकारः ———→ | मध्यमावाक् ———→ | अक्षरः | |
| ४—३-मकारः ———→ | वैखरीवाक् →———→ | आत्मक्षर | |

द्वे वाव ब्रह्मणी रूपे शब्दब्रह्म-परं च यत्।
शब्दे ब्रह्मणि निष्णातः परं ब्रह्माधिगच्छति॥

शब्दब्रह्म एवं परब्रह्म के इसी तादात्म्य को लक्ष्य में रखकर निम्नलिखित उपनिषच्छ्रुतियाँ हमारे सामने आतीं हैं।

तस्मै स होवाच—एतद्वै सत्यकाम ! परं चापरं च ब्रह्म, यदोङ्कारः।
तस्माद्विद्वानेतेनैवायतनेनैकतरमन्वेति। स यद्येकमात्राममिध्यायीत, स

तेनैव संवेदितस्तूर्णमेव जगत्यामभि सम्पद्यते। तमृचो मनुष्यलोकमुपनयन्ते। स तत्र तपसा ब्रह्मचर्येण श्रद्धया संपन्नो महिमानमनुभवति। अथ यदि द्वि-मात्रेण मनसि सम्पद्यते, सोऽन्तरिक्षं यजुर्भिरुन्नीयते स सोमलोकम्। स सोमलोके विभूतिमनुभूय पुनरावर्त्तते। यः पुनरेतं त्रिमात्रेणैवोमित्येतेनैवा-क्षरेण परं पुरुषमभिध्यायीत, स तेजसि सूर्ये संपन्नो यथा पादोदरस्त्वचा विनिर्मुच्यते, एवं ह स पाप्मना विनिर्मुक्तः स सामभिरुन्नीयते ब्रह्मलोकम्। स एतस्माज्जीवघनात् परात्परं पुरिशयं पुरुषमीक्षते। तदेतौ श्लोकौ भवतः—

\+ + + × + + × + + + + ॥ १॥

ऋग्भिरेतं यजुर्भिरन्तरिक्षं स सामभिर्यत्तत् कवयो वेदयन्ते।
तमोङ्कारेणैवायतनेनान्वेति विद्वान् यत्तच्छान्तमजरममृतमभयं परं चेति ॥ २ ॥

—प्रश्नोपनिषत् ५-३, ४, ५, ६।

"ओमित्येतदक्षरमिदं सर्वं, तस्योपव्याख्यानं भूतं भवद् भविष्यदिति सर्व-मोङ्कार एव। यच्चान्यत्त्रिकालातीतं—तदप्योङ्कार एव। सर्वं ह्येतद् ब्रह्म, अयमात्मा ब्रह्म। सोऽयमात्मा चतुष्पात्। जागरितस्थानो बहिःप्रज्ञः सप्ताङ्ग एकोनविंशतिमुखः प्रविविक्तभुक् वैश्वानरः प्रथमः पादः। स्वप्नस्थानोऽन्तः-प्रज्ञः सप्ताङ्ग एकोनविंशतिमुखः प्रविविक्तभुक् तैजसो द्वितीयः पादः। यत्र सुप्तो न कञ्चन कामं कामयते, न कञ्चन स्वप्नं पश्यति, तत् सुषुप्तम्, सुषु-प्तस्थान एकीभूतः प्रज्ञानघन एवानन्दमयो ह्यानन्दभुक् चेतोमुखः प्राज्ञस्तृ-तीयः पादः। एष सर्वेश्वरः, एष सर्वज्ञः, एषोऽन्तर्यामी, एष योनिः सर्व-स्य। प्रभवाप्ययौ हि भूतानाम्। नान्तःप्रज्ञं, न बहिःप्रज्ञं, नोभयतःप्रज्ञं, न प्रज्ञानघनं, न प्रज्ञं, नाप्रज्ञं, अदृष्टं, अव्यवहार्यं, अग्राह्यं, अलक्षणं, अचि-न्त्यं, अव्यपदेश्यं, ऐकात्मप्रत्ययसारं, प्रपञ्चोपशमं, शान्तं, शिवं, अद्वैतं, चतुर्थं मन्यन्ते—स आत्मा स विज्ञेयः। सोऽयमात्माऽध्यक्षरमोङ्कारोऽधिमात्रं पादा मात्राः, मात्राश्च पादा अकार—उकार-मकार-इति। अकार- प्रथमा मात्रा, उकारो द्वितीया मात्रा, मकारस्तृतीया मात्रा। अमात्रश्चतुर्थोऽव्यव-

हार्यं प्रपञ्चोपशम शिवोऽद्वैतः। एवमोङ्कार आत्मैव संविशत्यात्मनाऽऽत्मानं-य एवं वेद" ।—माण्डूक्योपनिषत्

शैव्य सत्यकाम ने महर्षि पिप्पलाद से प्रश्न किया है कि, भगवन्! ओङ्कार के अभिध्यान से मनुष्य किस प्रकार लोकविजय करने में समर्थ हो जाता है ? । इसी प्रश्न का समाधान करते हुए ऋषि कहते हैं—हे सत्यकाम! यह ओङ्कार ही परब्रह्म है, ओङ्कार ही अपरब्रह्म है। इस रहस्य को जानने वाला इन्हीं मार्गों में से किसी एक मार्ग का आश्रय लेता है। 'परात्पर-अव्यय-अक्षर-आत्मक्षर'—इन चारों की प्राप्ति के क्रमशः 'अर्द्धमात्रा-अकार उकार-मकार' ये चार 'साधन हैं। इन में तीन पुरुषों का क्रमशः 'मनुष्यलोक, सोमलोक (पितृलोक), ब्रह्मलोक' इन तीनों से सम्बन्ध है। क्षरप्रधान ऋङ्मूर्त्ति पृथिवीलोक मनुष्यलोक है, यह वाक्प्रधान होता हुआ अर्थप्रधान है। अक्षरप्रधान यजुर्मूर्त्ति अन्तरिक्षलोक (जो कि चन्द्रमा के सम्बन्ध से सोमलोक कहलाता है) पितृलोक है, यह प्राणप्रधान होता हुआ क्रियामूर्त्ति है। अव्ययप्रधान साम-(अवसान अन्तिम प्रतिष्ठारूप)-मूर्त्ति दिव्यलोक (सूर्यलोक) ब्रह्मलोक है। यह मन प्रधान होता हुआ ज्ञानमूर्त्ति है। चौथा परात्पर लोक वेदातीत है। एक एक कला की उपासना करने वाला उपासक एक एक लोक विभूति का उपासक बनता है। मकार पर प्रधान लक्ष्य रखता हुआ कर्म्मठ तत्सम आत्मक्षर का साक्षात्कार करता हुआ तपो ब्रह्मचर्य श्रद्धा से युक्त होकर भौतिक सम्पत्ति से पूर्ण समृद्ध हो जाता है। क्योंकि भूत की योनि मकारस्थानीय ऋङ्मय आत्मक्षर ही है। उस का भौतिक जगत् पर पूर्ण आधिपत्य हो जाता है। जिस का लक्ष्य मकार उकार, इन दो मात्राओं पर रहता है, वह उपासक तत्सम अक्षर का साक्षात्कार करता हुआ चान्द्रविभूतियों का भोग करने में समर्थ होता है। विभूतिभोगानन्तर पुनः उसे जन्म लेना पड़ता है। जो महापुरुष समष्टि की उपासना करता है, वह सत्यी, किंवा अव्ययी अव्यय अव्ययपुरुष को प्राप्त करता हुआ सारे पाप्माओं से (जन्ममरणचक्र से) उसी प्रकार विमुक्त हो जाता है, जैसे कि एक पादोदर (सर्प) अपनी त्वचा (कञ्चुकी) से विनिर्मुक्त हो जाता है। इस समष्टिरूपा ज्ञानमयी उपासना के प्रभाव से यह अपनी जीवसंस्था से निकल कर उस परात्पर (ईश्वराव्ययपुरुष) संस्था का साक्षात्कार करलेता है। परात्पर की उपासना स्वतन्त्ररूप से नहीं हो सकती, कारण यह अर्द्धमात्रिक होता हुआ अमात्र है। समष्टि की उपासना से ही वहां पर दृष्टि चली जाती है। कर्मकाण्डका मकारकला से सम्बन्ध है, उपासनाकाण्ड का उकारकला से सम्बन्ध है, एवं ज्ञानकाण्ड का समष्टि से सम्ब

अमृतात्मरहस्यपरिचय—

न्ध है। ज्ञानयोग से आत्मक्षर की पाँचो कलाओं का अक्षर में लय होता है, अक्षर की पाँचों कलाओं का अव्यय में लय होता है। इन पन्द्रह कलाओं की समष्टिरूप जीवाव्यय का उस ईश्वराव्यय में लय हो जाता है। ईश्वराव्ययद्वारा इस ओङ्कार की सहायता से ही यह त्रिकालातीत बनता हुआ उस शान्त–अभय–परात्पर नाम के अखण्ड ब्रह्म में विलीन होता हुआ 'समवलय' नाम से प्रसिद्ध परामुक्ति का अधिष्ठाता बन जाता है। 'परात्परं पुरिशयं पुरुषम्' में परात्पर शब्द उस अखण्ड परात्पर का वाचक नहीं है, अपितु ईश्वराव्यय का ही वाचक है। इसी लिए 'पुरिशयं पुरुषम्' कहा है। अव्यय का 'पर' यह साधारण नाम है। जीवपर (जीवाव्यय) की अपेक्षा से ईश्वरपर (ईश्वराव्यय) परे है, अतः "परात् (जीवाव्ययात्) परः" इस निर्वचन से ईश्वराव्ययपुरुष को परात्पर कह दिया है। इस प्रकार 'परात्परं पुरुषमुपैति दिव्यम्" इन अन्य श्रुतियों के आधार पर यहां का परात्पर शब्द भी ईश्वराव्यय (ससीम मायी महेश्वर) का ही वाचक है। पहिले जीवकलाओं का जीवाव्यय में अव्यय होता है। इस से जीवविभूति समृद्ध बन जाती है। यही बतलाने के लिए इस अवस्था के लिए श्रुतिने— "स एतस्माज्जीवघनात्" यह कहा है। आगे जाकर इस का स्वप्रभव परात्परपुरुष में अव्यय हो जाता है। इसी अर्थ का स्पष्टीकरण करती हुई अन्य श्रुति कहती है—

गताः कलाः पञ्चदश प्रतिष्ठा देवाश्च सर्वे प्रतिदेवतासु ।
कर्म्माणि विज्ञानमयश्च आत्मा परेऽव्यये सर्व एकी भवन्ति ॥

—मुण्डकोपनिषत् ३-२-७।

इसी अर्थ का स्पष्टीकरण माण्डूक्य ने किया है। यहां लोकसम्बन्ध को प्रधान न मान कर कर्म्मात्मा द्वारा आत्मतत्त्व का बोध कराया गया है। क्षरपुरुष भूतकाल का, अक्षरपुरुष भवत् (वर्त्तमान) का, अव्ययपुरुष भविष्य का अधिष्ठाता है। इस का तात्पर्य यही है कि, क्षणिक भौतिक विश्व अपने क्षणिकभाव के कारण नास्तिभाव में परिणत होता हुआ अतीतकोटि में प्रविष्ट है। उस का कभी इदंत्त्वेन (वर्त्तमानत्त्वेन) भान नहीं होता। वह सदा विनष्टप्राय है। पदार्थों में जो अस्तिप्रतीति है, वह कूटस्थ अक्षर की महिमा है। यही वर्त्तमानकाल है। यह दोनों धाराएँ उसी तटस्थ अव्यय पर अवलम्बित हैं। विश्व इसी प्रकार बनता रहेगा, एवं बिगड़ता रहेगा—इस भविष्यमयी आशा का एकमात्र आलम्बन अव्ययपुरुष ही है। अतएव इसे भविष्यत् का अध्यक्ष मानना उचित हो जाता है। इस प्रकार तीनों पुरुष त्रैकालिक हैं,

चौथा परात्पर त्रिकालातीत, किंवा मर्वातीत है। चतुष्पाद् ओङ्कार इन चारों का अनुग्राहक है। खण्डात्माओं की अपेक्षा से क्षर के आधार पर वैश्वानरात्मा का, अक्षराधार पर तैजसात्मा का, एवं अव्ययाधार पर प्राज्ञात्मा का विकास होता है। इन तीनों की समष्टि ही 'कर्म्मात्मा' है। यही 'कर्म्मभोक्ता-जीवात्मा-भोक्तासुपर्ण-महद्' आदि विविध नामों से व्यवहृत हुआ है। वैश्वानर क्षरमूर्त्ति है। प्राज्ञतैजसयुक्त क्षरप्रधान वैश्वानर ही जाग्रदवस्था का अधिष्ठाता है। सप्तधातु इस के सात अङ्ग हैं। प्रकारान्तर से 'चत्वार आत्मा, द्वौ पक्षौ ,पुच्छं प्रतिष्ठा' रूप से सप्तपिंप्राण सम्बन्ध से भी यह सप्ताङ्ग है। ५-ज्ञानेन्द्रियाँ, ५-कर्म्मेन्द्रियाँ, ५-प्राण (प्राण-उदान-व्यान-अपान-समान,) १-मन, १-बुद्धि, १-चित्त, १-अहंकार, नामों से प्रसिद्ध अन्तःकरण चतुष्टयी, ये १९ इस के विनिर्गम के द्वार है। इन्हीं के सम्बन्ध से यह 'एकोनविंशतिमुख' है। यह आत्मा का पहिला पाद है। तैजस अक्षरमूर्त्ति है। प्राज्ञयुक्त तैजसात्मा ही स्वप्नावस्था का सञ्चालक है। यह अन्तर्मुख है, अन्तःप्रज्ञ है। प्राज्ञ अव्यय प्रधान है। विशुद्ध रूप से यही सुषुप्ति का अधिष्ठाता है। यह आनन्दघन है, आनन्द ही तो अव्यय का वास्तविक रूप है। इस में अक्षर-क्षर दोनों अपीत हैं। दूसरे शब्दों में तैजस-वैश्वानर दोनों का लय है। क्षरदृष्ट्या यह भूतों की योनि है, भूतों का प्रभवाप्यय है। अक्षरदृष्ट्या यही सर्वज्ञ, एवं अन्तर्यामी है। अव्ययदृष्ट्या यही सर्वेश्वर है—'यो लोकत्रयमाविश्य बिभर्त्यव्यय ईश्वरः' (गी०-१५-१७)। इन तीनों से अतिरिक्त चौथा वही अखण्ड परात्पर है यही चतुर्थ पाद वस्तुतः अपाद है। यही चतुष्पाद्ब्रह्म है। ओङ्कार द्वारा इसी का अभिनय किया जाता है। चतुर्मात्र ओङ्कार शब्दब्रह्म है, चतुष्पाद्ब्रह्म परब्रह्म है। दोनों का तादात्म्य है। इसी रहस्य को बतलाने के लिएं श्रुतिने ओङ्कार की चारों मात्राओं को 'पाद' नाम से व्यवहृत किया है, एवं परब्रह्म के चारों पादों को 'मात्रा' नाम से व्यवहृत किया है। *

इसी श्रौतविज्ञान को लक्ष्य में रखकर महर्षि पतञ्जलिने "तस्य वाचकः प्रणवः" यह कहा है। इस चतुष्कल, किंवा षोडशकल अमृतात्मा के आत्मक्षरभाग से विकार उत्पन्न होते हैं। इन्हीं विकारों से वैकारिक विश्व का स्वरूप निष्पन्न होता है, जैसा कि प्रकरण के आरम्भ में ही बतलाया जाचुका है। षोडशी पुरुष वैकारिक विश्व में सर्वत्र समानरूप से व्याप्त रहता हुआ भी पुष्करपलाशवन्निर्लिप्त रहता है। विश्व मृत्युमय है, विश्वापेक्षया विश्वप्रविष्ट षोडशी

* इस विषय का विशद विवेचन माण्डूक्योपनिषद्विज्ञानभाष्य में देखना चाहिए।

पुरुष सर्वथा अमृत है। अतएव हम इसे अवश्य ही "अमृतात्मा" कह सकते हैं। अपने नर-भाग से वैकारिक विश्व का निर्म्माण कर यह अन्त बहिः, सब ओर विश्व में प्रविष्ट रहता है, अतएव इसे "प्रविष्टब्रह्म" "विश्वचर" "विश्वेश्वर" "विश्वात्मा" इत्यादि नामों से व्यवहृत करना अन्वर्थ हो जाता है। अखण्ड परात्पर सर्वथा व्यापक है, तो यह विश्व व्यापक है। परात्पर की भाँति यह भी सम्पूर्ण विश्व में समानरूप से व्याप्त है। यह जड चेतन सब में समान है। इस से कोई स्थान रिक्त नहीं है। यह वृक्षवत् स्तब्ध है, अविचाली है। यह जन्म मृत्यु से परे है। जन्म-मृत्यु का अधिष्ठाता आत्मा तो कोई अन्य ही है।

पञ्चदशभेदभिन्न विराडात्मा की एक अन्यतम कलाविशेष का ही कर्म्मभोग से सम्बन्ध है, जैसाकि आगे जाकर स्पष्ट हो जायगा। प्रकरण के आरम्भ में बतलाए हुए अखण्ड-परात्पर षोडशी-यज्ञ-विराट्, इन नामों का प्रकरण के अन्त में एक बार और स्मरण कर लीजिए सर्वबलविशिष्ट रस को हमने परात्पर कहा है, एवं इसी को अखण्डात्मा बतलाया है। रसबल के विवेक से इस अखण्ड ब्रह्म के दो विवर्त्त हो जाते हैं। यदि बलसमुचित रसभाग पर दृष्टि डाली जाती है, तो इस अखण्ड का अखण्ड मना कुछ देर के लिए खण्ड खण्ड हो जाता है। कारण-वश खण्ड खण्ड हैं, नाना हैं। एकान्ततः अखण्ड तो विशुद्ध रस ही है। इसी पहिले विवर्त्त को १-"निर्विशेष" कहा जाता है। यदि खण्डखण्डात्मक यच्चयावत् बलों से युक्त रस पर दृष्टि डाली जाती है, तो सर्वबलविशिष्टरसमूर्त्ति २-"परात्पर" के दर्शन होते हैं। अखण्डरूप निर्विशेष (शुद्धरस), एवं परात्पर (बलविशिष्टरस), दोनो की समष्टि ही "विश्वातीत" ब्रह्म है। यही तुरीय अविज्ञेय अर्द्धमात्रिक पाद है। इस तुरीय परात्पर के उदर में मायाबलोदय से उक्तलक्षण षोडशीपुरुष नाम से प्रसिद्ध ३ "अमृतात्मा" का उदय हुआ है। इससे ४-यज्ञात्मा का विकास होगा। सर्वान्त में ५ विराट्पुरुष उत्पन्न होगा। इन विराट् पर अग्निधारा समाप्त हो जायगी।

जिस प्रकार विश्वातीत सर्वव्यापक परात्पर के साथ श्राद्ध का कोई सम्बन्ध नहीं है, एवमेव विश्वव्यापक इस अमृतात्मा के साथ भी श्राद्ध का कोई सम्बन्ध नहा है। गति-आगति विश्वसीमा के भीतर होती है। जो विश्वव्यापक है, उस की विश्व-सीमा में गति-आगति असम्भव है। प्रसङ्गोपात्त एक बात और

प्रकरणोपसंहार—

ध्यान में रखिए। पूर्व में जिस षोडशी आत्मा का दिग्दर्शन कराया गया है, उस के अक्षर-क्षर भागों की अवान्तर कलाओं को ब्रह्मा-विष्णु-इन्द्रादि नामों से व्यवहृत किया है। साथ ही में समष्टि को 'आत्मा' कहा है। इधर गीताशास्त्र ने आत्मा और देवताओं का पार्थक्य माना है। "जो उपासक ब्रह्मादि देवताओं का यजन करते हैं, वे भी परम्परया मेरी (षोडशी पुरुष लक्षण आत्मा की) ही उपासना करते हैं" (गी० ९। २३) यह व्यवस्था की गई है। ऐसी स्थिति में प्रश्न उपस्थित होता है कि, गीता तो आत्मा, एवं ब्रह्मादि देवताओं का भेद बतलाती

है। परन्तु पूर्व मे ब्रह्मादि देवताओं का आत्मकोटि मे ही अन्तर्भाव बतलाया गया है। इस विरोध का परिहार कैसे सम्भव है ? । इस प्रश्न के सम्बन्ध में अभी हम केवल यही कहना पर्याप्त समझते हैं कि, आत्मस्वरूप सम्बन्ध में जिन ब्रह्मा विष्णु आदि का उल्लेख किया गया है, इन के साथ उपास्य ब्रह्मादि देवताओं का कोई सम्बन्ध नहीं है। गीतोक्त देवता विश्व के भीतर उत्पन्न होने वाले चरपदार्थ हैं। 'जायमानो वै जायते सर्वाभ्यो एताभ्यो एव देवताभ्यः' इस सिद्धान्त के अनुसार इन्हीं वैकारिक देवताओं की समष्टि भौतिक विश्व है। उधर षोडशी पुरुष के ब्रह्मादि अक्षर-आत्मक्षरमूर्त्ति होते हुए वैकारिक देवसर्ग से सर्वथा बहिर्भूत हैं। वैसे इन्हें भी देवता कहा जाय, तो कोई विप्रतिपत्ति नहीं है। उपास्यतत्त्व ही देवता है। इसी आधार पर आत्मा को भी देवता कहा जाता है। जिन्हें सर्वसाधारण देवता समझते हैं, गीता मे जिन की उपासना का उल्लेख है, उन का जन्म तो बहुत आगे जाकर सौरसृष्टि में होता है, जैसा कि आगे के तत्तत् प्रकरणों में स्पष्ट हो जायगा। अमृतात्मा के सम्बन्ध में इतना ही कह कर 'अव्यक्तात्मविज्ञान' की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जाता है।

| | | |
|---|---|---|
| अपरब्रह्म ↓ निशुद्धरस | परात्परब्रह्म ↓ सर्वबलविशिष्टो रस | विश्वातीतब्रह्म |

**परात्परः—अर्द्धमात्रा**

| | अकार—अव्यय | | उकार—अक्षर | | मकार—आत्मक्षर | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मुक्तिसाक्षी—मुक्तिमाची | १ आनन्द | पुरुष पञ्चकल | १-अमृतब्रह्मा | परामृत्ति पञ्चकला | १-मर्त्यब्रह्मा | अपरामृत्ति पञ्चकला | विश्वात्मा ब्रह्म—षोडशी |
| | २ विज्ञानम | | २- „ विष्णु | | २ „ विष्णु | | |
| | ३ मन | | ३ „ इन्द्र | | ३ „ इन्द्र | | |
| | ४ प्राण | | ४ „ अग्नि | | ४ „ अग्नि | | |
| | ५ वाक् | | ५ „ सोम | | ५- „ सोम | | |

अमृतात्माषोडशी—'तस्य वाचकः प्रणवः'

तदित्थं—परात्पर, अव्यय, अक्षर, आत्मक्षरभेदेन चतुष्पात्-
कलाभेदेन षोडशकलोऽयममृतात्मा षोडशी व्याख्यातो द्रष्टव्य
समाप्ता चेयं श्राद्धविज्ञानान्तर्गत-'आत्मविज्ञानोपनिषदि' प्रथमाया प्रथमखण्डात्मिकायां
'अमृतात्मविज्ञानोपनिषत्' प्रथमा

(२) { १—अधिदैवतम्→स्वयम्भू (पूर्णमद) / २—अध्यात्मम्→अव्यक्तम् (पूर्णमिदम्) }

# अथ

## श्राद्धविज्ञानान्तर्गत–'आत्मविज्ञानोपनिषदि' प्रथमायां—

## "अव्यक्तात्मविज्ञानोपनिषत्"–द्वितीया

२

### अव्यक्तात्मा–प्राकृतात्मा–स्वयम्भूः (१)

१-नियति सत्यम् (अन्तर्यामी)
२-सूत्रं सत्यम् (सूत्रात्मा)
३-वेदा सत्यम् (वेदात्मा)

### सोऽयं त्रिकलोऽव्यक्तात्मा–प्राकृतात्मा वा–स्वयम्भूः

१—अव्यक्ताद् व्यक्तय सर्वा प्रभवन्त्यहरागमे।
रात्र्यागमे प्रलीयन्ते तत्रैवाव्यक्तसंज्ञके॥
२—अव्यक्तादीनि भूतानि व्यक्तमध्यानि भारत।
अव्यक्तनिधनान्येव तत्र का परिदेवना॥

—श्रीमद्भगवद्गीता ८ अ० ११। २ अ० २८।

## ॐ अव्यक्तात्मब्रह्मणे नमः

### अव्यक्तात्मा—स्वयम्भूः

### * 'अव्यक्तं ब्रह्मे' त्युपास्व

युजे वां ब्रह्म पूर्व्यं नमोभिर्विश्लोकायन्ति पथ्येव सूरेः ।
शृण्वन्ति विश्वे अमृतस्य पुत्रा आ ये धामानि दिव्यानि तस्थुः ॥ श्वे० उ० २,५
तद्वेद गुह्योपनिषत्सु गूढं तद् ब्रह्मा वेदते ब्रह्मयोनिम् ।
ये पूर्वं देवा ऋषयश्च तद्विदुस्ते तन्मया अमृता वै बभूवुः ॥ श्वे० उ० ५, ६
स्वभावमेके कवयो वदन्ति कालं तथान्ये परिमुह्यमानाः ।
देवस्यैष महिमा तु लोके येनेदं भ्राम्यते ब्रह्मचक्रम् ॥ श्वे० उ० ६, १
येनावृतं नित्यमिदं हि सर्वं ज्ञः कालकालो गुणी सर्वविद्यः ।
तेनेशितं कर्म्म विवर्त्तते ह पृथिव्यप्तेजोऽनिलखानि चिन्त्यम् ॥ श्वे० उ० ६, २
नमः शान्तात्मने तुभ्यं नमो गुह्यतमाय च ।
अचिन्त्याप्रमेयाय अनादिनिधनाय च ॥ —मैत्रायण्युपनिषत् ४, १५ ।

ब्रह्म की विकारसृष्टि—

अमृतात्मा नाम से प्रसिद्ध षोडशी-पुरुष के मनःप्राणवाङ्मय, सृष्टिसाक्षी कर्म्मात्मभाग की बलप्रधान सिसृक्षा से सम्बन्ध रखने वाले मनोमय-काम, प्राणमय-तप, तथा वाङ्मय श्रम, नामक सृष्टिकर्म्मों के सामान्य तीन अनुबन्धों के व्यापार से सर्वप्रथम जिस 'अक्षरेश्वरात्मा' का विकास होता है, वही प्राकृतात्मा 'अव्यक्तात्मा' कहलाया है, जो मानव-परिभाषा में 'शान्तात्मा' नाम से भी प्रसिद्ध है। अमृतात्मा का उपादानकारण लक्षण-आत्मक्षर ही अपरलक्षण विश्व का प्रभव ( उपादान ) बनता हुआ 'अपराप्रकृति' नाम

* त्रिकल अव्यक्तात्मा, त्रिकल यज्ञात्मा, त्रिकल महानात्मा, त्रिकल विज्ञानात्मा, पञ्चकल शारीरकात्मा' भेदभिन्न इन १५ सखण्डात्माओं का 'ईशाविज्ञानभाष्य' तथा 'गीताभूमिका-आत्मपरीक्षाखण्ड' में विस्तार से निरूपण हुआ है। अतः यहाँ संक्षेप से ही (दृष्टिकोणभेद से) इन का स्पष्टीकरण किया जाता है।

से प्रसिद्ध है। उपादानकारण सङ्केतभाषानुसार 'ब्रह्म' कहलाया है। आत्मक्षर ही स्व-विकारों से विश्व का उपादान बनता है, अतः इसे भी अवश्य ही 'ब्रह्म' नाम से व्यवहृत किया जासकता है। निमित्तकारणात्मक, 'पराप्रकृति' नामक अक्षर ही इस क्षर को विकासभूमि है, इसी आधार पर 'ब्रह्माक्षरसमुद्भवम्' (गीता ३। १५) यह कहना अन्वर्थ बनता है। 'ब्रह्मेन्द्रविष्ण्वग्नि-सोम' जो पाँच अमृतकलाएँ अक्षर की हैं, ये ही पाँचो मर्त्यकलाएँ इस आत्मक्षर की हैं। अन्तर दोनो के पञ्चक में यही है कि, अक्षरकलापञ्चक अपने अविकृत (अपरिणामी) भाव से जहां एकरस है, वहां क्षरकलापञ्चक स्व विकृत ( परिणामी ) भाव से भिन्नरस है। क्षर की इन ब्रह्मादि पाँचों मर्त्यकलाओं से निरन्तर विकार उत्पन्न होते रहते हैं। क्षर का मूलरूप (अव्यक्त-रूप) अक्षर सहयोग से सर्वथा अविकृत रहता है, एवं तूलरूप (व्यक्तरूप) विकृत रहता है। विकृतावस्थापन्न क्षर का विश्व में अन्तर्भाव माना जाता है, एवं मूलात्मक (अव्यक्तात्मक), अतएव अविकृतावस्थापन्न क्षर को आत्मकोटि में माना जाता है। इस प्रकार आत्मक्षर का आत्मा से भी (प्रविष्ट-विश्वचरब्रह्म से भी) सम्बन्ध है, एवं विश्व (सृष्टब्रह्म) से भी सम्बन्ध है। इसी उभयधर्म्म के कारण इसे 'आत्मक्षर' इस नाम से व्यवहृत करना चरितार्थ होता है अविकृतदृष्टि से वही "आत्मा" है, विकारदृष्टि से वही "क्षर" है। समष्टिरूप से वही 'आत्म-क्षर' है। आत्मभूत इस की ब्रह्मकला से जो विकार उत्पन्न होता है, वह १-'प्राण' नाम से, विष्णुकला का विकार २-'आपः' नाम से, इन्द्र का विकार ३-'वाक्' नाम से, अग्नि का विकार ४-'अन्नाद' नाम से, एव सोम का विकार ५-'अन्न' नाम से प्रसिद्ध है। इन्हीं विकारो के सम्बन्ध से आत्मरूप यह पराप्रकृतितत्त्व क्षर बन जाता है। पाठकों को इतना ध्यान रखना चाहिए कि, एक ही नामों से निर्दिष्ट प्राण-वागादि-तात्त्विक दृष्टि से सर्वथा पृथक् पृथक् पदार्थ हैं। उदाहरण के लिए वाक्तत्त्व को ही सामने रख लीजिए। पञ्चकल अव्यय में भी पाँचवीं वाक्कला है प्राणादि पांचो विकारों में भी अन्त की वाक्कला है। एक तीसरा वाक्तत्त्व शुक्र से सम्बन्ध रखता है। चौथी वाक् सूर्य्य में उत्पन्न होती है। इस प्रकार वाक् के अनेक विवर्त्त हैं। नाम सादृश्य मात्र से इन्हें अभिन्न नहीं समझना चाहिए। अव्ययवाक् पुरुषवाक् है। इस का सृष्टि के उपादान से कोई सम्बन्ध नहीं है। आनन्दविज्ञानघनमनोमयप्राणगर्भिता यह वाक् केवल विश्व का आलम्बन है। प्राणादि वाली दूसरी वाक् प्रकृतिवाक् है। शुक्रवाक् विकृ-तिवाक् है। चौथी सौरीवाक् (जो कि वाक् बृहती-गौरीचिता-ऐन्द्री-स्वर-आदि विविध नामो

से प्रसिद्ध है) देवताओं की जननी है। देवपात्ररूप वषट्कार (वाक् का षट्कार-वाक् के ६ विभाग स्तोम) का सम्बन्ध इसी सौरीवाक् से है। इसी को "इन्द्रपत्नी" कहा जाता है। आगे जाकर वाक्तत्त्व का भिन्न भिन्न कार्यों में उपयोग बतलाया जाने वाला है। इन के नामसादृश्य से पदार्थतत्व में भ्रान्ति न हो जाय, अत पहिले से इन भेदों को ध्यान में रखना चाहिए।

पुरुषवाक् के आधार पर प्रतिष्ठित अक्षर के व्यापार से क्षर की पाचा कलाओं से क्रमश प्राणादि उपर्युक्त पाच विकार उत्पन्न हुए। ये पाचों ही वैकारिक विश्व के मौलिक तत्त्व हैं। इन्हीं के रासायनिक संयोग से यौगिक विश्व उत्पन्न होने वाला है। विज्ञानतत्त्वानुयायी दार्शनिक जिन्हें "गुणभूत" कहते हैं,

वाङ्मय अव्यक्तात्म—

प्राधानिक समय (साख्य) में जो तत्त्व "तन्मात्रा" नाम से प्रसिद्ध है, विज्ञानखण्ड में वे ही हमारे प्राणादि पाच विकारक्षर हैं। इन्हीं से आगे जाकर अणु भूत भौतिक-सत्त्वादि विविधभावों का विकास होता है। अस्तु दार्शनिक क्रम का वैज्ञानिक क्रम के साथ समन्वय करने का यहा अवसर नहीं है। "ईक्षतेर्नाशब्दम्" ( शा० सू० १पा० १ अ० ३ सू० ) इस दार्शनिक सिद्धान्त के अनुसार दर्शनशास्त्र को अपनी प्रामाणिकता सिद्ध करने के लिए इस स्वत प्रमाण वैदिक विज्ञान का आश्रय लेना आवश्यक है। इस की प्रामाणिकता के लिए अन्य प्रमाण सवथा अनपेक्षित है। अत सब मर्य्यादाओं को एक ओर रख कर आप को मानना चाहिए कि, विकारक्षर ही विश्व के मौलिक उपादान है। इन्हीं से विश्व उत्पन्न होता है, अत एव इन की समष्टि को विज्ञानभाषा में "विश्वसृट" कहा जाता है। पाचों ही विकारक्षर विशुद्ध रूप से कभी उपलब्ध नहीं होते। पाचो क्षर पाचो में नित्य संश्लिष्ट होकर ही अपनी स्वरूपसत्ता रखने में समर्थ होते हैं। संकेतभाषानुसार जिस तत्त्व में आहुति होती है, आहुति ग्रहण करने वाला, आहुति की प्रतिष्ठारूप वह तत्त्व "अग्नि" कहलाता है, एव आहुत होने वाला तत्त्व "सोम" नाम से प्रसिद्ध है। अग्नि में सोम का आहुत होना ही यज्ञ है। पहिले प्राणतत्त्व में आप-वाक्-अन्न-अन्नाद, इन चारो मौलिक क्षरो की आहुति होती है। यहा उक्त परिभाषा के अनुसार प्राण को अग्नि समझिए, एव शेष चारो को सोम समझिए। समन्वय को यज्ञ समझिए। इसी प्रकार आप वाक अन्न अन्नाद,—इन चारों को आधार मान कर शेष चारा की क्रमश प्रत्येक में आहुति होती है। इस पञ्चीकरण प्रक्रिया से जो इन पाचा पञ्चीकृतो का अपूर्वस्वरूप निष्पन्न होता है, वही 'पञ्चजन' नाम से प्रसिद्ध है। "वैशेष्यात्तु तद्वादस्तद्वाद."

इस दार्शनिक सिद्धान्त के अनुसार इन पांचों के नामों में कोई अन्तर नहीं होता। दूसरे शब्दों में ये भी प्राण-आपः-वाक् आदि नामों से ही व्यवहृत होते हैं। इन प्राणः-आपः-वागादि-प्रत्येक में प्राण-आपः-वागादि पांचों विद्यमान हैं। अर्द्धभाग में प्राण है, अर्द्धभाग में शेष चारों हैं। अर्द्धभाग में आपः है, अर्द्धभाग में प्राणादि शेष चारों हैं। यही क्रम सर्वत्र समझिए। आगे जाकर इन पांचों पञ्चीकृतों का पुनः समन्वय होता है। यह दूसरी पञ्चीकरण प्रक्रिया है। पञ्चीकृतप्राण में पञ्चीकृत आपः-वागादि शेष चारों की आहुति होती है। इस से "प्राण" नाम के "पञ्चपञ्चजन" का विकास होता है। इसी प्रकार पञ्चीकृत आपः में प्राणादि शेष चारों पञ्चीकृतों की आहुति से 'आपः' नाम के "पञ्चपञ्चजन" का विकास होता है। यही क्रम शेष चारों में समझिए। पञ्चजनों में प्राणादि का वैषम्य न था, परन्तु इन पञ्चपञ्चजनों के संस्थान में वैषम्य उत्पन्न हो जाता है। इसी विषमता के कारण इन के नामों में भी अन्तर हो जाता है। पञ्चीकृत पञ्चजनों की यह द्वितीयावस्था ही विषमभाव के कारण पुरभाव (पिण्डभाव) की उत्पादिका बनती है, अतएव इसे 'पुरञ्जन' शब्द से व्यवहृत किया जाता है। पञ्चीकृत प्राण से विकसित होने वाला पुरञ्जन 'वेद' नाम से, आपः सम्बन्धी 'लोक' नाम से, वाक् सम्बन्धी 'देव' नाम से, अन्नसम्बन्धी 'पशु' नाम से, एवं अन्नाद सम्बन्धी 'भूत' नाम से प्रसिद्ध है। इस प्रत्येक पुरञ्जन में पञ्चीकृतपञ्चजनों के समन्वय से २५-२५—कलाएँ हैं। इतना अवश्य मानना पड़ेगा कि, प्रत्येक पुरञ्जन में २५-२५ कलाओं के रहने पर भी प्रधानता मूलभूत प्राण-आपः-वागादि-स्व-स्व कलाओं की ही रहती है। वेदपुरञ्जन की २५ सों कला प्राणमयी हैं, अप् पुरञ्जन की २५ सों कला आपोमयी हैं। यही व्यवस्था शेष तीनों में समझिए। प्राणात्मक वेदपुरञ्जन से स्वयम्भूपुर का निर्माण होता है। प्राणतत्त्व नित्य है, अतएव प्राण का विवर्त्तभूत 'ब्रह्मनिश्वसित' नाम से प्रसिद्ध अपौरुषेय वेद भी नित्य ही है। यह स्वयं उत्पन्न है, स्वयं उद्भूत है। अतएव तद्रूप पहिला पुर 'स्वयमेव भवति' इस निर्वचन 'स्वयम्भू' नाम से व्यवहृत होता है। यद्यपि अमृतात्मा (षोडशीपुरुष) की अपेक्षा से यह प्राणमूर्त्ति, किंवा वेदमूर्त्ति स्वयम्भू व्यक्त है, तथापि पाङ्क्त (पञ्चावयव) विश्व के इतर चारों पर्वों की अपेक्षा हम इसे अव्यक्त ही कहेंगे। इस 'ब्रह्म' नाम के अव्यक्त स्वयम्भू के चार मुखों से ही आगे की सम्पूर्ण सृष्टियाँ होती हैं।

हमने बतलाया है कि पञ्चजन-प्राण से समन्वय द्वारा वेदपुरञ्जन प्रादुर्भूत होता है, एवं वेदपुरञ्जन से स्वयम्भू का विकास हुआ है। ऐसी अवस्था में स्वयम्भू में पञ्चीकृत प्राण-आपः-वाक्-अन्न-अन्नाद, इन पांचों प्राकृत प्राणों की सत्ता सिद्ध हो जाती है। स्वयम्भू ब्रह्मा प्राण-मुख है, आपोमुख है, वाङ्मुख है, अन्नादमुख है, अन्नमुख है। अग्नितत्त्व ही अन्नाद है, सोमतत्त्व ही अन्न है। एवं–"अग्निर्वा रुद्रः-तस्यैते द्वे तन्वे घोरान्या च, शिवान्या च" (शत० ५। ३। १। १०) इस सिद्धान्त के अनुसार अग्नितत्त्व ही 'रुद्र' है। इस अग्निमय, अतएव अन्नादमय रुद्रदेवता की कृपा से सोमान्नरूप एक मुख कट जाता है। सोम के अग्निगर्भ में आहुत होते ही इस की स्वतन्त्र सत्ता उच्छिन्न हो जाती है। अग्निगर्भित सोम स्वस्वरूप को खोता हुआ अग्निमय ही बन जाता है। दूसरे शब्दों में आद्य (अन्नरूप सोम) जब अत्ता (भोक्ता अग्नि) में चला जाता है, तो अत्तारूप में परिणत होता हुआ वह आद्य अपने स्वतन्त्र व्यवहार को छोड़ कर अत्ता ही कहलाने लगता है, जैसा कि वाजिश्रुति कहती है—

"तद्यदोभयं समागच्छति, अत्तैवाख्यायते नाद्यम्। स वै यः सोऽत्ता-अग्निरेव सः"–शत० १०। ६। ३। १। २। इति॥

इस प्रकार अन्नाद्-अन्न के पारस्परिक आहिति (आहुति) सम्बन्ध से ब्रह्म के चार ही मुख रह जाते हैं। इन चारों मुखों में पहिला प्राणमुख है, इस से वेदसृष्टि होती है। दूसरे आपोमुख से लोकसृष्टि होती है। तीसरे वाङ्मुख से देवसृष्टि होती है। अन्नगर्भित चौथे अन्नादमुख से पशुसमन्विता भूतसृष्टि होती है। महाभारत के मतानुसार वाङ्मुख से प्रजा-सृष्टि होती है, एवं अन्न-अन्नादमुख से धर्म्मसृष्टि होती है। चतुर्विधसृष्टिप्रवर्त्तक प्राणप्रधान यही ब्रह्मा आधिदैविक संस्था में स्वयम्भू नाम से प्रसिद्ध हैं, एवं अध्यात्मसंस्था में यही 'शान्तात्मा' नाम से व्यवहृत हुए हैं। अव्यक्तात्मा इन दोनों का साधारण नाम है।

इस अव्यक्तात्मा के अन्तर्यामी, सूत्रात्मा, वेदात्मा, भेद से तीन प्रधान विवर्त्त हैं। अव्यक्तात्मा के तीन विवर्त्त—तीनों का संक्षिप्त स्वरूप बतला देना भी अप्रासङ्गिक न होगा। प्रत्येक पदार्थ के केन्द्र में प्रतिष्ठित रहकर उस का नियत रूप से सञ्चालन करना इस अव्यक्तात्मा का प्रधान कर्म्म है। सर्वप्रथम आधिदैविक संस्था का

ही विचार कीजिए। इस संस्था में भूः-भुवः-स्वः नाम के तीन प्रधान लोक हैं। "त्रयो वा इमे त्रिवृतो लोकाः" इस श्रौतसिद्धान्त के अनुसार उक्त तीनों लोकों में प्रत्येक लोक त्रिवृत् (त्रिगुणित) है। महाव्याहृति नाम से प्रसिद्ध तीनों के अवान्तर 'भूः-भुवः-स्वः' ये तीन भेद हैं। यद्यपि इस त्रिवृद्भाव के कारण ९ लोक होना चाहिएँ, परन्तु दो लोकों का भूः-स्वः, इन दोनों के साथ सम्बन्ध होजाने से सात ही लोक रह जाते हैं। जिसे आप पृथिवी कहते हैं, उसे भूलोक समझिए। प्रत्यक्षदृष्ट सूर्य्य को स्वर्लोक समझिए, सूर्य्य और पृथिवी का मध्यस्थान अन्तरिक्ष समझिए। इन तीनों की समष्टि को "भूः" नाम की पहिली महाव्याहृति समझिए। लोकत्रयात्मिका यही 'भू' नाम की पहिली **रोदसीत्रिलोकी** है। इस त्रिलोकी को पृथिवी समझिए, परमेष्ठी को स्वर्लोक समझिए, मध्यस्थान को अन्तरिक्ष समझिए। इन तीनों की समष्टि को "भुवः" नाम की दूसरी महाव्याहृति समझिए। लोकत्रयात्मिका 'भुवः' नाम की यही दूसरी **क्रन्दसीत्रिलोकी** है। इस क्रन्दसी की समष्टि को भूः समझिए, स्वयम्भू को स्वर्लोक समझिए। मध्यस्थान को अन्तरिक्ष समझिए। तीनों की समष्टि को "स्वः" नाम की महाव्याहृति समझिए लोकत्रयात्मिका स्वः नाम की यही तीसरी **संयतीत्रिलोकी** है। इस प्रकार इस त्रैलोक्य त्रिलोकी के क्रम मे निम्न लिखित रूप से सात लोक हो जाते हैं-

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ३—स्वः | संयतीत्रैलोक्य: ३—स्वः | | | सत्यलोकः ३ ——→ स्वयम्भूः | (७) |
| | २—भुवः | | | तपोलोकः २ ——→ अन्तरिक्षम् | (६) |
| | १—भूः | क्रन्दसीत्रैलोक्य: ३-स्वः | | जनल्लोकः ३-१ —→ परमेष्ठी | (५) |
| २—भुवः | | २-भुवः | | महर्लोकः २ ——→ अन्तरिक्षम् | (४) |
| | | १-भूः | रोदसीत्रैलोक्य: ३-स्वः | स्वर्लोकः ३-१ ——→ सूर्य्यः | (३) |
| | | | २-भुवः | भुवर्लोकः २ ——→ अन्तरिक्षम् | (२) |
| १—भूः | | | भूः | भूलोकः १ ——→ पृथिवी | (१) |

उक्त सातों लोकों में संयतीत्रैलोक्य का स्वर्लोकस्थानीय स्वयम्भू सत्यलोक है। इतर ६ओं लोक विचाली हैं, अस्थिर हैं, परिभ्रमणशील हैं। सातवाँ सत्यस्वयम्भू अविचाली है, एक स्थान

तीनों चित्याग्नियों का मूलाधार-सर्वतः आधारभूत वही स्वायम्भुव वेदाग्नि है। यही चौथा आवपन है। अग्नितत्त्व के इन्हीं चारों विवर्त्तों को लक्ष्य में रखकर— "चतुर्द्धा विहितो ह वाऽग्रेऽग्निरास" (शत०-ब्रा० १।२।३।१।) यह कहा गया है।

## अग्निविवर्त्त—

१—१-मूलप्रतिष्ठाग्निः—चितेनिधेयः—प्राणप्रधानः—स्वायम्भुवः
२—२-आधिदैविकाग्निः—चित्यः —ज्योतिःप्रधानः-सौरः
३—३-आधिभौतिकाग्निः- ,, —गौप्रधानः —पार्थिवः
४—४-आध्यात्मिकाग्निः- ,, —आयुःप्रधानः—शारीरिकः

—:०:—

१—ब्रह्माग्निः—ब्रह्माण्डम्...खं ब्रह्म
१—देवाग्निः—सम्वत्सरः ...कं ब्रह्म
२—भूताग्निः—अग्निः ...कं ब्रह्म
३—आत्माग्निः—पुरुषः ...कं ब्रह्म

अग्नि वै त्रिवृत्" (तै० ब्रा० १।५।१०।४।) के अनुसार अग्नितत्त्व त्रिवृत्कृत है। इसी त्रिवृद्भाव के कारण आधिदैविक-आधिभौतिक-आध्यात्मिक; इन तीनों अग्नियों की तीन तीन अवस्थाएँ हो-जाती हैं। आधिदैविकाग्नि सम्वत्सराग्नि है। घनावस्थापन्न सम्वत्सराग्नि अग्नि है, तदवच्छिन्न लोक पृथिवीलोक है। तरलावस्थापन्न सम्वत्सराग्नि वायु है; तदवच्छिन्न लोक अन्तरिक्ष है। विरलावस्थापन्न सम्वत्सराग्नि आदित्य है, यही द्युलोक है। आधिभौतिकाग्नि पार्थिव है। घनावस्थापन्न पार्थिव अग्नि दृश्य मूर्त्तर है, यही भूलोक है। इस के भीतर तरलावस्थापन्न अग्नि जलरूप है, यही भुवर्लोक है। सर्वान्तरतम प्राणात्मक मौलिक अग्नि विरलावस्थायुक्त है, यही तीसरा स्वर्लोक है। आज दिन पृ० अन्त० द्यौ, एवं भूः—भुवः—स्व, इन को परस्पर में पर्य्याय माना जारहा है। परन्तु वस्तुतः ऐसा नहीं है। भू-भुवः-स्वः—का भूपिण्ड से सम्बन्ध है। दूसरे शब्दों में पार्थिवाग्नि से सम्बन्ध है। भूकेन्द्रस्थान स्वर्लोक है। इस की प्रतिष्ठा प्राणाग्निमूर्त्ति प्रजापति है— 'प्रजापतिश्चरति गर्भे०"। भूपृष्ठ के भीतर बहने वाला पानी भुवर्लोक है। यही पातालादि सात लोकों की प्रतिष्ठा है। यही पानी साक्षात् वरुणाग्नि है। स्वयं दृश्य भूपिण्ड भूलोक है। इस प्रकार भूः—भुवः—स्व—इन तीनों का केवल भूपिण्ड में ही भोग होजाता है। भूपृष्ठ से आरम्भ कर एकविंशस्थ सूर्य्य पर्य्यन्त सम्वत्सराग्नि व्याप्त है। इसी की उक्त तीनों अवस्थाएं क्रमशः अग्नि—वायु—आदित्य, नाम से प्रसिद्ध हैं, एवं ये ही तीनों देवता क्रमशः त्रिवृत् पञ्चदश—एकविंशस्तोमरूप पृथिवी—अन्तरिक्ष—द्यौ—इन तीनों लोकों के अधिष्ठाता हैं। इसी पार्थक्य को लक्ष्य में रख कर

## पार्थिवमण्डलं—अधिभूतसंस्था—(पार्थिवसम्वत्सरः इलान्दम्)




१—वाक् ————→ स्वयम्भूः ————→ आवपनम्

२—आपः ————→ परमेष्ठी ————→ अन्नम्

३— [ अग्निः—आदित्यः (२१—स्वः
अग्निः—वायुः (१५—भुवः
अग्निः—अग्निः (६—भूः ] ——→ महापृथिवी पार्थिवसम्वत्सरः—→ अन्नादः

४—आपः ————→ परमेष्ठी ————→ अन्नम्

५—वाक् ————→ भूपिण्डः ————→ आवपनम्

## अर्णवसमुद्रगर्भे प्रतिष्ठितो भूपिण्डः




| | | |
|---|---|---|
| १. —आपः | आपः | 'भूत्रिवर्त्तम्' |
| २. —भूः (चित्याग्निः) | भूः | |
| ३. —भुवः (तरलाग्निः) | | |
| ४. —स्वः (हृदयम्) | | |
| ५. —आपः | आपः | |

## अधिदैवत–अधिभूतसमष्टिः




१—वाक्

२—आपः

३— [ द्यौः – २१ आदित्यः | अन्तरिक्षम् १५ वायुः | पृथिवी ६ अग्नि ]

४—आपः

५— [ भूः (पृष्ठम्) | भुवः (अधोभुवनम्) | स्वः (हृदयम्) ]

वाक् ——> स्वयम्भूः — आवपनम्

आपः ——> परमेष्ठी — अन्नम्

अग्निः ——> सूर्यः — अन्नादः

आपः ——> चन्द्रमाः — अन्नम्

वाक् ——> पृथिवी — आवपनम्

# शारीरकाग्निः—अध्यात्मसंस्था—




शर्मा आदर्श इलेक्ट्रिक प्रेस, अलवर।

'दिवं च पृथिवीं चान्तरिक्षमथो स्वः' (ऋक्सं० १० । १९० । ३ ।) यह कहा गया है। यदि द्युलोक, एवं स्वर्लोक दोनों एक ही वस्तु होतेतो 'दिवं— अथो स्व.' यह पुनरुक्ति व्यर्थ होती । सम्वत्सराग्नि के तीनो विवर्त्तों के लिए 'दिवं च पृथिवीं चान्तरिक्षम्' यह कहा है, एवं प्रजापतिमूर्त्ति पार्थिव अग्नि की तीनो अवस्थाओं का हृद्यभाव से समह करते हुए 'अथो स्व' यह कहा गया है। इसी प्रकार आध्यात्मिक अग्नि भी इसी त्रिवृद्भाव से आक्रान्त है। वागिन्द्रिय अग्नि है, प्राणेन्द्रिय वायु है, चक्षुरिन्द्रिय आदित्य है।

अग्नि के उक्त तीनो ही विवर्त्त उभयतः पानी से वेष्टित हैं। सत्याग्नि सदा आपोमय ऋत परमेष्ठी के गर्भ में प्रतिष्ठित रहता है—ऋते भूमिरियं श्रिता। पहिले आधिदैविक विवर्त्त को ही लीजिए। पृथिवी-अन्तरिक्ष—द्यौरूप सम्वत्सराग्नि के उस ओर आपोमय दिक्सोममय परमेष्ठी है, इस ओर आपोमय (भास्वर सोममय) चन्द्रमा है। इसी प्रकार भूपिण्ड 'समुद्रमभितः पिन्वमानम्' (यजु स० ११ । २९ ।) के अनुसार 'अर्णव' नाम से प्रसिद्ध रोदसी समुद्र के गर्भ में प्रविष्ट है। एवमेव दिक्सोममय श्रोत्र; एवं भास्वर सोममय मन से वेष्टित आध्यात्मिक त्रिवृदग्नि भी पानी के गर्भ में ही प्रतिष्ठित है—जैसाकि परिलेखों से स्पष्ट हो रहा है।

इस वैधयज्ञ के द्वारा मानुषात्मा में एक प्रकार का अपूर्व भाव उत्पन्न होता है, वही दैवात्मा नाम से प्रसिद्ध है। आध्यात्मिक प्रपञ्च का आधिभौतिकप्रपञ्च के द्वारा आधिदैविक प्रपञ्च के साथ सम्बन्ध करा देना ही इस वैधयज्ञ का परम फल है। दूसरे शब्दो में, सौर दिव्यतत्त्व का अध्यात्म-देवताओं के साथ ग्रन्थिबन्धन करा देना ही यज्ञ है। यद्यपि सौरप्राण का सम्बन्ध हमारे साथ नित्य बना रहता है, परन्तु यह सम्बन्ध बहिर्व्याम है। ऐसा सम्बन्ध 'याग' न कहला कर 'योग' कहलाया है। मनुष्य में स्वभावतः पार्थिवप्राण की प्रधानता रहती है। अतएव सौरप्राण अन्तर्व्याम सम्बन्ध से यहाँ स्वतः एव प्रतिष्ठित नहीं हो सकता। इस विप्रतिपत्ति के निराकरण के लिए सर्वप्रथम "अग्न्याधान" करना पड़ता है। मन्त्रवाक्-द्वारा दिव्य अग्नि को मानुषाग्नि में प्रतिष्ठित करने वाली प्रक्रिया विशेष ही अग्न्याधान है। इस से मानुषात्मा दिव्याग्नि से युक्त होता हुआ उस सौरप्राण के ग्रहण करने की योग्यता प्राप्त कर लेता है। अग्न्याधान के अनन्तर अग्निहोत्र का अधिकार मिलता है। इस से अहोरात्र के दिव्यप्राण को आत्मसात् किया जाता है। दर्शपूर्णमासेष्टि से पाक्षिक दिव्याग्नि के साथ योग किया जाता है। चातुर्मास्य से ऋतुव्यापक अग्नि का आधान होता है। पशुबन्ध से अयनाग्नि को आत्मा में प्रतिष्ठित किया जाता है। इन सब के करने के अनन्तर सम्वत्सरात्मक सोमयज्ञ ज्योतिष्टोम का अधिकार मिलता है। अतएव इन्हें 'प्राकृसोमिक" यज्ञ कहा जाता है। ज्योतिष्टोम से सम्वत्सराग्नि का आत्मा के साथ सम्बन्ध हो जाता है। अध्यात्म में प्रतिष्ठित यही साम्वत्सरिक दिव्याग्नि "दैवात्मा" है। इसी के प्रभाव से मानुषात्मा स्थूलशरीर के परि-

त्याग के अनन्तर त्रिणाचिकेत स्वर्ग में चला जाता है। जब तक यज्ञातिशय बना रहता है, तब तक मानुपात्मा स्वर्ग में प्रतिष्ठित रहता है। यज्ञातिशय की समाप्ति पर स्वर्ग स्थान से च्युत होता हुआ कर्म्मात्मा पुनः कर्म्मभोगार्थ उसी योनिचक्र में आजाता है – "क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोके वसन्ति"। जितने भी यज्ञ हैं, वे सब इस संसार समुद्र को पार करने वाली अस्थिर नौकाएं हैं। कभी न कभी ये अवश्य छिन्न भिन्न होती हैं। अतएव उपनिषच्छ्रुति ने इस 'यज्ञनौका' को अमृतत्त्व प्राप्ति में असमर्थ बतलाया है, जैसाकि महर्षि मुण्डक कहते हैं –

प्लवा ह्येते अदृढा यज्ञरूपा अष्टादशोक्तमवरं येषु कर्म्म।
एतच्छ्रेयो येऽभिनन्दन्ति मूढा जरामृत्युं ते पुनरेवापियन्ति॥

—मु० उ० १।२।६।

प्राकृतिक नित्य साम्वत्सरिक यज्ञ पृथिवी—अन्तरिक्ष—द्यौ, भेद से तीन लोकों में वितत है। त्रैलोक्य में वितत रहने के कारण ही इसे आतानयज्ञ–वितानयज्ञ–त्रेताग्नियज्ञ—इत्यादि विविध नामों से व्यवहृत किया जाता है। इसी के आधार पर यहां वैधयज्ञ में गार्हपत्य–दक्षिणाग्नि–आहवनीय, इन तीन अग्नियों का वितान किया जाता है। गार्हपत्य पृथिवी की प्रतिकृति (नकल) है, दक्षिणाग्नि अन्तरिक्ष की, आहवनीय द्युलोक की प्रतिकृति है। सूर्य की प्रतिकृति 'यूप' है। पारमेष्ठ्य अहःसोम की प्रतिकृति वल्ली से निकाला हुआ सोमरस है। प्राकृतिक यज्ञ में ऋग्वेदावच्छिन्न अग्नि होता है, यजुर्वेदावच्छिन्न वायु अध्वर्यु है, सामवेदावच्छिन्न आदित्य उद्गाता है, त्रयीमूर्त्ति चन्द्रमा ब्रह्मा है, त्रैलोक्य व्यापक अतिष्ठावा अग्नि यजमान है। इसी आधार पर इस वैधयज्ञ में होता ऋग्वेदी, अध्वर्यु यजुर्वेदी, उद्गाता सामवेदी एवं ब्रह्मा त्रैविद्य होता है। प्रजापति की प्रतिकृति स्वयं यज्ञकर्त्ता यजमान है।

आत्मा को मन प्राणवाङ्मय कहा गया है। यज्ञद्वारा नवीन आत्मा उत्पन्न कराया जाता है। दूसरे शब्दों में यज्ञद्वारा सौरदिव्य मन प्राणवाङ्मय आत्मा का मानुपात्मा (कर्म्मात्मा) के साथ सम्बन्ध कराया जाता है। फलतः वैधयज्ञ में मन – प्राण – वाक्—इन तीनों कलाओं के समावेशकी आवश्यकता अवश्यंभाविनी बन जाती है। इसी आत्मसम्पत्ति के लिए दक्षिणाक्रीत ऋत्विजों का सहयोग आवश्यक होजाता है। होता—अध्वर्यु—उद्गाता ये तीनों वो वाक्तत्त्व सम्पादित करते हैं। अध्वर्यु प्राणसम्पत् सञ्चित करता है। एवं निरीक्षक ब्रह्मा मनोयोगद्वारा मनोमयी विभूति पर अपना अधिकार जमाता है। प्रकारान्तर से यों भी कहा जा सकता है कि, ऋग्वेदी होता ऋक्तत्त्व पर प्रतिष्ठित १ शस्त्र कर्म्म से वाक्कला सम्पन्न करता है, यजुर्वेदी अध्वर्यु जुस्तत्त्व पर प्रतिष्ठित २-ग्रह कर्म्म से प्राण का सञ्चय करता है। सामवेदी उद्गाता सामतत्त्व पर प्रतिष्ठित ३-स्तोत्र कर्म्म से महिमामण्डल का निर्म्माण करता है। ब्रह्माद्वारा

## २१६ वें पृष्ठ का शेषांश

### विशेषविवरण—

प्रकान्त प्रकाशन में हमारी भ्रान्ति से यह विषय अप्रकाशित रह गया था। अतः इसे स्वतन्त्र पृष्ठ में प्रकाशित कर यहाँ समाविष्ट करना पड़ा। पाठक इसे २१६ वें पृष्ठ की १२ वीं पंक्ति तथा १३ वीं पंक्ति के मध्य का विषय समझें।

—सम्पादकः

जिस प्रकार स्वयम्भू ऋषिप्राणप्रधान, परमेष्ठी पितर-एवं असुरप्राणप्रधान, चन्द्रमा गन्धर्व-प्राणप्रधान, पृथिवी पशुप्राणप्रधान, किंवा वैश्वानरप्रधान है, एवमेव विश्वमध्यस्थ सूर्य्य "चित्रं देवानामुदगात्" इत्यादि के अनुसार देवप्राणप्रधान है। इसी सौर देवप्राण से यज्ञद्वारा नवीन आत्मा उत्पन्न होता है, अतएव इसे "दैवात्मा" नाम से व्यवहृत किया जाता है। इसके अतिरिक्त चिदात्मा के सम्बन्ध से इसी से दूसरे "विज्ञानात्मा" का भी विकास होता है। दोनों में से क्रमप्राप्त पहिले दैवात्मा का ही संक्षेप से दिग्दर्शन कराया जाता है।

### सूर्य्यमूलक दैवात्मा—

आयतन पर प्रतिष्ठित अन्नाद ( अग्नि ) के साथ अन्न ( सोम ) का मिथुन सम्बन्ध हो जाना ही यज्ञ है। यद्यपि मौलिक यज्ञ की प्रथम विकासभूमि आपोमय परमेष्ठी ही है, तथापि रोदसी त्रिलोकी में रहने वाली प्रजा की अपेक्षा से प्रकृत में यज्ञ से सौरसंस्था का ही ग्रहण करना न्याय-प्राप्त है। सौरप्राणदेवता इसी यज्ञ के बल पर अमृतत्त्व को प्राप्त हो रहे हैं। सूर्य्य का अंश प्रवर्ग्य बन कर पृथिवी पर आकर पार्थिव बनता हुआ मृत्युधर्म्म से आक्रान्त हो जाता है। आगे आकर यज्ञ के प्रभाव से ही यह पार्थिव प्राणदेवता स्वप्रभव सौरप्राण के साथ ग्रन्थिबन्धन करते हुए मृत्युपाश से विमुक्त हो जाते हैं। आर्ष महर्षियों ने प्रकृति के इस गुप्त रहस्य का अपनी दिव्यदृष्टि से साक्षात् कार किया, एवं उसी प्राकृतिक नित्य यज्ञ के आधार पर अमृतभाव-सम्पादक वैधयज्ञ का आविष्कार किया।

मनोमय भाग सञ्चित होता है। इस प्रकार शस्त्र–स्तोत्र–ग्रह–द्वारा ऋत्विक् लोग यज्ञकर्म से नया दैवात्मा उत्पन्न कर देते हैं*।

| |
|---|
| शस्त्रकर्म्म—हौत्रं——ऋचा सम्पद्यते—(होता) . |
| ग्रहकर्म्म——आध्वर्यवं—यजुषा सम्पद्यते–(अध्वर्यु ) |
| स्तोत्रकर्म्म—औद्गात्रं—साम्ना सम्पद्यते—(उद्गाता) |
| सर्वाध्यक्षो ब्रह्मा. |

'यजति' धात्वर्थ के परिज्ञान के लिए वैय्याकरणों के 'भूषण' की शरण में जाइये। यहां तो केवल "यज–देवपूजा, संगतिकरण, दानेषु' इसी पर विश्राम समझिए। देवताओं का पूजन, देवताओं के लिए दान, एवं देवताओं का परस्पर सङ्गतिकरण, इन्हीं तीनों भावों के लिए 'यजति' प्रयुक्त हुआ है। प्रकृत में दैवात्मसम्बन्ध से सङ्गतिकरण अर्थ ही अभिप्रेत है। यज्ञकर्त्ता यजमान इसी देवप्राण, किंवा दैवात्मा के प्रभाव से साधारण अयज्ञिय मनुष्यों की अपेक्षा उत्कृष्टकर्म्मा, एवं उत्कृष्टधर्म्मा बन जाता है। साक्षात् भौमदेवता बन जाता है, स्वर्गतत्त्व प्राप्त कर लेता है, दिव्यप्राण को पहिचान लेता है। इसी यज्ञफल का दिग्दर्शन कराती हुई श्रुति कहती है—

सत्रस्य ऋद्धिरस्यगन्म ज्योतिरमृता अभूम ।
दिवं पृथिव्या अध्यारुहामाविदाम देवान्त्स्वर्ज्योतिः ॥ (यजुः सं० ८ । ५२ ।)।

यज्ञविद्या साधारण विद्या नहीं है। अपितु रूप—रस—गन्ध—स्पर्श-शब्दशून्य, अतएव इन्द्रियातीत प्राणतत्त्व को अधिकार में लाने वाली एक असाधारण शक्ति है। अतः इस की इतिकर्त्तव्यता में हमारे लिए एकमात्र शास्त्र ही शरण है। मनमाने फल की (हवाशुद्धि आदि की) कल्पना कर यथेच्छ पद्धतियों का निर्म्माण कर व्याज से यज्ञ का अनुगमन करना समृद्धि के स्थान में सर्वनाश का कारण है। यज्ञ एक नया असाधारण दैवात्मा उत्पन्न करता है, यह कोई बालखेल नहीं है। अवैध पद्धति से ताम्रकुण्डिकाओं में स्वाहा–स्वाहा बोलते हुए दो चार बार घृताहुति देने से ही यज्ञेतिकर्त्तव्यता समाप्त नहीं हो जाती। आज श्रौतपद्धतियों का तिरस्कार कर कल्पित पद्धतियों के आश्रय से ही यज्ञविद्या विलुप्तप्राय होगई है। अस्तु, कहना केवल यही है कि, प्रक्रियाविशेष से सौरप्राण को अध्यात्म में प्रतिष्ठित कराना ही यज्ञ है। यज्ञजनित यह सौर दैवात्मा मानुषात्मा से युक्त होकर स्थूलशरीर के परित्यागानन्तर इसे स्वर्ग प्रदेश में ले-

* इन सब याज्ञिक पदार्थों का मौलिक रहस्य, एवं इतिकर्त्तव्यता (पद्धति) शतपथ ब्राह्मण हिन्दीविज्ञानभाष्य के प्रथम वर्ष के प्रथम अङ्क में देखना चाहिए।

यस्तु विज्ञानवान् भवति युक्तेन मनसा सदा ।
तस्येन्द्रियाणि वश्यानि सदश्वा इव सारथेः ॥ ( कठोपनिषत् १।३।६ )

यदि बुद्धि मे विद्या का आत्यन्तिक उद्रेक होजाता है, तो वह "धिषणा" कहलाने लगती है। अधिक विद्या ( मालुमात ) बुद्धि को अधिक प्रबल बना देती है। उसमें साधारण कोटि के मनुष्यों के घर्षण करने की शक्ति आजाती है। ऐसे प्रतिभाशाली के सामने सबको नत मस्तक होना पड़ता है। बहुदर्शी बहुवित् है, उस की बुद्धि धिषणा है। आप जितना अधिक विज्ञान सम्पादित करेंगे, आप की बुद्धि उतनी ही प्रबल होगी। इसी रहस्य को लक्ष्य में रख कर धिषणा का 'विद्या वै धिषणा' ( तै० ब्रा० ३।७।७।१ ) यह लक्षण किया जाता है। बुद्धि को उक्थरूपा बतलाया है। उक्थ पिण्ड है। उदाहरणके लिए सूर्यपिण्ड को उक्थ समझिए। इस उक्थ पिण्ड से जो प्राणात्मिका रश्मियाँ निकली हैं, वे ही "अर्क" नाम से प्रसिद्ध हैं। निश्चयरूपा बुद्धि से निकलने वाली प्राणात्मिका इन्हीं रश्मियों को "धी" कहा जाता है। सर्वप्रथम विषय का आधान इन्हीं बुद्धिरश्मियों पर होता है, अत एव इन्हें-"धी" कहना अन्वर्थ बन जाता है। विज्ञान रश्मियाँ ही विषयाकार मे परिणत होती हैं। बुद्धि एक है, प्राणरूपा धी अनन्त हैं। हमारे आत्मा के साथ उक्थरूप विज्ञानघन बुद्धिस्थानीय सूर्य्य का सम्बन्ध नहीं होता, सम्बन्ध होता है प्राणरूप ( रश्मिरूप ) धी भागका, वे अनन्त हैं। इसी अभिप्राय से—"धियो यो नः प्रचोदयात्" यह कहा जाता है। अत एव—"पुनन्तु मनसा धियः" इत्यादि रूप से तत्तत्स्थलविशेषों में धी का बहुत्वरूप से ही प्रयोग किया गया है। इसी आधार पर "प्राणा धियः" ( शत० ६।३।१।१३ ) इत्यादिरूप से धी को प्राण कहा है। उक्थलक्षण आत्मा सदा एक ही होता है, अर्कलक्षण प्राण सदा अनन्त ही होते हैं। निष्कर्ष यही हुआ कि, हृदयस्थितवा निश्चयात्मिका बुद्धि बुद्धि है। वही अर्कावस्था में आकर धी, किं वा धियः है।

प्रज्ञान मन में प्रज्ञा, और प्राण, ये कला हैं। चिद्विशिष्ट सोम प्रज्ञा है, यह सौम्य है। इसी पर बुद्धिरूप सूर्य्य का प्रतिबिम्ब चमकता है। प्रज्ञान मनका प्रज्ञाभाग ही अध्यात्म संस्था में बुद्धि प्रतिष्ठा का कारण है। इस प्रज्ञाभाग मे युक्त यही बुद्धि प्रज्ञा कहलाने लगती है। प्रज्ञा भिन्न वस्तु है, प्राण पृथक् पदार्थ है। परन्तु दोनों का तादात्म्य है। एक दूसरे के बिना दोनों अप्रतिष्ठित हैं। इसी अभिप्राय से महर्षि कौषीतकि कहते हैं—

यो वै प्राणः—सा प्रज्ञा, या वा प्रज्ञा—स प्राणः ।
सह ह्येतावस्मिन् शरीरे वसतः, सहोत्क्रामतः ॥ ( कौ० उ० ३।३ )

प्रज्ञा के सम्बन्धसे विज्ञान के अनुग्रह द्वारा जहां मन में ज्ञान का उदय होता है, वहां प्राण सम्बन्ध से इस में कर्मरूपता का विकास होता है—"उभयात्मकं मनः"। यदि प्रज्ञाप्राणात्मक मनके केवल प्रज्ञा भाग पर दृष्टि डाली जाती है, तो इस दशा मे प्रज्ञावच्छिन्ना बुद्धिको हम 'प्रज्ञा' कहेंगे। यदि प्राणयुक्तप्रज्ञा से

साथ, दूसरे शब्दों में मन के साथ बुद्धि के दर्शन किए जायँगे, तो इस अवस्था में इसे प्रज्ञान न कह कर "मति" कहा जायगा। यद्यपि मनन ( चिन्तन ) मन का धर्म्म माना गया है। परन्तु किसी एक विषय पर चिरकाल पर्य्यन्त मन की वृत्ति को लगाए रहना ही मनन है। उधर—"चञ्चलं हि मन कृष्ण प्रमाथि बलवद्दृढम्" ( गीता ६।३४ ) के अनुसार सर्वथा चञ्चल मन अपने विशुद्धरूप से स्थिरधर्म्म के प्रयोजक मनन-व्यापारमें असमर्थ है। स्थिरधर्म्म प्रयोजिका एकमात्र बुद्धिके सहयोग से ही मनमें स्थिरता का उदय होता है। ऐसी अवस्थामें मानना पड़ेगा कि, मनन न केवल मन का व्यापार है न केवल बुद्धि का व्यापार है। अपितु बुद्धियुक्त मन ही, किं वा मनोमयी बुद्धि ही मनन की अधिष्ठात्री है। मनन ही "मति" है। मनोयुक्ता बुद्धि ही मति है।

उपर्युक्त अवस्थाकृत भेदों को समझते हुए बुद्धि-मनीषा-मति-प्रज्ञा-आदि का पर्य्यायसम्बन्ध मानना किसी सीमा तक ठीक है। परन्तु आखें मीच कर यथेच्छ प्रयोग करना विज्ञान विरुद्ध है। अस्तु विविध भावात्मिका इस बुद्धि को प्रकृत प्रकरण में हमने "विज्ञानात्मा" नाम से व्यवहृत किया है। इस नाम करण की उपपत्ति यही है कि, प्रज्ञान मन सब में समान है परन्तु व्यक्तिभेद से बुद्धि में अन्तर है। ऐन्द्रियक विषय भोग करना मन का काम है। इस अंश में सब समान हैं। आहार-निद्रा-भय-अशन-पानादि इन्द्रिय भोगों में सब की समान वृत्ति है—"सामान्यमेतत् पशुभिर्नराणाम्"। इस दृष्टि से सब मनुष्य एक श्रेणि में प्रतिष्ठित हैं। परन्तु बुद्धि विज्ञानमयी है विविध-ज्ञानमयी है। सौरज्ञान विविधरूप में परिणत होकर ही अस्मदादि में प्रतिष्ठित होता है। उसका एक ही ज्ञान ( बुद्धि ) अनेक भागों में विभक्त होरहाहै। एक स्थान में प्राणपरीक्षा विज्ञान प्रतिष्ठित देखा जाता है। इसी विज्ञान के आधार पर यह भगे हुए चोर का पता लगाने में समर्थ होता है। ज्ञानका गर्व रखने वाले हम मनुष्यों में यह शक्ति नहीं है। विज्ञानधारा सर्वथा विभक्त होरही है। इसी के तारतम्य से एक पण्डितराज भी व्याख्यान नहीं देसकते, एक साधारण व्यक्ति भी अच्छा बोल लेता है। इसी विज्ञान की कृपा से एक श्रमजीवी ( मजदूर ) दिन भर पत्थर तोड़ने पर भी चार-छः आना ही प्राप्त करता है, परन्तु इसी विज्ञान की महिमा से शान्ति से बैठा हुआ एक वैज्ञानिक क्षणमात्र में अतुल सम्पत्ति प्राप्त कर लेता है, एवं सर्वत्र उस का यश व्याप्त होजाता है। इस प्रकार बुद्धि अनेक रूपा है, प्रज्ञानवत् समान धर्म्मिणी नहीं है। बुद्धि के इसी वैविध्य से "विविधं ज्ञानं विज्ञानम्' इस निर्वचन के अनुसार इसे विज्ञानात्मा कहा जाता है। विज्ञान के तारतम्य से ही सेवक-स्वामी, गुरु-शिष्य, हाकिम-अहलकार, छोटा-बड़ा, अमीर-गरीब, इत्यादि द्वन्द्वभाव उत्पन्न होते हैं।

विज्ञानात्मा में धिषणा-प्राण, ये दो कलाएँ बतलाई गई हैं। साथ ही में धिषणा भाग को ज्ञान धिषणा, तथा प्राणविवर्त्त—कहा है एवं प्राणभागको कर्म्म कहा है। ज्ञानकर्म्ममयी विज्ञानात्मिका इस बुद्धि के आगे जाकर आठ विवर्त्त हो जाते हैं। "अविद्यास्मितारागद्वेषाभिनिवेशाः पञ्च क्लेशाः" ( पा० योग-

**अष्टौ बुद्धयः**

| | | | |
|---|---|---|---|
| १—१—धर्म्मबुद्धिः* | आर्षविद्या | धर्म्मप्रवर्त्तिका | धिषणाप्रधाना विद्याबुद्धिचतुष्टयी |
| २—२—ज्ञानबुद्धिः | सिद्धविद्या | ज्ञानप्रवर्त्तिका | |
| ३—३—वैराग्यबुद्धिः | राजर्षिविद्या | वैराग्यप्रवर्त्तिका | |
| ४—४—ऐश्वर्यबुद्धिः | राजविद्या | ऐश्वर्यप्रवर्त्तिका | |
| ५—१—अभिनिवेशबुद्धिः | | अधर्म्मप्रवर्त्तिका | प्राणप्रधाना-अविद्याबुद्धिचतुष्टयी |
| ६—२—अविद्याबुद्धिः | | अज्ञानप्रवर्त्तिका | |
| ७—३—रागद्वेषबुद्धिः | | आसक्तिप्रवर्त्तिका | |
| ८—४—अस्मिताबुद्धिः | | अस्मिताप्रवर्त्तिका | |

यह है सौर विज्ञानात्मा का संक्षिप्त स्वरूप निदर्शन। इस का प्रधान कर्म्म है-प्रज्ञानमनोऽवच्छिन्न,

**प्रकरणोपसंहार—** वैश्वानर-तैजस-प्राज्ञसमष्टिरूप कर्म्मात्मा को कर्म्म में प्रवृत्त रखना। इसी की प्रेरणा से कर्म्मात्मा कर्म्म करने में समर्थ होता है, अत एव इसे कारयिता (कर्म्म कराने वाला) कहा गया है। प्रज्ञान मन पर विषय आते हैं, परन्तु यह विज्ञानात्मा (बुद्धि) विषय पर जाता है। "यह बात हमारी समझमें नहीं आई, अमुक बात हमारे जचती ही नहीं" यह व्यवहार प्रज्ञानमन से सम्बन्ध रखते हैं। "हमारा खयाल उस ओर नहीं दौड़ता, सोचते हैं, परन्तु अकल-काम नहीं करती" इत्यादि व्यवहार विज्ञानात्मा से सम्बन्ध रखते हैं। नवीन कृति में विज्ञान की प्रधानता रहती है, प्रतिकृति (नकल) में प्रज्ञान की प्रधानता रहती है। नवीनग्रन्थ की रचना बुद्धि से सम्बन्ध रखती है, बने हुए ग्रन्थ की प्रतिलिपि में मनो व्यापार प्रधान रहता है। शरीरनिपात के अनन्तर यह विज्ञानात्मा भोगसाधक बना हुआ कर्म्मात्मा के साथ साक्षी रूप से युक्त रहता है। स्वस्वरूप से असङ्ग इस विज्ञानात्मा का गति-श्राद्ध-प्रेतकर्म्म-आदि से कोई सम्बन्ध नहीं है। क्षेत्रज्ञविज्ञान क्षेत्र का अधिष्ठाता मात्र है। विज्ञानात्मनिरूपण गतार्थ हुआ। अथ क्रमप्राप्त 'महदात्मविज्ञानोपनिषत्' की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जाता है।

तदित्थं दैव-विज्ञानभेदेन द्विकलोऽयं सूर्य्यो विज्ञानात्मा वा व्याख्यातो द्रष्टव्यः।

समाप्ता चेयं श्राद्धविज्ञानान्तर्गत 'आत्मविज्ञानोपनिषदि' प्रथमायां प्रथमखण्डात्मिकायां 'विज्ञानात्मविज्ञानोपनिषत्' चतुर्थी।

४

* इन सब विषयों का सोपपत्तिक विशद निरूपण 'गीताहिन्दीविज्ञानभाष्य' में देखना चाहिए।

अथ

आत्मविज्ञानोपनिषदि ( प्रथमखण्डे )

# 'महानात्मविज्ञानोपनिषत्' पंचमी

५

—[०].—

(५) १—अधिदैवतम्→चन्द्रमाः ( पूर्णमदः ) (४)
२—अध्यात्मम्→महान् ( पूर्णमिदम् )

अथ

## श्राद्धविज्ञानान्तर्गत-'आत्मविज्ञानोपनिषदि' प्रथमाया—
## *"महानात्मविज्ञानोपनिषत्"-पञ्चमी*

५

### महानात्मा-प्राकृतात्मा-चन्द्रमाः (४)

१—आकृतिमहान् ( आकृत्यात्मा )
२—प्रकृतिर्महान् ( प्रकृत्यात्मा )
३—अहंकृतिमहान् ( अहंकृत्यात्मा )

### सोऽयं त्रिकलो महानात्मा-प्राकृतात्मा वा चन्द्रमाः

१—मम योनिर्महद् ब्रह्म तस्मिन् गर्भं दधाम्यहम्।
सम्भवः सर्वभूतानां ततो भवति भारत !॥
२—सर्वयोनिषु कौन्तेय ! मूर्त्तय सम्भवन्ति याः ।
तासां ब्रह्म महद्योनिरहं बीजप्रदः पिता ॥

—श्रीमद्भगवद्गीता-१४अ०।३,४, ।

## (५) महानात्मस्वरूपपरिचयः—( तेजः-स्नेहमयो महानात्मा )

१—स नो महाँ अनिमानो धूमकेतुः पुरुश्चन्द्रः ।
धिये वाजाय हिन्वतु ॥—ऋक् सं० १।२७।११।

२—क इमं वो निण्यमा चिकेत वत्सो मातॄर्जनयत स्वधाभिः ।
बह्वीनां गर्भो अपसामुपस्थान् महान् कविर्निश्चरति स्वधावान् ॥—ऋक् सं० १।९५।४।

३—महाँ असि महिष वृष्ण्येभिर्धनस्पृदुग्र सहमानो अन्यान् ।
एको विश्वस्य भुवनस्य राजा स योधया च क्षयया च जनान् ॥—ऋक् सं० ३।४६।२।

४—नि वेवेति पलितो दूत आस्वन्तर्महाँश्चरति रोचनेन । ~
वपूंषि बिभ्रदभि नो विचष्टे महद्देवानामसुरत्वमेकम् ॥—ऋक् सं० ३।५५।११।

५—आविः सन्निहितं गुहाचरं नाम महत्पदमत्रैतत् समर्पितम् ।
एजत् प्राणन्निमिषच्च यदेतज्जानथ सदसद्वरेण्यं परं विज्ञानाद्यद्वरिष्ठं प्रजानाम् ॥
—मुण्डको० २।२।१।

६—एकैकं जालं बहुधा विकुर्वन्नस्मिन् क्षेत्रे संहरत्येष देवः ।
भूयः सृष्ट्वा पतयस्तथेशः सर्वाधिपत्यं कुरुते महात्मा ॥—श्वे० उ० ५।३।

७—तद्ध स प्राणोऽभवन् महान् भूत्वा प्रजापतिः ।
भुजो भुजिष्या वित्त्वा यत् प्राणान् प्राणयत् पुरि ॥—शत० ब्रा० ७।५ १।-४।

८—यः पूर्वं तपसो जातमद्भ्यः पूर्वमजायत ।
गुहां प्रविश्य तिष्ठन्तं यो भूतेभिर्व्यपश्यत ॥—कठोप० १।२ ६।

९—तदेवाग्निस्तदादित्यस्तद्वायुस्तदु चन्द्रमाः ।
तदेव शुक्रं तद् ब्रह्म ता आपः स प्रजापतिः ॥—यजु० सं० ३२।१।

१०—अशरीरं शरीरेष्वनवस्थेष्ववस्थितम् ।
महान्तं विभुमात्मानं मत्वा धीरो न शोचति ॥—कठोप० १।२ २१

ॐ महानात्मब्रह्मणे नमः

## महानात्मा—चन्द्रमा

### 'महद्ब्रह्म' स्युपास्व

यो योनिमधितिष्ठत्येको विश्वानि रूपाणि योनीश्च सर्वाः ।
ऋषिं प्रसूतं कपिलं यस्तमग्रे ज्ञानैर्बिभर्ति जायमानं च पश्येत् ॥—श्वे० उ० ५।२।

यच्च स्वभावं पचति विश्वयोनिः पाच्यांश्च सर्वान् परिणामयेद्यः ।
सर्वमेतद्विश्वमधितिष्ठत्येको गुणांश्च सर्वान् विनियोजयेद्यः ॥—श्वे० उ० ५।५।

वेदाहमेतं पुरुषं महान्तमादित्यवर्णं तमसः परस्तात् ।
तमेव विदित्वातिमृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय ॥—यजु सं० ३१।१८।

महान् प्रभुर्वै पुरुषः सत्त्वस्यैष प्रवर्त्तकः ।
सुनिर्मलामिमां प्राप्तिमीशानो ज्योतिरव्ययः ॥—श्वे० उ० ३।१२।

भूतं भविष्यत् प्रस्तौमि महद्ब्रह्मैकमक्षरम् ।
महद्ब्रह्मैकमक्षरम् ॥—शत० ब्रा० १०।४।१।६।

**महान की महत्ता—** 'चिदात्मा' नाम से प्रसिद्ध षोडशीपुरुष, प्राणप्रधान अव्यक्तात्मा, आपःप्रधान-यज्ञात्मा, वाक्प्रधान विज्ञानात्मा, अन्नप्रधान प्रज्ञानात्मा, अन्नादप्रधान कर्म्मात्मा, चित्याग्निप्रधान शरीर, भेद से अनेक संस्थायुक्त आध्यात्मिक प्रपञ्च की मूलप्रतिष्ठारूप यह महानात्मा सचमुच महान् ( बड़ा ) है। यदि अध्यात्मसंस्था से महानात्मा को पृथक् कर दिया जाता है, तो शेष अखण्ड सखण्ड आत्मविवर्त, तथा शरीर सब कुछ उत्क्रान्त हो जाते हैं। सशरीर सम्पूर्ण आत्मविवर्त्त महान् के ही गर्भ में प्रतिष्ठित हैं। शुक्रमूर्त्ति महान् के साथ जब तक कर्म्मात्मा का ग्रन्थिबन्धन रहता है तभी तक सशरीर सपरिग्रह कर्म्मात्मा बन्धन में है। महद्ग्रन्थि विमोक ही कर्म्मात्म मुक्ति का मुलद्वार है। भूत, भविष्यत्, वर्त्तमान, सभी कुछ इसी महानात्मा पर प्रतिष्ठित है। संसार में जितनी भी आकृतियाँ हैं, जितने भी प्रकृति ( स्वभाव ) भेद हैं, जो भी अहङ्कृतियाँ हैं, उन सब का आदिप्रवर्त्तक यही महानात्मा है जैसा कि आगे जाकर विस्तार से स्पष्ट होने वाला है। महानात्मा के इसी सर्वापेक्षाकृत महत्त्व को लक्ष्य में रखते हुए वैज्ञा'

षियों ने सर्वव्यापक षोडशी, वल्शेश्वर अव्यक्त, आदि किसी को भी महान न कह कर एकमात्र इस पारमेष्ठ्य तत्त्व को ही 'महान्' उपाधि से विभूषित किया है, जिस उपाधि का 'ईशोपनिषद्विज्ञानभाष्य' के महदात्मप्रकरण' में विस्तार से विश्लेषण हुआ है।

"महादेव" "महान्" इत्यादि नामों से प्रसिद्ध यह प्राकृतात्मा यद्यपि आपोमय परमेष्ठी की वस्तु है,
**महादेव, और महान्—** जैसा कि पूर्व के यज्ञात्मप्रकरण में बतलाया जा चुका है, तथापि अध्यात्म-संस्था की अपेक्षा से इसकी मूलप्रतिष्ठा शुक्र है। उधर शुक्र चान्द्रपदार्थ है, अतएव इस आत्मगतिप्रकरण की अपेक्षा से इस प्रकरण में हमने इसे चन्द्रमा की वस्तु माना है। वस्तुत. इसकी महत्ता परमेष्ठी के सम्बन्ध पर ही निर्भर है। इस महानात्मा में सत्त्व रज तम, ये तीन गुण, एवं आकृति-प्रकृति-अहंकृति भेद से तीन प्रकृतियाँ नित्य प्रतिष्ठित रहती हैं, जैसा कि यज्ञात्मप्रकरण में ही विस्तार से बतलाया जा चुका है। जब तक महानात्मा स्वस्वरूप से प्रतिष्ठित रहता है, तब तक जीवात्मा कथमपि मुक्त नहीं हो सकता। महानात्मा में 'स्थूल-सूक्ष्म-कारण' शरीरभेद से तीन ग्रन्थियाँ रहती हैं। स्थूलग्रन्थि से वाङ्मय स्थूलशरीर स्वस्वरूप से प्रतिष्ठित रहता है। इसका प्रधान सम्बन्ध पार्थिवभूतभाग-प्रधान तपोमूर्त्ति आकृतिमहान् के साथ है। सूक्ष्मग्रन्थि से प्राणगर्भित मनोमय सूक्ष्मशरीर की रक्षा होती है। इसका प्रधान सम्बन्ध चान्द्रभाग प्रधान रजोमूर्त्ति प्रकृतिमहान् के साथ है। कारणग्रन्थि से मनोगर्भित इन्द्रमय कारणशरीर की स्वरूपरक्षा होती है। इसका प्रधान सम्बन्ध सौरभाग-प्रधान सत्वमूर्त्ति अहंकृतिमहान् के साथ है। जब तक उक्त तीनों ग्रन्थियों में से एक भी ग्रन्थि रहती है, तब तक महानात्मा चिदाभास (चित्प्रतिबिम्ब) रूप से प्रतिष्ठित चिदात्मा (जीव) कभी मुक्त नहीं होता। चिदात्मा की यही महानात्मा है। यजुर्मय अव्यक्त तत्त्व भी—"सोऽनया त्रय्या विद्यया सहाप: प्राविशत्, आण्डं समवर्त्तत" (शत० ६।१।१) के अनुसार इसी आपोमय महान् के गर्भ में प्रविष्ट रहता है। भृग्वङ्गिरोमय पारमेष्ठ्य यज्ञात्मा की प्रतिष्ठा भी यही आपोमय महान् है। सौरविज्ञान, चान्द्रप्रज्ञान भी यहीं प्रतिष्ठित है। शरीरत्रयमूर्त्ति अध्यात्मसंस्था का भी चरम आधार यही महानात्मा है। संभूति विनाश, दोनों का सञ्चालक भी यही है। इस प्रकार इस महान् की महत्ता सर्वात्मना सिद्ध है।

इस महानात्मा में प्रधानरूप से पारमेष्ठ्यसोम, चिदंश, पितृ-प्राण, ये तीन तत्त्व प्रतिष्ठित हैं।
**सोम चित् और पितरप्राण—** तीनों तत्त्वों के समुच्चितरूप का ही नाम 'महानात्मा' है। सोमतत्त्व की अपेक्षा से यह महान् है, चिदंश की अपेक्षा से यह आत्मा है, पितृप्राण की अपेक्षा से यही पितर है। पितरप्राणावच्छेद से ही यह महान्—"सम्भव: सर्वभूतानां ततो भवति भारत !" (गी० १४।३) इस स्मार्त्त सिद्धान्त के अनुसार सब का प्रजनयिता (उत्पादक) है। प्रजनयिता को ही लोकभाषा में पिता कहा जाता है, अतएव महद्गर्भित प्रजनयिता सौम्यप्राण को "पितर"

कहना न्यायतः प्राप्त है। अधिदैवतसंस्था में यही प्रजनयिता परमेष्ठी नाम से प्रसिद्ध है। इसी विज्ञान को लक्ष्य में रखकर श्रुतिर्कहती है—

१—"ता वाऽएताः प्रजापतेरधिदेवता असृज्यन्त-अग्नि-रिन्द्रः-सोमः परमेष्ठी प्राजापत्यः। तत एतं परमेष्ठी प्राजापत्यो यज्ञमपश्यत्-दर्शपूर्णमासौ। ताभ्यामयजत। ताभ्यामिष्ट्वा कामयत-अहमेवेदं सर्वं स्यामिति। स आपोऽभवत्। आपो वा इदं सर्वम्। ता यत् परमे स्थाने तिष्ठन्ति ( यदांदपि परमे स्थाने तिष्ठन्ति, तस्मात् परमेष्ठी नाम।"

—शत० ११।१।६।१२,१३ १४,१५,१६,१७

२—' आपधिलोको वै पितरः" ( शत० १३।८।१।२० )।

३ — 'पितृलोकः सोमः" ( कौ० १६।५। )।

४—"पितृदेवत्यो वै सोमः" ( शत० ४।४।२।१२। )।

५—"प्रजापतिर्वै चन्द्रमाः, प्रजापतिर्वै महान्देवः" ( शत० ६। १।३।१६। )।

यही महान संसार का शुक्र ( उपादानद्रव्य ) होने से "शुक्र" नाम से भी व्यवहृत हुआ है। "सपर्य्यगाच्छुक्रम्" ( ई० उ० ) ' शुक्रमेतदतिवर्यान्ति धीराः" ( मुण्डक ) "तदेव शुक्रम्" ( कठोपनिषत् ) इत्यादि स्थलों में पढ़ा हुआ शुक्र शब्द महानात्मा का ही वाचक है। इस पारमेष्ठ्य सोममय महान् का चन्द्रमा के साथ सम्बन्ध होता है। दूसरे शब्दों में चान्द्र सोम ही आध्यात्मिक महान् की प्रतिष्ठा है। महद्ज्ञान—विज्ञानज्ञान—प्रज्ञानज्ञान, इन तीनों ज्ञानों में से विज्ञान ( बुद्धि ), एवं प्रज्ञान ( मन ) के ज्ञान का तो हमें प्रत्यक्ष हो जाता है, परन्तु महत्-ज्ञान बड़ा विलक्षण है। उसका यथार्थ स्वरूप हमारे लिए अविज्ञेय ही रहता है। वह केवल अनुमानगम्य है। आप अपने घर से निकल कर देवदर्शनार्थ जा रहे हैं। मार्ग में जाते हुए आप एक साथ तीन कर्म्म कर रहे हैं। 'गमन' प्रधान कर्म्म है। गतिरूप कर्म्म के साथ साथ ही मार्ग में आने वाले दृश्यों को देखना, अच्छे बुरे शब्द सुनना, सुरभि-असुरभि ग्रहण करना, आदि इन्द्रिय सम्बन्धी कर्म्म भी हो रहा है। साथ ही में आप अपने अन्तर्जगत् में कुछ सोचते भी जाते हैं। 'एक समय में एक ज्ञान एक ही कर्म्म कर सकता है', यह सर्वसम्मत सिद्धान्त है। इधर आप एक ही समय में तीन कर्म्म कर रहे हैं। अतः इन तीनों सहकृत कर्म्मों के लिए अवश्य ही तीन ज्ञानधाराएँ माननी पड़ती हैं। ऐन्द्रियककर्म्म की प्रतिष्ठा प्रज्ञान-ज्ञान ( मन ) है, अन्तर्जगत् में प्रवाहित विचारधारा की प्रतिष्ठा विज्ञान-ज्ञान ( बुद्धि ) है, एवं तीसरे गतिकर्म्म का सञ्चालक महद्ज्ञान ( महानात्मा ) है। तीनों अपना अपना काम करते हुए एक दूसरे के उपकारक बने हुए हैं। दूसरे शब्दों में तीनों को स्व स्व कार्य निर्वाह के लिए आंशिकरूप से परस्पर में एक दूसरे का आश्रय लेना पड़ता है। यदि कोई ज्ञान अन्य ज्ञान में सर्वात्मना आत्मसमर्पण कर देता है, तो उसका अपना कर्म्मयन्त्र बंद हो जाता है। यदि आप सुन्दर दृश्य देखने में इतर ज्ञानों का समावेश कर लेते हैं

तो विचारधारा बन्द हो जाती है। यहाँ विज्ञान प्रज्ञान में डूब रहा है। यदि महद् भी इसी ओर झुक जाता है तो इस दृश्य विषय की तल्लीनता में महत् का गतिकर्म्म भी अवरुद्ध हो जाता है, आप या तो वहाँ स्तब्ध हो जाते हैं, अथवा ठोकर खाकर गिर पड़ते हैं। इसी प्रकार यदि विज्ञान में प्रज्ञान, एवं महत् का लय है, तो न आप ऐन्द्रियक कर्म्म कर सकते, न चल सकते। एवमेव यदि महत् में प्रज्ञान विज्ञान का लय है, तो न आप विचार कर सकते, न ऐन्द्रियक कर्म्म कर सकते। केवल चलने में ध्यान रहता है। मार्ग में कौन आया, कौन गया, कौन मिला, किसने क्या कहा, आदि किसी का कुछ भी भान नहीं होता। इसी को अनन्ययोग कहा जाता है। यही आत्मसमर्पण है, यही विषयसिद्धि का मुख्य द्वार है। उक्त तीनों में से विचार एवं विषयानुभव द्वारा विज्ञान-प्रज्ञान का स्वरूप विदित हो जाता है। परन्तु महद्‌ज्ञान का स्वरूपज्ञान नहीं होने पाता। कारण इसका यही है कि, प्रज्ञान विज्ञान तो ज्ञाता अहपदार्थ के गर्भ में प्रतिष्ठित हैं, परन्तु अहपदार्थ (स्वयं ज्ञाता) उस महान् के गर्भ में है—"विज्ञातारं वा अरे केन विजानीयात्"। महद्‌गर्भित 'अहं' ही तो जानने वाला है। महद्‌ज्ञान तो इस ज्ञाता का स्वरूपधर्म्म है। दूसरे शब्दों में महानात्मा अहङ्कृति धर्म्मावच्छिन्न महानात्मा ही स्वयं ज्ञाता है। वह अपने आपको क्या जाने। हम ज्ञानपूर्वक अन्न खाते हैं। अन्न को मुख में डालकर गले के नीचे उतार देना यह तो हमें विदित है। परन्तु भुक्त अन्न किस ज्ञान की प्रेरणा से रसासृङ्मांसादि सप्त धातुओं में परिणत हो गया ?, यह अविज्ञात है। यह सम्पूर्ण अविज्ञात प्रपञ्च उसी अनुमेय महद्‌ज्ञान पर अवलम्बित है।

आकृति-प्रकृति-अहङ्कृतिभाव उत्पन्न करना इस महानात्मा का मुख्य कर्म्म है। षोडशी प्रजापति

**प्रजापति के तीन विवर्त**—नाम से प्रसिद्ध अमृतात्मा के ईश्वर-जीव जगत् ये तीन विवर्त हैं। इसी विवर्त पर श्रीवैष्णवों (रामानुजों) का विशिष्टाद्वैत प्रतिष्ठित है। इन्हीं तीन स्थानों में आत्मतत्त्व प्रतिष्ठित है। तीनों में ही अमृतात्मा समान है फिर भी तीनों के स्वरूप में अन्तर क्यों हुआ ? इस प्रश्न का उत्तर है—अव्यय अक्षर, क्षर, इन तीन आत्माओं का संस्थान वैचित्र्य। ईश्वरसंस्था में आत्मा का अव्ययभाग प्रधान रहता है, अक्षर एवं क्षर गौण रहते हैं। यही कारण है कि, ईश्वरसंस्था में अव्यय अक्षर क्षर तीनों आत्मविवर्तों के नित्य प्रतिष्ठित रहने पर भी एकमात्र अव्यय को ही ईश्वर कहा जाता है, जैसा कि स्मृति कहती है—

> उत्तमः पुरुषस्त्वन्यः परमात्मेत्युदाहृतः।
> यो लोकत्रयमाविश्य बिभर्त्यव्यय ईश्वरः॥
>
> —गी० १५।१७।

दूसरी जीवसंस्था में मध्यस्थित अक्षर का विकास है, अव्यय क्षर, दोनों गौण हैं। जन्म लेना 'अज' अव्यय का धर्म्म नहीं, अपितु अक्षर का धर्म्म है। 'पराप्रकृति' नाम से प्रसिद्ध अक्षर ही 'जीवात्मा'

है। दूसरे शब्दों में जीवात्मा का स्वरूप एकमात्र अक्षर ही पर प्रतिष्ठित है, अध्यात्मसंस्था का एकमात्र लक्ष्य अक्षर ही है। इसी के वेध से ( ग्रन्थिविमोक से ) जीवात्मा अव्यय स्वरूप में परिणत होता हुआ मुक्त हो जाता है। जीवस्वरूप अक्षर प्रधान है, अतएव अव्यय अक्षर क्षर, तीनों के विद्यमान रहने पर भी 'अक्षर' को ही जीवभूता प्रकृति कहा गया है, जैसा कि भगवान् कहते हैं—

·········इतस्त्वन्यां प्रकृतिं विद्धि मे पराम्।

जीवभूतां महाबाहो ययेदं धार्यते जगत् ॥—( गी० ७।५)

तीसरा विवर्त्त 'जगत्' है। इस में न अव्यय की प्रधानता है, न अक्षर की। प्रधान है यहाँ केवल 'क्षर'। क्षर में ही भूत का विकास होता है। "क्षरः सर्वाणि भूतानि" ( गी०, १५।१७ ) के अनुसार क्षर ही भौतिक विश्व है। षडिमाली अव्यय मन का पूर्ण विकास स्वयं अव्यय में होता है, यही ईश्वर है। इसमें अर्थ, एवं क्रिया गौण हैं, ज्ञानतत्त्व प्रधान है। अव्यय के प्राणभाग का विकास अक्षर में होता है, यही जीवसृष्टि का प्रवर्त्तक है। यह अक्षर क्रियामूर्त्ति है। जीवसंस्था में अर्थ एवं ज्ञान गौण हैं, क्रियातत्त्व प्रधान है। तीसरी वाक्कला की पूर्णविकास भूमि क्षर है। यही जगत् है। यह क्षर अर्थमूर्त्ति है। विश्वसंस्था में ज्ञान एवं क्रिया गौण है, अर्थतत्त्व प्रधान है। इस प्रकार ज्ञान क्रिया अर्थमय मन प्राणवाङ्मूर्त्ति अव्यय ही क्रमशः अव्यय अक्षर-क्षरसंस्था में परिणत होता हुआ ईश्वर जीव-जगत्, इन तीन विवर्त्तभावों में परिणत हो जाता है। तीनों एकमात्र मन प्राणवाङ्मय अव्यय की ही विभूति हैं। अव्ययतत्त्व की इसी सर्वव्यापकता का दिग्दर्शन कराते हुए भगवान् कहते हैं—

मत्तः परतरं नान्यत् किञ्चिदस्ति धनञ्जय।

मयि सर्वमिदं प्रोतं सूत्रे मणिगणा इव ॥—( गी० ७।७)

अव्ययमूर्त्ति ईश्वर ज्ञानप्रधान होता हुआ सत्त्वप्रधान है, अक्षरमूर्त्ति जीव क्रियाप्रधान बनता हुआ

**त्रिगुणात्मक पुरुषब्रह्म**——रजःप्रधान है, एवं क्षरमूर्त्ति विश्व अर्थप्रधान बनता हुआ तमःप्रधान है। सत्त्वमूर्त्ति अव्यय से प्राणमय ब्रह्मा अनुगृहीत हैं, रजोमूर्त्ति अक्षर से अन्नवाङ्मय विष्णु अनुगृहीत हैं एवं तमोमूर्त्ति क्षर से वाक् अन्न अन्नादमय महादेव अनुगृहीत हैं। सत्त्वभाव शुक्ल है, असङ्ग है। तमोभाव कृष्ण है, ससङ्ग है। रजोभाव साम्य होने से रक्त ( अनुरक्त लाल ) है। आत्मा के इन्हीं तीनों गुणों का आगे जाकर महत्प्रकृति में उदय होता है। 'अज' अव्यय की 'अजा' प्रकृति आत्मगुणों से त्रिगुणभावमयी बन रही है। अहङ्कृति का सम्बन्ध सत्त्वगुण से होता है प्रकृति का सम्बन्ध रजोगुण से होता है, एवं आकृति का सम्बन्ध तमोगुण से होता है। महान् में त्रैगुण्यभाव का उदय क्यों हुआ ?, इस प्रश्न का यही उत्तर है। त्रिगुण पुरुष एक है, तो त्रिगुणा प्रकृति भी एक है। आत्मा सगुण है, तो इसकी प्रकृति

भी सगुण है। आत्मा ज्ञान-क्रिया-अर्थमय है, तो प्रकृति भी ज्ञान क्रिया-अर्थमयी है। 'तत्तु समन्वयात्' ( शा० सू० १।१ ) इस दार्शनिक सिद्धान्त के अनुसार प्रकृति पुरुष के समन्वय से उत्पन्न पदार्थमात्र त्रिगुणभाव से नित्य आक्रान्त हैं।

स्वायम्भुव अव्यक्त, एवं पारमेष्ठ्य महत्, दोनों अभिन्न हैं। महत से नीचे बुद्धिरूप सूर्य्य है। बुद्धि से नीचे प्रज्ञानरूप चन्द्रमा है। चन्द्रमा से नीचे पृथिवी-जल-तेज-वायु-आकाश के पञ्चीकरण से उत्पन्न पञ्चभूतमयी शरीररूपा पृथिवी है। इनमें जीवप्रकृति के अधिष्ठाता अव्ययानुगृहीत अक्षर की योनि अव्यक्तात्मगर्भित महान् ही है, अतएव महान् को 'अक्षर' शब्द से भी व्यवहृत कर दिया जाता है। जैसा कि निम्नलिखित श्रुति से स्पष्ट हो जाता है—

"भूतं भविष्यत् प्रस्तौमि महद्ब्रह्मैकमक्षरम्।
ःहुब्रह्मैकमक्षरम् ॥ इति
एतद्ध्येवाक्षरं सर्वे देवाः, सर्वाणि भूतान्यभिसम्पद्यत।"

—शत० १०।४।१।६

अव्ययगर्भित अक्षरयुक्त क्षरमूर्त्ति महान् को जीवसंस्था समझिए। महत् से नीचे के बुद्धि-मन-पृथिवी-जल-तेज-वायु-आकाशात्मक शरीर को जगत् समझिए। शेष बचे हुए उत्तम पुरुष ( अव्यय ) को ईश्वर समझिए। इसी संस्थाक्रम को लक्ष्य में रखकर भगवान कहते हैं।

भूमि-रापो-ऽनलो-वायुः-खं-मनो-बुद्धिरेव च।
अहंकार इतीयं मे भिन्ना प्रकृतिरष्टधा ॥१॥
अपरेयम् ……………………………… ।
…… इतस्त्वन्यां प्रकृतिं विद्धि मे पराम्।
जीवभूतां महाबाहो ययेदं धार्य्यते जगत् ॥२॥

—गीता ७।४,५, ।

१—क्षराक्षरगर्भितोऽव्ययपुरुषः पुरुषोत्तमः—अव्ययः—ईश्वरः
२—अव्यक्तगर्भितोऽक्षरावच्छिन्नो महान्—अक्षरः—जीवः
३—अव्यक्तमहद्गर्भितः क्षरपुरुषः——क्षरः—जगत्

(१–३) —एतावद्वा इदं सर्वम्

१—पुरुषोऽव्ययः—ज्ञानम्
२—पराप्रकृतिरक्षरः—क्रिया

१— 
१-अव्ययमनः — अव्ययः ——> ज्ञानप्रधानः ——> ईश्वरः
२-अव्ययप्राणः — अक्षरः ——> क्रियाप्रधानः ——> जीवः  ——> [illegible]
३-अव्ययवाक् — क्षरः ——> अर्थप्रधानः ——> जगत्

२—
१-अव्ययमनोऽवच्छिन्नोज्ञानप्रधान ईश्वरः सत्वमूर्त्तिः
२-अव्ययप्राणावच्छिन्नःक्रियाप्रधानो जीवो रजोमूर्त्तिः ——> [illegible]
३-अव्ययवागवच्छिन्नमर्थप्रधानं जगत्—तमोमूर्त्तिः

३—
१-अव्ययमनोऽवच्छिन्नोज्ञानप्रधानःप्राणमयो ब्रह्मा सत्वमूर्त्तिः
२-अव्ययप्राणावच्छिन्नःक्रियाप्रधानःअप्वाङ्मयोविष्णुःरजोमूर्त्तिः ——> तदिदं[illegible]
३-अव्ययवागवच्छिन्नोऽर्थप्रधानःवाक्-अन्नान्नादमयो महादेवस्तमोमूर्त्तिः

४—
१-अव्ययगर्भितोब्रह्मासत्वप्रवर्त्तकोज्ञानमयो ऽहङ्कृतिमहान्
२-अक्षरगर्भितोविष्णुः-रजप्रवर्तकः क्रियामयः प्रकृतिमहान् ——> तदिदंसर्वम्
३-क्षरगर्भितोमहादेवः-तमः प्रवर्त्तकोऽर्थमयः आकृतिमहान्

पुरुषः  प्रकृतिः

१
अव्ययः—ज्ञानम्
ईश्वरः अक्षरः—क्रिया ज्ञानम्—सत्वमहान् अहृतिः  
क्षरः—अर्थः

२
अक्षरः—क्रिया
जीवः अव्ययः—ज्ञानम् क्रिया—रजोमहान् प्रकृतिः  
क्षरः—अर्थः

३
क्षरः — अर्थः
जगत् अव्ययः—ज्ञानम् अर्थः—तमोमहान् आकृतिः  
अक्षरः—क्रिया

शर्मा आदर्श इलेक्ट्रिक प्रेस, अजमेर।

३—अपराप्रकृतिः क्षर —अर्थ
( अपरैव प्रकृति )

१—बुद्धि ( बुद्धि )
२—मन ( मन )

———

१—आकाश ( खम् )
२—वायु ( वायु )
३—तेजः ( अनल )
४—जलम् ( आप )
५—पृथिवी ( भूमि )

…… इतस्त्वन्यां प्रकृतिं विद्धि मे पराम्।
जीवभूतां महाबाहो ! ययेदं धार्यते जगत् ॥

—विश्वम्

उक्त कथन से यही बतलाना है कि, जीवसंस्था का अन्यतम अधिष्ठाता एकमात्र महानात्मा ही है।
**एकाक्षरमूर्त्ति महद्ब्रह्म**—एव यह महानात्मा "महद्ब्रह्मैकमक्षरम्" के अनुसार अक्षरमूर्त्ति है। पूर्वे की अव्यक्तात्मविज्ञानोपनिषत् में जिस अन्तर्यामी का दिग्दर्शन कराया गया है, वह यही महदक्षर है। अव्यक्ताक्षरावच्छिन्न अक्षर महद्रूप में परिणत होकर पहिले वस्तु की आकृति का निर्म्माण करता है, अनन्तर अहंरूप से उस वस्तु के केन्द्र में प्रतिष्ठित होता हुआ, उसका नियत रूप से सञ्चालन करता हुआ अन्तर्यामी नाम से प्रसिद्ध होता है। अपरावच्छिन्न, किंवा अक्षररूप ज्ञान से ही जीवसंस्था का सञ्चालन होता है। हमें ( कर्म्मात्मा को ) कुछ विदित नहीं, शरीर के भीतर अपने आप सम्पूर्ण चक्र सुव्यवस्थित रूप से चल रहा है। यही महदक्षर किंवा महद्ज्ञान आकृति प्रकृति अहङ्कृति भेद का सञ्चालक बनता है। इसकी जैसी इच्छा होती है, हमारी आकृति प्रकृति-अहंकृति वैसी ही हो जाती है। हाँ, इसकी इच्छा का नियामक पूर्वजन्मकृत भावना वासना संस्कारपुञ्ज अवश्य ही मानना पड़ता है। पानी नीचे ही जाता है, अग्नि सदा ऊपर ही जाता है—"प्रसिद्धमूर्ध्वज्वलनं हविर्भुजः", सूर्य्य को नियत समय पर उदयाचल पर आना ही पड़ता है, नियत समय पर ही अस्ताचलानुगामी बनना पड़ता है, पृथिवी कभी क्रान्तिवृत्त को नहीं छोड़ती, चन्द्रमा कभी दक्षवृत्त का परित्याग नहीं करता, यह सब इसी नियतिरूप महदक्षर की महिमा है। मनुष्य के शृङ्ग ( सींग ) नहीं होते, पशु के होते हैं। कारण वही महानात्मा है। मनुष्य का महान् सींग की इच्छा न कर ऊपर के दाँतों की इच्छा करता है। इसी इच्छा से सींगों के स्थान में ऊपर के दाँत बन जाते हैं। पशु का महान विचार करता है कि, पशु में आक्रमण से अपने आपको बचाने के लिए हाथ नहीं है, मैंने इसके दोनों हाथों को आगे के दो पैर बना दिये हैं। अतः रक्षार्थ सींग बनाना आवश्यक है।

इसी स्वेच्छा से वह पशु के ऊपर के दांत न बनाकर ऊपर के सींग बना देता है। जो अश्मासोम (घनसोम) दांत बनता है, वही सींग बनता है। महान की इच्छा से वही मनुष्य में दांत बन गया है, वही पशु में सींग बन गया है। सींग वाले जितने भी पशु हैं, उनमें ऊपर के दांत नहीं होते, इसी अभिप्राय से ऐसी पशुप्रजा को "एकतोदत्" कहा जाता है। एवं बिना सींग वाले हम पुरुषपशुओं को दोनों ओर दांत होने से "उभयतोदत" कहा जाता है। पक्षी का महान् अश्मासोम को न दांत बनाता, न सींग। अपितु उसे वह ओष्ठभाग में प्रतिष्ठित कर देता है। वही ओष्ठ पक्षी का चञ्चु (चोंच) है। दांत-सींग-चञ्चु, तीनों का उपादानद्रव्य एक अश्मासोम है। केवल महान् के इच्छा भेद से यही द्रव्य एक स्थान में दांत, एक स्थान में सींग, एक स्थान में चञ्चु बन गया है। वानर (बन्दर) सदा श्रोणिभाग से बैठता है। इसमें विज्ञान की कमी है। अतएव इस वानर का महान् इसके श्रोणिभाग को आघात से बचाने के लिए इस स्थान पर घनता उत्पन्न कर देता है बैठने के लिए आसनरूप बना देता है। गुप्तेन्द्रियों को परोक्षप्रिय महानात्मा गुप्त रखना चाहता है। मनुष्य में विज्ञान (बुद्धि) का विकास है। वह अपने बुद्धिबल से कार्पास (कपास), वल्कल आदि के वस्त्रों से अपने गुप्त अवयवों को ढक सकता है, अतः मनुष्य के महान् ने वहाँ (गुप्ताङ्गों पर) अपनी ओर से आवरण लगाने की आवश्यकता न समझी, यह भार मनुष्य की बुद्धि पर छोड़ दिया गया। परन्तु पशुओं में बुद्धिमात्रा अल्पमात्रा में प्रतिष्ठित है। अतः ये स्वयं अपने बुद्धिबल से गुप्त अवयवों को वस्त्रादि से गुप्त रखने में असमर्थ हैं। इसलिए इसके महान् ने पुच्छ (पूँछ), एवं चर्मवेष्टन द्वारा उपस्थ-गुद आदि गुप्ताङ्गों को अपनी ओर से आवृत कर दिया। पुरुष बुद्धिबल से अपने पैरों को उपानत् (जूते), अथवा और किसी साधन विशेष से कङ्कड़-पत्थर आदि के आघात से बचा लेता है, अतः वहाँ महान् ने पैरों की रक्षा के लिए विशेष प्रयत्न नहीं किया, केवल एड़ी, एवं तलवों को घन बना दिया। परन्तु पशु उसी बुद्धिबल की कमी से अपने पैरों को कांटे-कङ्कड़ आदि के आक्रमण से बचाने में असमर्थ थे, अतः वहां महान् को शफ (खुर) बनाने पड़े। निदर्शनमात्र है। आकृति प्रकृति अहङ्कृति, इन तीनों भावों में व्यक्ति, एवं जाति की अपेक्षा परस्पर में आप जो भेद देखते हैं, वैचित्र्य पाते हैं, यह सब उसी महानात्मा का कर्म्म है। महान् के इसी सर्वाधिपत्य का निरूपण करते हुए महर्षि श्वेताश्वतर कहते हैं—

> एकैकं जालं बहुधा विकुर्वन्नस्मिन् क्षेत्रे संहरत्येष देवः।
> भूयः सृष्ट्वा पतयस्तथेशः सर्वाधिपत्यं कुरुते महात्मा॥
>
> —श्वे० उपनिषत् ५।३।

वह हमारी बुद्धि से परे है, अतः हम उसके ज्ञान का अनुभव नहीं कर सकते, जैसा कि पूर्व में ...नात्मा—कहा जा चुका है। उदर के रिक्त होते ही अपने आप जो भोजन की एक ... इच्छा होती है, वह महानात्मा की इच्छा है—"पच स्वभावं पचति विश्वयोनिः"

( श्वे० उ० ५।५ ) के अनुसार स्वाभाविकी इच्छा का उदय ( प्रभवस्थान ) एकमात्र त्रिगुणभावापन्न महानात्मा ही है। पूर्ण तृप्त होने पर बाजारू चटपटी चाट खाने की जो आगन्तुक अस्वाभाविक इच्छा है, वह मन से सम्बन्ध रखती है। उत्थिताकांक्षा ( अपने आप उठी हुई इच्छा ) महान् से सम्बन्ध रखती है, उत्थाप्याकांक्षा ( संस्कारजनित आसक्ति के प्रभाव से जबर्दस्ती उठाई गई अस्वाभाविक इच्छा ) प्रज्ञानमन पर प्रतिष्ठित है। यज्ञात्मविज्ञानोपनिषत् में हमने महान् को ही यज्ञात्मा कहा है। यही अन्नादान द्वारा आध्यात्मिक यज्ञ का सञ्चालन कर रहा है। इस यज्ञात्मा की स्वयं उत्थित इच्छा के अनुसार जो भी कर्म्म किए जाते हैं, वे कभी बन्धन के कारण नहीं बनते। बन्धन का मूलकारण है—प्रज्ञानमन से उत्पन्न होने वाली उत्थाप्याकांक्षा से किया जाने वाला आसक्तिभावापन्न कर्म्म। यज्ञार्थ कृतकर्म्म, दूसरे शब्दों में यज्ञमूर्त्ति महान् की स्वाभाविक इच्छा से किया हुआ कर्म्म ईश्वरतन्त्रानुयायी बनता हुआ सर्वथा अबन्धन होता है, जैसा कि—"यज्ञार्थात् कर्म्मणोऽन्यत्र लोकोऽयं कर्म्मबन्धनः" ( गी० ३।६। ) इत्यादि से स्पष्ट है।

मनुष्य एकमुद्रा से चिरकाल तक नहीं बैठ सकता। कभी उठ जाता है कभी बैठ जाता है। सुषुप्त्यधिष्ठाता महानात्मा—बैठा हुआ कभी पैरों को सीधा कर देता है, कभी समेट लेता है। ये सब व्यापार उसी महदिच्छा पर निर्भर हैं। विज्ञान प्रज्ञान अपने आगे के विषय को जान सकते हैं, महान् इन दोनों से अर्वाक् है, अतएव हम महद्ज्ञान का अनुभव नहीं कर सकते। जाग्रदवस्था* में महान्–विज्ञान–प्रज्ञान, तीनों जाग्रत रहते हैं। दूसरे शब्दों में इन तीनों की जाग्रदवस्था ही जाग्रदवस्था है। महान्-विज्ञान की जाग्रदवस्था स्वप्नावस्था है। एवं एकमात्र महान् की जाग्रदवस्था सुषुप्ति है। महानात्मा की सुषुप्ति मृत्यु है, एवं महानात्मा का ग्रन्थिविमोक मुक्ति है। इस प्रकार आत्मत्रय के तारतम्य से जीवात्मा की 'जाग्रत्–स्वप्न–सुषुप्ति–मृत्यु–मुक्ति' ये ५ अवस्थाएँ हो जाती हैं। आप गहरी नींद में निमग्न हैं। इस सुषुप्तिकाल में विज्ञान प्रज्ञान, दोनों सुप्त हैं। संस्कारावच्छिन्न प्रज्ञानमन विज्ञान-सम्परिष्वक्त बनकर पुरीतति नाडी में चला गया है। न ऐन्द्रियक ज्ञान है, न बौद्ध ज्ञान है। प्रातः जब आप सोकर उठते हैं, तो आप कहने लगते हैं—"आज तो बड़े आनन्द से सोए"। हम आप से पूछते हैं कि, सुषुप्ति में विज्ञान-प्रज्ञान, दोनों सुप्त थे, फिर— 'सुखमहमस्वाप्सीः" कहने वाला, सुषुप्त्यानन्द का अनुभव करने वाला कौन था ? उत्तर वही महान् होगा। महान सदा जाग्रत रहता है। महान में रहने वाला अङ्गिराप्राण सदा रखवाली किया करता है। महान् जाग्रत है, अतएव तत् प्रतिष्ठ ' अहमस्मि" यह प्रत्यय सभी अवस्थाओं में अक्षुण्ण रहता है। इस प्रकार तटस्थवृत्ति से विज्ञान प्रज्ञानवत् आप महद्ज्ञान का भी प्रत्यक्ष कर लेते हैं।

* इन पांचों अवस्थाओं का औपपत्तिक निरूपण माण्डूक्योपनिषत्–हिन्दी–विज्ञानभाष्य में देखना चाहिए।

अध्यात्मसंस्था में केवल एक ही आत्मा समझने वाले, अतएव नाना ऊहापोहों में व्यस्त रहने वाले काल्पनिक वेदान्तियों की दृष्टि में भले ही श्राद्धादि कर्म्मों के सम्बन्ध में सन्देह रहे, परन्तु दूरदर्शी वैज्ञानिकों की दृष्टि में सर्वथा विभक्त खण्डात्माओं के आधार पर प्रतिष्ठित तत्तत् कर्म्मकलापों में किसी प्रकार का सन्देह नहीं हो सकता। धर्म्मशास्त्रोक्त कर्म्मों का प्रधान सम्बन्ध महानात्मा-विज्ञानात्मा-प्रज्ञानात्मयुक्त कर्म्मात्मा, इन तीन खण्डात्माओं के साथ है। अतएव धर्म्मशास्त्र ने (स्मृतिशास्त्र ने) इन्हीं तीनों को प्रधानता दी है। जैसा कि भगवान् मनु कहते हैं—

> योऽस्यात्मनः कारयिता तं क्षेत्रज्ञं प्रचक्षते।
> यः करोति तु कर्म्माणि स भूतात्मोच्यते बुधैः ॥१॥
> जीवसंज्ञोऽन्तरात्मान्यः सहजः सर्वदेहिनाम्।
> येन वेदयते सर्वं सुखं दुःखं च जन्मसु ॥२॥
> तावुभौ भूतसंपृक्तौ महान्-क्षेत्रज्ञ एव च।
> उच्चावचेषु भूतेषु स्थित 'तं' व्याप्य तिष्ठतः ॥३॥
>
> —मनु १२।१२-१३-१४।

प्रज्ञानसंवलित विज्ञानात्मा ही क्षेत्रज्ञ है, यही कर्म्मात्मा को कर्म्म में प्रवृत्त कराने वाला कारयिता है, जैसा कि पूर्व के विज्ञानात्मप्रकरण में विस्तार से बतलाया जा चुका है। कर्म्म करने वाला आत्मा उस क्षेत्रज्ञ कारयिता से सर्वथा पृथक् है। यद्यपि साधारण दृष्टि के अनुसार जीवात्मा नाम से प्रसिद्ध कर्म्मात्मा ही कर्म्मकर्ता है, परन्तु वास्तव में भूतात्मा ही कर्म्मकर्ता है। भूतात्मा से प्रकृत में महानात्मा अभिप्रेत है। महानात्मा शुक्रमय है, जैसा कि अनुपद में ही स्पष्ट होने वाला है। सत्त्व-रज-तम-तीनों आत्मगुण महान् में ही विकसित होते हैं, जैसा कि स्मृति कहती है—

---

† श्रुति वेदशास्त्र है, श्रौत अर्थ का इतिकर्त्तव्यतारूप से निरूपण करने वाला स्मृतिशास्त्र धर्म्मशास्त्र है। "श्रुतिस्तु वेदो विज्ञेयो धर्म्मशास्त्रं तु वै स्मृतिः"। इस विषय का विशद विवेचन ईशोपनिषत्-हिन्दी-विज्ञानभाष्य प्रथम-खण्ड में देखना चाहिए।

सत्त्वं रजस्तमश्चैव त्रीन् विद्यादात्मनो गुणान् ।
यैर्व्याप्येमान् स्थितो भावान् महान् सर्वानशेषतः ॥१॥
यो यदैषां गुणो देहे साकल्येनातिरिच्यते ।
स तदा तद्गुणप्रायं तं करोति शरीरिणाम् ॥२॥
सत्त्वं ज्ञानं, तमोऽज्ञानं, रागद्वेषौ रजः स्मृतम् ।
एतद्व्याप्तिमदेतेषां सर्वभूताश्रितं वपुः ॥३॥

( मनु. १२।२४-२५-२६ )।

आकृति भूतमयी है, प्रकृति प्राणमयी है, अहङ्कृति मनोमयी है। भूतप्रधान आकृतिभाव के सम्बन्ध आकृति-प्रकृति-अहङ्कृतिभाव— से ही इस महानात्मा को भूतात्मा कहा गया है। यही भूतों का जनक है। अपिच कर्म्मात्मा "अहङ्करोमि" इस अभिमान से ही कर्म्मकर्त्ता कहलाया है। यह अहंभाव उसी अहं-कृति महान् पर प्रतिष्ठित है। इसलिए भी महानात्मा के लिए-"य करोति तु कर्म्माणि" यह कहना न्याय-प्राप्त होता है। 'जीवात्मा' नाम से प्रसिद्ध कर्म्मात्मा तो नाममात्र का कर्म्मकर्त्ता है। वस्तुत वह अर्जुनवत् निमित्तमात्र है। शुभाशुभ कर्म्मों की योनि तो महानात्मा ही है। उस में जैसे सस्कार रहते हैं, कर्म्मात्मा को वैसे ही कर्म्म करने पड़ते हैं। यदि महान् में सत्त्वगुण का विकास रहता है, तो इसे *सात्त्विक कर्म्म करने पड़ते हैं। रज के अनुग्रह से इसे †राजस कर्म्म में प्रवृत्त होना पड़ता है, एव तम की प्रधानतासे ‡तामस कर्म्म का अनुगमन करना पड़ता है। महान् ही कर्म्मप्रवृत्ति का मुख्य द्वार है। इन्हीं सब कारणों से महान् को ही कर्म्मकर्त्ता कहा जासकता है। यही तो अन्तर्य्यामी-रूप से जैसा चाहता है, कर्म्मात्मा से वैसा ही करवा लेता है। इच्छा महान् की है, कर्म्म जीवात्मा का है। जिसकी इच्छा होती है, उस इच्छा से होने वाला कर्म्म उसी का कहलाया है। राजा की इच्छा से वध की इच्छा न रखता हुआ भी वधिक वधकर्म्म से

* वेदाभ्यासस्तपो ज्ञान शौचमिन्द्रियनिग्रह ।
धर्म्मक्रियात्मचिन्ता च सात्त्विक गुणलक्षणम् ॥
मनु १२।३० )

† आरम्भरुचिताऽधैर्यमसत्कार्यपरिग्रह ।
विषयोपसेवाचाजस्र राजस गुणलक्षणम् ॥
( मनु १२।३२ )

‡ लोभ स्वप्नोऽधृति क्रौर्य्यं नास्तिक्य भिन्नवृत्तिता ।
याचिष्णुता प्रमादश्च तामस गुणलक्षणम् ॥
( मनु १२।३३ )

अध्यात्मसंस्था में केवल एक ही आत्मा समझने वाले, अतएव नाना ऊहापोहों में व्यस्त रहने वाले काल्पनिक वेदान्तियों की दृष्टि में भले ही श्राद्धादि कर्म्मों के सम्बन्ध में सन्देह रहे, परन्तु दूरदर्शी वैज्ञानिकों की दृष्टि में सर्वथा विभक्त खण्डात्माओं के आधार पर प्रतिष्ठित तत्तत् कर्म्मकलापों में किसी प्रकार का सन्देह नहीं हो सकता। धर्म्मशास्त्रोक्त कर्म्मों का प्रधान सम्बन्ध महानात्मा-विज्ञानात्मा-प्रज्ञानात्मयुक्त कर्म्मात्मा, इन तीन खण्डात्माओं के साथ है। अतएव धर्म्मशास्त्र ने (स्मृतिशास्त्र ने†) इन्हीं तीनों को प्रधानता दी है। जैसा कि भगवान् मनु कहते हैं—

> योऽस्यात्मनः कारयिता तं क्षेत्रज्ञं प्रचक्षते।
> यः करोति तु कर्म्माणि स भूतात्मोच्यते बुधैः ॥१॥
> जीवसंज्ञोऽन्तरात्मान्यः सहजः सर्वदेहिनाम्।
> येन वेदयते सर्वं सुखं दुःखं च जन्मसु ॥२॥
> तावुभौ भूतसंपृक्तौ महान्—क्षेत्रज्ञ एव च।
> उच्चावचेषु भूतेषु स्थितं 'तं' व्याप्य तिष्ठतः ॥३॥
>
> —मनु १२।१२-१३-१४।

महानात्मसंवलित विज्ञानात्मा ही क्षेत्रज्ञ है, यही कर्म्मात्मा को कर्म्म में प्रवृत्त कराने वाला कारयिता है, जैसा कि पूर्व के विज्ञानात्मप्रकरण में विस्तार से बतलाया जा चुका है। कर्म्म करने वाला आत्मा उस क्षेत्रज्ञ कारयिता से सर्वथा पृथक् है। यद्यपि साधारण दृष्टि के अनुसार जीवात्मा नाम से प्रसिद्ध कर्म्मात्मा ही कर्म्मकर्त्ता है, परन्तु वास्तव में भूतात्मा ही कर्म्मकर्त्ता है। भूतात्मा से प्रकृत में महानात्मा अभिप्रेत है। महानात्मा गुणमय है, जैसा कि अनुपद में ही स्पष्ट होने वाला है। सत्त्व-रज-तम-तीनों आत्मगुण महान् में ही विकसित होते हैं, जैसा कि स्मृति कहती है—

---

† श्रुति वेदशास्त्र है, और अर्थ का इतिकर्त्तव्यतारूप से निरूपण करने वाला स्मृतिशास्त्र धर्म्मशास्त्र है। "श्रुतिस्तु वेदो विज्ञेयो धर्म्मशास्त्रं तु वै स्मृतिः"। इस विषय का विशद विवेचन ईशोपनिषत्-हिन्दी-विज्ञानभाष्य प्रथमखण्ड में देखना चाहिए।

सत्त्वं रजस्तमश्चैव त्रीन् विद्यादात्मनो गुणान् ।
यैर्व्याप्येमान् स्थितो भावान् महान् सर्वानशेषतः ॥१॥
यो यदैषां गुणो देहे साकल्येनातिरिच्यते ।
स तदा तद्गुणप्रायं तं करोति शरीरिणाम् ॥२॥
सत्त्वं ज्ञानं, तमोऽज्ञान, रागद्वेषौ रजः स्मृतम् ।
एतद्व्याप्तिमदेतेषां सर्वभूताश्रितं वपुः ॥३॥
( मनु १२।२४-२५-२६ )।

आकृति भूतमयी है, प्रकृति प्राणमयी है, अहङ्कृति मनोमयी है। भूतप्रधान आकृतिभाव के सम्बन्ध आकृति-प्रकृति-अहङ्कृतिभाव— से ही इस महानात्मा को भूतात्मा कहा गया है। यही भूतों का जनक है। अपिच कर्म्मात्मा "अहङ्करोमि" इस अभिमान से ही कर्म्मकर्त्ता कहलाया है। यह अहभाव उसी अहङ्कृति महान् पर प्रतिष्ठित है। इसलिए भी महानात्मा के लिए-"य करोति तु कर्म्माणि' यह कहना न्याय प्राप्त होता है। 'जीवात्मा' नाम से प्रसिद्ध कर्म्मात्मा तो नाममात्र का कर्म्मकर्त्ता है। वस्तुत' वह अर्जुनवत् निमित्तमात्र है। शुभाशुभ कर्म्मों की योनि तो महानात्मा ही है। उस में जैसे संस्कार रहते हैं, कर्म्मात्मा को वैसे ही कर्म्म करने पड़ते हैं। यदि महान् में सत्त्वगुण का विकास रहता है, तो इसे *सात्त्विक कर्म्म करने पड़ते हैं। रज के अनुग्रह से इसे †राजस कर्म्म में प्रवृत्त होना पड़ता है, एवं तम की प्रधानतासे ‡तामस कर्म्म का अनुगमन करना पड़ता है। महान् ही जन्मप्रवृत्ति का मुख्य द्वार है। इन्हीं सब कारणों से महान् को ही कर्म्मकर्त्ता कहा जासकता है। वही तो अन्तर्य्यामी-रूप से जैसा चाहता है, कर्म्मात्मा से वैसा ही करवा लेता है। इच्छा महान् की है, कर्म्म जीवात्मा का है। जिसकी इच्छा होती है, उस इच्छा से होने वाला कर्म्म उसी का कहलाया है। राजा की इच्छा से वध की इच्छा न रखता हुआ भी वधिक वधकर्म्म में

* वेदाभ्यासस्तपो ज्ञानं शौचमिन्द्रियनिग्रहः ।
धर्म्मक्रियात्मचिन्ता च सात्त्विकं गुणलक्षणम् ॥
मनु १२।३० )

† आरम्भरुचिताऽधैर्यमसत्कार्यपरिग्रहः ।
विषयोपसेवा चाजस्रं राजसं गुणलक्षणम् ॥
( मनु १२।३२ )

‡ लोभः स्वप्नोऽधृतिः क्रौर्य्यं नास्तिक्यं भिन्नवृत्तिता ।
याचिष्णुता प्रमादश्च तामसं गुणलक्षणम् ॥
( मनु १२।३३ )

प्रवृत्त होजाता है। यह कर्म्म राजा का कर्म्म कहलाता है। 'राजाने उसे दण्ड दिया है' यही व्यवहार होता है। ठीक यही परिस्थिति यहां समझिए। कर्म्म करता है जीवात्मा, परन्तु इच्छा है अन्तर्यामी महानात्मा की—"केनापि देवेन हृदि स्थितोऽहं यथा नियुक्तोऽस्मि तथा करोमि"। इसी लिए मनुने कर्म्मात्मा के द्वारा होने वाले कर्म्म की उपेक्षा कर इच्छाप्रवर्त्तक महान् को ही कर्म्मकर्त्ता मान लिया है। इच्छा महान् की है, कर्म्म जीवात्मा का है, साधन चैत्रज्ञ है। इन तीनों के समन्वय से कर्म्म का स्वरूप निष्पन्न होता है। इस में इतना ध्यान रखना पड़ेगा कि, यदि प्रज्ञानमन महानात्मा की इच्छा के अनुगत रहता हुआ बुद्धि का अनुगमन करता हुआ कर्म्म का उपकारक बनता है, तब तो जीवात्मा बन्धन से पृथक् रहता है। यदि विज्ञान की उपेक्षा कर महदिच्छा को अपना अनुचर बनाता हुआ प्रज्ञानमन स्वतन्त्र हो जाता है तो तत्सहयुक्त कर्म्म जीवात्मा के सुख दुःख का कारण बन जाता है। इसी दृष्टि से "येन वेदयते सर्वं सुखं दुःखं च जन्मसु" यह कहागया है। अहंभावात्मक जीव प्राणिमात्रमें समानधर्म्मा है, परन्तु महानात्मा विज्ञानात्मा की भांति विषमधर्म्मा है। आकृति-प्रकृति-किसी की नहीं मिलती। इसी पार्थक्य को बतलाने के लिए "सहजः सर्वदेहिनाम्" यह कहा गया है।

प्रकारान्तर से यो समझिए कि, महान्-विज्ञान, दोनों एक श्रेणि की वस्तु हैं। प्रज्ञान-जीव, दोनों एक श्रेणि की वस्तु हैं। प्रज्ञानयुक्त जीवात्मा सब में समान है, महानयुक्त विज्ञानात्मा सब में असमान है। महान्, और विज्ञान के तारतम्य से जीवात्मा के कर्म्मकलाप में उच्चावचभावों का समावेश होजाता है। प्रज्ञान-जीव, दोनों भूतप्रधान हैं। इस भूतभाग से महान्, और चेत्रज्ञ, दोनों संश्लिष्ट रहते हैं। भूतों से युक्त ये दोनों जीवात्मा को चारों ओर से वेष्टित कर इस के भाग्यविधाता बने हुए हैं। जीवात्मा को इन दोनों से जैसी सामग्री मिलती है, इसे उसी के अनुसार सुखदुःख भोगना पड़ता है। विज्ञानयुक्त इसी त्रिगुण महानात्मा के अनुग्रह से जीवात्मा को उत्तम-मध्यम-जघन्य-गतियों का आश्रय लेना पड़ता है। सत्त्व की आधारभूमि ज्ञानमय-मन है, रज की प्रतिष्ठा क्रियामय प्राण है, एवं तम का प्रभव अर्थमय वाक्तत्त्व है। मनः प्राण-वाङ्मय आत्मा ही महान् के सम्बन्ध से सत्त्वरजस्तमोरूप से विकसित होता है। तभी तो इन्हें-आत्मगुण कहना न्यायसङ्गत होता है। मन-प्राण-वाक्, ये तीनों ही त्रिवृत्कृत हैं। इस त्रिवृत्-करण से आत्मा के प्रत्येक पर्व में मनः-प्राण-वाक्, तीनों की सत्ता सिद्ध हो जाती है। त्रिवृत्-करण से ही तीन के ९ विवर्त्त हो जाते हैं। इन ९ आत्मविवर्त्तों के कारण ही आत्मगुणाधारेण प्रतिष्ठित सत्त्वादि प्राकृतिक गुणों के भी अग्रिम परिलेखानुसार से ९ विवर्त्त होजाते हैं।

सत्त्वप्रकृतिक महान् उत्तमगति का कारण है, रजःप्रकृतिक महान् मध्यमगति का कारण है, एवं तमःप्रकृतिक महान् जघन्यगति का प्रवर्त्तक है। ये इस के स्थूल विभाग हैं। सत्त्व-रज तम, तीनों ही उक्त त्रिवृत्करण से पुनः उत्तम-मध्यम-जघन्य-भेद से तीन तीन भागों में विभक्त हैं। रजस्तमोगर्भित मलिनसत्त्व उत्तम सत्त्व है, तमः-सत्त्वगर्भित रज मध्यम सत्त्व है, रजः-सत्त्व-

सत्त्व-रज-स्तमोलक्षण महानात्मा—

विशेषविवरण—

हमारी असावधानी से इस तालिका का प्रकाशन यथासिद्ध न रह सका। अतः इसे स्वतन्त्ररूप से प्रकाशित कर पुनः समाविष्ट करना पड़ा, जिसका समावेश पाठकों को पृ० सं० २४२ वें पृष्ठ की २५–२६ वीं पङ्क्तियों के मध्य में समझने का अनुग्रह करना चाहिए।

—सम्पादकः

| भा:– | शुक्लभावः | रक्तभावः | कृष्णभावः | –मा |
|---|---|---|---|---|
| | ज्ञानम् — शुक्लमयं | क्रिया — रक्तमयी | अर्थः — कृष्णमयः | |
| | मनः | प्राणः | वाक् | |

१–मनः– { १–मनः-सत्त्वम् [शु॰], २–प्राणः-रजः [र॰], ३–वाक्-तमः [कृ॰] } १ सत्त्वम् [शु॰]

२–प्राण …… { १–प्राणः-रजः [र॰], २–मन-सत्त्वम् [शु॰], ३–वाक्-तमः [कृ॰] } २ रज [र॰]

३–वाक् …… { १–वाक्-तमः [कृ॰], २–प्राणः-रजः [र॰], ३–मनः-सत्त्वम् [कृ॰] } ३ तमः [कृ॰]

गर्भित तम जघन्य सत्त्व है। इसी प्रकार रजस्तमोगर्भित सत्त्व उत्तम रज है, तम-सत्त्वगर्भित रज मध्यम रज है, रज.सत्त्वगर्भित तम जघन्य रज है। एवमेव तमोरजोगर्भित सत्त्व उत्तम तम है, तम-सत्त्वगर्भित रज मध्यम तम है, एवं सत्त्वरजोगर्भित तम जघन्य सत्त्व है।

पहिले स्थूल योनियों का क्रम देखिए। सत्त्वप्रकृतिक जीव देवयोनिमें जन्म लेते हैं, रज प्रकृतिक जीव मनुष्ययोनि धारण करते हैं, एवं तम से अभिभूत जीव कृमि-कीट-पक्षी-पशु भेदभिन्न तिर्य्यक्योनि में जाते हैं। इसी सामान्य गति का उल्लेख करते हुए मनु कहते हैं—

देवत्वं सात्त्विका यान्ति मनुष्यत्वं च राजसाः।
तिर्य्यक्त्वं तामसा नित्यमित्येषा त्रिविधा गतिः ॥१॥
—मनु १२।४०।

आगे जाकर ज्ञानजनित-अत एव ज्ञानात्मक भावनासंस्कार, एवं कर्म्मजनित-अत एव कर्म्मरूप वासनासंस्कार के तारतम्य से उक्त प्रत्येक गति पूर्वकथनानुसार उत्तम-मध्यम-अधम भेद से तीन तीन भागों में विभक्त होजाती है। धातु-उपधातु-रस-उपरस-विष-उपविष-औषधि-वनस्पति-आदि स्थावर योनियाँ कृमि-कीट-मत्स्य-सर्प-कच्छप-गौ-आदि सामान्य, पशु, मृग-गवयादि वन्य विशेष पशुयोनियाँ रजःसत्त्वगर्भित तमोमयी जघन्यगति से सम्बन्ध रखती हैं। हाथी-अश्व-शूद्र-म्लेच्छ-सिंह-व्याघ्र-वराह ( शूकर ) आदि योनियों का सत्त्वतमोगर्भिता रजोमयी मध्यमा तामसी गति से सम्बन्ध है। सुपर्ण ( गरुडपक्षी ), कुटिल मनुष्य, राक्षस, पिशाच, इन का रजस्तमोगर्भिता सत्त्वमयी उत्तमा तामसी योनि से सम्बन्ध है।

झल्ल ( क्षत्रियों के वर्णसंकर ), नट, मल्लयोद्धा, शस्त्रक्रयविक्रयकर्त्ता, द्यूत ( जूआ ) मद्यादि में प्रसक्त रहने वाले पुरुष, इन सब का रज-सत्त्वगर्भिता तमोमयी जघन्या राजसी योनि से सम्बन्ध है। अभिषिक्त राजा, जन्मना क्षत्रिय, राजाओं के कुलपुरोहित, वाग्युद्धमें अग्रणी शास्त्रविवादकादि, इन सब का सत्त्वतमोगर्भिता रजोमयी मध्यमा राजसी योनि से सम्बन्ध है। गन्धर्व, गुह्यक, यक्ष, लौकिक व्यवहारों में निपुण लौकिकमनुष्य, सेवाधर्म में निष्णात सेवक, अप्सराएँ, इन सब का रजस्तमोगर्भिता सत्त्वमयी उत्तमा राजसी योनि से सम्बन्ध है।

वानप्रस्थाश्रमी तपस्वी, सन्यासाश्रमी यति, जन्मना ब्राह्मण, पुष्पकादि विमानों के सञ्चालक विद्याधर, खगोलीय सम्पूर्ण नक्षत्र, दितिपुत्र दैत्य, इन सब का सत्त्वरजोगर्भिता तमोमयी प्रथमा सात्त्विकी गति से सम्बन्ध है। यज्ञकर्त्ता याज्ञिक, प्राणपरीक्षक ऋषि, देवप्राण साक्षात्कर्त्ता भौमदेवता, एवं अभिमानी देवता, खगोलीय ग्रह, वत्सर, पितर, साध्यादि देवता, इन सब का सत्त्वतमोगर्भिता रजोमयी मध्यमा सात्त्विकी योनि से सम्बन्ध है। ब्रह्मा-विश्वसृट्-धर्म्म, महान्, अव्यक्त-इन का रज-

तमोगर्भिता सत्त्वमयी उत्तमा सात्त्विकी गति से सम्बन्ध है। इस प्रकार—"त्रिविधस्त्रिविधः कृत्स्नः संसारः सार्वभौतिक" ( मनुः १२।५१ ) भगवान् मनुके इन शब्दों के अनुसार सम्पूर्ण भौतिक विश्व त्रिवृत्कृत इसी त्रिगुणमूर्त्ति महद्योनि पर प्रतिष्ठित है। यदि विद्याकर्म्म के सूक्ष्म–सूक्ष्मतर–सूक्ष्मतम विभागों का विचार किया जाता है, तो यह योनिविवर्त्त–अनन्तकोटि में परिणत होजाता है। अतीतानागतज्ञ महर्षियोंने चतुरशीतिलक्ष–(८४००००० चौरासी लाख) सख्या पर इस योनिविभाग का विश्राम माना है। महानात्माके इसी योनिवर्त्त को लक्ष्यमें रख कर उपनिषच्छ्रुति कहती है—

> यो योनिं योनिमधितिष्ठत्येको विश्वानि रूपाणि योनीश्च सर्वाः ।
> ऋषिं प्रसूतं कपिलं यस्तमग्रे ज्ञानैर्बिभर्त्ति जायमानं च पश्येत् ॥
>
> ( श्वे० उ० ५।२ )

उपर्युक्त मानव–आत्मविज्ञान के अनुसार विज्ञपाठकों को यह भलीभांति विदित होगया होगा कि, चान्द्र महानात्मा–वास्तव में अध्यात्मसंस्था में एक ही आत्माका साम्राज्य नहीं, अपितु तन्त्रभेद से अनेक तन्त्रायी हैं। इन विभिन्न तन्त्रायियों को व्यापक जो एक महा तन्त्रायी है, वह शास्त्रानधिकृत, अतएव कर्म्मप्रपञ्च से सर्वथा बहिर्भूत है। अस्तु प्रकृत में महानात्मा का गुणानुवाद चल रहा है। सर्वाधिष्ठाता पितृप्राणमूर्त्ति यह महानात्मा "शुक्र" में प्रतिष्ठित रहता है। हमारा (पुरुष का) शुक्र भुक्त ओषधियों का (अन्न का) रस है। ओषधियों में यह रस चन्द्रमा से आता है। चान्द्र सौम्यरसगर्भित सौर आग्नेयरस से वनस्पतियों की उत्पत्ति होती है, एवं सौररसगर्भित चान्द्ररस से ओषधियों की स्वरूप निष्पत्ति है, जैसा कि आरम्भ की "अमृतात्मविज्ञानोपनिषत्" में विस्तार से बतलाया जाचुका है। शुक्लपक्ष में प्रधानरूप से पूर्णिमा–तिथि में सौरप्राण देवता सम्पूर्ण चान्द्रसोम का पान कर जाते हैं। अत: इन दिनों में यह चान्द्ररस पूर्णरूप भूलोक में, एवं भूलोक में प्रतिष्ठित ओषधियों में नहीं आने पाता। परन्तु जब चन्द्रमा सूर्य्य, एवं पृथवी के मध्य में आजाता है, तो इस कृष्णपक्षकाल में चान्द्रसोम को पृथवी पर आने का अवसर मिल जाता है। चान्द्रसोम में पितृप्राण प्रतिष्ठित हैं। इसी आधार पर "विधूर्ध्वभागे पितरो वसन्ति" यह कहा जाता है। पूर्व कथनानुसार अमावास्यातिथि में सोम अतिशय मात्रा से पृथिवी पर आता है, अतएव अमाको पितृतिथि कहा जाता है। इन सब विषयों का आगे के प्रकरणों में विस्तार से निरूपण होनेवाला है, अत: प्रकृत में केवल यही समझ लेना पर्य्याप्त होगा कि, ओषधियां सोमरसमयी, किंवा सोमरसप्रधाना हैं। चान्द्रसोम में ही पारमेष्ठ्य महान प्रतिष्ठित है। महान् ही पितर है। इस महन्मूर्त्ति पितृप्राणयुक्त ओषधिरस से ही रस–मलके क्रमिक विश्लेषण से रस–असृक्–मांस–मेद–अस्थि–मज्जा–शुक्र, इन सात धातुओंका स्वरूप निष्पन्न होता है। यही सौम्यशुक्र संतानसूत्र द्वारा सात पीढी पर्य्यन्त वितत होता है। अर्थात् सात पुरुष पर्य्यन्त इस एक महान् अंश व्याप्त रहता है।

(० २४२ की तालिका—

महद्विवर्त्त—

**१—**
- १—रजस्तमोगर्भित–सत्त्व——मनः ( ज्ञानम् ) | श्वेतवर्णः | →→ —उत्तमा सात्त्विकी गतिः
- २—सत्त्वतमोगर्भित–रज——प्राणः ( क्रिया ) | रक्तवर्णः | →→ —मध्यमा सात्त्विकी गतिः
- ३—सत्त्वरजोगर्भित–तम——वाक् ( अर्थः ) | कृष्णवर्णः | →→ —अधमा सात्त्विकी गतिः

} सत्त्वं·मनः | श्वेतभावः |

——०——

**२—**
- १—सत्त्वतमोगर्भित–रज——प्राणः ( क्रिया ) | श्वेतवर्णः | →→ —श्रेष्ठा राजसी गतिः
- २—रजस्तमोगर्भित–सत्त्व——मनः ( ज्ञानम् ) | रक्तवर्णः | →→ —मध्यमा राजसी गतिः
- ३—सत्त्वरजोगर्भित–तम——वाक् ( अर्थः ) | कृष्णवर्णः | →→ —कनिष्ठा राजसी गतिः

} रजः·प्राणः | रक्तभावः |

——०——

**३—**
- १—सत्त्वरजोगर्भित–तम——वाक् ( अर्थः ) | श्वेतवर्णः | →→ —निकृष्टा तामसी गतिः
- २—सत्त्वतमोगर्भित–रज——प्राणः ( क्रिया ) | रक्तवर्णः | →→ —मध्यमा तामसी गतिः
- ३—रजस्तमोगर्भित–सत्त्व——मनः ( ज्ञानम् ) | कृष्णवर्णः | →→ —जघन्या तामसी गतिः

} तमः वाक् | कृष्णभावः |

——०——

ओषधियों में दधि-घृत-मधु-अमृत, ये चार तत्त्व माने गए हैं। पार्थिव घनरस दधि है, आन्तरिक्ष्य वायव्य रस घृत है, सौर दिव्य रस मधु है, पारमेष्ठ्य सौम्य रस अमृत है। अन्न का दाना भाग पार्थिव है, यही दधि है—"दधि हैवास्य लोकस्य रूपम्"। आटे को गोंदने पर एक प्रकार के स्नेह (चिकनाई) तत्त्व का प्रत्यक्ष होता है। यही आन्तरिक्ष्य तरलभाग घृत है—"घृतमन्तरिक्षस्य"। प्रत्येक अन्न में एक प्रकार का मिठास होता है। यही सौर दिव्य पदार्थ है। यही मधु है—"मध्वमुष्य" (शत० ७।५।१।३ कूर्म्मचितिब्राह्मण)। प्रत्येक अन्न में एक प्रकार का जायका होता है, स्वाद होता है। यही चौथा अमृत है। इन चारों रसों के सम्बन्ध से तन्मूर्त्ति महान् आकृति-प्रकृति-अहङ्कृति का जनक बनजाता है। आकार आकृति है, स्वभाव प्रकृति है, इन्द्रियसामर्थ्य अहंकार, क्रिया अहंकृति है। दधि-घृत के समन्वय से शरीराकृति का निर्म्माण होता है, घृत-मधुसे प्रकृतिभाव का उदय होता है, एवं मधु-अमृत से अहंकृति का जन्म होता है। इस से यह भी सिद्ध होजाता है कि आकृति-प्रकृति-अहंकृति-भावों का उत्तम-मध्यम-अधम-भाव प्रधानरूप से अन्न से ही सम्बन्ध रखता है। इन तीनों की स्वरूप-रक्षा के लिए, एवं विकास के लिए अन्न का नियन्त्रण (खान पान का नियन्त्रण) प्रत्येक परिस्थिति में अपेक्षित है। महदवच्छिन्न शुक्र से उत्पन्न होने वाली प्रजाके लिए आकार-स्वभाव-इन्द्रिय सामर्थ्य, तीनों कर्म्म-विद्यानुसार सर्वथा नियत रहते हैं। एक हजारे के वृक्ष को दूधसे सींचने पर भी वह पिप्पलवृक्ष के समान दीर्घकाय नहीं बन सकता। वृक्षादि का जितना आयतन (आकार-आकृति) नियत होता है, वह बीजरूप से उसी महद्गर्भ में पहिले से ही प्रतिष्ठित रहता है। महानात्मा की इस बीजावस्था के वास्तविक स्वरूप को न समझ कर कितने ही दार्शनिक (क्षमणक) बीज में ही सम्पूर्ण वृक्ष मानते हैं। वृक्ष बीज में प्रतिष्ठित नहीं है, अपि तु उस की बीजावस्था वहां प्रतिष्ठित है। महानात्मा की प्रतिष्ठा शुक्र है, इस का प्रत्यक्ष प्रमाण यही है कि जिस पुरुष का शुक्र अधिक मात्रा में खर्चे होजाता है, उसकी आकृति-प्रकृति-अहङ्कृति, तीनों भाव बिगड़ जाते हैं। चान्द्र महानात्मा का यही संक्षिप्त स्वरूप निदर्शन है।

दूसरा है प्रज्ञानात्मा। इसी चान्द्रभाग से सर्वेन्द्रियाधिष्ठाता प्रज्ञानात्मा (अतीन्द्रिय नामसे प्रसिद्ध

**चान्द्र-प्रज्ञानात्मा**—सर्वेन्द्रिय मन) का स्वरूप निष्पन्न होता है। चन्द्रमा में पानी, और सोम दो तत्त्व हैं। पानी पारमेष्ठ्य है, सोम चान्द्र है। समान स्थानीय होने से दोनों दोनों में ओतप्रोत हैं। "श्रद्धा वा आपः" के अनुसार चान्द्र अप्तत्त्व श्रद्धा है। इसका प्रधान सम्बन्ध महान् से है। सोम से मन का सम्बन्ध है। दूसरे शब्दों में सोम-गर्भित श्रद्धा (आप) महान् है, एवं अप्गर्भित सोम मन है। शुक्र आपोमय है, सोम इसके गर्भ में है। मन सोममय है, अप्तत्त्व इसके गर्भ में है। महान् की प्रतिष्ठा जहां शुक्र है, वहां मन की प्रतिष्ठा हृदय है—"हृत्प्रतिष्ठं यदजिरं जविष्ठं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु" (यजुः सं० ३४।६)। महानात्मा शुक्र में रहता है, प्रज्ञानात्मा हृदय में रहता है। महानात्मा वस्तुसिद्ध है, प्रज्ञानात्मा उत्पन्न-सृष्ट है। अर्थात् महानात्मा तो जन्मकाल में ही विकसित है। शुक्रमूर्त्ति महान् तो जन्म का ही कारण है, परन्तु प्रज्ञानात्मा का पूर्ण विकास जन्म के पीछे सोलहवें वर्ष में होता है। षोडशपर्वा चन्द्रमाके क्रमिक भाव से सम्बन्ध

रखने वाला प्रज्ञानमन सोलह वर्ष पर्य्यन्त अपरिपक्व रहता है, अनन्तर उसमें आत्मनिर्भरता का उदय होता है। इसी आधार पर–"प्राप्ते तु षोडशे वर्षे पुत्रं–मित्रवदाचरेत्" यह आभाणक प्रतिष्ठित है। शुक्रतत्त्व रस-मलके विशकलन से ही आगे जाकर ओज रूप में परिणत होता है। शुक्र पार्थिवधातु–प्रधान था, ओज आन्तरिक्ष्य वायव्यधातु-प्रधान है। शुक्र में हमनें पार्थिव-आन्तरिक्ष्य-दिव्य, तीन धातु बतलाए हैं। शुक्र में तीनों हैं, ओज में आन्तरिक्ष्य वायव्य, दिव्य सौम्य, दो धातु हैं। जब विशकलन-प्रक्रिया से आन्तरिक्ष्य वायव्य धातु भी निकल जाता है, तो शुद्ध सोमरस रह जाता है। यही विशुद्ध दिव्य चान्द्ररस मन है। इस के साथ रोदसी त्रैलोक्य के द्युलोकाधिष्ठाता मघवा इन्द्रप्राण का सम्बन्ध रहता है। स्तौम्य, एवं रोदसी भेद से त्रैलोक्य दो प्रकार का है। केवल पार्थिव अहर्गणों से सम्बन्ध रखने वाला त्रैलोक्य "स्तौम्य त्रैलोक्य" कहलाया है। इसी का नाम महापृथिवी है। इस महापृथिवी का त्रिवृत् स्तोम पृथिवी है, पञ्चदशस्तोम अन्तरिक्ष है, एवं एकविंश स्तोम द्युलोक है। तीनों में क्रमशः अग्नि–वायु–आदित्य, देवता प्रतिष्ठित हैं। इन्हीं तीनों से वैश्वानर–तैजस–प्राज्ञरूप पार्थिव कर्मात्मा का स्वरूप निष्पन्न होता है, जैसा कि आगे की उपनिषत् में विस्तार से बतलाया जाने वाला है। पृथिवी पृथिवी लोक है, सौरमण्डल द्युलोक है, दोनों के मध्य का स्थान अन्तरिक्ष है। यही दूसरी रोदसी त्रिलोकी है। इन तीनों में भी क्रमशः अग्नि–वायु–इन्द्र, ये तीन दिव्य-देवता प्रतिष्ठित हैं। इन्हीं तीनों से आध्यात्मिक शुक्र–ओज–मन, इन तीनों का निर्माण होता है।

स्तौम्यत्रिलोकी

महापृथिवी {
पृ० १–त्रिवृत्स्तोम–अग्नि–ततो वैश्वानरः
अ० २–पञ्चदशस्तोम–वायुः–ततस्तैजसः
द्यौ० ३–एकविंशस्तोम–आदित्यः–ततः प्राज्ञः
} —कर्मात्मा

रोदसीत्रिलोकी

१–पृथिवी–अग्निः–ततः शुक्रम्
२–अन्तरिक्षम्–वायुः–ततः–ओजः
३–सूर्य्यः–इन्द्रः–ततः–मनः

---

उक्त कथनानुसार मन में सोम, एवं सौर इन्द्रप्राण भेद से दो तत्त्व प्रतिष्ठित हैं। इस पर विज्ञान के प्रतिबिम्बित होने से यह भी चिदंश से युक्त हो जाता है। यह प्रतिबिम्ब बोध सोम पर प्रतिष्ठित होता है, इससे यह सोम चिन्मय बनता हुआ ज्ञानमय बन जाता है। अत एव मन का चिदंशयुक्त यह सौमभाग प्रज्ञा नाम से व्यवहृत होता है। प्रज्ञा, एवं प्राण की समष्टि ही प्रज्ञानमन है। विज्ञान–प्रज्ञान, दोनों परस्पर प्राणेन्द्र के सम्बन्ध से संपरिष्वक्त हैं–"स वा एष प्रज्ञानात्मा विज्ञानात्मना संपरिष्वक्तः"। जब तक अध्यात्मसंस्था में प्रज्ञान मन प्रतिष्ठित रहता है, तभी तक विज्ञान की स्थिति रहती है। चित्ताधार-भूत अभिन्न मन की स्वस्थता पर ही बुद्धि का विकास होता है–"स्वस्थे चित्ते बुद्धयः संस्फुरन्ति"। अपि च इस का प्रत्यक्ष प्रमाण यही है कि, यदि कुछ दिन तक अन्न नहीं खाया जाता है, तो अन्नमय प्रज्ञानमन शिथिल हो जाता है। प्रज्ञान के शिथिल होते ही इसी पर प्रतिष्ठित रहने वाली चिद्घना बुद्धि शिथिल बन

जाती है। भूख मनुष्य की अक्ल जरा भी काम नहीं करती—"बुभुक्षितं न प्रतिभाति किञ्चित्"। भूखे को कुछ नहीं सूझता। सूझना बुद्धि का काम है। अपने प्रतिष्ठाधरातल की शिथिलता से आज वह स्वयं भी अप्रतिष्ठित सी हो रही है।

बुद्धिप्रतिष्ठारूप यह प्रज्ञान-मन ही सम्पूर्ण इन्द्रियों का अधिष्ठाता है। इस में हमने सोम, विदंश, प्राण, ये तीन तत्त्व बतलाए हैं। सोम भूतभाग है, चित् ज्ञानभाग है, प्राण प्राण-तत्त्व है। वाक्–प्राण–चक्षु–श्रोत्र-मन, इन पांच (वैदिक) इन्द्रियों के भेद से इस प्रज्ञान की ज्ञान-भूत-प्राण, इन तीनों कलाओं के पांच पांच विवर्त्त हो जाते हैं। पांच प्रज्ञामात्रा हैं, पांच भूतमात्रा हैं, पांच ही प्राणमात्रा हैं। इन १५ हो कलाओं की मूलप्रतिष्ठा त्रिकल स्वयं प्रज्ञान है। 'प्रज्ञानोङ्कारविद्या' के अनुसार पञ्च भूतमात्रा मकार है, पञ्च प्राणमात्रा उकार है, एवं पञ्च प्रज्ञामात्रा अकार है। सर्वालम्बन स्वयं प्रज्ञान अर्द्धमात्रा है। समष्टि ओङ्कार है। अर्द्धमात्रिक प्रज्ञान की प्रेरणा से ही सब इन्द्रियाँ अपना अपना नियत कर्म करने में समर्थ होती हैं। प्रज्ञानगत प्राणमूर्त्ति इन्द्र के सम्बन्ध से इन्द्रियों को इन्द्रिय कहा जाता है। सभी इन्द्रियाँ *इन्द्रजुष्ट हैं। स्वयं इन्द्रप्राण उक्थ है, आत्मा है, अत एव इसे "मुख्यप्राण" कहा गया है। पाँचो ऐन्द्रियक प्राण अर्करूप हैं, अत एव इन्हें "प्राणाः" कहा गया है। ये ही इन्द्रिय प्राण 'अनुचीनप्राण' नाम से भी प्रसिद्ध हैं। "नियतविषयत्वमिन्द्रियत्वम्" के अनुसार इन्द्रियों के स्व स्व विषय सर्वथा नियत हैं। दूसरे शब्दों में यो कहिए कि, जिन का विषय नियत है, वे ही इन्द्रिय नाम से व्यवहृत होतीं हैं। "गुणानां च परार्थत्वादसम्बन्धः समत्वात्" के अनुसार गुणभूत इन्द्रियों का परस्पर में कोई सम्बन्ध नहीं है। असम्बन्ध ही इन का सम्बन्ध है, अनान्तर्य्य ही इन का आन्तर्य्य है। सब अपने अपने रूप-रस-गन्धादि विषय-ग्रहण में स्वतन्त्र हैं। इन इन्द्रियों में मन सुखदुःख (अनुकूल वेदना-प्रतिकूल वेदना) का अनुभव करने वाला, अतएव नियतविषयी बनता हुआ इन्द्रियकोटि में ही प्रविष्ट है। इस इन्द्रिय मन का वैश्वानर-तैजस-प्राज्ञमूर्त्ति कर्म्मात्मा के प्राज्ञभाग से ही सम्बन्ध है। प्राज्ञ ही इन्द्रिय मन है। इसी के लिए "मनः षष्ठानि मे हृदि" (अथर्व सं० १६।६।५) यह कहा गया है। इन्द्रियाधिष्ठाता प्रज्ञान मन स्वतन्त्ररूप से कर्म्म करने में समर्थ होता हुआ अपने ऊपर भावना वासना रूप से कर्म्म का लेप कर लेता है। परन्तु प्राज्ञरूप इन्द्रिय मन केवल भोग में समर्थ है। यही कारण है कि विज्ञान-प्रज्ञान विरहित प्राज्ञ केवल भोग कर सकता है, नया संस्कार उत्पन्न नहीं कर सकता। पांचों इन्द्रियों में प्रज्ञान अनुस्यूत रहता है, अत एव इसे कर्मेन्द्रिय-मन कहाजाता है। यह स्वयं इन्द्रिय नहीं है, अत एव इसे अनिन्द्रियमन नाम से व्यवहृत करने में कोई आपत्ति नहीं होती।

---

* इन्द्र इवेन्द्रियाणि–अधि धारयामः ।
अथर्व सं० १।३५।३ ।

इन्द्रियाणि शतक्रतो या ते जनेषु पञ्चसु । इन्द्र तानि त आ वृणे ॥
अथर्व सं० २०।२०।२।

अब तक आपने अध्यात्मसंस्था में एक ही मन समझ रक्खा होगा। परन्तु आजसे आप अपना **प्रकरणोपसंहार**—यह अवैदिक विश्वास बदल दीजिए। अध्यात्म में एक नहीं, दो नहीं, तीन नहीं, अपितु चार मन हैं। अव्यय–महान्–प्रज्ञान–प्राज्ञ, भेद से मन चतुर्द्धा विभक्त है। अव्ययमन श्वोवसीयस् एवं श्वोवस्यसब्रह्म नाम से प्रसिद्ध है। महत् मन सत्त्व कहलाता है। प्रज्ञान मन सर्वेन्द्रिय है। एवं प्राज्ञ-मन इन्द्रियमन नाम से प्रसिद्ध है। प्राज्ञमन कर्म्मात्मा की प्रतिष्ठा है, प्रज्ञान-मन विज्ञानात्मा की प्रतिष्ठा है, महत्–मन अमृतात्मा की प्रतिष्ठा है। एवं अव्ययमन सब की प्रतिष्ठा है। इन में अव्यय मन का एक स्वतन्त्र विभाग है। महत्-विज्ञान-प्रज्ञान, तीनोंका एक स्वतन्त्र विभाग है। इन तीनों का कर्म्मगति से कोई सम्बन्ध नहीं है। परन्तु इतना ध्यान रखिए कि, श्राद्धकर्म्म की मूलप्रतिष्ठा शुक्रतत्त्व पर प्रतिष्ठित पितृप्राणमूर्त्ति महानात्मा ही है। सम्पूर्ण आत्मविवर्त्तों में से श्राद्ध एक मात्र महानात्मा के लिए ही किया जाता है। महान् के सम्बन्ध में अभी बहुत कुछ वक्तव्य है। क्यों कि इस ग्रन्थ का सम्पूर्ण उत्तरदायित्व इसी पर अवलम्बित है। अतः आगे आने वाले पितृप्राणनिरूपण-प्रकरण के लिए इसे छोड़ते हुए प्रकृत प्रकरण को यहीं समाप्त कर क्रमप्राप्त 'प्राणात्मा' की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जाता है।

तदित्थं–आकृति, प्रकृति–अहंकृतिभेदेन त्रिकलः–महत्–प्रज्ञानभेदेन
द्विकलो वायं महानात्मा, चन्द्रमा वा व्याख्यातो द्रष्टव्यः

समाप्ता चेयं श्राद्धविज्ञानान्तर्गत–'आत्मविज्ञानोपनिषदि' प्रथमायां प्रथमखण्डात्मिकायां

"महदात्मविज्ञानोपनिषत्"—पञ्चमी

५

—— :०: ——

(६) { १—अधिदैवतम्→पृथिवी ( पूर्णमदः ) / २—अध्यात्मम्→प्राण· ( पूर्णमिदम्· ) } (५)

# अथ

## श्राद्धविज्ञानान्तर्गत–'आत्मविज्ञानोपनिषदि' प्रथमार्था—

## "प्राणात्मविज्ञानोपनिषत्"–षष्ठी

६

### प्राणात्मा–वैकारिकात्मा–पृथिवी (५)

| | | |
|---|---|---|
| १—त्रिवृतोऽग्निः ( वैश्वानरात्मा ) | | |
| २—त्रिवृतो वायुः ( तैजसात्मा ) | →प्रत्यगात्मा ( १ ) | |
| ३—त्रिवृत् आदित्य ( प्राज्ञात्मा ) | | |
| ४—भूवायुः ( हंसात्मा ) | →प्रेतात्मा ( २ ) | |
| ५—चित्याग्नि ( वाह्यात्मा ) | →शरीरात्मा ( ३ ) | |

सोऽयं पञ्चकलस्त्रिकलो वा प्राणात्मा–वैकारिकात्मगर्भित प्राकृतात्मा वा पृथिवी

१—वासांसि जीर्णानि यथा विहाय नवानि गृह्णाति नरोऽपराणि ।
तथा शरीराणि विहाय जीर्णान्यन्यानि संयाति नवानि देही ॥
२—जातस्य हि ध्रुवो मृत्युर्ध्रुवं जन्म मृतस्य च ।
तस्मादपरिहार्येऽर्थे न त्वं शोचितुमर्हसि ॥

—श्रीमद्भगवद्गीता २ अ० । २२, २७ ।

अथ

'आत्मविज्ञानोपनिषदि'-( प्रथमखण्डे )

# 'प्राणात्मविज्ञानोपनिषत्' षष्ठी

६

— ० —

॥ ॐ प्राणात्मब्रह्मणे नमः ॥

प्राणात्मा—पृथिवी

## 'प्राणो ब्रह्म' त्युपास्व

अङ्गुष्ठमात्रो रवितुल्यरूपः संकल्पाहङ्कारसमन्वितो यः ।
बुद्धेर्गुणेनात्मगुणेन चैव आराग्रमात्रो ह्यपरोऽपि दृष्टः ॥ श्वे० उ० ५।८ ।
स एव माया परिमोहितात्मा शरीरमास्थाय करोति सर्वम् ।
स्त्रियन्नपानादिविचित्रभोगैः स एव जाग्रत् परितृप्तिमेति ॥ कैवल्योपनिषत् १।१२ ।
स्वप्ने स जीवः सुखदुःखभोक्ता स्वमायया कल्पितजीवलोके ।
सुषुप्तिकाले सकले विलीने तमोऽभिभूतः सुखरूपमेति ॥ कै० ॥ १ ।
पुनश्च जन्मान्तरकर्मयोगात्स एव जीवः स्वपिति प्रबुद्धः ।
पुरत्रये क्रीडति यश्च जीवस्ततस्तु जातं सकलं विचित्रम् ॥ कै० १।१४ ।

एतस्माज्जायते प्राणो मनः सर्वेन्द्रियाणि च ।
खं वायुर्ज्योतिरापश्च पृथ्वी विश्वस्य धारिणी ॥ कै० १।१५ ।
जाग्रत्-स्वप्न-सुषुप्त्यादि प्रपञ्चं यत् प्रकाशते ।
तद् ब्रह्माहमिति ज्ञात्वा सर्वबन्धैः प्रमुच्यते ॥ कै० १।१७ ।
बालाग्रशतभागस्य शतधा कल्पितस्य च ।
भागो जीवः स विज्ञेयः स चानन्त्याय कल्पते ॥ श्वे० उ० ५।९ ।
यथोदकं दुर्गे वृष्टं पर्वतेषु विधावति ।
एवं धर्मान् पृथक् पश्यंस्तानेवानु विधावति ॥ कठोपनिषत् ४।१४ ।

यद्यपि सर्वशास्त्रमूर्द्धन्य, स्वतः प्रमाणभूत वेदशास्त्र में आत्मस्वरूपनिरूपण के सम्बन्ध में किसी भी अविज्ञानमूला, तथा क्षणिकविज्ञानमूला भ्रान्ति—अंश में त्रुटि नहीं है। तथापि विज्ञानदृष्टि के विलुप्त प्राय हो जाने से विज्ञानात्मक वेदशास्त्र के वास्तविक तात्पर्य्य से हम बहुत पीछे हट गये हैं, अथवा तो बहुत आगे बढ़ गए हैं। एक दल कहता है—वेद में विज्ञान का अन्वेषण करना मृगमरीचिका है। वेद ईश्वर की—

पवित्र वाणी है ( अगस्य २ )। इस के द्वारा केवल ज्ञानोपासना कर्म्मकाण्डत्रयी का ही स्वरूप प्रतिपादित हुआ है। दूसरे दल की वेदार्थ के सम्बन्ध में इस से भी भयङ्कर मनोवृत्तियाँ हैं। वे महानुभाव वेद में विज्ञान अवश्य मानते हैं, परन्तु उनकी विज्ञानदृष्टि पाश्चात्य-क्षणिक-अशान्तिप्रवर्द्धक-भौतिक ( अतएव एकान्ततः भयावह ) विज्ञान की ही अनुगामिनी बन रही है। वे केवल इसी में वेद का महत्त्व समझते हैं कि, एकमात्र भौतिक विज्ञान के उपासक प्रतीच्य-वैज्ञानिकों ने तार-वायरलेसटेलिग्रॉफी-फोनोग्राफ-रेल्वेट्रेन-वेलून, आदि जो आविष्कार किए हैं, वे सब हमारे वेदशास्त्र में निहित हैं। फलतः मीमांसा-सङ्गति के एकान्ततः विरुद्ध मन्त्रार्थों की दुर्दशा करते हुए ये महाशय आविष्कारों का स्वप्न देख रहे हैं। कितने ही महानुभावों की दृष्टि में वेद केवल राष्ट्रनीति का निरूपण करने वाला नीतिशास्त्र है। एक सज्जन ने अपनी इसी काल्पनिक भावना के लक्ष्य से दर्शपूर्णमास यज्ञ के सब मन्त्रों का राजनैतिक अर्थ करने का व्यर्थ प्रयास किया भी है। कितने ही अभिनिविष्ट कहते हैं कि, वेद केवल अध्यात्मशास्त्र है। वेद में जितनें भी पदार्थ आए हैं, वे सब केवल अध्यात्मसंस्था से सम्बन्ध रखते हैं। कितने ही कृतयुगप्रेमियों की दृष्टि में वेद केवल खगोलीय चरित्र का, दूसरे शब्दों में ज्योतिर्विद्या का ही निरूपक है। इन सब प्रपञ्चियों को हम आगे बढ़ा हुआ कहेंगे। मध्यममार्गानुयायी अस्मदादि साधारण व्यक्तियों की दृष्टि में उक्त दोनों ही दल भ्रान्ति के उपासक बन रहे हैं। वेदार्थ के सम्बन्ध में सब से पहिला, एवं मुख्य कर्त्तव्य यह होना चाहिए कि, हम अपने कल्पित-सिद्धान्त को पुष्ट करने की दृष्टि से वेदमन्त्रों को न देखते हुए, मीमांसाशास्त्र प्रतिपादित प्रसङ्ग, उपोद्घात, हेतुता, अवसर, निर्वाहकैक्य, कार्य्यैककर्तृकता, इन छओं सङ्गतियों की पूर्ण मीमांसा करते हुए, उपक्रम उपसंहार पर पूर्ण ध्यान देते हुए, "शब्दप्रमाणका वयं, यदस्माकं शब्द आह तदस्माकं प्रमाणम्" "ईक्षतेर्नाशब्दम्" "लक्षणैकचक्षुष्कात्वयम्" "तस्माच्छास्त्रं प्रमाणं ते कार्य्याकार्य्यव्यवस्थितौ" इत्यादि आप्तसिद्धान्तों के अनुसार प्रत्येक विषय की सिद्धि के लिए शास्त्रीय प्रमाणों को आधार बनाते हुए ही आगे बढ़ें। तभी हम यथार्थ निर्णय पर पहुँच सकते हैं। अभिनिवेशमूलक मतवाद मनुष्य को सत्यमार्ग से सर्वथा च्युत कर देता है। यदि उक्त शास्त्र-दृष्टि से वेदार्थ का उपबृंहण किया जाता है, तो ब्रह्म ( मन्त्र )-ब्राह्मणात्मक वेदशास्त्र में हमें विज्ञान, स्तुति, इतिहास ज्ञान, कर्म्म, उपासना ये ६ विषय उपलब्ध होते हैं। इन छओं में से वेदरहस्य प्रतिपादक, गाथा-नाराशंसी-रहस्य-निदान-तुम्ब्या, इन ग्रन्थों के विलुप्तप्राय होजाने से विज्ञान एवं इतिहास, ये दो विषय स्मृतिगर्भ में विलीन होचुके हैं। भारतीय विद्वानों की दृष्टि में वेद केवल स्तुति-ज्ञान-कर्म्म-उपासना-इन चार ही विषयों का प्रतिपादक बन रहा है। विज्ञान, एवं इतिहासदृष्टि के अभाव से ही आज हम वेद के वास्तविक अर्थ से परा पराहत चले गए हैं। विशेषतः विज्ञान के अभाव से ही आज हम आत्म-परमात्म-परलोक-आत्मगति-श्राद्ध-आदि विज्ञान-सिद्ध विषयों के सम्बन्ध में सन्देह के भाजन बन रहे हैं। सब से पहिले आत्मा का ही विचार कीजिए।

आत्मा अखण्ड है, निर्विकार है, सर्वव्यापक है अजन्मा है, यह भी शास्त्र का ही सिद्धान्त - विभिन्नपथसमन्वय-है। शरीर से उत्क्रान्त आत्मा कर्म्मफल-भोगने के लिए लोकान्तर में

जाता है, यह भी शास्त्रसम्मत पक्ष है शरीर के नष्ट होने पर आत्मा लोकान्तर मे नहीं जाता, अपि तु वह यहीं विलीन होजाता है, यह भी वेदाभिमत ही सिद्धान्त है। शरीर छोड़ने से पहिले जब आत्मा अपना नया शरीर पहिले से निश्चित करलेता है, तभी पूर्व शरीर को छोड़ता है, इस सिद्धान्त को भी अशास्त्रीय नहीं माना जासकता। शरीर ही आत्मा है, शरीर से पृथक् आत्मा नहीं है, इस नास्तिकवाद का मूल भी शास्त्र ही है। आत्मा न विश्व का कारण है, न कार्य है उस असंग तत्त्व का ससंग विश्व से कोई सम्बन्ध नहीं है, यह भी शास्त्र की ही उक्ति है। आत्मा ही विश्व का कर्त्ता है, यह भी शास्त्र ही कहता है। आत्मा ही विश्व बना हुआ है यह भी शास्त्र का ही सिद्धान्त है। कहीं विश्वपर्वभूत सूर्य्य को आत्मा बतलाया जारहा है। कहीं अग्नि को आत्मा कहा जारहा है। कहीं चार पुरुषों की समष्टि आत्मा बन रहा है। कहीं लोमत्वङ्मांसअस्थि की समष्टि को आत्मा माना जारहा है। कहीं आत्मा को कृश एवं स्थूल कहा जारहा है। कहीं आत्मा को मन प्राणवाङ्मय बतलाया गया है। इसी प्रकार-इन्द्र-सोम-प्राण-वायु-पानी-आकाश-वाक्-आदित्य-विष्णु-आदि इतर पदार्थों को भिन्न-भिन्न स्थलों में आत्म शब्द से व्यवहृत किया गया है। निम्न लिखित भिन्न भिन्न शास्त्रीय प्रमाण इन्हीं भिन्न भिन्न पक्षों का समर्थन कर रहे हैं—

१—'( नित्य ) विज्ञानमानन्दं ब्रह्म" ( बृ० आ० उप० ३।९।२८ )।

२—"सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म" ( तैत्ति० उप० २।१।१ )।

३—"परं ब्रह्म परं सत्यं सच्चिदानन्दलक्षणम् ।
अप्रमेयमनिर्देश्यमवाङ्मनसगोचरम् ॥"

४—"शुद्धं सूक्ष्मं निराकारं निर्विकारं निरञ्जनम् ।
अनन्तमपरिच्छेद्यमनूपममनामयम् ॥" (योगशिखोपनिषत् २ अ०।१६।१७)।

५—"स्थूलदेहविहीनात्मा सूक्ष्मदेहविवर्जितः ।
कारणादिविहीनात्मा तुरीयादिविवर्जित ॥" (तेजोबिन्दूपनिषत् ४।७२)।

६—"अखण्डैकरसोवाहमानन्दोऽस्मिविवर्जितः ।
सर्वातीतस्वभावात्मा नादान्तर्ज्योतिरेव स ॥" (तेजोबिन्दूपनिषत् ५।८)।

——— * ———

१—"अथ यो हैवमेतमग्निं सावित्रं वेद, स एवास्मा-
ल्लोकात् प्रेत्य आत्मानं वेद" ( तै० ब्रा० ३।१०।११।१ )।

२—"एतमितः प्रेत्याभिसंभवितास्मि" (छां० अ० ३ अ० । १४ खं० । ४ कं०)।

३—"तद्य इत्थं विदु०+++तेऽर्चिषमभि संभवन्ति०+++रमणीयां योनिं वा कपूयां योनिं वा आपद्येरन्" (छां० उ० ५।१०)।

४—"द्वे सृती अशृणवं पितॄणामहं देवानामुत मर्त्यानाम्।
ताभ्यामिदं विश्वमेजत् समेति यदन्तरा पितरं मातरं च॥" (ऋक्सं० १०।८८।१५)

५—"विद्यया तदारोहन्ति यत्र कामाः परागताः।
न तत्र दक्षिणा यन्ति नाविद्वांसस्तपस्विनः॥"

६—"शुक्लकृष्णे गती ह्येते जगतः शाश्वती मते।
एकया यात्यनावृत्तिमन्ययाऽऽवर्त्तते पुनः॥" (गी० ८।२६)।

——:o:——

१—"न तस्य प्राणा उत्क्रामन्ति, इहैव समवलीयन्ते" (बृ०आ०उप० ३।२।११।४।४।६)।

२—"यथोदकं शुद्धे शुद्धमासिक्तं तादृगेव भवति।
एवं मुनेर्विजानत आत्मा भवति गौतम॥" (कठोपनिषत् ४।१५)।

३—"भिद्यते हृदयग्रन्थिश्छिद्यन्ते सर्वसंशयाः।
क्षीयन्ते चास्य कर्म्माणि तस्मिन् दृष्टे परात्परे॥" (मुण्डकोपनिषत् २।२।८)।

——:o:——

१—"व्रजंस्तिष्ठन् पदैकेन यथैवैकेन गच्छति।
एवं तृणजलौकेयं देही कर्म्मगतिंगतः॥" (श्रीमद्भागवत)

२—"वासांसि जीर्णानि यथा विहाय नवानि गृह्णाति नरोऽपराणि।
तथा शरीराणि विहाय जीर्णान्यन्यानि संयाति नवानि देही॥" (गी० २।२२)।

३—'तदन्तरप्रतिपत्तौ रंहति संपरिष्वक्तः प्रश्ननिरूपणाभ्याम्' (व्या० सू० ३।१।१)।

४—"इति तु पञ्चम्यामाहुतावापः पुरुषवचसो भवन्ति" (छा० उ० ५।९।१)।

——:o:——

१—"आत्मा वै तनूः" (शत० ६।७।२।६)।

२—"आत्मनो वाऽङ्गानि सर्वाण्यङ्गानि प्रभवन्ति" (शत० ४।२।२।५)।

३—"(शरीरं) तत् सर्वमात्मा वाचमप्येति, वाङ्मयो भवति" (कौ० २।७)।

४—"वाग्घ्यात्मा" (शत० ६।६।२।१६)।

५—"आत्माह्य वाग्रे सम्भवतः सम्भवति" (शत० ७।१।१।२१)।

———:०:———

१—"न तस्य कार्यं करणं च विद्यते न तत् समश्चाभ्यधिकश्च दृश्यते।
परास्य शक्तिर्विविधैव श्रूयते स्वाभाविकी ज्ञानबलक्रिया च ॥ (श्वे० उप० ६।८)॥

२—"अनन्तश्चात्मा विश्वरूपो ह्यकर्त्ता" (श्वे० उ० १।६)।

———:०:———

१—"विश्वतश्चक्षुरुत विश्वतो मुखो विश्वतो बाहुरुत विश्वतस्पात्।
सं बाहुभ्यां धमति संपतत्रैर्द्यावाभूमी जनयन् देव एकः ॥" (श्वे० उ० ३।३)।

२—"एष देवो विश्वकर्म्मा महात्मा सदा जनानां हृदये सन्निविष्टः।
हृदा मनीषा मनसाभिक्लृप्तो य एतद्विदुरमृतास्ते भवन्ति ॥" (श्वे० ४।१७)।

३—"तथाऽक्षराद्विविधाः सौम्य भावाः प्रजायन्ते तत्र चैवापियन्ति" (मुण्डक० २।१।१)

४—"तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः सम्भूतः, आकाशाद् वायुः,
वायोरग्निः, अग्नेरापः, अद्भ्यः पृथिवी, पृथिव्या ओषधयः" (तै० उप० २।१)।

———:०:———

१—"पुरुष एवेदं सर्वं यद् भूतं यच्च भाव्यम्।
उतामृतत्वस्येशानो यदन्नेनातिरोहति ॥" (यजु स० ३१।२)।

२—"मत्तः परतरं नान्यत् किञ्चिदस्ति धनञ्जय।
मयि सर्वमिदं प्रोतं सूत्रे मणिगणा इव ॥ (गी० ७।७)।

३—"स बाह्याभ्यन्तरे देहे ह्यध ऊर्ध्वं च दिक्षु च।
इत आत्मा ततोऽप्यात्मा नास्त्यनात्ममयं जगत् ॥" (महोपनिषत्० ६।१०)।

४—"सर्वं खल्विदं ब्रह्म—ब्रह्म वेदं सर्वम्" (छां० उप० ३।१४।१)।

५—"सर्वमुह्येवेदं प्रजापतिः" (शत० ४।५।१।४)।

६—"त्रिपादूर्ध्व उदैत् पुरुषः पादोस्येहा भवत् पुनः" (यजुर्सं० ३१।४)।

७—"एषो ह देवः प्रदिशोऽनुसर्वाः पूर्वोह जातः स उ गर्भे अन्तः।
स एव जातः स जनिष्यमाणः प्रत्यङ् जनांस्तिष्ठति सर्वतो मुखः॥"
(श्वे० उ० २।१६)।

—:#:—

१—"चित्रं देवानामुदगादनीकं चक्षुर्मित्रस्य वरुणस्याग्नेः।
आप्रा द्यावापृथिवी अन्तरिक्षं सूर्य्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च॥"
(यजुःसं० ७।४२)

२—"प्राणः प्रजानामुदयत्येष सूर्यः" (प्र० उ० १।८)।

—:#:—

१—"अग्निर्वै सर्वेषां देवानामात्मा" (शत० १४।३।२।५)
२—"आत्मा वा अग्निः" (शत० ७।३।२।१)
३—"अग्निरेव ब्रह्म" (शत० १०।४।१।५)।

—:#:—

१—"स वै सप्तपुरुषो भवति। सप्त पुरुषो ह्ययं पुरुषो यच्चत्वार आत्मा,
त्रयः पक्ष पुच्छानि। चत्वारो हि तस्य पुरुषस्य आत्मा" (शत० ६।१।१।६)।
२—"चतुर्विधोऽह्ययमात्मा" (शत० ७।१।१।१८)।

—:#:—

१—"पाङ्क्त इतर आत्मा—लोमत्वङ्मांसमस्थिमज्जा" (ता० ब्रा० ३।१४)।

—:#:—

१—"तस्मादितर आत्मा मेद्यति च कृश्यति च" (तां० ब्रा० ३।१।७)

—:#:—

१—"एतन्मयो वाऽअयमात्मा वाङ्मयो मनोमयः प्राणमयः" (शत० १४।४।३।१०)

—:#:—

१—"पुरुषो वै संवत्सरः" (शत० १२।२।४।१)।
२—"स एष प्रजापतिरेव संवत्सरः" (कौ० ६।१५)।
३—"स एष संवत्सरः प्रजापतिः षोडशकलः" (शत० १४।४।३।२२)।

—:#:—

१—"प्राणोऽस्मि प्रज्ञात्मा-तं मामायुरमृतमित्युपास्व" (इन्द्रः)-कौ०उ० ३।१।२)।
२—"सोमो वै प्रजापतिः" ( शत० ५।१।३।७) (सोमः)।
३—"प्राणो वै ब्रह्म" ( शत० १४।६।१०।२ ) (प्राणः)।
४—"अयं वै ब्रह्म योऽयं (वायुः) पवते" ( ऐ० ८।२८ ) ( वायुः )।
५—"अद्भिर्वा इदं सर्वमाप्तम्" ( शत० १।१।१।१४ ) (आपः)।
६—"मनोमयो भारूप आकाशात्मा" ( छां० उप ३।१४।२ ) (आकाशः)।
७—"वाग्वै ब्रह्म" ( ऐ० ६।३ ) ( वाक् )।



उपर्युक्त आत्मतत्त्व प्रतिपादक परस्पर में सर्वथा विरुद्ध शास्त्रीय सिद्धान्त हमें उलझन में डाल रहे हैं। सत्यतत्त्व एक होसकता है, अनेक नहीं, ऐसी स्थिति में कौन सा सिद्धान्त को सत्य समझा जाय ? । हमारी दृष्टि से इन सारे प्रश्नों का एकमात्र उत्तर है, आत्मस्वरूप की यथार्थ-प्रतिपत्ति। कहना अनुचित, साथ ही में अप्रासङ्गिक भी होगा, परन्तु आपको यह मान लेना पड़ेगा कि आत्म-स्वरूप के सम्बन्ध में आज जो भ्रान्तियाँ फैल रही हैं, यह शास्त्र का दोष नहीं है, अपि तु व्याख्याताओं की कृपा का फल है। प्रत्येक विषय का सर्वथा परिष्कृत रूप से निरूपण करने वाला शास्त्र इन सम्प्रदायभक्त व्याख्याताओं की कृपा से दुरूह बन रहा है। व्याख्याताओं की दृष्टि में परमेश्वर-महेश्वर-ईश्वर-उपेश्वर-आत्मा-आदि सब तत्त्व समानार्थक हैं। उन की दृष्टि में सर्वत्र अभेदवाद का साम्राज्य है। बस एकमात्र इसी व्याख्यादोष से सर्वथा विभक्त परमेश्वर-महेश्वरादि तत्त्व हमारे लिए अविज्ञात कोटि में प्रविष्ट रहते हुए सन्देह के कारण बन रहे हैं। आत्मस्वरूप परिचय के लिए पहिले इन भेदों का स्वरूपज्ञान परम आवश्यक है। अत एव अप्राकृत होते हुए भी इस प्रकरण में आत्मभेदों का संक्षिप्त स्वरूप परिचय पाठकों के समक्ष उपस्थित किया जाता है।

**व्याख्यादोषमूला आत्मस्वरूपविप्रतिपत्ति—**

"आत्मा ह्ययं प्रजापतिः" ( शत० ४।६।१।१ ) इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार आत्मतत्त्व को प्रजापति कहा जाता है। यह 'प्रजापति' शब्द बड़ा ही उलझा हुआ है। ब्राह्मणश्रुति के अवलोकन से आप को विदित होगा कि, एक ही प्रजापति शब्द भिन्न भिन्न अर्थों के लिए सैकड़ों स्थानों में प्रयुक्त हुआ है। उदाहरण के लिए कुछ एक स्थलों का दिग्दर्शन यहां भी करा दिया जाता है।

**आत्मभेदस्वरूपपरिचय—**

"एष वै प्रजापतिर्यदग्निः" (तै० ब्रा० १।१।५।५)-"यो ह खलु वाव प्रजापतिः, स उ एवेन्द्रः" ( तै० ब्रा० १।६।२।५ )-"प्रजापतिर्वै मनः" ( कौ० १०।१ )-"एष प्रजापतिर्यद्धृदयम्" ( शत० १४।

८।४।१ )–“वाग्वै प्रजापतिः” ( शत० ५।१।५।६ )–“प्रजापतिर्वै वाचस्पतिः” ( शत० ५।१।१।१६ )–“स एष सम्वत्सरः प्रजापतिः” ( शत० १४।४।३।२२ –“स वै यज्ञ एव प्रजापतिः” ( शत० १।७।४।४ )–“प्रजापतिर्वै सविता” ( वा० भा० १६।५।१७ –“प्राणा उ वै प्रजापतिः” (शत० ८।४।१।४ –“अन्नं वै प्रजापतिः” ( शत० ५।१।३।७ )–“प्रजापतिर्वै ब्रह्म” ( गो० उ० ५।८ )–“प्रजापतिर्वै चन्द्रमाः” ( शत० ६।१।३।१६ )–“सोमो हि प्रजापतिः ( शत० ५।१।५।२६ )–“प्रजापतिर्वै वसिष्ठः” ( कौ० २५।२ –“प्रजापतिर्वै व्योमा” ( शत० ८।४।१।११ )–“प्रजापतिर्वा ओदनः” ( शत० १३।३।६।७ )–“प्रजापतिर्वै हिङ्कारः” ( ता० ६।८।५ )–“प्रजापतिर्वै भूतः” ( तै० २।१।८।३)–“प्रजापतिर्वै सुपर्णः” ( शत० १०।२।२।४ )–“प्रजापति स्वरः” ( ष० ब्रा० ३।० )–“सत्यं हि प्रजापतिः” (शत० ४।२।१।२६ )–“पुरुषो हि प्रजापतिः” ( शत० ७।४।१।१५ )–“प्रजापतिर्वै भरत” ( शत० ५।८।१।१४ )–“प्रजापतिर्धाता” ( शत० ६।५।१।३८ )–“को वै प्रजापतिः” ( गो० उ० ६।३ )–“प्रजापतिर्वै जमदग्निः” ( शत० १३।२।२।१४ )–“प्रजापतिर्वै क्षत्रम्” (शत० ८।२।३।११)–“द्यावापृथिवी हि प्रजापतिः” ( शत० ५।१।५।२६ )–इत्यादि ।

उक्त श्रौत वचनों के अनुसार “अग्नि–इन्द्र–मन–हृदय–वाक्–वाचस्पति–सम्वत्सर–यज्ञ–सविता–प्राण–अन्न ब्रह्म–चन्द्रमा–सोम–वसिष्ठ–व्योम–ओदन–हिङ्कार–भूत–सुपर्ण–स्वर–सत्य–पुरुष–भरत–धाता–क–जमदग्नि–क्षत्र–द्यावापृथिवी”–इत्यादि तत्त्वों के लिए प्रजापति शब्द प्रयुक्त हुआ है। इन सब वचनों का समन्वय करने के लिए–हिन्न पाठकों को– ‘आत्मप्राणपशूनां समष्टिः प्रजापतिः” प्रजापति शब्द का यह लक्षण करना पड़ेगा। जिस वस्तुतत्त्व में आप को “आत्मा- प्राण- पशु” ये तीन विभाग उपलब्ध हों, उसे अवश्य ही आप “प्रजापति” शब्द से व्यवहृत कर सकते हैं। उक्थ तत्त्व आत्मा है। यह मूलतत्त्व–जिस से तद्गत वस्तु के अवयव प्राणरूप से उठकर बाहिर व्याप्त होते हैं–उक्थ नाम से व्यवहृत होता है। यही उस वस्तु का आत्मा है। वस्तु उक्थ से निकलने वाले अर्क रश्मियाँ प्राण हैं। अर्कमण्डल ( रश्मिमण्डल ) में प्रतिष्ठित अनात्म भोग्य अशिति पशु है। उक्थ–अर्क–अशितिरूप आत्मा–प्राण–पशु की समष्टि प्रजापति है। उदाहरण के लिए सूर्य को सामने रखिए। सूर्यपिण्ड रश्मिमण्डल का उक्थ है। यहीं से उठकर रश्मियाँ चारों ओर व्याप्त हो रही हैं। प्राणमयो ज्योतिर्घना रश्मियाँ अर्क हैं। इस प्राणमय रश्मिमण्डल के गर्भ में अन्नरूप से प्रतिष्ठित पृथिवी–चन्द्रमा–मङ्गल–बुध–गुरु–शनि–आदि महोपग्रह, एवं रोदसी त्रैलोक्य में रहने वाला चतुर्दशविध भूतसर्ग अन्नात्मक अशिति है। प्रजापति शब्द प्रजासापेक्ष है। भोक्ता–भोगसाधन–भोग्य के समन्वय से ही यह अपेक्षा पूरी होती है। उक्थ आत्मा भोक्ता है, यही तन्त्रपरिभाषा के अनुसार पशुपति है। अर्क प्राण भोगसाधन है, यही पाश है, अशिति पशु भोग्य है। यही पशुभाव प्रजा है। इस का पति वही उक्थ आत्मा है। इस प्रकार–“आत्मप्राणपशुत्वम्” “आत्मप्राणपशूनामन्योऽन्यपरिग्रहत्वम्” ही ‘प्रजापतित्व’ है। उपर्युक्त–अग्नीन्द्रादि सब तत्त्वों

के साथ इस प्रजापति-लक्षण का समन्वय होजाता है, अतएव श्रुति ने सब को प्रजापति शब्द से व्यवहृत कर दिया है।

यह प्रजापतितत्त्व— 'चतुष्टयं वा इदं सर्वम्'' (कौ० ब्रा० २।१) इस अनुगम सिद्धान्त के अनुसार 'महेश्वर–विश्वेश्वर—उपेश्वर–ईश्वर' भेद से चार भागों में विभक्त है। इन चारों प्रजापतियों का अधिष्ठाता चारों से पृथक् 'परमेश्वर' है, वह एकाकी है, सर्वव्यापक है, आत्म, प्राण, पशु-भाव से विरहित होता हुआ प्रजापति मर्य्यादा से बहिष्कृत है। वेदशास्त्र ही शास्त्र है। "शास्त्रयोनित्वात्" (शा० सू० १।१) इस शारीरक सिद्धान्त के अनुसार शास्त्र शब्द प्रधानतया वेदराशि का ही बोधक माना गया है। इतर शास्त्रों का शास्त्रत्व वेदशास्त्रप्रामाण्य पर ही निर्भर है। सब इसी के अङ्गोपाङ्ग हैं। यह वेदशास्त्र, किं वा सर्वशास्त्र एकमात्र इसी प्रजापति-चतुष्टयी का निरूपण करने में समर्थ है। प्रजापति-मर्य्यादा से बहिर्भूत व्यापक परमेश्वर का निरूपण करना इस के लिए असम्भव है। इसी विज्ञान को लक्ष्य में रखकर उपनिषच्छ्रुति कहती है—

> संविदन्ति न यं वेदा विष्णुर्वेद न वा विधिः।
> यतो वाचो निवर्त्तन्ते अप्राप्य मनसा सह॥

वेदशास्त्र एकमात्र प्राजापत्य-संस्थाओं का निरूपण करता है, अत एव इस का—"प्राजापत्यो वै वेदः" (तै० ३।३।७।२)—"प्रजापतेर्वा एतानि श्मश्रूणि यद् वेद" (तै० ३।३।६) ये लक्षण किए जाते हैं। आत्मस्वरूप-सम्बन्ध में इस प्रजापति के पूर्वोक्त महेश्वरादि चार प्रधान विवर्त हैं। यद्यपि इन प्रजापति-संस्थाओं का आरम्भ की 'अमृतात्मविज्ञानोपनिषत्" में दिग्दर्शन कराया जा चुका है, तथापि प्रकरणसङ्गति के लिए सिंहावलोकनदृष्ट्या इन पर-पुनः दृष्टि डाल लेना अनुचित न होगा।

सर्वबलशून्य शुद्ध रसरूप "ऐकान्तिकसुख" नाम से प्रसिद्ध विश्वातीत तत्त्व 'निर्विशेष' है, रस-सर्वबलविशिष्ट— 'शाश्वतधर्म' नाम से प्रसिद्ध रसबलात्मक विश्वातीत तत्त्व "परात्पर" है। शुद्ध-रस की केवल कल्पना ही की जा सकती है। ऐसा कथमपि सम्भव नहीं है कि, रस कभी बल से एकान्ततः पृथक् हो जाय। अतएव भातिप्रतिष्ठ शुद्ध रसरूप निर्विशेष का रसबलसमुच्चितरूप सर्वबलविशिष्ट रसमूर्त्ति परात्पर में ही अन्तर्भाव होजाता है। यही पहिला अखण्ड सर्वव्यापक आत्मा है। यह तत्त्व 'ईश्वर-जीव-जगत्' तीनों विवर्त्तों से पृथक् है, किन्तु तीनों में समान रूप से व्याप्त होता हुआ सर्वव्यापक है। इस की सर्वव्यापकता ही इस की अनिर्वचनीयता, अविज्ञेयता, अतएव शास्त्रानधिकृतता का मुख्य हेतु है। इस के उदर में अनन्त महेश्वर-ईश्वरादि प्रजापति प्रतिष्ठित हैं, अतएव इसे 'परमेश्वर' कहा जाता है। 'परात्पर' नाम से प्रसिद्ध इस परमेश्वर रूप-अखण्ड धरातल पर मायाबल के उदय से अश्वत्थमूर्त्ति मायी महेश्वर का जन्म होता है। माया बल अनन्त हैं। एक एक माया बल से सीमित एक एक परात्पर प्रदेश एक एक महेश्वर है। परमेश्वर एक था, मायाबल के आनन्त्य के कारण मायी महेश्वर सहस्रवल्शेश्वर–

युक्त एक एक अश्वत्थ वृत्त है। एक एक वल्शा ( टहनी ) में स्वयम्भू-परमेष्ठी-सूर्य-चन्द्रमा-पृथिवी-ये पांच पांच पर्व हैं। इन्हीं के सम्बन्ध से यह पञ्चपर्व समष्टि—"पञ्चपुण्डीरा प्राजापत्या वल्शा" नाम से प्रसिद्ध है। इन पांचों पर्वों में पहिला स्वयम्भू ( जिस के कि महिमामण्डल में परमेष्ठी-सूर्यादि चारों पर्व प्रतिष्ठित हैं ) "आभूप्रजापति"—"परमप्रजापति"—"निष्कर्म्मप्रजापति"—"अव्यक्तप्रजापति"—"वेदप्रजापति"—"परोरजाप्रजापति" इत्यादि विविध-नामों से प्रसिद्ध हैं। इन पांचों पर्वों की समष्टि हमारा एक विश्व है। अश्वत्थमूर्ति प्रत्येक महेश्वर के उदर में ऐसे ऐसे सहस्र सहस्र विश्व हैं। विश्वावच्छिन्न विश्वोपाधिक वही महेश्वर विश्व का अध्यक्ष बनता हुआ 'विश्वेश्वर' है। विश्वेश्वर के स्वयम्भू-परमेष्ठी-आदि एक एक पर्व उपेश्वर है। एक महापृथिवी से सम्बन्ध रखने वाला विराट्-हिरण्यगर्भ—सर्वज्ञ की समष्टि ईश्वर है। उद्धृत तालिकाओं से उपर्युक्त आत्मसंस्थाओं का सम्यक् रूप से स्पष्टीकरण हो जाता है।

१—
- १—मायाशून्या—सर्वबलशून्यो विशुद्धो रसः——→निर्विशेषः
- २—मायाशबला—सर्वबलविशिष्टो रसः——→परात्परः

}→विश्वातीतः परमेश्वरः

——*——

चतुर्धं वा इदं सर्वम् २

- १—मायावच्छिन्नः सहस्रवल्शोश्वरोऽश्वत्थमूर्त्तिः षोडशी→महेश्वरप्रजापतिः
- २—पञ्चपर्वाध्यक्षो विश्वाधिष्ठाता ——→विश्वेश्वरप्रजापतिः
- ३—स्वयम्भू-परमेष्ठी-सूर्यः-चन्द्र-पृथिवी (पृथक् २)→उपेश्वरप्रजापतयः
- ४—विराट्-हिरण्यगर्भ-सर्वज्ञमूर्त्तिः साक्षी ——→ईश्वरप्रजापतिः

——*——

एक ही आत्मतत्त्व अनेक भागों में कैसे विभक्त होगया ? इस प्रश्न का उत्तर है आत्मपरिग्रह।

**आत्मपरिग्रहमूलक-आत्मस्वरूपभेद**—परिग्रहों के तारतम्य से वह एक ही अनेक रूपों में परिणत होजाता है। प्रधान आत्मा है विश्वातीत अखण्ड परात्पर। इसी के आधार पर हमारा अद्वैत सिद्धान्त प्रतिष्ठित है। यह आत्मा सर्वथा निर्धर्म्मक है। यद्यपि आत्मज्ञान-प्रकरण का चरम लक्ष्य निर्धर्म्मक वही व्यापक आत्मा है, तथापि परिग्रहों से ससीम, अत एव सखण्ड, अत एव च अनेक रूपों में परिणत सधर्म्मा आत्मा को, किंवा आत्मसंस्थाओं को भी आत्मकोटि से बाहिर नहीं किया जासकता। वस्तुतस्तु विश्व के गर्भ में रहने वाले हमारी अपेक्षा से तो आत्मशब्द से जन्मस्थितिभङ्गहेतुभूत सर्वधर्म्मोपपन्न सखण्ड आत्मविवर्त्तों का ही ग्रहण अपेक्षित है। निर्धर्म्मक आत्मा निग्रहानुग्रह, दोनों भावों से परे रहता हुआ अविज्ञेय है, अनुपास्य है, शास्त्रानधिकृत है। हम केवल सखण्ड ब्रह्म की ही जिज्ञासा करसकते हैं। वही हमारे ज्ञान का विषय बन सकता है। वही जन्मादि का कारण है, वही सर्वधर्म्मोपपन्न है। आत्मस्वरूपनिरूपक जिस वेदान्त दर्शन को हमारे कृपालु व्याख्याता निर्धर्म्मक, जन्मस्थितिभंगमर्य्यादा से सर्वथा बहि-

## १ - परमेश्वरप्रतिकृतिः

अनन्तमहेश्वराधिष्ठाता—अमायी परमेश्वरः—'अविज्ञेयः'




आसीदिदं तमोभूतमप्रज्ञातमलक्षणम् । अप्रतर्क्यमनिर्देश्यं प्रसुप्तमिव सर्वतः ॥ (मनुः)

शर्मा आदर्श ऑर्टिस्टिक प्रेस, अजमेर।

## २ – महेश्वरप्रतिकृतिः

सहस्रवल्शोऽश्वत्थमूर्त्तिर्महामायावच्छिन्नोऽनन्तविश्वाधिष्ठाता
महेश्वरप्रजापतिः–(१)'दुर्विज्ञेयः'



ऊर्ध्वमूलोऽवाक्शाख एषोऽश्वत्थः सनातनः ।
तस्मिंल्लोकाः श्रिताः सर्वे तदु नात्येति किञ्चन ॥

शर्मा आदर्श इलेक्ट्रिक प्रेस, अलवर।

## २—विश्वेश्वरप्रतिकृति.

पद्मपुण्डरीकैकवृन्तः सप्तवितस्तिकायो विश्वेश्वरप्रजापतिः—ज्ञेयः




श्रीबालचन्द्रयन्त्रालय, जयपुर

४—उपेश्वरप्रतिकृतयः

आत्म–पद–पुनःपदमूर्त्तयः
पञ्च उपेश्वरप्रजापतयः
विज्ञेयाः
















श्रीबालचन्द्रयन्त्रालय, जयपुर

भूत शास्त्रयोनित्व से असङ्ख्य जिस अखण्डात्मा का प्रतिपादक मानने का व्यर्थ का साहस कर रहे हैं, वही शारीरकदर्शन शारीरक शब्द से सखण्ड-आत्मा की ओर लक्ष्य कराता हुआ—"अथातो ब्रह्मजिज्ञासा।" "जन्माद्यस्य यतः" "शास्त्रयोनित्वात्" "सर्वधर्म्मोपपत्तेश्च" इस आरम्भ की सूत्रचतुष्टयी से विश्व॰ शब्दों में विश्वमूर्ति सखण्ड ब्रह्म का ही निरूपण कर रहा है। बहुत प्रयास करने पर भी हम अद्वैताभिमानी व्याख्याताओं के—'वेदान्त अखण्ड ब्रह्म का प्रतिपादक है' इस कल्पित अवैदिक सिद्धान्त का पोषक सम्पूर्ण प्रस्थानत्रयी ( उपनिषत्-वेदान्तदर्शन-गीता ) में एक भी वचन उपलब्ध न कर सके। भगवान् ही जाने इन शास्त्रभक्तों ने किस आधार पर इस कल्पित अद्वैतवाद को इतना महत्त्व देडाला। साथ ही में नीरक्षीरविवेकी विद्वानों ने भी न मालुम किस आधार पर इस मिथ्या भ्रान्ति को अपना लिया।।

अस्तु—परिग्रहों के सम्बन्ध से वही निर्धर्म्मक सर्वधर्म्मोपपन्न बन गया है, उसी का शास्त्र में निरूपण है, यह निर्विवाद है। वे आत्मपरिग्रह 'माया, कला, गुण, विकार, अञ्जन आवरण, भेद से ६ भागों में विभक्त हैं। इन ६ धर्म्मों से परिगृहीत आत्मतत्त्व ही सर्वधर्म्मोपपन्न है। इन ६ ओं में माया कला का एक विभाग है, गुण-विकार का एक विभाग है, अञ्जन-आवरण का एक विभाग है। माया एवं कला अमृतपरिग्रह हैं, गुण एवं विकार ब्रह्मपरिग्रह हैं, अञ्जन एवं आवरण शुक्रपरिग्रह हैं। परिग्रहदृष्ट्या अमृतात्मा—ब्रह्मात्मा—शुक्रात्मा तीनों पृथक् पृथक् हैं। परिग्रह छोड देने पर—"तदेव शुक्रं तद्ब्रह्म तदेवामृतमुच्यते" ( कठ॰ ६।१ ) के अनुसार तीनों एक ही 'आत्मतत्त्व है। वही विशुद्ध आत्मा सपरिग्रहावस्था में तीन है, परिग्रहशून्यावस्था में तीनों एक आत्मा है—"आत्मा उ एकः सन्नेतत् त्रयं, त्रयं सदयमेक—आत्मा" ( शत॰ १४।४।३।२ )।

माया परिग्रह एकाकी है, निष्कल है। इसी को विश्व की अवान्तर खण्ड मायाओं की अपेक्षा 'महामायावच्छिन्नरूप माया' परिग्रह—माया' कहा जाता है। इस माया परिग्रह के उदय से वही परात्पर मायापुर से वेष्टित होता हुआ, ससीम बनता हुआ "पुरुष" नाम धारण करलेता है। "मायां तु प्रकृतिं विद्यान्मायिनं तु महेश्वरम्" ( श्वे॰ उप॰ ४।१० ) के अनुसार वही निष्कल विशुद्ध केवल सीमित आत्मभाव महेश्वर कहलाता है। अभी-कलाओं का उदय नहीं है। कला ही विविध भाव की जननी है। अभी इस में वैविध्य का अभाव है। अत एव "न वैविध्यमेति" इस निर्वचन के अनुसार अव्यय नाम से व्यवहृत होता है। केवल-मायापरिग्रहोपाधिक, अत एव निष्कल विशुद्ध अव्ययात्मक इसी मायी महेश्वर का स्वरूप बतलाती हुई गोपथश्रुति कहती है—

सदृशं त्रिषु लिङ्गेषु सर्वासु च विभक्तिषु।
वचनेषु च सर्वेषु यन्न व्येति तदव्ययम्॥ ( गो॰ ब्रा॰ पू॰ ११२६ )।

मायातीत परात्पर निरञ्जन है। वही निरञ्जन केवल मायासंसर्ग से मायी बना हुआ है, परन्तु निष्कलता अब भी इस की अक्षुण्ण है। यदि इस निष्कल अव्यय की उपासना की जाती है, तो समानकल, किंवा अभिन्नकल होने से वह निरञ्जन परात्पर पद को प्राप्त होजाता है। इसी अभिप्राय से उपनिषच्छ्रुति कहती है—

न भूमिरापो न च वह्निरस्ति न चानिलो मेऽस्ति न चाम्बरं च।
एवं विदित्वा परमात्मरूपं गुहाशयं निष्कलमद्वितीयम्॥
समस्तसाक्षिं सदसद्विहीनं प्रयाति शुद्धं परमात्मरूपम्॥
(कै० उ० २ ख० ४)

न चक्षुषा गृह्यते नापि वाचा नान्यैर्देवैस्तपसा कर्म्मणा वा।
ज्ञानप्रसादेन विशुद्धसत्त्वस्ततस्तु तं पश्यते निष्कलं ध्यायमानः॥
(मुण्डकोपनिषत् ३।१।८)।

विशुद्ध भावात्मक (ज्ञानात्मक) इस निष्कल अव्यय से ही कला नाम के परिग्रह से आगे जाकर कलासर्ग का उपक्रम होता है, अत एव निम्नलिखित रूप से इस निष्कल को कलासर्ग की मूलप्रतिष्ठा माना गया है—

भावग्राह्यमनीडाख्यं भावाभावकरं शिवम्।
कलासर्गकरं देवं ये विदुस्ते जहुस्तनुम्॥ (श्वे० ५।१४)।

आगे जाकर 'कला' नाम के दूसरे परिग्रह का उदय होता है। अनेक ग्रन्थों में विभक्त 'योगमाया' का ही नाम कला है। यह कलात्मिका माया महामाया से निर्लेप-

**षोडषकलाप्रवर्त्तक—'कला' परिग्रह—**

युक्त रहती है, अत एव इसे योगमाया कहा जाता है। यही मोहमूलक नानात्त्वमोह की प्रथम भूमिका है—"योगमाया हरे-श्चैतत् तया संमोह्यते जगत्"। इस के "विष्णुमाया, रुद्रमाया, शिवमाया, अग्निमाया, सोममाया, इन्द्रमाया" आदि अनेक अवान्तर भेद हैं। खण्डखण्डात्मिका अत एव 'कला' नाम से प्रसिद्ध इस योगमाया के उदय से वही अव्ययमूर्ति निष्कल महेश्वर षोडशकल बनता हुआ—'योगेश्वर' नाम धारण करलेता है। योगमाया ही योगेश्वर की योगेश्वरता है। यही सकल प्रजापति सोलह योगकलाओं के सम्बन्ध से 'षोडशी' नाम से प्रसिद्ध है—"षोडशकलं वा इदं सर्वम्" (कौ० ब्रा० ८।१)। इस दूसरी आत्मसंस्था का निरूपण करती हुई मन्त्रश्रुति कहती है।

यस्मान्न जात परो अन्यो अस्ति य आविवेश भुवनानि विश्वा।
प्रजापतिः प्रजया संरराणस्त्रीणि ज्योतींषि सचते स षोडशी॥
(यजु॰ सं० ८।३६)।

पञ्चकल अव्यय, पञ्चकल अक्षर, पञ्चकल आत्मक्षर, सोलहवाँ अर्द्धमात्रिक वही परात्पर, इन की समष्टि ही षोडशी प्रजापति है। मायोपाधिक निष्कल महेश्वर, एवं कलोपाधिक सकल योगेश्वर, दोनों की एक संस्था है। यही अमृतसंस्था–पुरुषसंस्था–अमृतात्मसंस्था इत्यादि अनेक नामों से व्यवहृत की जासकती है। आरम्भ की अमृतात्मोपनिषत् में इसी संस्था का स्पष्टीकरण किया गया है।

कलाभाव के पीछे 'गुण' एवं 'विकार' नामक दूसरा आत्मपरिग्रह युग्म आता है। इस का प्रधान **सगुण–सविकारभावप्रवर्त्तक 'गुण–विकार' परिग्रह**—सम्बन्ध–अक्षरमूर्ति प्रकृतिभाव के साथ है। इसी अभिप्राय से—"विकारांश्च गुणांश्चैव विद्धि प्रकृतिसंभवान्" (गी० १३। १९) यह कहा जाता है। गुणभाव के उदय से 'सत्यप्रजापति' का स्वरूप होता है। वही पुरुषात्मा सर्वगुणसम्पन्न बनता हुआ (सत्त्व–रज–तमोगुणों से युक्त होता हुआ) सत्यप्रजापति नाम से व्यवहृत होने लगता है। विकार सम्बन्ध से (पञ्चीकृत गुणभूतों के समन्वय से), वही सत्यप्रजापति सविकार बनता हुआ 'यज्ञप्रजापति' नाम से व्यवहृत होने लगता है। सत्य के आधार पर ही यज्ञ प्रतिष्ठित है। सत्य त्रयीवेदात्मक है। त्रयीवेद ही त्रैलोक्ययज्ञ की मूल प्रतिष्ठा है। 'मौलिक वेद' सत्यप्रजापति है, वही विकाररूप यौगिक अवस्था में आकर यज्ञप्रजापति है, जैसा कि पूर्व की 'यज्ञात्मोपनिषत्' में विस्तार से बतलाया जा चुका है। इसी आधार पर—"सैषा त्रयी विद्या यज्ञः" (शत० १।१।४।३), "ते देवा अब्रुवन् यज्ञं कृत्वा सत्यं तनवामहै" (शत० ६।४।२।१६) इत्यादि निगम वचन प्रतिष्ठित हैं। महेश्वर–योगेश्वर का संमन्वितरूप अव्ययप्रधान, अत एव अमृत नामक पुरुष था। सत्य–यज्ञ–प्रजापति का संमन्वितरूप अक्षरप्रधान, अत एव ब्रह्म नामक मूलप्रकृति संस्था है। ब्रह्म शब्द बृंहण भाव का सूचक है। "यतो बृंहणं भवति तद् ब्रह्म" "विभर्ति सर्वं तद्ब्रह्म" इत्यादि के अनुसार 'बृंहण' ही निरुक्त क्रमानुसार 'ब्रह्म' बना हुआ है। 'बृह्' धातु से 'मन्' प्रत्यय करने से भी 'ब्रह्म' शब्द निष्पन्न हो जाता है। जो तत्त्व उपादान कारण बनता हुआ स्वस्वरूप से अविकृत रहता है उसी अविकृत परिणामवाद के लिए "बृंहण" शब्द प्रयुक्त हुआ है। जिसप्रकार मकड़ी स्वस्वरूप से अविकृत रहती हुई जाले का उपादान कारण बनती है एवमेव गुण विकारयुक्त सत्य–यज्ञात्मक अक्षर स्वस्वरूप से सर्वथा अविकृत रहता हुआ उपादान बनता है। इसी बृंहण भाव के कारण इसे ब्रह्म कहा जाता है।—"तथाऽक्षराद्विविधाः सौम्य भावाः प्रजायन्ते तत्र चैवापियन्ति" (मुण्डक)। 'अथातो ब्रह्म जिज्ञासा' यहां ब्रह्मशब्द से तन्मूलीभूत प्रकृतिरूप सत्ययज्ञात्मक गुणविकारमय इसी अक्षर ब्रह्म का ग्रहण समझना चाहिए।

गुण–विकार के अनन्तर आवरण–अञ्जनरूप तीसरा परिग्रह युग्म आता है। स्वच्छ आवरण **सावरण–साञ्जनभावप्रवर्त्तक 'आवरण–अञ्जन' परिग्रह**—अञ्जन है, मलिन आवरण आवरण है। काच–दीपक का अञ्जन है, घट दीपक का–आवरण है। काच के आवरण से दीपप्रभा एकान्ततः अवरुद्ध

नहीं होती, परन्तु–पट के आवरण से दीप प्रकाश सर्वथा अवरुद्ध होजाता है, अञ्जन और आवरण में यही–अन्तर है। इन में आवरण ही बद्धभाव का प्रवर्त्तक माना गया है। यज्ञप्रजापति ही अञ्जन परिग्रह से विराट्रूप में परिणत होता है। इस के ईश्वर, एवं जीव भेद से दो विवर्त्त हैं। सात्त्विक अञ्जन से ईश्वर विराट् का उदय होता है, एवं पाप्मा नाम से प्रसिद्ध तामस अञ्जन से जीवभाव का उदय–होता है। ईश्वरीय अञ्जन विभूति नाम से प्रसिद्ध है। इस के लोक–वेद–देव–भूत–पशु, ये पांच अवान्तर भेद हैं। इन पांचों विभूति–अञ्जनों से युक्त यज्ञप्रजापति ही ईश्वरविराट्–प्रजापति है। यही अशात्मना १–पर्याय, २–ऊर्म्मि, ३–आशय, ४–अवस्था, ५–क्लेश, ६–कर्म्म, ७–विपाक, इन सात पाप्मारूप तामस अञ्जनों से जीवविराट्रूप में परिणत होजाता है। ईश्वर नित्यमुक्त है। वह कभी मुक्त रहे, कभी बन्धन में रहे, इस पर्याय सम्बन्ध का उस में अभाव है, परन्तु जीव विद्या कर्म्मानुसार कभी बन्धपर्याय से युक्त रहता है, कभी मुक्तपर्याय से युक्त रहता है। ईश्वर में क्षुधा–पिपासा–शोक–मोह–जरा–व्याधि इन ६ ओं ऊर्म्मियों का (षड्भावचलहरों का) अभाव है, वह एकरस है। इधर जीव इन ६ ओं से–नित्ययुक्त है। ईश्वर में भावना–वासनात्मक ज्ञान–कर्म्म, संस्काररूप दोनों आशयों का अभाव है। जीव दोनों से युक्त है। ईश्वर नित्यप्रबुद्ध, नित्यैकरस रहता हुआ, जाग्रत्–स्वप्न–सुषुप्ति मोह–मूर्च्छा–मृत्यु इन छओं अवस्थाओं से वियुक्त रहता है, जीव ६ ओं से युक्त रहता है। ईश्वर नित्य कर्म्मठ बनता हुआ भी बुद्धियोग के प्रभाव से कर्म्मलेप से पृथक् रहता हुआ कर्म्म–विरहित कहलाता है। परन्तु जीव यज्ञ–तपो–दान लक्षण विद्यासमुच्चित, प्रवृत्ति सत्कर्म्म, इष्ट–आपूर्त, दत्त–लक्षण, विद्यानिरपेक्ष प्रवृत्ति सत्कर्म्म, सुरापान–अगम्यागमन–वृथाहिंसा–स्तेय–भ्रूणहत्या–छलद्वारा धनोपार्जन, आदि शास्त्र निषिद्ध विकर्म्मरूप असत्–कर्म्म, जलताड़न–करापात–पादभ्रमण–तृणच्छेदन–वृथाहास्य आदि शास्त्राणति पद्धाविहित अकर्म्म (निरर्थक कर्म्म) रूप असत् कर्म्म, एवं सर्वकर्म्ममूर्द्धन्य बुद्धियोगलक्षण, अतएव मुक्तिसाधक निष्काम कर्म्म, इन कर्म्मों में से किसी न किसी कर्म्मानुष्ठान में नित्य रत रहता है। ईश्वर जाति–आयु–भोग, इन तीनों कर्म्मविपाकों से पृथक् रहता है, इधर जीव कर्म्मपरिपाकस्वरूप योनि–आयु–भोग से नित्य युक्त रहता है। इस का जैसा कर्म्म–परिणाम होता है उसी के अनुसार योनि मिलती है, तदनुसार ही आयु मिलती है, तदनुसार ही भोग्य–संपत्ति मिलती है। तीनों का जन्म से सम्बन्ध है। इसी आधार पर निम्न लिखित सूक्ति प्रचलित है—

आयुः कर्म्म च वित्तं च विद्या निधन मेव च।
पञ्चैतानि तु सृज्यन्ते गर्भस्थस्यैव देहिनः ॥

जीवत्व संपादक उपर्युक्त पाप्माओं का आगे सोपपत्तिक स्पष्टीकरण होने वाला है। यहां केवल यही **विभूति, तथा पाप्मा—** बतलाना है कि, अञ्जन की ही तीन अवस्थाएँ हो जाती हैं। ऐसा अञ्जन, जो प्रकाश का अवरोधक न बने, उसे 'विभूति' कहा जायगा। ऐसा अञ्जन, जो प्रकाश का अवरोधक तो न हो, परन्तु प्रकाश को मलिन करदे, वह 'पाप्मा' कहलाएगा। एवं ऐसा अञ्जन, जो प्रकाश को ही रोकदे, वह 'आवरण' कहलाएगा। इनमें विभूति अञ्जन ईश्वरस्वरूप समर्पक है। पाप्माञ्जन जीवस्वरूप समर्पक है, एवं आवरण विश्व, एवं शरीर स्वरूप समर्पक है। आवरण से ही विश्वरूप ईश्वर का शरीर बनता है, एवं आवरण से ही शरीररूप जीव के विश्व का निर्माण होता है। श्वेत दर्पण दीपक के लिये विभूतिरूप अञ्जन है। कृष्ण दर्पण दीपक के लिए पाप्माञ्जन है, एवं चारों ओर से कज्जल से सर्वथा लिप्त दर्पण दीपक के लिये आवरण है।

जीवप्रजापति को थोड़ी देर के लिये छोड़ दीजिए, केवल ईश्वर विराट् प्रजापति को ही अपना लक्ष्य **विराट्प्रजापति—** बनाइए। यह कहा जा चुका है कि, अञ्जन नाम के पाँचवें परिग्रह से वही यज्ञप्रजापति विराट् प्रजापति बन जाता है। यहां तक आत्मज्योति का अपेक्षया विकास रहता है, अत आत्मा, क्रिया, केतन व्यवहार इस विराट्संस्था पर्यन्त हो रहता है, आवरण से आत्मविकास एकान्तेन अवरुद्ध हो जाता है, जड़भाव का उदय हो जाता है। यही [illegible] विश्वप्रजापति है। यही उस विराट्प्रजापति का शरीर है। भौतिक सृष्टि प्रधान मर्त्य विश्व ही विश्वप्रजापति है। एक बात का विशेष ध्यान रखिए। पूर्व पूर्वसंस्था उत्तर उत्तर की संस्था से परिग्रहीत रहती है। सावरण विश्वप्रजापति में साञ्जन विराट्, सविकार यज्ञ सगुण सत्य, सकल षोडशी, मायी महेश्वर, चारों अन्तर्भूत हैं। सविकार यज्ञप्रजापति में सगुण सत्य, सकल षोडशी मायी महेश्वर, तीनों अन्तर्भूत हैं। सगुण सत्यप्रजापति में सकल षोडशी, मायी महेश्वर, दोनों अन्तर्भूत हैं। सकलषोडशी मायीमहेश्वर से नित्ययुक्त है। मायीमहेश्वर, और अमायी परात्पर एक वस्तु है। विशुद्ध परात्पर विशुद्ध आत्मा है। यही परिग्रहवश उक्त संस्थाओं परिणत हो रहा है—"आत्मैवेदं सर्वम् ऐतदात्म्यमिदं सर्वम् ब्रह्मैवेदं सर्वम्, सर्वं खल्विदं ब्रह्म, एकं वा इदं विबभूव सर्वम्", इत्यादि श्रौत सिद्धान्तों का कौन विरोध कर सकता है ?।

परात्पर ही एकमात्र आत्मा है विश्वप्रजापति ही एकमात्र शरीर है। शेष मध्य की महेश्वर—षोडशी—सत्य—यज्ञ—विराट्, ये पांचों संस्थाएँ आत्मन्वी (शरीरविशिष्ट आत्मा) हैं। परात्परात्मा का कोई शरीर नहीं है। वह विभु है, सर्वमहान है—"महान्तं विभुमात्मानं मत्वा धीरो न शोचति" श्रुति ने इस विभु (व्यापक) के लिए 'मत्वा' कहा है, 'ज्ञात्वा' नहीं कहा। वह केवल मत्तः श्रद्धया मानने की ही वस्तु है, जानने की नहीं। ज्ञान तो ससीम आत्मा का ही होता है। महेश्वर आत्मन्वी है। स्वयं

निष्कल महेश्वर इस आत्मन्वीमात्र का आत्मा है, षोडशी-सत्य-यज्ञ-विराट्-विश्व इन पाँचों की समष्टि इस महेश्वरात्मा का शरीर है। यह पूर्णपुरुष सर्वत्र समानरूप से वृक्षवत् स्तब्ध रहता हुआ व्याप्त हो रहा है। इसी महेश्वरात्मा की व्याप्ति का दिग्दर्शन कराती हुई श्रुति कहती है—

यस्मात् परं नापरमस्ति किञ्चित्–यस्मान्नाणीयो न ज्यायोऽस्ति कश्चित्।
वृक्ष इव स्तब्धो दिवि तिष्ठत्येकस्तेनेदं पूर्णं पुरुषेण सर्वम् ॥ (श्वे० उ० ३।९)।

महेश्वरगर्भित षोडशी आत्मा है, सत्य यज्ञ विराट् विश्वसमष्टि शरीर है। यही दूसरा आत्मन्वी **सर्वधर्मोपपन्न पुरुषात्मा**— है। महेश्वर-षोडशीगर्भित सत्यप्रजापति आत्मा है, यज्ञ विराट् विश्व समष्टि शरीर है, यही तीसरा आत्मन्वी है। महेश्वर षोडशी-सत्यगर्भित यज्ञप्रजापति आत्मा है, विराट्-विश्व समष्टि-शरीर है। यही चौथा आत्मन्वी है। महेश्वर-षोडशी-सत्य यज्ञगर्भित विराट्प्रजापति आत्मा है, विश्व इस का शरीर है, यही पाँचवा आत्मन्वी है। मायादि छओं धर्मों की समष्टि विश्वप्रजापत्यवच्छिन्न महेश्वर प्रजापति के साथ ही सम्बन्ध रखती है। वहाँ से यहाँ तक एक ही आत्मतत्त्व व्याप्त है। यही सर्वधर्म्मोपपन्न नाम का दूसरा पर्दूसाथ आत्मन्वी विवर्त्त है। निर्धर्म्मक विशुद्ध आत्मा दूसरा विवर्त्त है। आत्मसम्बन्ध में ये ही दो प्रधान दृष्टियाँ हैं।

सर्वधर्म्मोपपन्न आत्मसंस्था में अव्यय अक्षर क्षर, इन तीनों का ही साम्राज्य है। महेश्वर, और **प्रजापति चतुष्टयी**—षोडशी में अव्यय की प्रधानता है यही अमृतभाग है। सत्य, और यज्ञ प्रजापति में अक्षर की प्रधानता है, यही ब्रह्मभाग है। यहाँ तक तो मृत्यु की प्रधानता नहीं है। अमृतात्मा में मृत्यु का बन्धन हो जाना ही मृत्युपाश है। विराट्, एवं विश्व में क्षरमूर्ति इसी मृत्युपाश की प्रधानता है। यही तीसरा शुक्रविवर्त्त है। जब तक शुक्र है, तभी तक संसार है। शुक्र अतिक्रमण है—विश्वातिवर्त्तन है— "उपासते पुरुषं ये ह्यकामास्ते शुक्रमेतदतिवर्त्तन्ति धीराः"। यही आत्मा अव्ययरूपा अमृत (महेश्वर षोडशी) है यही आत्मा अक्षररूपा ब्रह्म (सत्य-यज्ञ) है यही क्षररूपा शुक्र (विराट् विश्व) है। अमृतब्रह्मशुक्रमूर्त्ति षोडशी सत्य यज्ञ विराट् विश्वावच्छिन्न सर्वव्यापक महेश्वर ही अश्वत्थ प्रजापति है। यही आरम्भ में बतलाई गई पहिली 'प्रजापतिसंस्था' है। महेश्वर षोडशीयुक्त सत्यप्रजापति विश्वेश्वर नाम की दूसरी प्रजापतिसंस्था है। महेश्वर षोडशी सत्य यज्ञ गर्भित विराट्प्रजापति उपेश्वर नाम की तीसरी प्रजापतिसंस्था है, एवं महेश्वर-षोडशी-सत्य-यज्ञगर्भित विराट्प्रजापति ईश्वर नाम की चौथी प्रजापतिसंस्था है। इन चारों प्राजापत्यसंस्थाओं का पूर्वोक्त चित्रों से भलीभाँति स्पष्टीकरण हो जाता है। उपर्युक्त सम्पूर्ण विषय का परिलेखों में स्पष्टीकरण हो रहा है।

ऊर्ध्वमूलोऽवाक्शाखः—




ऊर्ध्वमूलोऽवाक्शाख एषोऽश्वत्थः सनातनः ।
तदेव शुक्रं तद्ब्रह्म तदेवामृतमुच्यते ॥ १ ॥
तस्मिँल्लोकाः श्रिताः सर्वे तदु नात्येति कश्चन ।
एतद्वै तत् ॥
—कठोपनिषत्

यस्मात्परं नापरमस्ति किञ्चिद् यस्मान्नाणीयो न ज्यायोऽस्ति कश्चित् ।
वृक्ष इव स्तब्धो दिवि तिष्ठत्येकस्तेनेदं पूर्णं पुरुषेण सर्वम् ॥
—श्वे० उ० ३।९।

पृष्ठ सं० २६६ 'ख'—

| | | | |
|---|---|---|---|
| १—१—मायापरिग्रहः | मायी महेश्वरो निष्कलः | आत्मन्वी | महेश्वरप्रजापतिः १ |
| २—२—कलापरिग्रहः | सकलः षोडशी | आत्मन्वी | |
| ३—१—गुणपरिग्रहः | सगुणः सत्यप्रजापतिः | आत्मन्वी | विश्वेश्वरप्रजापतिः २ |
| ४—२—विकारपरिग्रहः | सविकारो यज्ञप्रजापतिः | आत्मन्वी | सर्वेश्वरप्रजापतिः |
| ५—१—अञ्जनपरिग्रहः | साञ्जनो विराट्प्रजापतिः | आत्मन्वी | ईश्वरप्रजापतिः ४ |
| ६—२—आवरणपरिग्रहः | सावरणो विराट्प्रजापतिः | विश्वम् | |

प्रसंगागत यह जान लेना भी अनुचित न होगा कि, आज जो भिन्न भिन्न * दर्शनों में विरोध पाया जाता है, उसका मुख्य कारण भी उपर्युक्त आत्मसंस्थाओं का विवेकाभाव ही है। यदि आत्मसंस्थाओं का पार्थक्य समझ लिया जाता है, तो भिन्न भिन्न एक एक आत्मसंस्था को प्रधान मान कर साथ ही में गौणरूप से इतर आत्मसंस्थाओं का भी दिग्दर्शन कराने वाले दर्शनों में कोई विरोध नहीं रह जाता। इस दृष्टि से जो महत्त्व एक आस्तिक दर्शन का है, वही महत्त्व नास्तिक दर्शन का है। यहाँ दर्शन चर्चा अप्राकृतिक है, अतः तालिकारूप से ही प्रकृत में दर्शनों का समन्वय बतला दिया जाता है।

---

* इस विषय का विशद विवेचन 'गीताविज्ञानभाष्यभूमिका' २ खण्ड 'क' विभाग 'आत्मपरीक्षा' में देखना चाहिए।

१ परात्परोपासकाः* —परात्परानुयायिनः —परमास्तिका गीतावाद्याः
२—अव्ययात्मोपासकाः —पुरुषात्मानुयायिनः —वेदान्तिनः
३—अक्षरानुगृहीतात्मक्षरोपासकाः —सत्यात्मानुयायिनः —सांख्या
४—आत्मक्षरानुगृहीतविकारक्षरोपासकाः —यज्ञात्मानुयायिनः —वैशेषिकाः
५—विकारक्षरानुगृहीतवैकारिकोपासकाः —विराडात्मानुयायिनः —साम्प्रदायिकाः
६—वैकारिकविश्वोपासकाः —विश्वानुयायिनः —लौकायतिकाः

——— ::: ———

१-विश्व-विराट्-यज्ञ-सत्य-षोडशीप्रजापतिरूपशरीरावच्छिन्नः—आत्मन्वी —मायी महेश्वरः
२-विश्व विराट्-यज्ञ-सत्यप्रजापतिरूपशरीरावच्छिन्नो महेश्वरात्मगर्भितः आत्मन्वी—सकलः षोडशी प्रजापतिः
३-विश्व-विराट् यज्ञरूपशरीरावच्छिन्नो महेश्वरषोडशीगर्भितः—आत्मन्वी —सगुणः सत्यप्रजापतिः
४-विश्व विराड्रूपशरीरावच्छिन्नः महेश्वरषोडशी सत्यगर्भितः—आत्मन्वी —सविकारो यज्ञप्रजापतिः
५-विश्वशरीरावच्छिन्नो महेश्वरषोडशीसत्ययज्ञगर्भितः—आत्मन्वी —सञ्जनो विराट्प्रजापतिः
६-महेश्वरषोडशीसत्ययज्ञविराड्गर्भितसनकात्मा —साञ्जनो विश्वप्रजापतिः



इस प्रकरण में प्रधानरूप से हमें जीवात्मा का स्वरूप बतलाना है। जीवात्मा का वैज्ञानिक स्वरूप जीवात्मस्वरूपोपक्रम—में आगे जाकर स्पष्ट होगा ही, परन्तु बहुत दिनों से चली आने वाली दार्शनिक भावना के अनुसार भी जीवात्मा का संक्षिप्त स्वरूप जान लेना अनावश्यक न होगा। जीवात्मा ईश्वरात्मा का अंश है एवं उपाधिभेद से वह नाना ( अनेक ) है। इस जीवनानात्वपक्ष को दृढमूल बनाते हुए निम्नलिखित वेदान्त-सूत्र हमारे सामने आते हैं।

१—"अंशो नानाव्यपदेशादन्यथा चापि दाशकितवादित्वमधीयत एके" ॥

२—"मन्त्रवर्णाच्च" ॥

३—"अपि च स्मर्यते" ॥ ( शा० सू० २ अ० । ३ पा० १७ अधि० । ४३ ४४ ४५ सू० )

महामायी पूर्ण पुरुष का स्मरण कीजिए। इसे ही हमने महेश्वर कहा है। सम्पूर्ण प्रपञ्च इसी महेश्वर

* अदित्य स्वस्वात्मवादस्थानियमेषु सांख्य सम्प्रदायेऽपो-भावविचारपरका सर्वथा अवेद्या, इति सर्वेषामात्मानामस्ता-नानां यथार्थेन समन्वयो द्रष्टव्यः ।

की विभूति है। यही विशुद्ध अव्यय पुरुष है। यह पुरुष पुरुषत्वेन सर्वथा अजन्मा है। केवल अव्यय जीवरूप से कभी जन्म नहीं लेता। अपितु जीवभाव में परिणित होने के लिए इसे स्वभावभूत, अन्तरंगप्रकृति नाम से प्रसिद्ध तद्युक्त अव्यक्त अक्षर का आश्रय लेना पड़ता है, जैसाकि पूर्णेश्वर कहते हैं—

अजोऽपि सन्नव्ययात्मा भूतानामीश्वरोऽपि सन्।
प्रकृतिं स्वामधिष्ठाय संभवाम्यात्ममायया॥ (गी० ४।६।)।

प्रकृतिविशिष्ट वही महेश्वर पुरुष षोडशकल बनता हुआ षोडशीप्रजापति नाम से व्यवहृत होने लगता है, जैसा कि पूर्व में बतलाया जा चुका है। इस पुरुषात्मा की सृष्टि-

**चिदात्मा, चिदंश, चिदाभास—**

धारा के सम्बन्ध से प्रधानरूप से चिदात्मा, चिदंश, चिदाभास, ये तीन विवर्त्तभाव होते हैं। सर्वव्यापक सहस्रवल्शेश्वर षोडशीपुरुष ही चिदात्मा है। दूसरे शब्दों में हम महेश्वर को चिदात्मा कह सकते हैं। यह वृक्षवत् स्तब्ध है, इसमें यत्किंचित् भी गति नहीं है। यह नित्य कूटस्थ है। यह सर्वथा अजन्मा है। जीव-स्वरूप का इस व्यापक चिदात्मा के साथ कोई सम्बन्ध नहीं है। जीवात्म-प्रकरण में सर्वव्यापक इस चिदात्मा का, पूर्णरूप का भी नाम ग्रहण इसी प्रकार व्यर्थ है, जैसे कि तत्सम निरञ्जन विश्वातीत परात्पर की चर्चा सर्वथा व्यर्थ है। अतएव इसे हम यहीं छोड़कर चिदंश की ओर आपका ध्यान आकर्षित करते हैं। यह चिदंश प्रत्यगात्मा शारीरकआत्मा, भेद से दो भागों में विभक्त है। विराट्-वैश्वानर-हिरण्यगर्भमूर्त्ति, त्रैलोक्य त्रिलोकी में व्याप्त, जिस ईश्वर प्रजापति का पूर्व में दिग्दर्शन कराया गया है, जीवात्मा उसी का अंश है। यह ईश्वर, किंवा चिदंश दो प्रकार से शरीरसंस्था में प्रविष्ट होता है। ईश्वर का जो अंश (चिदंश) प्रपर्ग्य बन कर अन्तर्य्याम (प्रन्थिबन्धन) सम्बन्ध से शरीर में प्रतिष्ठित होता है, वह तो शारीर-पाप्माओं से संस्पृष्ट होता हुआ 'शारीरकात्मा' (शरीराभिमानी जीवात्मा) कहलाता है, एवं जो चिदंश प्रवर्ग्य बनता हुआ केवल सामीप्य से बहिर्य्याम (योग) सम्बन्ध से शरीरसंस्था में प्रविष्ट होता है, वह शरीरोपाधियुक्त प्रतीत होता हुआ भी शरीरबन्धन से, शरीर के पाप्माओं से, सर्वथा असंस्पृष्ट रहता हुआ "प्रत्यगात्मा" नाम से प्रसिद्ध होता है। दोनों की प्रतिष्ठाभूमि एक ही शरीरयष्टि है। दोनों हृदय में प्रतिष्ठित हैं। केवल प्रतिष्ठा में तारतम्य है। एक निर्लेप है, दूसरा सलेप है। एक साक्षी है, दूसरा भोक्ता है।

प्रकारान्तर से यों समझिए कि, व्यापक चिदात्मा का शरीर के साथ विभूति सम्बन्ध है। ईश्वरा-

**योग-बन्ध-विभूति—**

त्मरूप त्रैलोक्यव्यापक चिदात्मा का चिदंशरूप से शरीर के साथ योग सम्बन्ध है, एवं प्रवर्ग्यभूत चिदंश का शरीर के साथ बन्ध सम्बन्ध है। विभूतिसम्बन्धावच्छिन्न व्यापक चिदात्मा

निग्रहानुग्रह से परे रहता हुआ केवल आलम्बनमात्र है, आवपन है, खंब्रह्म है, अविघाती है, एक प्रकार से शाश्वत ब्रह्म ( परात्पर ) ही है। योगसम्बन्धावच्छिन्न चिदंश निग्रहानुग्रह का अधिष्ठाता है। इसी की शक्ति से जीवात्मा सञ्चालित है। उसका सर्वत्र समान वैभव था, इस का एकमात्र हृदय के साथ योग है। इसी चिदंशरूप प्रत्यगात्मा ( ईश्वरात्मा ) का दिग्दर्शन कराते हुए भगवान कहते हैं—

> ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति।
> भ्रामयन् सर्वभूतानि यन्त्रारूढानि मायया (योगमायया)॥ गीता १८।६१)।

बन्धसम्बन्धावच्छिन्न चिदंश ही शरीराभिमानी जीवात्मा है। प्रत्येक शारीरक आत्मा के लिए प्रत्यगात्मा स्वतंत्र है। स्वस्वनियति-भेद से प्रत्येक का प्रत्यगात्मा शारीरकात्मा की भांति शरीरोपाधिभेद से पृथक् बन रहा है। इस चिदंशरूप प्रत्यगात्मा को यद्यपि शरीरोपाधियुक्त बतलाया जाता है, परन्तु वस्तुतः यह जीवमात्र में समान है। जीवशरीर में रहता हुआ जीवसहकारी यह चिदंश जीवमात्र का अनुग्राहक है। चिदंशभूत प्रत्यगात्मा, एवं चिदंशरूप ही शारीरकात्मा के स्वरूप परिचय के लिए उदाहरणार्थ सौरसंस्था पर दृष्टि डालिये।

जलपूर्णपात्र, दर्पण, स्फटिकमणि, आदि के साथ सूर्य्यज्योति का सम्बन्ध होता है। यह सम्बन्ध आतप ( चमक ज्योति प्रकाश ) एवं प्रतिबिम्ब भेद से दो भागों में विभक्त है। जल-दर्पणादि पर सूर्य्य का ( नेत्रविन्यास के अनुसार ) प्रतिबिम्ब प्रतिष्ठित होता है। यह प्रतिबिम्ब शरीरोपाधिकृत विलक्षण सम्बन्ध से वहीं सम्बन्ध में आता हुआ प्रतिपात्रादि भेद से पृथक् पृथक् बन जाता है। एक पात्र को तोड दीजिए, केवल उसी के प्रतिबिम्ब का विलयन होगा, शेष पात्रों के प्रतिबिम्ब ज्यों के त्यों अनुगत रहेंगे। सब प्रतिबिम्ब उस एक ही सूर्य्य के अंश हैं, परन्तु पात्र-आधार भेद से, एवं आधारों के धर्म्मभेद से वह एक ही प्रवर्ग्यरूप से नानारूपों में परिणित हो रहा है। इन प्रतिबिम्बों का परस्पर कोई सम्बन्ध नहीं है। प्रतिबिम्बभाव के अतिरिक्त प्रत्येक पात्र-दर्पणादिरूप शरीर के साथ त्रैलोक्य में व्यापक सूर्य्य के आतप भाग ( ज्योतिर्भाग ) का भी सम्बन्ध होता है। यह आतप भी यद्यपि देखने में तत्तच्छरीरपर्यन्त है, परन्तु प्रतिबिम्बवत् वह उस पात्र में प्रवर्ग्यरूप से प्रतिष्ठित नहीं है। अत एव इसे हम त्रैलोक्यव्यापक एक ही सर्वसाधारण-सर्वसमान तत्त्व कहेंगे। यही परिस्थिति जीवेश्वर के सम्बन्ध में समझिए। विश्वव्यापक चिदात्मा सूर्य्यस्थानीय है। वह स्वस्वरूप से सर्वथा असङ्ग है। इस व्यापक चिदात्मा के चिदंश का सम्बन्ध प्रतिशरीर के साथ

चेतनारूप से, एवं चिदाभास रूप से, दो दो प्रकार से होता है। चेतना (चिज्ज्योति-चित्-प्रकाश) को आतपस्थानीया समझिए, एवं चिदाभास को प्रतिबिम्बस्थानीय समझिए। यद्यपि चेतनारूप चिदंश तत्तच्छरीर में आतपवत् व्याप्त है, तथापि यह प्रवर्ग्य सम्बन्ध से वहां ग्रन्थि-भावरूप से प्रतिष्ठित नहीं है।* अतएव स्थूलदृष्ट्या शरीरोपाधिक, किंवा शरीरपरिच्छिन्न बनता हुआ भी यह सर्वशरीरसाधारण है। प्रतिशरीर में व्याप्त उस चिदात्मा से, अभिन्न यह ईश्वरतत्त्व जीवसहयोग से यथाकथंचित् जीवशब्द से भी व्यवहृत किया जा सकता है। यह "ज्ञ" है, दूसरा चिदाभास "अज्ञ" है। यह प्रवर्ग्यरूप से प्रतिष्ठित होता हुआ प्रतिशरीर में भिन्न है। इन दोनों में से सर्वसाधारणरूप चेतना-भाव को लक्ष्य में रख कर ही—"अविभक्तं च भूतेषु विभक्तमिव च स्थितम्" (गी० १३।१६।) "समं सर्वेषु भूतेषु तिष्ठन्तं परमेश्वरम्" (गी० १३। २७।) "आत्मा देवानांभुवनस्य गर्भो यथावशं चरति देव एषः" ऋक्सं० १०।१६८।४) इत्यादि कहा जाता है। वेदान्तदर्शन इसी सर्वसाधारण प्रत्यगात्मा को आत्मा (जीवात्मा) मानता हुआ जीवनानात्व का खण्डन करता है। उधर प्रतिशरीर में क्षेत्रभेद से सर्वथा विभिन्न जीवात्मा का ही निरूपण करने वाला सांख्य-दर्शन जीवनानात्व का अनुगमन कर रहा है। इस प्रकार यह भलीभांति सिद्ध हो जाता है कि, एकमात्र चिदात्मा ही चिदात्मा-प्रत्यगात्मा शारीरकआत्मा भेद से तीन भावों में परिणित होकर सब कुछ बन रहा है। इन तीनों में हमारे आत्मप्रकरण में चिदात्मा बहिष्कृत है, प्रत्यगात्मा, एवं शारीरक आत्मा ग्राह्य हैं। दोनों नित्य सहचारी हैं। एक असंग है, दूसरा ससंग है। इनके इसी साहचर्य्य का दिग्दर्शन कराते हुए भगवान् व्यास कहते हैं—

तत्र यः परमात्मा हि स नित्यो निर्गुण स्मृत।
न लिप्यते फलैश्चापि पद्मपत्रमिवाम्भसा ॥१॥
कर्म्मात्मात्वपरो योऽसौ मोक्षबन्धैः स युज्यते।
स सप्तदशकेनापि राशिना युज्यते सदा ॥२॥

दार्शनिक दृष्टि से चिदाभासरूप कर्म्मात्मा का विवेचन हो चुका। अब विज्ञानदृष्टि से जीवात्मस्वरूप का विचार किया जाता है। जीवात्मा ईश्वरप्रजापति का ही अंश है, यह निर्विवाद है। साथ ही में पूर्व प्रतिपादित चारों प्रजापतियों में से विराट्-हिरण्यगर्भ-

* ५ ज्ञानेन्द्रियां, ५-कर्म्मेन्द्रियां, ५ विषय, १-बुद्धि तथा १—मन, इन की समष्टि से जीवात्मा नित्ययुक्त रहता है।

सर्वज्ञमूर्त्ति स्तोम्यत्रिलोकी में प्रतिष्ठित तत्त्व का ही नाम ईश्वर प्रजापति है, यह भी सिद्ध विषय है। एतदंशभूत जीवात्म-स्वरूपपरिचय के लिए एकमात्र इसी त्रैलोक्य व्यापक ईश्वरप्रजापति की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जाता है। ... ...

"यदि मन्यसे सुवेदेति दभ्रमेवापि नूनं त्वं वेत्थ ब्रह्मणो रूपम्। यदस्य त्वं, यदस्य च विदित–अविदित–विदिताविदितातीत–आत्मविवर्त्त—देवेषु,अथ नु मीमांस्यमेव ते मन्ये विदितम्। अन्यदेव तद्विदितादथो अविदितादधि"–(केनोपनिषत्) इत्यादि औपनिषद सिद्धान्त के अनुसार आत्मविवर्त्त विदितात्मा, अविदितात्मा, विदिताविदितातीतात्मा भेद से तीन भागों में विभक्त है। हम जानते हैं, कर्म करते हैं, ज्ञानकर्म्माश्रित अर्थों का ज्ञानकर्म्म द्वारा उपभोग करते हैं। जानना ज्ञानशक्ति है, करना क्रियाशक्ति है। ज्ञानकर्म्माश्रित तीसरा भाव अर्थशक्ति है। इन तीनों ही भावों का आपामर–आविद्वज्जन आबालवृद्ध सभी को सतत्‌रूप से प्रत्यक्ष है। इन तीनों शक्तियों का विकास क्रमशः मघवा इन्द्र, मातरिश्वा वायु, जातवेदा अग्नि, इन तीन देवताओं से हुआ है। अग्नि अर्थशक्ति की प्रतिष्ठा है, वायुदेवता क्रियाशक्ति का प्रवर्त्तक है, एवं इन्द्र ज्ञान के सञ्चालक है। इन तीनों देवताओं की समष्टि ही देवता सम्बन्ध से "देवसत्यात्मा" नाम से प्रसिद्ध है। यह अपरात्मा सबके लिए सर्वथा विदित है। ज्ञानक्रियार्थ-मूर्त्ति, इन्द्रवाय्वग्निमय, इस देवसत्यात्मा का अनुभव पृथक्त्वानुसार सभी को हो रहा है। इसी आधार पर इसे—"विदितात्मा" कहा जा सकता है। इन तीनों का आधारभूमि पञ्च-प्रकृतिक ब्रह्मसत्यात्मा है। अव्यक्त–महान्–विज्ञान–प्रज्ञान–भूतात्मा, इन सुप्रसिद्ध पाँच पर्वों की समष्टि ही ब्रह्मसत्यात्मा है। इसे ज्ञानविरहित साधारण मनुष्यों के लिए यह आत्मा अविज्ञात (न जाना हुआ) है, अतएव इसे "अविदितात्मा" कहा जा सकता है। तीसरा विश्व-व्यापक पुरुषात्मा अनुभवैकगम्य होने से विदित–अविदित, दोनों कोटियों से परे रहता हुआ विदिताविदितातीतात्मा है। यहाँ "यदस्य त्वम्" वाक्य से अभिमत ब्रह्मसत्यात्मा की प्रतिष्ठा है, यही "यदस्य च देवेषु" इस वाक्य से अभिमत देवसत्यात्मा का आलम्बन है। ये दोनों ही सोपाधिक बनते हुए सामान्य हैं। यदि आत्मशब्द से आपने इन्हीं ब्रह्म-देव विवर्तों को आत्मा समझा है, यदि इन्हीं के परिज्ञान से आप अपने को सुवेदा (आत्मज्ञानी) मान रहे हैं, तो विचार कीजिए। अभी आपने आत्मा का स्वरूप बहुत दभ्र (थोड़ा) समझा है। जिसके चिदंश से यह आत्मकोटि में प्रविष्ट हो रहे हैं, वह विदिताविदितातीत षोडशीपुरुष ही मुख्य आत्मा है। देवसत्यात्मा, ब्रह्मसत्यात्मा, दोनों इसी आत्मब्रह्म के विजय से महिमाशाली बन

रहे हैं—"**ब्रह्मणो वा विजये महीयध्वम् ।**" यह पुरुषब्रह्म पुरुष है, अव्ययप्रधान है। ब्रह्मसत्य अक्षरप्रधान है, एवं देवसत्य क्षरप्रधान है। पुरुषब्रह्म को ही पूर्व में **महेश्वरप्रजापति** कहा गया है, ब्रह्मसत्य को ही समष्टिरूप से **विश्वेश्वरप्रजापति**, एवं व्यष्टिरूप से **उपेश्वरप्रजापति** कहा गया है। एवं देवसत्य को ही विराट्मूर्त्ति **ईश्वरप्रजापति** कहा गया है। इन चारों संस्थाओं में से कर्म्मात्मा के साथ ईश्वरप्रजापतिरूप देवसत्यात्मा का ही सम्बन्ध है। आत्मपरिभाषाज्ञान के अभाव से देवसत्यात्मरूप ईश्वर को जिन महानुभावों ने सातवें आसमान की कोई अलौकिक-अविज्ञेय वस्तु समझ रक्खी है, विज्ञानदृष्टि के द्वारा आज हम आपको ईश्वर के साक्षात् दर्शन करा देते हैं। ईश्वर का स्वरूप अग्नि-वायु-इन्द्र, तीन देवताओं से संपन्न हुआ है। तीनों देवताओं की प्रतिष्ठाभूमि महापृथिवी नाम से प्रसिद्ध स्तौम्यत्रिलोकी है। अतः पहिले इसी का संक्षिप्त स्वरूप बतलाया जाता है।

**पृथिवी-अन्तरिक्ष-द्यौः**, इन तीन लोकों की समष्टि त्रिलोकी है। यह त्रिलोकी आठ **पृथिवी, अन्तरिक्ष, द्यौः**—भागों में विभक्त है। इन आठों में से प्रकृत में **रोदसीत्रिलोकी, स्तौम्यत्रिलोकी**, ये दो त्रिलोकियाँ ही अपेक्षित हैं। जिस प्रतिष्ठा पर आप सपरिवार-सशरीर-सपरिग्रह प्रतिष्ठित हैं, वह **पृथिवीलोक** है, यही भूलोक है। प्रत्यक्षदृष्ट सहस्रांशु सूर्य्य **द्युलोक** है, यही स्वर्लोक है। सूर्य्यरूपा द्यौः, पृथिवीरूपा पृथिवी का अन्तरालप्रदेश **अन्तरिक्ष** है। यही भुवर्लोक है, जैसाकि अनुपद में ही स्पष्ट होने वाला है। "**अन्तरिक्षायतना हि प्रजा**" (शत० ब्रा० ४।८।१३) "यथायं पुरुषो (प्रजा) ऽमूल उभयतः (पृथिव्या सूर्येण च) परिच्छिन्नो-ऽन्तरिक्षमनुचरति" (शत० १।१।२।४) इत्यादि निगम वचनों के अनुसार सम्पूर्ण प्रजा (चतुर्दशविध भूतसर्ग) भुवर्लोकात्मक इस अन्तरिक्ष में ही प्रतिष्ठित है। सूर्य्य, एवं पृथिवी के अन्तराल (मध्य) में जो आकाश देखा जाता है, वही—"अन्तः-ईक्षते" के अनुसार **अन्तरीक्ष** है। क्योंकि यह सब कुछ इन दोनों लोकों के अन्तः (भीतर) प्रतिष्ठित है, अत एव इसे **अन्तर्यक्ष** कहा जाता है। यही अन्तरीक्ष, किंवा अन्तर्यक्ष (परोक्षप्रिय देवताओं, विद्वानों) की परोक्षभाषा के अनुसार "**अन्तरिक्ष**" नाम से प्रसिद्ध है। अन्तरिक्ष के इसी स्वरूप को लक्ष्य में रखकर श्रुति कहती है—

१—"**तद्यदस्मिन्निदं सर्वमन्तः—तस्मादन्तर्यक्षम् । अन्तर्यक्षं ह वै नामैतत्—तदन्तरिक्षमिति परोक्षमाचक्षते**" (जै०उ० १।२०।४)।

२–"अन्तरेव वा इदमिति, तदन्तरिक्षस्यान्तरिक्षत्वम्" ( तां० ब्रा० २०।१४।२ )।

३–"सह हैवेमावग्रे ( पृथिविसूर्य्यौ ) लोकावासतुः। तयोर्वियतोर्योऽन्तरेणाकाश आसीत्–तदन्तरिक्षमभवत्। ईक्षं हैतन्नाम। ततः पुरान्तरा वाऽइदमीक्षमभूदिति। तस्मादन्तरिक्षम्" ( शत० ७।१।२।२३ )।

४–"मध्यं वाऽन्तरिक्षम्" ( शत० ७।४।१।२६ )

५–"छिद्रमिवेदमन्तरिक्षम्" ( तां० ब्रा० ७।३।१८ )।

"अन्तरिक्षेण हीमे द्यावापृथिवी विष्टब्धे" ( शत० १।२।१।१६ ) "एतेन इमौ लोकौ विष्कब्धौ" ( जै० उ० १।२०।३ ) इत्यादि के अनुसार छिद्ररूप अनिरुक्त अन्तरिक्ष ही दोनों लोकों के स्वरूप को पृथक् पृथक् बतलाने वाला, दोनों का स्तम्भ ( स्तम्भ-थंभा ) स्थानीय है। अन्तरिक्षरूप आकाश ही "यह पृथिवी है," "यह सूर्य्य है," इस प्रकार पृथिवी तथा सूर्य्य के नामरूप का निर्वहिता है– "आकाशो वै नामरूपयोर्निर्वहिता"। यदि दोनों के मध्य में यह आकाशरूप अन्तरिक्ष न होता, तो उक्त पार्थक्य व्यवहार असम्भव था। न केवल द्यावापृथिवी का ही, अपितु पदार्थमात्र के नामरूप भेद व्यवहार का सम्पादक एकमात्र आकाशात्मक अन्तरिक्ष ही है।

भूपिण्ड से एक निराकार प्राण निकल कर बड़ी दूर तक अपना एक मण्डल बनाता है। जहांतक यह प्राण व्याप्त है, वहांतक पृथिवीलोक की सत्ता मानी जाती है। इसी प्रकार जहांतक सौरप्राण की व्याप्ति है, वहांतक सूर्य्यलोक की सत्ता मानी जाती है। सूर्य्य के केन्द्र में उक्थरूप से प्रतिष्ठित होकर अर्करूप से बाहिर निकल कर वितत होने वाला तत्त्व ही "अक्षर" कहलाता है। "स्वरोऽक्षरम्" ( का० ब्रा० ११।६६ ) के अनुसार अक्षर को ही स्वर कहा जाता है। इसी अक्षररूप स्वरके सम्बन्ध से सूर्य्य को–"स्वरहदेवाः सूर्य्यः" शत० ११।१।२।२१ ) इत्यादि के अनुसार स्वर्लोक कहा जाता है। विज्ञाननिष्ठ पाठकों को यह स्मरण रखना चाहिए कि, सूर्य्य से ऊपर की ओर परमधाम में प्रतिष्ठित यज्ञमूर्त्ति परमेष्ठी, एवं अव्यक्तमूर्त्ति स्वयम्भू, इन दो लोकों में मनोमय अमृतप्रधान अव्ययपुरुष की प्रधानता है। सूर्य्य से नीचे की ओर अवमधाम में महन्मूर्त्ति चन्द्रमा, एवं भूतमूर्त्ति पृथिवी में वाङ्मय मृत्युप्रधान क्षरपुरुष की प्रधानता है–"तस्माद्यत्किञ्चार्वाचीनमादित्यात् सर्वं तन्मृत्युनाप्तम्" (शत० १०।४।१।४)।

एवं स्वयं मध्यस्थ सूर्य्य में अमृताव्यय से अमृतभावापन्न, मर्त्याक्षर के सम्बन्ध से मृत्युधर्म से भी संसृष्ट, अतएव अमृतमृत्युमय प्राणमूर्त्ति अक्षरपुरुष का विकास है। "यः सेतुरीजानानाम्" ( कठोपनिषत् १।३।२ ) के अनुसार यज्ञकर्त्ता यजमान की परमप्रतिष्ठा यही सेतुरूप अक्षरतत्त्व, किंवा अक्षरमूर्त्ति सौरतत्त्व, किंवा सूर्यलोक है—" एषा गतिरेषा प्रतिष्ठा य एष तपति। तस्य ये रश्मयस्ते सुकृतः। अथ यत् परं भाः (तद्रूपोऽक्षरः) प्रजापतिर्वा, स स्वर्गो वा लोकः" ( शत० १।६।३।१० )।

शब्दब्रह्म विज्ञान के अनुसार अव्ययपुरुष स्फोट है, अक्षरपुरुष स्वर है। एवं क्षरपुरुष वर्ण है। शब्दब्रह्मविवर्त्त—वर्ण-(क्षरप्रधानभूत) का विकास चन्द्रगर्भिता क्षरप्रधाना पृथिवी में होता है, स्वर की प्रतिष्ठा सूर्य्य है, स्फोट की विकासभूमि अव्ययगर्भित व्यक्ताव्यक्तमूर्त्ति महान् है। अव्ययनाम से प्रसिद्ध चिदात्मा की योनि महान् ही है—"मम योनिर्महद्ब्रह्म"। सम्पूर्ण अर्थ यहीं से स्फुट होते हैं। अव्यक्तगर्भित महदवच्छिन्न स्फोटरूप अव्यय अखण्ड धरातल है। इसपर सूर्यरूप स्वर प्रतिष्ठित है। स्वरात्मक सूर्य्य के आधार पर वर्णरूपा चन्द्रगर्भिता पृथिवी प्रतिष्ठित है। इधर शब्दसृष्टि में भी यही व्यवस्था है। पृथिवीरूप वर्ण ( क–च–ट–त–पादि व्यञ्जन ) सूर्यात्मक स्वर के ( अ–आ–इ–ई–आदि के ) आधार पर ही प्रतिष्ठित हैं। बिना स्वर को आलम्बन बनाए आप विशुद्ध व्यञ्जन का कथमपि उच्चारण नहीं कर सकते। क्योंकि बिना सूर्य्य के भूलोक कथमपि प्रतिष्ठित नहीं रहसकता। इस स्वर की, किंवा सर्वप्रपञ्च की प्रतिष्ठा तीसरा सर्वव्यापक स्फोट है। राम शब्द में र्–अ–अ–म्–अ इतने खण्ड हैं इन सब खण्डों का आधार, इस छोर से उस छोर तक एक रूपसे व्याप्त अखण्ड तत्त्व ही स्फोट है। इसी के सम्बन्ध से राम-शब्दार्थ स्फुट होता है। यही कारण है कि, उच्चारणकाल में पूर्व पूर्व वर्ण के विलीन होजाने पर भी "राम" इत्याकारक समूहालम्बनज्ञान की प्रतीति होजाती है। दूसरे शब्दों में यही अखण्ड धरातल राम शब्द के अर्थ को स्फुट करता है। वर्णों में यह वर्णरूप से, पदों में पदरूप से, वाक्यों में वाक्यरूप से यह यथास्थान प्रतिष्ठित रहता है—"यद्यच्छरीरमादत्ते तेन तेन स युज्यते"। इसी आधार पर वैय्याकरणों ने इस शब्दात्मक स्फोट के वर्णस्फोट, पदस्फोट, वाक्यस्फोट, अखण्डस्फोट, आदि आठ विभाग माने हैं। इस प्रकार जैसी स्थिति परब्रह्म की है, ठीक वही स्थिति शब्दब्रह्म की है। एक के विज्ञान से अन्य स्वतः एव विज्ञात है—"शब्दे ब्रह्मणि निष्णातः परं ब्रह्माधिगच्छति"।

परब्रह्म ——— → शब्दब्रह्म

१—अव्यक्तगर्भितमहान् → अव्ययः—अमृतम् —→ स्फोटः
२—सूर्यः → अक्षरः—अमृतमृत्यू → स्वरः
३—चन्द्रगर्भितापृथिवी —→ क्षरः—मृत्यु ——→ वर्णाः
} —"तदिदं सर्वम्"

———— :*: ————

अक्षरात्मक सूर्य्यलोक स्वर सम्बन्ध से जहां 'स्वर्लोक" कहलाता है, वहां क्षरात्मक पृथि-
विश्वा भुवनानि—घौलोक—"अभूद्वाऽइयं प्रतिष्ठेति—तद्भूमिरभवत्, तामप्रथयत्, सा पृथिव्यभवत्" ( शत० ११।१४ ) इत्यादि के अनुसार "भूलोक" कहलाता है। सूर्य्य, और भू एकाकी हैं, परन्तु इन दोनों के अन्तराल प्रदेश में चन्द्रमा बुध-शनि आदि अनेक भूपिण्ड हैं। इन्हीं अनेक भूपिण्डों के कारण तत्प्रतिष्ठारूप-अन्तरिक्ष को "भुवर्लोक" कहा जाता है। "अग्निर्वा रुद्रः" श्रुति के अनुसार सावित्राग्निमूर्त्ति सूर्य्य साक्षात् रुद्र है। यही सत्रुद्र है, एकाकी है। सूर्य्य से निकलने वाले रश्म्यवच्छिन्न सौरप्राणा अनन्तरुद्र हैं ये विरुद्र हैं। इसी समष्टि एकाकी सत्रुद्र का स्वरूप बतलाती हुई श्रुति कहती है—

असौ यस्ताम्रो अरुण उत बभ्रुः सुमङ्गलः।
ये चैनं रुद्रा अभितो दिक्षु श्रिताः सहस्रशोऽवैषां हेड ईमहे ॥१॥
असौ योऽवसर्पति नीलग्रीवो विलोहितः।
उतैनं गोपा अदृश्रन्नदृश्रन्नुदहार्य्यः स दृष्टो मृडयाति नः ॥२॥
नमोऽस्तु नीलग्रीवाय सहस्राक्षाय मीढुषे।
अथो ये अस्य सत्वानोऽहं तेभ्योऽकरं नमः ॥३॥ (यजु सं० १६।६।७।८)
एको रुद्रो न द्वितीयाय तस्थुर्य इमाँल्लोकान् ईशत ईशनीभिः।
प्रत्यङ्जनांस्तिष्ठति सञ्चुकोचान्तकाले संसृज्य विश्वा भुवनानि गोपाः ॥४॥
( श्वे० ३।२ )

भूः-भुवः-स्वः, इन तीनों लोकों का विकास इसी रुद्रसूर्य्य से हुआ है। रुद्रसम्बन्ध रुद्र–त्रैलोक्य—से ही यह त्रिलोकी "रोदसी" नाम से व्यवहृत हुई है। ब्रह्मा केवल प्राण-प्रधान होने से देव हैं, आदिदेव हैं। विष्णु आपोमय, एवं वाङ्मय होने से देवश्रेष्ठ हैं। किन्तु ये

रुद्रदेवता वाङ्मय–अन्नादमय–अन्नमय–होने से त्रिकल बनते हुए महादेव हैं। पूर्व प्रतिपादित अश्वत्थमूर्त्ति महेश्वर का स्मरण कीजिए। इस अश्वत्थवृक्ष को ही आगमशास्त्र में "द्युद्रुम" नाम से व्यवहृत किया गया है। हमारे रुद्रदेवता दक्षिणामूर्त्ति भगवान् इस द्युद्रुम के अधोभाग में प्रतिष्ठित हैं। अश्वत्थवृक्ष के अमृत–ब्रह्म–शुक्र, ये तीन विवर्त्त बतलाए गए हैं। अमृत विवर्त्त अव्ययप्रधान है, ब्रह्मविवर्त्त अक्षरप्रधान है, एवं शुक्रविवर्त्त क्षरप्रधान है। क्षरतत्त्व वाङ्मय भूत की प्रतिष्ठा है, अक्षरतत्त्व प्राणमय देवता की प्रतिष्ठा है, एवं अव्ययतत्त्व मनोमय सत्यआत्मा की प्रतिष्ठा है। ब्रह्मा–विष्णु–इन्द्र–अग्नि–सोम, ये पांचों अक्षर प्राण–आपः–वाक्–अन्नाद–अन्न, इन पांच क्षरों से नित्ययुक्त रहते हैं।

इन पांचों के १–२–३–, इस क्रम से तीन विभाग होजाते हैं। प्राणमय ब्रह्मा का एक **दक्षिणामूर्त्ति शिवतत्त्व**—स्वतन्त्र विभाग है। इस पर अश्वत्थ महेश्वर के अमृत प्रधान अव्यय का अनुग्रह रहता है। आपोमय विष्णु, एवं वाङ्मय इन्द्र, इन दोनों का एक स्वतन्त्र विभाग है। 'इन्द्राविष्णू सयुजौ' कहलाते हैं। दोनों की समुच्चित अवस्था का नाम ही विष्णु है। जो इन्द्र है, वही विष्णु है। अत एव विष्णु को उपेन्द्र कहा जाता है। इस पर ब्रह्म प्रधान अक्षर का अनुग्रह रहता है। एवं वाङ्मय इन्द्र, अन्नादमय अग्नि, अन्नमय सोम, इन तीनों क्षरगर्भित अक्षरों का एक स्वतन्त्र विभाग है। इन तीनों की समष्टि ही महादेव है। इस पर शुक्रप्रधान भौतिक क्षर का अनुग्रह रहता है। क्षरप्रधान होनेसे त्रिमूर्त्ति महादेव भूतनाथ हैं, वाक्पति हैं। अक्षरप्रधान होनेसे द्विमूर्त्ति विष्णु देवश्रेष्ठ देवनाथ हैं, प्राणपति हैं। अव्यय की प्रधानता से एकमूर्त्ति ब्रह्मा सत्यनाथ हैं, चित्पति हैं। ज्ञानमूर्त्ति ब्रह्मा, क्रियामूर्त्ति विष्णु, दोनों ही ज्ञान–क्रिया के तद्रूप होने से अप्रत्यक्ष हैं, दृष्टि से परे हैं। इन दोनों के ज्ञापक (परिचायक–लिङ्ग) अर्थमूर्त्ति भूतपति महादेव ही हैं। अतएव इनकी लिङ्गरूपसे उपासना की जाती है।

वाङ्मय व्यक्त भूतप्रपञ्च ही अव्यक्त का लिङ्ग है। शुक्रमूर्त्ति यह रुद्र, किंवा भूतनाथ सचमुच द्युद्रुमरूप अश्वत्थ के मध्य से नीचे के स्थान में (रोदसी त्रैलोक्य में) प्रतिष्ठित हैं। रोदसी का यही रुद्र भोग करते हैं, अत एव रोदसी को रुद्रपत्नी कहा जाता है। अन्नादमयी पृथिवी अग्निज्योति है, अन्नमय अन्तरिक्ष चन्द्रज्योति है, वाङ्मय सूर्य्य इन्द्रज्योति है। इन्हीं तीनों के सम्बन्ध से ये त्रैलोक्य व्यापक महादेव त्रिनेत्र बन रहे हैं। इसी दक्षिणामूर्त्ति शिव की उपासना का प्रकार बतलाता हुआ आगमशास्त्र कहता है—

# दक्षिणामूर्तिः शिवः

व्याख्यामुद्राक्षमालाकलशसुलिखितैर्बाहुभिर्वामपादम् ।
बिभ्राणो जानुमूर्ध्ना पदतलनिहितापस्मृतिर्मूर्द्धमाधः ॥
सौवर्णे योगपीठे लिपिमयकमले सूपविष्टस्त्रिनेत्रः ।
क्षीराभश्चन्द्रमौलिर्वितरतु विपुलां शुद्धबुद्धिं शिवो नः ॥१॥

"द्यु रपिस्यात्तदव्ययम्" के अनुसार 'द्यु' शब्द अव्यय का भी वाचक है । अव्यय ही अश्वत्थ वृक्षरूप में परिणत होरहा है। इस का परप्रधान शुक्रभाग सर्वोर्ध्व है, यहीं शिव प्रतिष्ठित हैं। सौरज्योतिर्मण्डल स्थिर हिरण्मय मण्डल है। यही सौवर्ण योगपीठ है। इस में ही क-च-ट-त-पादि मयी लिपि का विकास होता है। यही परपूर्त्ति महादेव का आसन है। सूर्य्य इन का मस्तक स्थान है। इन से ऊपर पारमेष्ठ्य अप्प्राणपति चन्द्रमा है। इसीलिए इन्हें "चन्द्रमौलि" कहा जाता है।

रोदसी त्रैलोक्य का सूर्य्य इस विश्वेश्वर की बुद्धि है, चन्द्रमा इस का मन है, आन्त-

**वायुवेष्टित भूपिण्ड**—रिक्ष्य वायु इस का हंसात्मा है, पृथिवी आत्मात्मा स्थानीय । इस

रोदसी त्रैलोक्य के सम्बन्ध में पाठकों को यह विशेष ध्यान रखना चाहिए कि, रोदसी के अन्तरिक्षरूप भुवर्लोक में चन्द्रमा–वायु–मरुत्वान् इन्द्र, ये तीन तत्त्व प्रतिष्ठित हैं। चान्द्रसोम, एवं मरुत्वानिन्द्र, दोनों अभिन्न रहते हुए वायुधरातल पर प्रतिष्ठित हैं। यह वायु स्थिर–चर–भेद से दो प्रकार का है। स्थिरवायु वराह नाम से प्रसिद्ध है, एवं चर वायु–वात ( वात आवात अपजम् ) नाम से व्यवहृत होता है। भूपिण्ड के चारों ओर स्थिर रहने वाला भूपिण्डस्वरूपसमर्पक वायु ही वराह है, जैसा कि अनुपद में ही स्पष्ट होने वाला है। इस पिण्डस्वरूप समर्पक स्थिर वायु का भूपिण्ड में ही अन्तर्भाव है। दूसरा आन्तरिक्ष्य भुवर्लोक स्थानीय वायु ही सोमगर्भित इन्द्र की प्रतिष्ठा है। इस सोमगर्भित ऐन्द्रवायु का यज्ञविज्ञान के अनुसार 'ग्रह" कहा जाता है। सोमगर्भित ऐन्द्र वायु ही अन्तरिक्ष का प्रधान अधिष्ठाता है। इसी के लिए 'इन्द्रतुरीया ग्रहा गृह्यन्ते" यह कहा जाता है। इस वात वायु में एक चतुर्थांश इन्द्र रहता है। यदि सौ अंश वायु है, तो इस में २५ अंश इन्द्र है, ७५ अंश वायु, किंवा वायव्य सोम है। इस ग्रह नामक ऐन्द्र वायु के अवान्तर ४० विभाग हैं, जिन का निरूपण ग्रहविज्ञान में द्रष्टव्य है।

भूपिण्ड, किंवा पृथिवीलोक अन्नाद नाम की प्रकृति से युक्त है। यह पिण्ड पृथिवी

**अन्नादप्रकृति-और भूपिण्ड—** (जिसे कि विज्ञान दृष्टि से हम पृथिवी न कहकर भू कहेंगे), अन्नादाग्निमयी है, साथ ही स वराह नामक स्थिर वायु से चारों ओर से नित्य वेष्टित है। आज आप जिस पिण्ड पृथिवी का अपने चर्मचक्षुओं से प्रत्यक्ष कर रहे हैं, किसी समय इस का दूसरा ही रूप था। आपोमय अर्णव समुद्र में पृथिवी 'काल्वालीकृतरूपा' थी। सर्वत्र पार्थिव मृत् परमाणु इतस्ततः व्याप्त थे। सत्यसंकल्प प्रजापति की सत्यकामना से वायुद्वारा एक ही समय में चारों ओर से इन मृत्परमाणुओं का नियत प्रदेश में संघठन हुआ, कालान्तर में पृथिवी पिण्डरूप में परिणत होता हुई—"अभूत्-प्रतिष्ठा" इस निर्वचन के अनुसार भूमि नाम से प्रसिद्ध हो गई। वायुद्वारा ही आपोमय समुद्र में से काल्वालीकृतरूपा पृथिवी का पिण्डरूप में उद्धार हुआ, अत एव यह वायुतत्त्व "वृणुते-इति वरः, अह्नोतीति अहः, वरश्चासौ अहश्चेति वराहः" इस निर्वचन के अनुसार वराह नाम से प्रसिद्ध हुआ। आप जितने भी पिण्ड देख रहे हैं, उन सब का स्वरूपसम्पादक यह वराह वायु ही है। अधिदैवतसंस्थामें-स्वयम्भू-परमेष्ठी, आदि पांच पिण्ड हैं। पिण्डप्राण-भेद से पिण्ड संपादक वराहवायु पांच स्वरूपों में परिणित होरहे हैं। स्वयम्भू-पिण्ड सम्पादक वायु "आदिवराह" हैं, परमेष्ठीपिण्ड का "यज्ञवराह" हैं, सूर्य्यपिण्ड का "श्वेतवराह" हैं, चन्द्रपिण्ड का "ब्रह्मवराह" हैं, एवं भूपिण्ड का स्वरूप समर्पक वराह वायु—"एमूष वराह" नाम से प्रसिद्ध है। यही वराह अध्यात्मसंस्था की अपेक्षा से "एकपात्रल्" नाम से प्रसिद्ध है। औपनिषद्विज्ञान के अनुसार इस का *"मातरिश्वा" यह साधारण नाम है। माता पृथिवी का नाम है। संकेत भाषा के अनुसार पृथिवी शब्द पिण्ड का वाचक है। जो वायु पिण्ड के-चारों ओर श्वरूप से व्याप्त रहता है, वह "मातरि (पृथिव्यां—तदुपलक्षिते पिण्डे)—श्वयते" इस निर्वचन से अवश्य ही मातरिश्वा नाम से व्यवहृत किया जासकता है।

प्रकृत में भूपिण्ड के सम्बन्ध से एकमात्र पार्थिव एमूषवराह ही अपेक्षित है। "आ—अभि-

**पार्थिव 'एमूषवराह'—** व्याप्य समन्तात्) ईम् (पृथिवीम्) वसति" इस व्युत्पत्ति से परोक्ष निर्देश से अभिलीन यह पार्थिव वराह एमूष (आ-ईम्-वस) कहलाता है। यह अत्यन्त घनवायु है। घनता के कारण ही इस में स्थिरता का उदय होता है। "घृतमन्तरि-

* 'मातरिश्वा' का विशद वैज्ञानिक विवेचन 'ईश' भाष्य के 'तस्मिन्नपो मातरिश्वा दधाति' मन्त्र-भाष्य में द्रष्टव्य है।

पृष्ठ २७७ का शेषांश

इस प्रकार सूर्य्य–चन्द्रमा–मरुत्वानिन्द्र–एमूषवराह–भूपिण्ड, भेद से इन पाँच तत्त्वों की सत्ता सिद्ध हो जाती है। ये सब उसी ब्रह्मसत्यात्मक प्रकृतितन्त्र के अवयव हैं। दूसरे शब्दों में यह विभाग उपेश्वर से सम्बन्ध रखता है। १–सूर्य्य, २–इन्द्रगर्भित चन्द्रमा, ३–वायुवेष्टित भूपिण्ड, तीनों क्रमशः वाक्–अन्न–अन्नाद नाम की प्रकृतियाँ हैं। इन तीनों प्राकृतात्माओं में से सूर्य्य का 'विज्ञानात्मोपनिषत्' में, मरुत्वानिन्द्रगर्भित चन्द्रमा का 'प्रज्ञान' रूप से 'महदात्मविज्ञानोपनिषत्' में निरूपण किया जा चुका है। प्रकृत में वायुवेष्टित भूतात्मस्थानीय भूपिण्ड का ही निरूपण अपेक्षित है। उक्त विषय का स्पष्टीकरण परिलेखों से भलीभाँति हो जाता है।

विशेष—

उक्त विषय का सन्निवेश पृ० सं० २७७ से आगे तथा २७८ से पूर्व समझना चाहिए।

## १ — सूर्य्यः




## २ — चन्द्रः




शर्मा ब्रादर्स इलैक्ट्रिक प्रेस अजमेर ।

## ३ - पृथिवी



१ { १—पारमेष्ठ्यसोमोब्रह्मणस्पतिः
२—दिव्यइन्द्रो मघवासप्तवर्णात्मकः
३—चिदंशो विज्ञानात्मा } —स्वर्लोकः-सूर्यः-विज्ञानात्मनः प्रतिष्ठा

२ { १—चान्द्रसोमो भास्वरः
२—इन्द्रो मरुत्वान् वायव्यः
३—चिदंशः प्रज्ञानात्मा } —भुवर्लोकः-चन्द्रमाः-प्रज्ञानात्मनः प्रतिष्ठा

३ { १—एमूषवराहः स्थिरवायुः
२—पिण्डश्रित्यः } —भूर्लोकः-पृथिवी-हंसात्मवाह्यात्मनो. प्र.

## द्युर्द्रुमः (अव्ययवृक्षः) अश्वत्थः




व्याख्यामुद्राक्षमालाकलशसुलिखिते बाहुभिर्वामपादम्–
बिभ्राणो जानुमूर्ध्ना पदतलनिहितापस्मृति 'द्युर्द्रुमा' धः ।
सौवर्णे योगपीठे लिपिमयकमले सूपविष्टस्त्रिनेत्रः—
क्षीराभश्चन्द्रमौलिर्वितरतु विबुधां शुद्धबुद्धिं शिवो वः ॥

श्रीबालचन्द्रयन्त्रालय, जयपुर

क्षस्य" ( शत०७।४।१।१३ ) के अनुसार इस आन्तरिक्ष्य वायु में घृत (स्नेहतत्त्व) भरा हुआ है। इसी घृतालुप्त एमूष वायु से शूकर पशु का जन्म होता है। दूसरे शब्दों में शूकर के आत्मा में इतर प्राणियों की अपेक्षा वराहवायु की प्रधानता है, इसी प्रधानता के कारण शूकर पशु को "वराह" कहा जाता है। वराह वायु को हमनें स्तब्ध बतलाया है। भूपिण्ड की ओर ही इस का रुख रहता है, दूसरे शब्दों में यह भूपिण्डानुगत है। अतएव तत्प्राणप्रधान शूकर पशु सदा भूपिण्ड की ओर ही अपना 'थूंथ' किए, भूपृष्ठ से सलग्न ( सट कर ) होकर सर्पण करता हुआ ही चलता है। घृताक्त वायु की प्रधानतासे ही वराह में इतर पशुओं की अपेक्षा घृत ( चर्बी ) अत्यधिक मात्रा में रहता है, अत एव इसे मेदुर (मेदस्वी) कहा जाताहै— ( देखिए शत० ५।४।३।१६ )। सोमयाजी दीक्षित इसी के चर्म्म की उपानत् ( जूता ) पहिनता है। पृथिवी पूषाप्राण प्रधान है, तमोमय पार्थिव पूषाप्राण ही शूद्र का आत्मा है। दूसरे शब्दों में जिस के आत्मा में जन्म से पार्थिव पूषाप्राण की प्रधानता रहती है, वही वर्णसृष्टि में शूद्र कहलाता है। इसी आधारपर निम्न लिखित निगम वचन प्रतिष्ठित हैं—

१—"स शौद्रं वर्णमसृजत पूषणम्। इयं ( पृथिवी ) वै पूषा। इय हीदं सर्वं पुष्यति यदिदं किञ्च" ( शत० १४।४।२।२५ )।

२— इयं वै पृथिवी पूषा" ( शत० २।५।४।७ )।

दैवषर्णव्यवस्था-विज्ञान के अनुसार पूषाप्राण शूद्र है, यह पार्थिव तत्त्व है, अतएव

शूद्र, और शूकरपशु—पृथिवी से नित्य सम्बद्ध वराह वायु के साथ इस शौद्र पूषा प्राण का घनिष्ठ सम्बन्ध है। पूषाप्राणात्मक भूपिण्ड, एवं तद्वेष्टनरूप वराह वायु के इसी तादात्म्य को लक्ष्य में रख कर इस वराह वायु को भी पूषा कह दिया जाता है। जैसा कि श्रुति कहती है—

"अयं वै पूषा. योऽय ( वातः ) पवते। एष हीदं—सर्वं पुष्यति"

( शत० १४।२।१।६ ) इति।

इस परिस्थिति से बतलाना यही है कि, भौतिक सृष्टि में शूद्र-एवं शूकर पशु का समान स्थान है। शूद्रमनुष्य में जिस पूषाप्राण की प्रधानता रहती है, शूद्रपशुरूप वराह पशु में भी इसी पूषाप्राण की प्रधानता है। ब्राह्मण मनुष्य के साथ ब्राह्मण अज पशु की, क्षत्रिय मनुष्य के साथ क्षत्रिय अश्वपशु की, वैश्य मनुष्य के साथ वैश्य गौ पशु की यदि समानता है, तो शूद्रमनुष्य के साथ शूद्र वराहपशु की समानता है। यही कारण है कि वराहपशु को मलमार्ज्जक शूद्र ( महतर-भंगी ) ही

आश्रय देते हैं। याद रखिए, जो कार्य महत्तर का है, वही कर्म शूकर पशु का है। प्रकारान्तर से दोनों ही मल का संवरण करते हैं। मलभाग "आसुर" है। असुरप्राण "आपोमय" है, आपोमय, अतएव असुरप्राणप्रधान समुद्र गर्भ में से भूपिण्ड का उद्धार करना इसी वराह-वायु का कार्य है, जैसा कि पूर्व में बतलाया जा चुका है। दूसरे शब्दों में वराहवायु आसुर-भाव का नाशक है। अतएव असुरसम्प्रदाय वाले मलीमस यवन आज भी वराहपशु से सहज वैर रखते हैं।

जिस समय इस वराह* वायुने पिण्डनिर्म्माण प्रक्रिया आरम्भ की थी, उस समय इसे एक वर्ष लगा था। एक सम्वत्सर के अनन्तर जब भूपिण्ड पूर्ण घन होगया, तभी वह वराह वायु इस के चारों ओर विकसित हुआ। कहने का तात्पर्य्य यही है कि, पिण्डरूप घनभाव की निष्पत्ति के अनन्तर ही वराह को पूर्णरूप से जन्म लेने का अवसर मिलता है। इस प्रकार "भू" नाम से व्यवहृत प्राकृतात्मा में भूपिण्ड-वराह वायु, इन दो भावों की सत्तासिद्ध हो जाती है। इन दोनों में से वराह वायु को थोड़ी देर के लिये छोड़ दीजिए, केवल भूपिण्ड को अपना लक्ष्य बनाइए।

भूपिण्ड को हमने अन्नादप्रकृतिक बतलाया है। अग्नि-अक्षर ही आगे जाकर क्षरभाव में परिणित होता हुआ अन्नाद नाम से व्यवहृत होने लगता है। अन्नादतत्त्व साक्षात् अग्नि है। यह अन्नादाग्नि विशकलनधर्म्मा है। संकोचधर्म्मा अन्नप्रकृतिक सोम के बिना यह अग्नि एक क्षण भी स्वस्वरूप से प्रतिष्ठित नहीं रह सकता। इस अन्न सम्बन्ध की नित्यता के कारण ही तो अग्नि को "अन्नाद" (अन्नमत्तीति-अन्नाद--अन्न खाने वाला) कहना अन्वर्थ बनता है। अन्नादगर्भित अन्नसोम की स्वतन्त्र सत्ता नहीं रहती, अतएव अग्निसोममयी पृथिवी को केवल अग्निमयी ही मान लिया है — "अत्रैवाख्यायते नाद्यम्"। जैसा कि निम्न लिखित श्रौत वचनों से स्पष्ट है—

१—"आग्नेयी पृथिवी" (तां० ब्रा० १५।४।८)।

२—"इयं वा अग्निः" (शत० ७।३।१।२२)

३—"अयं वै (पृथिवी-) लोकोऽग्निः (शत० १४।६।१।१४)

* स (प्रजापतिः) वराहो रूपं कृत्वोपन्यमज्जत्। स पृथिवीमध आच्छत्। तस्या उपहत्योदमज्जत्। तत् पुष्करपर्णे प्रथयत्। तत् पृथिव्यै पृथिवित्वम्" (तै० ब्रा० १।१।३।६।७) "इयती ह वा इयमग्रे पृथिव्यास प्रादेशमात्री। तामेमूष इति वराह उज्जघान। सोऽस्याः (पृथिव्याः) पतिः प्रजापतिः।" (शत० १४।१।२।११)

४—"अग्निगर्भा पृथिवी" ( शत० १४।९।४।२१। )।
५—"अयं वा अग्निर्लोकः" ( शत० १।६।२।१३। )।

पृथिवी-संस्था से सम्बन्ध रखने वाले अन्नाद अग्नि, अन्न सोम, दोनों ही अमृत मृत्यु-**अमृत-मर्त्यलक्षणा पार्थिवसंस्था**—भेद से दो दो अवस्थाओं में विभक्त हैं। मर्त्य अग्नि, एवं मर्त्य सोम दोनों ही सुप्रसिद्ध तेज, एवं, जल नाम के भूत हैं। अग्निभूत, एवं जलभूत के समन्वय से ही भूपिण्ड बना है। पानी ही अग्नि के प्रवेश से वराहवायुकेद्वारा क्रमशः 'आपः— फेन—मृत्—सिकता—शर्करा—अश्मा-अयः-हिरण्य' इन आठ घनावस्थाओं में परिणत होता हुआ पिण्डरूप में परिणत होगया है। इन आठ अवयवों के कारण ही छन्दोविज्ञान के अनुसार इस पिण्ड पृथिवी को "गायत्री" कहा जाता है। कारण अष्टाक्षर छन्द का ही नाम गायत्री है।-"या वै-सा गायत्री-आसीत्, इयं वै सा पृथिवी" ( शत० १।४।१।३४। )। दूसरा है अमृतविभाग। अमृताग्नि, एवं अमृतसोम को "देवता" कहा जाता है। इसी देवता के आधारपर मर्त्यभूत प्रतिष्ठित है। ये दोनों प्राणदेवता भूकेन्द्र से बद्ध होकर, दूसरे शब्दों में केन्द्र को स्वप्रतिष्ठा बना कर भूपिण्ड से बाहर निकलते हुए अपना एक स्वतन्त्र मण्डल बनाते हैं। यही प्राणमण्डल, किंवा देवमण्डल विज्ञानभाषा के अनुसार 'पुनःपद-साहस्री महिमा-विभूति' इत्यादि विविध नामों से प्रसिद्ध है। याज्ञिक लोग अपनी यज्ञपरिभाषा के अनुसार इसी को "वषट्कार" कहते हैं—"देवपात्रं वा यदेष वषट्कारः" ( शत० १।७।२।१२। )। प्रत्येक वस्तु में पिण्ड, एवं महिमा भेद से दो विभाग अवश्य रहते हैं। पिण्ड उस वस्तु का अन्तर्मण्डल है, महिमा उस वस्तु का बहिर्मण्डल है। पिण्डरूप अन्तर्मण्डल स्पृश्य है, इसे आप छू सकते हैं, देख नहीं सकते। महिमा-रूप बहिर्मण्डल दृश्यमण्डल है, इसे आप देख सकते है, छू नहीं सकते। जिस वस्तु का आप स्पर्श करने में समर्थ हैं, विश्वास कीजिए वह आपकी दृष्टि में कभी नहीं आसकता। साथ ही में जिसे आप देखने का अभिमान कर रहे हैं, स्वप्न में भी आप उसका स्पर्श नहीं कर सकते। इस प्रकार विज्ञानशास्त्र आपके चिरानुभूत कल्पित सिद्धान्तों को सर्वथा छिन्न भिन्न कर देता है। भूपिण्ड, एवं भूमहिमा का विचार कीजिए। अमृताग्निसोमगर्भित, मर्त्याग्निसोमप्रधान भूपिण्ड है। एवं मर्त्याग्निसोमगर्भित, अमृताग्निसोमप्रधान भूमहिमा है। दूसरे शब्दों में भूपिण्ड में मर्त्यअग्नि-सोमरूप भूतों का साम्राज्य है, एवं भूमहिमा में अमृतअग्निसोमरूप देवताओं का प्रभुत्व है। मर्त्य भूपिण्ड में से अर्करूप से बाहिर निकलने वाले अमृतरूपप्राणमूर्ति अग्नि, एवं सोम, बाहिर निकलते हुए अपनी पाँच संस्थाएँ बनाते हैं।

रोदसी त्रैलोक्य की अपेक्षा से बृहतीछन्द नाम से प्रसिद्ध विषुवद्वृत्त पर स्थिररूप से प्रतिष्ठित सूर्य्य के चारों ओर सौर प्रकाशमण्डल के गर्भ में नियत क्रान्तिवृत्त पर समहिम भूपिण्ड परिक्रमा लगाया करता है। परिक्रममाण इस पृथिवी का अर्द्धभाग सदा सूर्य्य के सम्मुख रहता है, एवं आधा भाग सदा विमुख रहता है। पृथिवी का जो भाग सूर्य्य की ओर रहता है, उस भाग की ओर सौर तेज (प्रकाश) अविच्छिन्न रूप से पृथिवी पर आया है। इसी सौर प्रकाश के सम्बन्ध से इस ओर का पार्थिव प्राणाग्नि प्रकाशित रहता है। प्रकाश अग्नि का धर्म्म नहीं है, अपितु "रूपं रूपं मघवा बोभवीति" (ऋक्सं० ३।५३।८) के अनुसार सौर मघवा इन्द्र ही प्रकाश-लक्षण है। अग्नि केवल तापलक्षण है। इस ज्योतिर्म्मय इन्द्रप्राण के सम्बन्ध से सौरप्राणानुगत पार्थिव अग्नि भूतप्रधान होता हुआ भी "देवता" नाम से व्यवहृत होने लगता है। देवप्राणगर्भित (सौरप्राणगर्भित), अतएव ज्योतिर्म्मय इसी पार्थिव सूर्य्यानुगत अग्नि को "देवानां दूतः" कहा जाता है। पृथिवी का वह अर्द्धभाग, जिस ओर सौरज्योति का सम्बन्ध नहीं होता, उस ओर भी प्राणाग्नि प्रतिष्ठित है। क्योंकि केन्द्र से निकलने वाला यह प्राणाग्नि चारों ओर व्याप्त होता हुआ वर्त्तुलवृत्त बनकर महिमामण्डल का स्वरूपसम्पादक बनता है। सूर्य्य की विरुद्ध दिक् में प्रतिष्ठित अर्द्धमण्डलस्थ इस प्राणाग्नि में प्रकाश का अभाव है, यह विशुद्ध कृष्णमूर्ति है, तमोमय है, अत एव आसुर भावापन्न है। तम, और माया, असुरों की ही प्रातिस्विक सम्पत्ति मानी गई है—(देखिए शत० २।४।२।४)। अत एव आसुरप्राणप्रधान इस अर्द्ध पार्थिव प्राणाग्नि को "असुराणां दूतः" कहा जाता है। देवदूत-अग्नि है, असुरदूत सहरक्षा है। इस प्रकार दिग्भेद से मण्डलावच्छिन्न एक ही पार्थिव प्राणाग्नि के दो रूप होजाते हैं। दोनों की मूलप्रतिष्ठा भूकेन्द्रस्थ अमृतमृत्युमय हृदय प्रजापति ही है। सूर्य्यविरुद्धभागानुगता अतएव मलीमस प्राणमयी पृथिवी सौर प्रकाश के कट जाने से "दितिपृथिवी" (प्रकाश से वञ्चित पृथिवी) कहलाती है, एवं सूर्य्यभागानुगता, अतएव ज्योतिर्म्मयी पृथिवी सौर प्रकाश के अविच्छिन्न सम्बन्ध से "अदितिपृथिवी" नाम से व्यवहृत होती है। यहां पृथिवी अर्द्धभाग से अदिति है, अर्द्धभाग से दिति है। अदिति में ज्योतिर्म्मय देवता प्रतिष्ठित हैं, दिति में तमोमय असुरों का साम्राज्य है। पूर्व कथनानुसार दोनों उसी हृदय प्रजापति की सहजन्मा सन्तान हैं। दिति-अदिति, दोनों इस हृदय प्रजापति की पत्नियाँ हैं। भूपिण्ड इन्द्रयज्ञ के द्वारा नैरन्तर्य्येण भ्रमण करता हुआ घूमता है। इस भूपरिभ्रमण से दिति-अदिति गर्भस्थ प्रतिष्ठित असुर, एवं देवप्राण का परस्पर में सम्बन्ध सिद्ध होजाता है। यही देवता, एवं असुरों की प्रतिस्पर्द्धा है। दोनों के समुच्चय से ही भौतिक जड़ चेतन पदार्थों की

देवासुरप्रतिस्पर्द्धा—

उत्पत्ति होती है। अतएव प्रत्येक पदार्थ में अपेक्षाकृत तारतम्य से विभूतिसम्बन्ध से देव–आसुर, दोनों भाव उपलब्ध होते हैं, जैसा कि आगे आने वाले कर्म्मात्मनिरूपण-प्रकरण में स्पष्ट होजायगा।

विस्रस्त–पार्थिव प्रजापति—पार्थिव केन्द्राग्नितत्त्व पार्थिव प्रजा का अधिष्ठाता होने से "प्रजापति" नाम से प्रसिद्ध है। अग्निमूर्त्ति यह प्रजापति अपने विशकलनरूप स्वरूप-धर्म्म के कारण निरन्तर विस्रस्त होता रहता है। विस्रंसन प्रजापति का स्वाभाविक कर्म्म है। इस विस्रंसि के कारण ही इस सोमगर्भित प्राणाग्नि की अग्नि–वायु–आदित्य–दिक्सोम–भास्वरसोम, ये पांच अवस्थाएँ हो जाती हैं। यहां इस बात का पूर्ण ध्यान रखना चाहिए कि, रोदसी-त्रिलोकी में जिन अग्निवायु सूर्य्य चन्द्रमा का दिग्दर्शन कराया गया है, वे सर्वथा पृथक् तत्त्व हैं, एवं उक्त आग्न्यादि स्वतन्त्र तत्त्व हैं। नाम साम्य मात्र से इन में सांकर्य का भ्रम नहीं करना चाहिए। विस्रस्त पार्थिव अग्नि रसरूप में परिणत होकर वाङ्मय आधारपात्ररूप वषट्कार मण्डल में प्रतिष्ठित होता है। सौर अग्नि सम्वत्सराग्नि कहलाता है, एवं पार्थिव अग्नि "उख्याग्नि" नाम से प्रसिद्ध है। विस्रस्त पार्थिव प्रजापति की क्षतिपूर्ति इसी सौर सवत्सराग्नि से होती है। कैसे होता है ?, इस जिज्ञासा को शान्त करने के लिए आग्रमंस्फोर–विज्ञान की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जाता है।

पट्चक्रात्मक पार्थिव विवर्त्त—"अग्निसोमात्मकं जगत्" यह हमारा ध्रुव सिद्धान्त है। स्वयम्भू–परमेष्ठी–सूर्य्य–चन्द्रमा–पृथिवी, इन पांच उपेश्वरों की समष्टि ही विश्व है। यह विश्व शुक्र की प्रधानता से वास्तव में अग्निसोमात्मक ही बना हुआ है। अमृतभाव प्रधान *वाक्–आपः–अग्नि, मर्त्यभावप्रधान अग्नि–आपः–वाक् ये ६ शुक्रप्रधान शुक्र ही विश्व के मूल उपादान हैं। इन ६ ओं में मध्य के दोनों अग्नियों का एक ही स्थान में समावेश है, फलतः ५ ही विवर्त्त रहजाते हैं। वाङ्मय अमृत शुक्र का प्राणप्रकृतिक स्वयम्भू से सम्बन्ध है। आपोमय अमृत शुक्र का अप्प्रकृतिक परमेष्ठी से सम्बन्ध है, अमृताग्नि शुक्र, एवं मर्त्याग्नि इन दोनों का वाक्प्रकृतिक सूर्य्य से सम्बन्ध है। मर्त्य आप शुक्र का अन्नप्रकृतिक चन्द्रमा से सम्बन्ध है। मर्त्यवाक् शुक्र का अन्नादप्रकृतिक भूपिण्ड से सम्बन्ध है। दूसरे शब्दों में यों कहा जासकता है कि, जहां प्रकृति की अपेक्षा से विश्व के स्वयम्भू परमेष्ठी, आदि पांचों पर्व क्रमशः प्राणमय–आपोमय–वाङ्मय–अन्नमय–अन्नादमय कहलाते हैं, वहां शुक्रापेक्षया ये ही क्रमशः अमृतवाङ्मय, अमृतापोमय–अमृतमर्त्याग्निमय–मर्त्यापोमय–मर्त्यवाङ्मय,

* इन ६ ओं शुक्रों का सोपपत्तिक विवरण ईशोपनिषत् हिन्दी विज्ञान भाष्यान्तर्गत शुक्र निरुक्ति प्रकरण में देखना चाहिये।

इन नामों से व्यवहृत किए जासकते हैं। यदि प्रकृतिभाव की दृष्टि से इन अग्निषोमात्मक शुक्रों का विचार किया जाता है, तो स्वयम्भू प्राणाग्नि है, सूर्य्य वागग्नि है, पृथिवी अन्नादाग्नि है, परमेष्ठी आपोमय सोममूर्त्ति है, चन्द्रमा अन्नमय सोममूर्त्ति है। यदि शुक्र की दृष्टि से ही विचार किया जाता है, तो स्वयम्भू वागग्नि है, सूर्य्य अमृतमृत्योग्नि है, पृथिवी वागग्नि है। परमेष्ठी एवं चन्द्रमा आपोमय सोममूर्त्ति है।




१—आकाशात्मा स्वयम्भूः——————प्राणाग्निमयः——————अमृतवागग्निमयः—अग्निः
२—वाय्वात्मा परमेष्ठी——————अप्सोममयः——————अमृतआपोमयः——सोमः
३—तेजोमयः सूर्य्यः——————वागग्निमयः——————अमृतमर्त्याग्निमयः—अग्निः
४—जलमूर्त्तिश्चन्द्रमाः——————अन्नसोममयः——————मर्त्यापोमयः——सोमः
५—मृण्मयो भूपिण्ड——————अन्नादाग्निमयः——————मर्त्यवागग्निमयः——अग्निः

"अग्नीषोमात्मकं जगत्"—इत्याहुः।

इन में स्वायम्भुवअग्नि अपौरुषेय वेद सम्बन्ध से वेदाग्नि, नाम से, यजुः सम्बन्ध से पार्थिवाग्नि के विविध विवर्त्त—सार्वयाजुषाग्नि, सत्यावाक् के सम्बन्ध से सत्याग्नि, ब्रह्मा के सम्बन्ध से ब्रह्माग्नि, अश्वत्थ के अवयवभूत अमृत के सम्बन्ध से अमृताग्नि इत्यादि अनेक नामों से प्रसिद्ध है।

और अग्नि पौरुषेय वेद के सम्बन्ध से पुरुषाग्नि, ज्योतिर्म्मयी गायत्री के सम्बन्ध से गायत्राग्नि, संवत्सरप्रवृत्ति से संवत्सराग्नि, अङ्गिरा के सम्बन्ध से अङ्गिरोऽग्नि, देव-प्राण के विकास में देवाग्नि, अश्वत्थ के अवयवभूत ब्रह्मभाग के सम्बन्ध से ब्रह्माग्नि, इत्यादि रूप से अनेक नामों से प्रसिद्ध है।

तीसरा पार्थिव अग्नि यज्ञमात्रिक वेद के सम्बन्ध से यज्ञाग्नि, अष्टावयव-सम्बन्धिनी तमोभागी गायत्री के सम्बन्ध से गायत्राग्नि, उक्थभाव के सम्बन्ध से उरूयाग्नि, क्षरप्रधान भूत के सम्बन्ध से भूताग्नि, अश्वत्थ के अवयवभूत शुक्र भाग की प्रधानता से शुक्राग्नि, आदि विविध नामों से प्रसिद्ध है।

१—वागग्निः———————शुक्र की अपेक्षा से
२—प्राणाग्निः——————प्रकृति की अपेक्षा से
३—वेदाग्निः——————अपौरुषेय वेद की अपेक्षा से
४—सार्वयाजुषाग्निः———यजुर्वेद की अपेक्षा से
५—सत्याग्निः——————सत्यावाक् की अपेक्षा से
६—ब्रह्माग्निः——————अक्षर ब्रह्म की अपेक्षा से
७—अमृताग्निः——————अमृत भाग की अपेक्षा से

}→स्वयम्भूः १

——:※:——

१—अमृतमर्त्याग्निः———शुक्र की अपेक्षा से
२—वागग्निः——————प्रकृति की अपेक्षा से
३—पुरुषाग्निः——————पौरुषेय वेद की अपेक्षा से
४—गायत्राग्निः——————ज्यो० गायत्री की अपेक्षा से
५—सम्वत्सराग्निः————संवत्सरापेक्षा से
६—अङ्गिरोऽग्निः—————पारमेष्ठ्य अङ्गिरा की अपेक्षा से
७—देवाग्निः——————देवप्राण की अपेक्षा से
८—ब्रह्माग्निः——————ब्रह्म भाग की अपेक्षा से

}→सूर्यः २

——:※:——

१—मर्त्यवागग्निः————शुक्र की अपेक्षा से
२—अन्नादाग्नि ———प्रकृति की अपेक्षा से
३—यज्ञाग्निः——— —यज्ञमात्रिक वेद की अपेक्षा से
४—गायत्राग्निः———र सोममयी गायत्री की अपेक्षा से
५—उक्थाग्निः————महिमा के सम्बन्ध से
६—भूताग्निः————भूत की अपेक्षा से
७—शुक्राग्निः————शुक्रभाग की अपेक्षा से

}→पृथिवी ३

——:※:——

यद्यपि—"अन्नाद एवान्यतरोऽभवत्, अन्नमन्यतरः। अन्नाद एवाग्निरभवत्, पार्थिवाग्नि का अन्नादत्व—अन्नं सोमः। अन्नादश्च वाऽइदं सर्वमन्नं च" ( शत० ११-कां० ।१ अ०।६ ब्रा०।१९ कं० ) इस श्रौतसिद्धान्त के अनुसार स्वायम्भुव- सौर-पार्थिव, इन तीनों

हो अग्नियों को अग्निसम्बन्ध से अन्नाद कहा जासकता है, एवं पारमेष्ठ्य-चान्द्र, दोनों सोमों को अन्न कहा जासकता है। तथापि प्रकृतिभाव की अपेक्षा से केवल पार्थिव अग्नि को ही अन्नादाग्नि कहा जायगा, एवं केवल चान्द्रसोम को ही अन्नसोम कहा जायगा। प्राणादि पाँचों प्रकृतियों में अन्नादप्रकृति का केवल पृथिवी में, एवं अन्नप्रकृति का केवल चन्द्रमा में ही विकास होता है। अन्न केवल चान्द्रसोम है। इसे न स्वायम्भुव अग्नि खाता, न सौर अग्नि। इस की आहुति एक मात्र पार्थिव अग्नि में हो होती है। अन्न (चान्द्र) सोम को खाने वाला तो केवल पार्थिव अग्नि ही है, इसलिए भी पार्थिव अग्नि को ही अन्नाद कहना न्यायप्राप्त होता है। अन्नाद अग्नि की अन्न-व्यवस्था नियत है, और वागग्नि की अन्नव्यवस्था अनियत है। उदाहरण के लिए पार्थिव-अन्नादाग्नि-प्रधान पुरुष को ही लीजिए। हमारे लिए "सायंप्रातरश्येवस्यात्" ( शत० २।४।२।६ ) के अनुसार अन्नव्यवस्था सर्वथा नियत है। सायं-प्रातः हमें नियतमात्रा में अन्न खाना पड़ता है। परन्तु सौर अग्नि निरन्तर अन्न खाया करता है। अन्नादाग्नि का अन्न अपगर्भित चान्द्रसोम है, सौराग्नि का अन्न ब्रह्मणस्पतिसोमगर्भित पारमेष्ठ्य आपः है। स्वायम्भुव अग्नि केवल आवपनमात्र है। जहाँ प्रतिष्ठित होकर सौर, एवं पार्थिव अग्नि अन्न खाते हैं, ऐसा संभव है। इस प्रकार यह मानलेने में कोई आपत्ति नहीं की जासकती कि, केवल पार्थिव अग्नि ही "अन्नाद" है।

उपर्युक्त अग्नि अपनी-अपनी संस्था के प्रजापति हैं। ब्राह्मणग्रन्थों में सृष्टिधारा के **कृष्णाजिन, और पुष्करपर्ण**—सम्बन्ध में स्थान स्थान पर प्रजापति शब्द प्रयुक्त हुआ है। यह प्रजापति शब्द किसी एक अर्थ में सम्बन्ध न रखता हुआ प्रकरणभेद से भिन्न-भिन्न तत्त्वों का ही सूचक बनता है। प्रकृत में अन्नादमूर्ति पार्थिव प्रजापति ही अभिप्रेत है। इस को 'अन्नाद, एवं उख्य' भेद से दो प्रधान अवस्थाएँ हैं। जब तक पार्थिव अग्नि भूपिण्ड में प्रतिष्ठित रहता है तबतक तो अन्नाद नाम की पाँचवी प्रकृति से अनुगृहीत रहता हुआ यह 'अन्नादाग्नि' नाम से ही व्यवहृत होता है। यही अन्नाद विततत होता हुआ भूपिण्ड से बाहिर निकलकर क्रमशः अग्न्यादि देवतारूप में परिणत होता हुआ 'उख्याग्नि' नाम से प्रसिद्ध होता है। पूर्वोक्त ब्रह्मसत्य-देवसत्य विज्ञान के अनुसार अन्नाद ब्रह्मसत्य का अवयव है। अतः अन्नादाग्निमूर्ति इस भूपिण्ड को हम "ब्रह्मसत्यात्मा" नामक भूतात्मा ही कहेंगे। दूसरा प्राणमूर्ति उख्याग्नि देवमूर्ति है, अतः इसे देवसत्यात्मा नामक प्राणात्मा कहेंगे। हाँ तो निष्कर्ष यह निकला कि, अन्नादाग्नि से भूपिण्ड का, एवं उख्याग्नि से उख्या पृथिवी नाम से प्रसिद्ध महापृथिवी का स्वरूप निष्पन्न हुआ

है। याज्ञिक परिभाषा के अनुसार मर्त्यभूतभागप्रधान, चीयमान अन्नादाग्नि "चित्याग्नि" नाम से, एवं अमृतप्राणभागप्रधान चित्य पर निहित उख्याग्नि 'चितेनिधेय' नाम से व्यवहृत हुआ है। चयनविज्ञान के अनुसार अन्नादाग्निमूर्त्ति भूपिण्ड कृष्णाजिन है, एवं उख्याग्निमूर्त्ति महापृथिवी पुष्करपर्ण है। कृष्णाजिनमूर्त्ति भूपिण्ड ही अयाढा नाम से भी प्रसिद्ध हैं। इस प्रकार निम्न लिखित निगम वचनों के अनुसार अग्नि पार्थिव उभयविध अग्नि के उक्त नामों की प्रामाणिकता में कोई सन्देह नहीं रह जाता।

१—
१-"अन्नादोऽग्निः" (शत० ७।१।४।२८)।
२-"अन्नाद एवाग्निः" (शत० ११।१।६।१६)।
३-"अन्नादो वा एषोऽन्नपतिर्यदग्निः" (ऐ० १।८)।
४-"इय वाऽअग्निः" (शत० ७।३।१।२२)।
—→ अन्नादाग्निः-भूः

—*—०—*—

२—
१-"अयं वा अग्निरुख्यः" (शत० ८।२।१।४)।
२-"इमे वै लोका उखा" (शत० ६।५।२।१७)।
३-"योनिर्वा उखा" (शत० ७।५।२।२)।
४-"इमे वै लोका एषोऽग्निः" (शत० ६।७।१।१६)।
—→ उख्याग्निः-पृथिवी

—०—०—

१—
१-"चेतव्यो ह्यासीत् तस्माच्चित्यः" (शत० ६।१।२।१६)।
२-"अयं वाव लोकोऽग्निश्चितः" (शत० १०।१।२।२)
३-"यच्चेतयमाना अपश्यंस्तस्माच्चितयः" (श० ६।२।२।६)।
४-"पञ्च ह्येतेऽग्नयो यदेताश्चितयः" शत० ६।२।१।१०)।
५-"अयमेव मयोऽयमग्निश्चीयते" (शत० ६।१।१।५)।
—→ चित्याग्निः-भूः

—०—०—

२—
१-"अथ यच्चितेऽग्निर्निधीयते, यदेवैषां श्रीः, यो रसः, तमूर्ध्वं समुदूहन्ति" (शत० ६।१।१।६)।
—चितेनिधेयाग्निः-पृथिवी

—०—*—०—

१—
१-"इयं वै कृष्णाजिनम्" (शत० ६।४।१।६)।
२ "तस्य (अग्नेः) एष स्वो लोको यत्कृष्णाजिनम्" (शत० ६।७।१।६)।
३-"यज्ञो वै कृष्णाजिनम्" (शत० ६।७।१।६)।
—→ कृष्णाजिनम्-भूः

—:-०:—

१-"इयं वै पुष्करपर्णम्" (शत० ७।४।१।१२)।
२—२- 'वाक्पुष्करपर्णम्" (शत० ६।४।१।७)।
३-"योनिर्वै पुष्करपर्णम्" (शत० ६।४।१।७)।
}-पुष्करपर्णम्-पृथिवी

———०———

भूपिण्ड गार्हपत्यकुण्ड है। इस में रहने वाला अन्नादाग्नि गार्हपत्याग्नि है। उक्थ्यत्रि-

**अग्निचितिरहस्य**—लोकी आहवनीयकुण्ड है। पार्थिवअन्नाद ही प्राणप्रधान बनकर इस में प्रतिष्ठित होता है, अत एव इस उक्थ्यआहवनीयाग्नि को आहृत (लेगया हुआ) कहाजाता है। यही कारण है कि, इस नित्य प्राकृतिक यज्ञ के आधार पर वितत वैध यज्ञ में गार्हपत्यअग्नि को ही तत्पूर्वस्थ आहवनीयकुण्ड में ऋत्विक् लोग प्रतिष्ठित करते हैं।

सौर सम्वत्सराग्नि पृथिवी की ओर निरन्तर आया करता है, ठीक इसके विपरीत पार्थिव विस्रस्त अन्नादाग्नि सवत्सर की ओर जाया करता है। सूर्य्य से आनेवाला सम्वत्सराग्नि सत्य-धर्म्मा होनेके कारण भूपिण्ड से टकराकर परावर्त्तित होता हुआ उसी अपने मण्डल (सम्व-त्सर) में प्रतिष्ठित होजाता है। भूपिण्डाघात से प्रतिफलित, गायत्रीमात्रिक नाम से प्रसिद्ध-पौ-रुषेय वेदावच्छिन्न (ऋक्-यजुः-सामावच्छिन्न), सम्वत्सरमण्डल में प्रतिष्ठित, अत एव सम्वत्सररूप यही सौराग्नि तत्रस्थ उक्थ्याग्नि में अन्तर्य्याम सम्बन्ध से प्रतिष्ठित होता हुआ, इस पार्थिव अग्नि की पुष्टि का कारण बनता हुआ इस का अन्न बन जाता है। सीधे शब्दों में प्रति-फलित सवत्सराग्नि पार्थिव अग्नि का अन्न है। पार्थिव अग्नि अस्मदादि प्रजा निर्म्माण में विस्रस्त (खर्च) होता रहता है। इस कमी की पूर्ति सम्वत्सराग्नि से ही होती है। सौर सम्वत्सर, एव पार्थिव उक्थ्याग्नि का एक स्थान पर समन्वय होता है। इसी सम्बन्ध से सम्वत्सराग्नि द्वारा पार्थिव अग्नि का संस्कार होता रहता है। दूसरे शब्दों में वेदावच्छिन्न अतएव ऋग्-यजु-साम मूर्त्ति सौर अग्नि की विस्रस्त पार्थिव अग्नि में चिति होती रहती है, अत एव यह अग्नि-यज्ञ (अग्नि में अग्नि का आहुत होना ही अग्नि यज्ञ है) "चित्या-चिति-चयन" आदि नामों से व्यवहृत किया जाता है।

विस्रस्त पार्थिवाग्नि प्राणदपातत व्यापार से उक्थ त्रिलोकी में आता है, अत एव

**अर्क-महाव्रत-उक्थ्य परिचय**—"अर्चश्चरति" इस ब्राह्मणोक्त निर्वचन के अनुसार इसे "अर्क" कहा जाता है। यह अर्काग्नि यद्यपि प्रातिस्विकरूप से एक ही स्वरूप रखता है, परन्तु इस की विस्रस्ति की पूर्त्ति (क्षतिपूर्त्ति) करने वाला, अत एव 'अग्नि' होते हुए भी "अन्न"

# सौरसम्वत्सरः




"स एष एवार्कः—यमेतमत्राग्निमाहरन्ति । तस्यैतदन्नं क्यं, योऽयमग्निश्चितः ।
तदर्क्यं यजुष्टः । एष एव महान् । तस्यैतदन्नं व्रतम् । तन्महाव्रतं सामतः ।
एष उ एव उक् । तस्यैतदन्नं थम् । तदुक्थं ऋक्तः" ( श० १०।३।५।२४। )

श्रीबालचन्द्रयन्त्रालय, जयपुर।

नाम से प्रसिद्ध, ऋग्-यजु:-सामरूप-सम्वत्सराग्नि के सम्बन्ध से इस के अर्क्य-महाव्रत-उक्थ्य, ये तीन रूप होजाते हैं। आत्मरूप अन्नादाग्नि में आहुत होने वाला अन्न अन्तर्याम सम्बन्ध से आत्मसात् बनता हुआ आत्मा ही बन जाता है। इसी रहस्य को लक्ष्य में रखकर श्रुति ने अन्नावच्छिन्न पार्थिव अग्नि को 'अर्क्य-महाव्रत-उक्थ्य' नामों से व्यवहृत किया है। अर्क-महा-उक्-इन तीनों की समष्टि अन्नादाग्नि है, एव-क्यम्-व्रतम्-थम् इन तीनों की समष्टि सम्वत्सराग्निरूप अन्न है। क्यं-यजुरूप अन्न हैं। इस के सम्बन्ध से पार्थिव-अर्काग्नि 'अर्क्यम्'' बना हुआ है। व्रत-सामरूप अन्न है। इस के सम्बन्ध से पार्थिव-महदग्नि ''महाव्रतम्' बना हुआ है। थ-ऋग्रूप अन्न है। इस के सम्बन्ध से पार्थिव उगग्नि ''उक्थम्'' बना हुआ है। इस प्रकार एक ही पार्थिव अग्नि ऋग्-यजु -साममय उक्-क्य-व्रतम्-सम्वत्सराग्निरूप अन्नभेद से त्रिमूर्त्ति बन रहा है। अर्क्याग्नि को ही परोक्ष-भाषा में-''क्यम्'' कहा जाता है। इस प्रकार ऋग्यजु सामात्मक सौर सम्वत्सराग्नि, एवं पार्थिव अन्नादाग्नि ( उक्थ्याग्नि ) का परस्पर सम्बन्ध होता रहता है। जैसा कि परिलेख से स्पष्ट हो रहा है।

जिस स्थान पर वेदावच्छिन्न सौर सम्वत्सराग्नि, एवं विलक्षण पार्थिव उक्थ्याग्नि, इन वाक्साहस्री-स्वरूपपरिचय—दोनों का समन्वय होता है, वही प्रदेश विराट्-पुरुष की आधार-भूमि है। दूसरे शब्दों में अदितिमण्डल को विराट् की प्रतिष्ठा माना जासकता है। पूर्वमें पृथिवी के दिति, और अदिति, दो भेद बतलाए गए हैं। भूपिवर्त्त के लिए 'भूमि, पृथिवी, दिति, अदिति, मेदिनी, सागराम्बरा, मही, अपाढा' इत्यादि अनेक शब्द व्यवहृत हुए हैं। भूविवर्त्तत्वेन इन सब में यथाकथञ्चित् पर्याय सम्बन्ध मान लेने पर भी विज्ञान दृष्ट्या सभी शब्द भिन्न भिन्न वस्तुतत्त्व के वाचक हैं। सुप्रसिद्ध भूपिण्ड ही भूमि है। इसी को अन्नादाग्निमूर्त्ति कहा गया है। आगे जाकर भूपिण्डस्थ प्राणाग्नि रस का वाक् के आधार पर प्रथन होता है। अर्थात भूपिण्ड प्राणाग्नि-रसरूप से बाहिर निकल कर अपना मण्डल बनाता है। इस अग्नि के साथ आप: और वाक् नाम के दो शुक्र और हैं। वाक्-आप:-अग्नि का समुच्चित रूप ही भूपिण्ड है। इन तीनों शुक्रों के आधार पर क्रमशः द्यौ-गौ-वाक्, इन तीन पार्थिव मनोताओं का उदय होता है। स्मरण कीजिए हृदय प्रजापति का। ब्रह्मा-विष्णु-इन्द्र की समष्टि ही हृद प्रजापति है। इन में ब्रह्मा एकाकी है, विष्णु के साथ सोम का सम्बन्ध है,

इन्द्र के साथ अग्नि का सम्बन्ध है। ब्रह्माक्षर गौमय है, विष्णुसोमाक्षर गौमय है, इन्द्राग्नि-क्षर वाङ्मय है। अग्निस्तररूप पहिली संस्था 'अग्निर्भूस्थानः' के अनुसार भूः (महापृथिवी) है, आपस्तररूप दूसरी संस्था गौमय भुवः है, एवं वाक्स्तररूप तीसरी संस्था सौम्य स्वः है। केन्द्रस्थ यही तत्त्व रस रूप से ऊर्ध्वगमन करते हुए अपनी तीन संस्थाएं बनाते हैं। वाङ्मय ब्रह्मा केन्द्र से बद्ध रहते हुए प्राणरूप से जहां तक वितत होते हैं, वहां तक वाक्शुक्र व्याप्त रहता है। यही सर्वाधारभूता गोमयी पहिली संस्था है। इस में एक सहस्र मनःप्राणगर्भिता-वाग् विवर्त्त माने जाते हैं। अत एव आलम्बन रूप यह वाक्स्तर "वाक्साहस्री" नाम से प्रसिद्ध है। इसी का दिग्दर्शन कराती हुई मन्त्रश्रुति कहती है—

सहस्रधा पञ्चदशान्युक्था यावद्द्यावापृथिवी तावदित्तत्।
सहस्रधा महिमानः सहस्रं यावद् ब्रह्म विष्ठितं तावती वाक्॥
(ऋक्सं० १०।११४।८)

इन सहस्र वाक्-तत्त्वों में से ३०-३० वाक्-राशि का एक एक अहर्गण होता है। इस संख्या क्रम से ९९० वाग्रश्मियों के कुल ३३ अहर्गण होजाते हैं। १० अहर्गण शेष रह जाते हैं। यही उच्छिष्ट भाग रूप चौतीसवाँ प्राजापत्य अहर्गण है—"प्रजापतिश्चतुस्त्रिंशः"(शत० ४।५।७।१)। वाङ्मय ३३-अहर्गणों में तीन अहर्गणों का भोग तो भूकेन्द्रस्थ ब्रह्मा-विष्णु-इन्द्र, इन तीन हृदयाक्षरों के साथ होजाता है। दूसरे शब्दों में तीन अहर्गण तो भूपिण्ड में ही अन्त-र्भूत हैं। शेष भूपृष्ठ से आरम्भ कर पूरे वाङ्मण्डल में ३० अहर्गण बच जाते हैं। इन ३० में से ६-६-अहर्गणों का एक एक स्वतन्त्र विभाग होता है। भूकेन्द्रस्थ ३ अहर्गणों के साथ ६ अह-र्गणों को मिला दीजिए। इन ९ अहर्गणों का एक स्तोम त्रिवृत्स्तोम कहलाएगा। इन में ६ और मिला दीजिए। इन १५ अहर्गणों का दूसरास्तोम पञ्चदशस्तोम कहलाएगा। और ६ अहर्गणों के योग से एकविंशस्तोम का, और ६ अहर्गणों के योग से त्रिणवस्तोम का, एवं और ६ अहर्गणों के योग से त्रयस्त्रिंशस्तोम का स्वरूप संपन्न होगा। इस प्रकार ९-१५-२१-२७-३३ इस क्रम से पांच प्रधान स्तोम होजायेंगे। यही पञ्चस्तोमात्मक वाङ्मण्डल महिम्म-ण्डल कहलाएगा। जिसप्रकार अन्तर्मण्डलरूप भूपिण्ड का एक निश्चित केन्द्र होता है, एवमेव अहर्गणात्मक इस महिमण्डल का भी एक स्वतन्त्र केन्द्र होता है। वह स्थान सत्रहवाँ अहर्गण माना गया है। ३३ का केन्द्र १७ वाँ ही बन सकता है। यही स्थान सप्तदशप्रजापति, उद्गी-

थप्रजापति, इत्यादि नामों से प्रसिद्ध है। यही ६ ठा सप्तदशस्तोम है। इस प्रकार ब्रह्ममयी वाक् के ६ स्तोम होजाते हैं। इन्हीं ६ स्तोमों के कारण यह व कमण्डल "वषट्कार" कहलाया है। वाक् का षट्कार (६ स्तोम) ही "वाक्-षटकार" है। परोक्ष-भाषानुसार वाक्-षट्कार ही वषट्कार है।

वाङ्मय स्तोमविवर्त्त—वाङ्मय वषट्कार में ३३ अहर्गण, किंवा ३ स्तोम बतलाए गए है। यदि और भी सूक्ष्म विचार किया जाता है, तो ४८ स्तोम हो जाते हैं। त्रयस्त्रिंशदहर्गणात्मक वषट्कार में एकविंश स्तोम पर्य्यन्त इन्द्रात्मक अग्निःशुक व्याप्त है, त्रिणवस्तोमपर्य्यन्त विष्णुमय आपःशुक की प्रतिष्ठा है, एवं त्रयस्त्रिंशस्तोम पर्य्यन्त वाङ्मय ब्रह्मा का साम्राज्य है। ३४वें अहर्गण मे विशुद्ध ब्रह्मा प्रतिष्ठित है। अष्टाचत्वारिंशत्स्तोमात्मक वषट्कार में २१ पर्यन्त अग्नि, २३ पर्यंत आपः, एवं ४८ पर्यन्त वाक् है। इन तीनो की आधारभूमि वही अग्निगर्भित इन्द्र, सोमगर्भित विष्णु, एवं ब्रह्मगर्भिता वाक् है। जहां तक अग्निगर्भित इन्द्र व्याप्त है, वह द्युलोक है, यही द्यौः है। जहां तक विष्णुगर्भित अप्तत्त्व व्याप्त है, वह गोलोक है। एवं ब्रह्मगर्भित वाग्लोक ही 'वाक्' है। केन्द्रस्थ अग्निगर्भित इन्द्र, सोमगर्भित विष्णु, तथा ब्रह्मा-युक्त वाक् तत्त्व ही वितत होकर ४८ पर्य्यन्त व्याप्त हुआ है। वाक् का यह वितान ही इस का प्रथन है। इसी लिए—"यदप्रथयत्" इस निर्वचन के अनुसार इस भौमविवर्त्त को 'पृथिवी' कहा जाता है। यह पृथिवी उस भूपिण्ड के आधार पर ही प्रतिष्ठित है। दूसरे शब्दों में पृथिवी के केन्द्र में भूपिण्ड प्रतिष्ठित है। इस के चारों ओर प्रथम स्तर अग्नि का है। द्वितीय स्तर आपः (जल) का है, एवं तृतीय स्तर वाक् का है।

इस स्तरभाव का यह अभिप्राय नहीं है कि अग्नि के अनन्तर अप्स्तर का, एवं अप्स्तर के अनंतर वाक्स्तर का आरम्भ होता है। अपितु तीनों स्तरों का उपक्रम भूकेन्द्र ही है। भूकेन्द्र से आरम्भ कर ४८ पर्य्यन्त व्यापक वाक्स्तर है। केन्द्र से ३३ पर्य्यन्त अप्स्तर है, एवं भूकेन्द्र से २१ पर्य्यन्त अग्निस्तर है। इसी लिए युग्म-अयुग्म स्तोमों की व्यवस्था केन्द्र से ही की जाती है। भूकेन्द्र से आरम्भ कर ३३ पर्य्यन्त प्रतिष्ठित रहने वाले त्रयुक्त त्रिवृत्-पञ्चदश-सप्तदश-एकविंश-त्रिणव-त्रयस्त्रिंश, ये ६ ओं स्तोम अयुग्मस्तोम हैं। एवं केन्द्र से ४८ पर्य्यन्त गायत्री के सम्बन्ध से चतुर्विंशस्तोम, त्रिष्टुप् के सम्बन्ध से चतुश्चत्वारिंशस्तोम, एवं जगती के सम्बन्ध से अष्टाचत्वारिंशस्तोम, ये तीन छन्दोमास्तोम हैं। ये ही "युग्मन्ति स्तोमानि" हैं।

भूपिण्ड पञ्चीकृत प्राणादि से निष्पन्न हुआ है। ऐसी अवस्था में इस में ब्रह्मादि पांचों

**लोकसाहस्री–स्वरूपपरिचय** — अक्षरों से नित्य युक्त प्राणादि पांचों क्षरप्रकृतियों की सत्ता सिद्ध होजाती है। भूपिण्ड में प्राणमय ब्रह्मा, आपोमय विष्णु, वाङ्मय इन्द्र, अन्नादमय अग्नि, अन्नमय सोम, पांचों का भोग सिद्ध है। ये पांचो ही भूतात्मक, प्राणात्मक (देवात्मक), भेद से दो भागों में विभक्त हैं। इन मे भूतात्मक पांचों से तो भूपिण्ड का निर्म्माण हुआ है, एवं प्राणात्मक पांचों वषट्कारात्मिका पृथिवी के स्वरूप समर्पक हैं। भूपिण्ड में केन्द्र और पिण्ड, ये दो भाग हैं। इन में केन्द्र में ब्रह्मा-विष्णु-इन्द्र-प्रतिष्ठित है। स्वयं पिण्ड भूतप्रधान अग्नीषोममय है। इस प्रकार भूपिण्ड में पांचों का भोग सिद्ध होजाता है। पृथिवी के २१ पर्य्यंत अग्निगर्भित इन्द्र है, ३३ पर्य्यन्त सोमगर्भित विष्णु है, एवं ४८ पर्यन्त ब्रह्मा है। इस स्तोम क्रम से पृथिवी में अमृतप्रधान इन पांचो का भोग सिद्ध होजाता है। स्वयम्भू का जो अंश प्रवर्ग्य बन कर पृथिवी में आता है, वही ४८ स्तोम में प्रतिष्ठित होकर पृथिवी की प्रातिस्विक वस्तु बन जाता है। परमेष्ठी का प्रवर्ग्यांश ३३ पर प्रतिष्ठित है। एवं सूर्य्य का प्रवर्ग्यांश २१ पर प्रतिष्ठित है। चन्द्रमा स्वयं पृथिवी का ही उपग्रह है। अष्टाचत्वारिंशस्तोम पृथिवी की अन्तिम परिधि है। इस का जगती छन्द से सम्बंध है। अतः समष्ट्यात्मिका भूपिण्डयुक्ता इस महापृथिवी को हम—"जगती" कहेंगे। "यत् किञ्च जगत्यां जगत्" (ईशोपनिषत्) से यही जगती अभिप्रेत है। यदि ३३ वें अहर्गण पर्यंत पृथिवीलोक अपेक्षित है, तो ऐसी अवस्था में इसे हम जगती न कह कर "सागराम्बरा" कहेंगे। कारण, ३३ का स्तर आपोमय है। यही सागर (अर्णवसमुद्र) अम्म्यवच्छिन्न पृथिवी का आवरण बना हुआ है। यदि २१ त्रिशस्तोमपर्य्यन्त पृथिवी लोक अपेक्षित है, तो ऐसी अवस्था में इस पृथिवी को हम "उर्व्या" कहेंगे। कारण, उर्व्याग्नि एकविंश पर्य्यन्त ही व्याप्त है। यदि अन्तरिक्ष पर्य्यन्त पृथिवी लोक अपेक्षित होगा, तो उस अवस्था में हम इसे "मेदिनी" कहेंगे। कारण, मेदभाव-प्रवर्त्तक घृताक वायु अन्तरिक्षस्थानीय इसी पञ्चदश स्तोम में व्याप्त है। यदि केवल पिण्ड ही लक्ष्य रहेगा, तो उस अवस्था में हम इसे "भूमि" कहेंगे। यहां प्रथन का अभाव है। जगती–सागराम्बरा–उर्व्या–मेदिनी–दिति–अदिति, सब का प्रथन भाव से सम्बन्ध है, अतः इन सब को पृथिवी नाम से व्यवहृत किया जासकता है। पृथिवी इन का साधारण नाम है। परन्तु–पिण्डभाग केवल भूमिः–धरा–धरित्री–धरणी–क्ष्मा–इत्यादि नामों से ही व्यवहृत होगा। फलतः विज्ञान काण्ड में भूमि और पृथिवी को परस्पर में पर्य्याय समझना, एवं उक्त जगती आदि नामों में पर्य्याय सम्बन्ध मानना नितान्त असंगत हो जाता है।

ग्रह के सम्बन्ध से पूर्व में वाक्-साहस्री का दिग्दर्शन कराया गया है। प्रसंगोपात्त-लोक-वेद-साहस्री का भी नाम मात्र जान लेना अनावश्यक न होगा। अग्निमूर्त्ति इन्द्र ही वेद साहस्री का प्रवर्त्तक है। २१ पर्यन्त व्याप्त रहने वाला इन्द्रमूर्त्ति अग्नि अग्नि-वायु-आदित्य, इन तीन अवस्थाओं में परिणत रहता है। इन्हीं तीनों से क्रमशः यज्ञस्वरूप समर्पक, श्रुत एव यज्ञमात्रिक नाम से प्रसिद्ध पार्थिव त्रयात्मक ऋक् यजु-साम का विकास होता है। यही वेदसाहस्री है। सोमगर्भित विष्णु ही लोकसाहस्री के प्रवर्त्तक हैं। ३३ पर्यन्त व्याप्त रहने वाला विष्णुमूर्त्ति-सोम, क्रिया प्राप ही मूर्त्तेन्द्र से ३३ पर्यन्त व्याप्त होता हुआ-"पृथिवी-अन्तरिक्ष-द्यौः-आपः"-इन चार लोकों का आरम्भक बनता है। यही तीसरी लोकसाहस्री है। इसी त्रयी को लक्ष्य में रखकर ऋषि कहते हैं—

"उभा जिग्यथुर्न पराजयेथे न पराजिग्ये कतरश्च नैनोः।
इन्द्रश्च विष्णू यदपस्पृधेथां त्रेधा सहस्रं वि तदैरयेथाम् ॥

(ऋक्सं० ६।६६।८)।

किं तत् सहस्रमिति ?—इमे लोकाः, इमे वेदाः, अथो वागिति ब्रूयात्।"

(ऐ० ब्रा० ६।१५)।

भौम प्रपञ्च के सभी विवर्त्तों का संक्षेप से दिग्दर्शन कराया गया। अब केवल दिति-अदिति का स्वरूप अवशिष्ट रहता है। संक्षेप से उस का भी दिग्दर्शन करा इस आधिभौतिक प्रकरण को समाप्त किया जाता है।

पृथिवी का वह भाग, जो सूर्य की ओर रहता हुआ प्रकाश से युक्त रहता है, उसी को

अदिति-दिति-विवर्त्त—पूर्व में हमनें-अदिति कहा है। उरुपापृथिवी, ३३ यज्ञिय देवता, अग्नित्रयी, वितानयज्ञ, सब कुछ इसी अदिति के गर्भ में प्रतिष्ठित है। विराट् प्रजापति नाम से प्रसिद्ध वैश्वानर-हिरण्यगर्भ-सर्वज्ञमूर्त्ति स्वयं ईश्वर प्रजापति भी इसी अदिति के गर्भ में जन्म लेते हैं। अदिति पृथिवी ही जगन्माता है। भूपिण्डस्थ अग्नि की पूर्व में मर्त्य-अमृत, भेद से दो अवस्थाएँ बतलाई गई हैं। मर्त्य अन्नादाग्नि भूत है, अमृत प्राणाग्नि रस है। यही रसाग्नि ऊपर जाता हुआ ऊर्ग नाम से प्रसिद्ध होता है। वाङ्मय वषट्कार के त्रिवृत-स्तोम पर्यन्त यह रसाग्नि घनभाव से रहता है, यही घनाग्नि अग्नि कहलाता है। पञ्चदशस्तोम पर्यन्त वितत होकर यही तरलावस्था में परिणत होजाता है। इसी तरलाग्नि को वायु कहा जाता

है। आगे जाकर वितत होता हुआ यह अग्नि बाष्पावस्था में परिणत होजाता है। इस की स्थिति सप्तदशस्तोम पर है। विरलावस्थापन्न इसी अग्नि को आदित्य कहा जाता है। त्रयस्त्रिंशस्तोमावच्छिन्न वषट्कार के अर्द्ध भाग में अमृताग्नि का साम्राज्य है, एवं अर्द्ध भाग में सोम प्रतिष्ठित है। १६ पर्य्यंत अग्नि है, ३३ पर्य्यंत सोम है, सत्रहवां स्थान इस का केन्द्र है। यही आहवनीय है। इस में ऊर्ध्वेस्थित सोम की आहुति होती है। इसी सोमाहुति के कारण "आहूयते यत्र सोमः" के अनुसार यह सप्तदशस्तोमावच्छिन्न आदित्याग्नि आहवनीय कहलाता है। आदित्याग्नि दाहक है, सोम दाह्य है। दाह्य सोमाहुति से दाहक अग्नि प्रज्वलित हाजाता है। प्रज्वलित होकर यह एकविंश स्तोम पर्य्यंत व्याप्त होजाता है। इस प्रकार १५ से १७ पर्य्यंत मूलरूप से प्रतिष्ठित रहने वाले इस आदित्याग्नि का २१ स्तोम पर्य्यन्त वितान होजाता है। अग्नि पृथिवी-लोक का अधिष्ठाता माना जाता है, इस सामान्य परिभाषा के अनुसार भूपृष्ठ से आरम्भ कर २१ स्तोमावच्छिन्न इस आग्नेय प्रदेश को हम यज्ञिया-पृथिवी मानने के लिए तय्यार हैं। अग्नित्रय को अपने गर्भ में प्रतिष्ठित रखने वाली सूर्य्यानुगता यह महापृथिवी ही "अदिति" है। अग्नि की इन्हीं तीन रसावस्थाओं का निरूपण करती हुई वाजिश्रुति कहती है—

· "आपो वाऽअर्कः। तद्यदपां शर आसीत्, तत्समहन्यत। सा पृथिव्यभवत्। तस्यामश्राम्यत्। तस्य श्रान्तस्य तप्तस्य तेजो रसो निरवर्त्तताग्निः। स त्रेधात्मानं व्याकुरुत—आदित्यं तृतीयं, वायुं तृतीयम्। स एष प्राणः ( प्राणाग्निः—अमृताग्निः ) त्रेधा विहितः" ( शत० १०।६।५।२ )।

त्रिवित्स्तोमावच्छिन्न घनावस्थापन्न अग्नि की घनता में तारतम्य है। इसी तारतम्य से इस की अवान्तर आठ अवस्थाएँ हो जाती हैं। तरलावस्थापन्न रुद्रमूर्त्ति वायु की अवान्तर ११ अवस्थाएं ही ११ रुद्र हैं। विरलावस्थापन्न आदित्याग्नि की अवान्तर १२ अवस्थाएं ही १२ आदित्य हैं। इस प्रकार अग्निप्रमुख आठ वसु, वायुप्रमुख ग्यारह रुद्र, इन्द्रप्रमुख १२ आदित्य भेद से ३१ प्राण देवता हो जाते हैं। त्रिवृत्-पञ्चदश, पञ्चदश-एकविंश, इन दो सन्धियों में रहने वाले दो प्राण अश्विनी नाम से प्रसिद्ध हैं। वही अग्नि पहिले अग्नि-वायु-आदित्य, इन तीन स्वरूपों में परिणत होता है। अनन्तर इसी की अवान्तर ३३ अवस्थाएँ हो जाती हैं। ये ही ३३ यज्ञिय देवता हैं। इन्हीं को लक्ष्य में रख कर यजुः-श्रुति कहती है—

इति स्तुतासो असथा रिशादसो ये स्थ त्रयश्च त्रिंशच्च।
मनोर्देवा यज्ञियासः॥ ( ऋक्सं० ८।३०।२ )।

सम्पूर्ण देवता एकमात्र अग्नि के ही विवर्त्त हैं—"अग्निः सर्वा देवताः"—"अग्नि-पुरोगाः सर्वे देवाः प्रीयन्ताम्"। उक्त तीनों अग्नियों में त्रिवृदवच्छिन्न घनाग्नि गार्हपत्याग्नि है, यह एकाकी है। एकविंशोऽवच्छिन्न आदित्याग्नि आहवनीयाग्नि है, यहभी एकाकी है। मध्य के तरलाग्नि में आठ नाक्षत्रिक सर्प-प्राण प्रविष्ट रहते हैं। इन नाक्षत्रिक धिष्ण्य प्राणों के समावेश से यह आन्तरिक्ष्य अग्नि अष्टकल बन जाता है। इस पद्धति क्रमसे १—गार्हपत्य, ८ धिष्ण्य, १ आहवनीय, इस प्रकार पार्थिव अग्नि दशकल बन जाता है। यही दशाक्षर विराट् छन्द के अनुसार रुद्रमूर्त्ति विराट् भगवान् हैं, जैसा कि अनुपद में ही स्पष्ट होने वाला है। जिस प्रकार आग्नेय लोक पृथिवी कहलाता है, एवमेव वायव्यलोक अन्तरिक्ष, एवं आदित्यलोक द्यु नाम से प्रसिद्ध है। इस परिभाषा के अनुसार एक ही अग्नि की व्याप्ति के कारण जहां ९-१५-२१ स्तोमयुक्त महाप्रदेश को हमने महापृथवी कहा था, एवमेव इस महापृथिवी के गर्भ में प्रतिष्ठित ९-१५-२१, इन तीनों स्तोम प्रदेशों को क्रमशः अग्नि-वायु-आदित्य-द्वारा शासित होने के कारण क्रमशः पृथिवी-अन्तरिक्ष-द्यौ, इन नामों से व्यवहृत कर सकते हैं। दूसरे शब्दों में त्रिवृत्स्तोमावच्छिन्न घनाग्नि प्रदेश महा-पृथिवी के गर्भ में रहने वाला पृथिवीलोक है, पञ्चदश-स्तोमावच्छिन्न तरलाग्नि (वायु-) प्रदेश महापृथिवी के गर्भ में रहने वाला अन्तरिक्षलोक है, एवं एकविंशस्तोमावच्छिन्न विरलाग्नि (आदित्य-) प्रदेश महापृथिवी के गर्भ में रहने वाला द्युलोक है। इस प्रकार महापृथिवीरूपा अदिति के गर्भ में पृ० अ० द्यौ, इन तीनों की सत्ता सिद्ध होजाती है। विज्ञानभाषा में पृथिवी को माता कहा जाता है, द्यौ को पिता कहा जाता है—"द्यौष्पितः पृथिवि मातरध्रुगग्ने०" (ऋक् सं० ६।५१।५)। इस परिभाषा के अनुसार अदितिरूपा महापृथिवी त्रिवृत्स्तोमावच्छेदेन पृथिवी स्थानीया बनती हुई माता है, एकविंशस्तोमावच्छेदेन द्युस्थानीया होती हुई पिता है। अदिति के इसी स्वरूपविज्ञान को लक्ष्य में रखकर ऋषि कहते हैं।

अदितिर्द्यौरदितिरन्तरिक्षमदितिर्माता स पिता स पुत्रः ।
विश्वे देवा अदितिः पञ्चजना अदितिर्जातमदितिर्जनित्वम् ॥१॥
(ऋक् सं० १।८९।१०)।

अदितिर्द्यावापृथिवी ऋतं महदिन्द्राविष्णू मरुतः स्वर्बृहत् ।
देवाँ आदित्याँ अवसे हवामहे वसून्रुद्रान्त्सवितारं सुदंससम् ॥२॥
(ऋक् सं० १०।६६।४)।

वसु रुद्र सविता-अग्नि-वायु-आदित्य, आदि सभी देवता यहीं प्रतिष्ठित हैं, इसी के पुत्र हैं। जैसाकि-अभियुक्त कहते हैं—

> अदित्यां जज्ञिरे देवास्त्रयस्त्रिंशदरिन्दम !
> आदित्या वसवो रुद्रा अश्विनौ च परन्तप ! ( वाल्मीकिरा० )

इन सब देवताओं का स्वरूपधर्म्म आगे की पितृदेवता-स्वरूपविज्ञानोपनिषत् में बतलाया जाने वाला है। प्रकृत में केवल यही जान लेना पर्याप्त होगा कि, भू पृष्ठ से संलग्न वषट्कार के २१ विंश स्तोम पर्य्यन्त व्याप्त महापृथिवी का सूर्य्याभिमुख, अत एव प्रकाशित, त्रैलोक्यात्मक अर्द्धभाग ही अदिति पृथिवी है। स्तोम सम्बन्ध से ही इस महापृथिवीरूपा अदिति त्रिलोकी, किंवा इसकी त्रिलोकी को "स्तौम्यत्रिलोकी" कहा जाता है। "या प्राणेन सम्भ-वत्यदितिर्देवतामयी" ( कठ० ४।७। ) के अनुसार इस का प्राणाग्नि के साथ सम्बन्ध है, यह देवतामयी है। इस के सम्बन्ध में इतना और ध्यान रखना चाहिए कि, सौर सम्वत्सर प्राण के आगमन से ही इस का स्वरूप निष्पन्न होता है, जैसा कि पूर्व के अक्षय-महाव्रत-स्वरूप-प्रक-रण में बतलाया जाचुका है। सौर तेज सावित्री रूप से भूपिण्ड पर आता है। भूपिण्ड के दोनों प्रान्तों को काटता हुआ यह आगे निकल जाता है। आगे जाकर भूच्छायारूप राहु का शिर-च्छेद करता हुआ यह सावित्र सौर प्रकाश, पुनः सवद्वल्श में परिणत हो जाता है। जितना सा सौर प्रकाश भूपृष्ठ से सम्बद्ध रहता है, वह सत्य भाव के कारण वापस लौटता हुआ, जो पृथिवी से सम्बद्ध होने के कारण वह गायत्री नाम से प्रसिद्ध होता है। इसी को अश्व कहा जाता है— ( देखिए ऐ० ब्रा० ६।५ )। जैसा आकार भू के सूर्य्य विरुद्ध दिक् में प्रतिष्ठित भूच्छाया का है, ठीक वैसा ही आकार इस अश्व का है। यही ज्योतिर्म्मय सौर अश्व, किंवा ज्योतिर्म्मया गायत्री अदिति की प्रतिष्ठा है। अदिति सहचारिणी तमोमयी अर्द्धभागात्मिका वषट्कार-पृथिवी दिति-पृथिवी है। यही असुरों की आवास भूमि है। दोनों का परस्पर में घनिष्ठ सम्बन्ध है। "द्वैधंवस्य जगत् सदम्" ( यजुः ३।२०। ) के अनुसार-शान्तिमय देवता, एवं चरा र से परिगृहीत दितिगर्भ में प्रतिष्ठित असुर ही स्तौम्य त्रैलोक्य में रहने वाली प्रजा के आरम्भक बनते हैं। इन दोनों में से त्रैलोक्य का विकास ( देवता के सम्बन्ध से ) केवल अदिति पृथिवी में ही होता है। इसी पार्थिव विवर्त्त को लक्ष्य में रखकर श्रुति कहती है—

१—"इयं वै पृथिव्यदितिः, सेयं देवानां पत्नी" ( शत० ।३।१।४ )।

२–"*तिस्रो वा इमाः पृथिव्यः। इयमहैका, द्वे ऽस्याः परे" (शत० ४।१।८।२१)

३–"अश्वा (अश्वरूपा) ह वा ऽइयं भूत्वा मनुमुवाह" (शत० १४।१।२।१५)

४–"इयं वै देव्यदितिर्विश्वरूपी" (तै० ब्रा० १।७।६।७)

५–"तस्या एतत् परिमितं रूपं यदन्तर्वेदि (भूपिण्डः)। अथैष भूमाऽपरिमितो यो +बहिर्वेदिः (महापृथिवी) (ऐ० ८।५)।

६–"गायत्री वाऽइयं पृथिवी" (शत० ४।३।४।९)।

७–"पृथिव्यामिमे (पृथिवी–अन्तरिक्षं–द्यौरिमे त्रयो) लोकाः प्रतिष्ठिताः"

———:*:——— (जै० उ० १।१०।२)।

भू–विवर्त्त के सम्बन्ध से अबतक जो कुछ कहा गया है, वह आगे के परिलेखों से सर्वथा बुद्धिग्राह्य बन जाता है।

महेश्वर —अव्ययेश्वर
- ४८ { १—ब्रह्मा (प्राणः)—अक्षरब्रह्मा
- ३३ { २—विष्णुः (आपः)—अक्षरविष्णुः
- ३—सोमः (अन्नम्)—अक्षरसोमः
- २१ { ४—इन्द्रः (वाक्)—अक्षरेन्द्रः
- ५—अग्निः (अन्नाद्)—अक्षराग्निः

}—अक्षरत्वाय नमो नमः

———:*:———

जीवः —क्षरपुरुषः
- पिण्ड.–{ ५—अग्निः (अन्नाद्)—क्षराग्निः
- ४—सोमः (अन्नम्)—क्षरसोमः
- अन्तर्यामी { ३—इन्द्रः (वाक्)—क्षरइन्द्रः
- २—विष्णुः (आपः)—क्षरविष्णुः (मध्यतो विष्णुरूपिणे)
- १—ब्रह्मा (प्राणः)—क्षरब्रह्मा (मूलतो ब्रह्मरूपाय)

}—अग्रतः शिवरूपाय

भू—विवर्त

* भूपिण्ड एक पृथिवी है, स्तोमत्रयगुप्ता महापृथिवी दूसरी पृथिवी है। इसी के गर्भ में प्रतिष्ठित त्रिवृत्स्तोमस्थानीया तीसरी पृथिवी है। इन तीनों में "इयमहैका" के अनुसार एक का भूपिण्ड से सम्बन्ध है, शेष दोनों का परस्थावरूप महिमामण्डल से सम्बन्ध है, यही तात्पर्य है।

\+ नित्ययज्ञ में भूपिण्ड हविर्यज्ञ की वेदि है, इसी को यज्ञभाषा में अन्तर्वेदि कहा जाता है। एवं २१ स्तोमावच्छिन्ना महापृथिवी सोमयज्ञ की प्रतिष्ठारूपा महावेदि है। इसे ही बहिर्मण्डलात्मिका होने से 'बहिर्वेदि' कहा जाता है। महापृथिवी के इसी याज्ञिक रूप के आधार पर–"इयं वै वेदिः" (शत० ७।३।१।१५)। "एतावती वै पृथिवी, यावती वेदिः" (तै० ब्रा० ३।२।९।११)—"तस्मादाहुर्यावती वेदिस्तावती पृथिवी– इति" (शत० १।२।५।७) "वेदिमाहुः परमन्तं पृथिव्याः" (तै० ३।९।५।५) इत्यादि निगमवचन प्रतिष्ठित हैं।




पूर्व के भौमविवर्त्त-निरूपण से यह स्पष्ट हो जाता है कि, पृथिवी भिन्न वस्तु है, एवं सर्वभूतान्तरात्मा—भूपिण्ड भिन्न वस्तु है। भूपिण्ड-भूतप्रधान है, पृथिवीमण्डल देवप्रधान है। भूतमय भूपिण्ड का अन्नाद-प्रकृति से सम्बन्ध है, अन्नादतत्त्व ब्रह्मसत्य से सम्बन्ध रखता है। अत एव ईश्वरीय आत्मसंस्था-क्रम में हम इसे ब्रह्मसत्यात्मा, किंवा भूतात्मा कहेंगे। देवतामयी पृथिवी का प्राणात्मक अन्नाग्नि से सम्बन्ध है। प्राणतत्त्व ही देवता है। इस का विकास-अदिति पृथिवीस्वरूप-समर्पक एकविंश स्तोम पर्य्यन्त है। इस प्रकार '२१ पर्य्यन्त व्याप्त, अग्नि-वायु-आदित्यात्मक इस प्राणाग्नि को हम प्राणात्मा, किंवा देवसत्यात्मा नामसे व्यवहृत करेंगे। इसी देवसत्य का नाम विराट् प्रजापति है, यही ईश्वर है। स्मरण कीजिए अश्वत्थवृक्ष की पञ्चपुण्डीरा वल्शा का। ईश्वर को साक्षीसुपर्ण—सर्वभूतान्तरात्मा, इत्यादि नामों से व्यवहृत किया जाता है। गुहानिहित विज्ञानरहस्य का प्रसादभाषा में निरूपण करते हुए कहा जाता है कि, 'एक ही वृक्ष पर सुनहरे पक्ष(पंख—पर) वाले जोड़ले दो पक्षी बैठे हैं। इन दोनों में एक पक्षी उस वृक्ष का फल खा रहा है, एक पक्षी फल खाने वाले की चौकसी कर रहा है'। इन दोनों पक्षियों का एक ही वृक्ष में प्रतिष्ठित रहना केवल अध्यात्मसंस्था की अपेक्षा से ही उपपन्न हो सकता है। पूर्वप्रतिपादित चिदात्मा—प्रत्यगात्मा—शारीरकात्मा, इन तीनों में व्यापक षोडशी चिदात्मा है। वह अन्मातीत बतलाया गया है। बाकी बचा हुआ प्रत्यगात्मा

# भूविवर्त्तम् (क)




महिमा

जगती — — १–वाङ्मयो ब्रह्मा (अष्टाचत्वारिंशत्स्तोमावच्छिन्नः–४८) –वाक्साहस्री:द्यौः–स्वः

सागराम्बरा–२–
- आपोमयो विष्णुः (त्रयस्त्रिंशत्स्तोमावच्छिन्नः–३३)
  - १–दिक्सोमः पारमेष्ठ्यः (आपः)–त्रयस्त्रिंशस्तोमः–३३)
  - २–भास्वरसोमश्चान्द्रः (अन्नम्) त्रिणवस्तोमः–(३४)

}लोकसाहस्री-गौः–भुवः

उर्व्या ––– ३–
- अग्निगर्भितः–इन्द्रः (एकविंशस्तोमावच्छिन्नः––२१)
  - १–आदित्यः (दिव्याग्निः)–एकविंशस्तोमः–२१)
  - २–वायुः (तरलाग्निः)–(पञ्चदशस्तोमः–१५)
  - ३–अग्निः (घनाग्निः) (त्रिणवस्तोमः ६)

}वेदसाहस्री-वाक्–भूः

भूः ––– ४– { ब्रह्मेन्द्रविष्णुगर्भितः–अग्नीषोमात्मको भूपिण्डः } –प्रतिष्ठा लोकानाम्

# भूविवर्त्तम् (ख)




यज्ञ इन्द्रमवर्द्धयत्, यद् भूमिं व्यवर्त्तयत् ।
चक्राण ओपशं दिवि ॥

—ऋक्संहिता

श्रीवाजचन्द्रयन्त्रालय, जयपुर

-उस व्यापक का ही अंश होने से चिदंश है। यद्यपि यह व्यापक षोडशी की अपेक्षा परिच्छिन्न है, व्याप्य है। तथापि पार्थिव चतुर्दशविध भूत सर्ग में एक रूप से व्याप्त होने के कारण इसे सर्वभूतान्तरात्मा कह दिया जाता है। जीवात्मा नाम से प्रसिद्ध शारीरकात्मा ( चिदाभास ) इसी का अंश है, जैसा कि वहां स्पष्ट कर दिया गया है। इन दोनों में सर्वभूतान्तरात्मा वही सुप्रसिद्ध अग्नित्रयमूर्त्ति, अदिति त्रैलोक्य में प्रतिष्ठित देवसत्यात्मा है।

प्रकारान्तर से देखिए। पूर्व में प्रजापति के **महेश्वर–विश्वेश्वर-उपेश्वर–ईश्वर**, ये चार आत्म–ब्रह्म–देव–विभूतित्रयी—विवर्त्त बतलाए गए हैं। इसी विभाग को **आत्मा–ब्रह्म–देवता**, भेद से देखिए। इन तीन विभागों का मूलकारण अव्यय–अक्षर–क्षरमूर्त्ति, त्रिपुरुष-पुरुषात्मक अमृतात्मा ही है। क्षराक्षरगर्भित अव्ययप्रधान वही आत्मा **आत्मा** है। अव्ययक्षरगर्भित अक्षरप्रधान वही आत्मा **ब्रह्म** है। एवं अव्ययाक्षरगर्भित क्षरप्रधान वही आत्मा **देवता** है। मूल आत्मा ही ब्रह्म और देवभेद से दो प्रधान विभागों में परिणत होता हुआ मीमांस्य बन रहा है। इन दोनों में अव्ययप्रधान आत्मा चिद्घन बनता हुआ **चिदात्मा** है। शेष दोनों अंशरूप होने से "चिदंश" हैं। एक चिदात्मा है, दो चिदंशात्मा हैं। ये तीनों ही पुनः दो–दो भागों में विभक्त हैं। इस प्रकार सभूय आत्मविवर्त्त षट्संस्थ बन जाता है।

इन ६ विवर्त्तों के प्रधान कारण माया–कला, आदि पूर्वोक्त ४ परिग्रह ही हैं। माया परिग्रह के सम्बन्ध से विशुद्ध परात्पर ही अंशात्मना ससीम बनता हुआ निष्कल पुरुष है, इसी को हमने पूर्व में महेश्वर कहा है। कला–परिग्रह के सम्बन्ध से वही षोडशकल बनता हुआ **षोडशीपुरुष** है। दोनों में पहिला विशुद्ध अव्यय है, दूसरा अक्षरक्षरगर्भित अव्ययप्रधान है। यही पहिला आत्मविभाग है। यह सर्वव्यापक ( महामायाव्यापक–महाविश्वव्यापक ), अतएव खण्डात्म-मर्य्यादा से सर्वथा बहिष्कृत है। दूसरा है चिदंशरूप ब्रह्मविवर्त्त। इसके भी दो रूप हैं। समष्टि इसका पहिला रूप है, व्यष्टि इसका दूसरा रूप है। स्वयम्भू से आरम्भ कर भूपिण्ड पर्य्यन्त उस अश्वत्थवृक्ष की एक शाखा मानी गई है। इस सम्पूर्ण शाखा में एकरूप से रहने वाला। अवार-पारीण ( इस छोर से उस छोर तक रहने वाला ) समष्टिरूप एकात्मक चिदंश ही परमेश्वर नाम का पहिला ब्रह्मविवर्त्त है। षोडशीपुरुष सहस्रवल्शात्मक महाविश्व का साक्षी था, यह पञ्चपर्वात्मक वल्शारूप खण्डविश्व का साक्षी है। यही आगे जाकर व्यष्टिरूप में परिणत होता हुआ पांच भागों में विभक्त हो जाता है। स्व० पर० सू० च० भू०, पांचों में पृथक् पृथक् साक्षी आत्मा प्रतिष्ठित हैं। पांचों अपनी संस्था के स्वतन्त्र सञ्चालक हैं। इन पांचों का साक्षी, पांचों विभिन्नों में अभिन्नरूप से व्याप्त एक परमेश्वर प्रतिष्ठित है। परस्पर की अपेक्षा से अतिविदूर,

अतएव असमीपरूप से प्रतिष्ठित ये पांचों उस एक ही के रूप (समीप) बैठे हुए हैं। अतएव इन्हें उपेश्वर कहा जाता है। अव्ययेश्वर यद्यपि अश्वत्थेश्वर की अपेक्षा चिदंशरूप था, परन्तु इन उपेश्वरों की अपेक्षा यह चिदात्मा है, उपेश्वर चिदंश हैं। चिदात्मा एक है, चिदंश पांच हैं। इस प्रकार एक ही चिदंशरूप ब्रह्म अव्ययेश्वर चिदात्मा, उपेश्वर चिदंशरूप भेद से दो मार्गों में विभक्त हो जाता है। इन दोनों में अव्ययेश्वर विशुद्ध अक्षरमूर्त्ति है, एवं उपेश्वर क्षराऽव्ययगर्भित अक्षरप्रधान है। इन दोनों का क्रमशः गुण-विकार नाम के दो परिग्रहों से सम्बन्ध है। अव्ययेश्वर सगुण सत्यप्रजापति है, उपेश्वर सविकार-यज्ञप्रजापति है। तीसरा है चिदंशरूप- देवविवर्त्त।

इसके भी साक्षी भोक्ता-रूप से दो विवर्त्त हैं। महासत्यात्मिका अव्यक्ता के सूक्ष्म अग्रभाग में सम्बन्ध रखने वाले पृथिवी विवर्त्त से ही इन दोनों का सम्बन्ध है। त्रैलोक्य व्यापक आग्नेयमूर्त्ति देव-सत्यात्मा साक्षी है। यह यद्यपि उपेश्वरादि की दृष्टि से चिदंश है, परन्तु जीवसृष्टि को अपने गर्भ में रखने के कारण जीवसृष्टि की अपेक्षा से यह चिदात्मा ही कहा जायगा। इसी को भौतिक पार्थिव विवर्त्त में व्याप्त रहने के कारण "सर्वभूतान्तरात्मा" कहा जाता है। चिदात्मरूप सर्वव्यापक (आग्नेयत्रैलोक्य में व्यापक) इस सर्वभूतान्तरात्मा के आगे जाकर प्रत्यगात्मा, शारीरकात्मा, भेद से दो विवर्त्त हो जाते हैं। त्रैलोक्य में प्रतिष्ठित रहने वाला, केवल पार्थिव विवर्त्तरूप आधिभौतिक प्रपञ्च का साक्षी रहने वाला यही चिदात्मा कहलाता है। अध्यात्म-संस्था में प्रविष्ट होकर यही अपने दो रूप धारण कर लेता है। अश्वत्थवृत्त कर्म्म-ब्रह्म, भेद से दो भागों में विभक्त है। इन में महाश्वत्थ का सम्बन्ध आधिभौतिक संस्था से है। एवं कर्म्माश्वत्थ का सम्बन्ध अध्यात्मसंस्था से है। इसी में फल भोगने के लिए प्राणी को आना पड़ता है। इस फलभोक्ता प्राणी के साथ उसी हृदयस्थान में साक्षीरूप से सर्वप्राणी-समान वही त्रैलोक्य व्यापक साक्षी आत्मा सर्वभूतसाधारणापेक्षया एकरूप से, किन्तु तत्तच्छरीरोपाधिभेद से तत्तच्छरीरावच्छिन्न बनता हुआ चिदंश रूप से प्रतिष्ठित होता है। यही प्रत्यगात्मा है। इस प्रकार एक ही कर्म्माश्वत्थ के शाखारूप एक ही शरीर में (केन्द्र में), एक ही स्थान पर अभिन्नरूप से प्रतिष्ठित रहते हुए, अतएव 'सयुजौ' (जोड़ले) नाम से प्रसिद्ध ये दोनों प्रतिष्ठित हो रहे हैं। इसी रहस्य को लक्ष्य में रख कर श्रुति कहती है—

> द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया समानं (एकं) वृक्षं परिषस्वजाते।
> तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्ति, अनश्नन्नन्योऽभिचाकशीति॥
>
> —मुण्डकोपनिषत् (३।१।१)

इन दोनों चिदंशों में प्रत्यगात्मरूप साक्षी चिदंश शारीरोपाधिक बनता हुआ भी, सूर्य्य-आत्मगत्यधिष्ठाता—सुपर्णात्मा—आतपवत् चेतनारूप से सूर्य्यप्रतिबिम्बस्थानीय सर्वथा विभिन्न जीवात्माओं का समानोपकारक बनता हुआ उस त्रैलोक्य व्यापक साक्षी से अभिन्न है। अतः इसका, और उसका अभेद मानते हुए दोनों को एक ही तत्त्व मान लिया जाता है। जो चिदात्मा है, वही शारीरोपाधिक, परमार्थतः निरुपाधिक रहता हुआ, शारीर दोषों से सर्वथा-निर्लिप्त रहता हुआ प्रत्यगात्मा है। इसका उस सविकार यज्ञप्रजापति में अन्तर्भाव है। यही सर्वभूतान्तरात्मा नाम का पहिला देवसत्यात्मा है। दूसरा जीवात्मा इसी का अंशरूप चिदाभास लक्षण शारीरकात्मा है। इस का अञ्जन परिग्रह से सम्बन्ध है। यही साञ्जन प्रतिशरीर भिन्न प्रत्यगात्मात्मा से नित्य अविनाभूत भोक्ता जीवात्मा अपनी अपनी प्रातिस्विक भूतसंस्था का अभिमानी बनता हुआ "भूतात्मा" नाम से प्रसिद्ध है। मधुरूप फल भोगने के कारण ही महर्षि कठ ने इसे "मध्वद्" ( मधुरूप फल खाने वाला ) नाम से व्यवहृत किया है। इस मध्वद् के साथ इस का ईशिता, अतएव "ईशान" नामसे प्रसिद्ध सर्वभूतान्तरात्मा अमध्वद् सदा साथ रहता है। जो जीव स्वान्तिक (समीपस्थ) इस ईश को न जानता हुआ अनीश बना रहता है, वह—"अनीशया शोचति मुह्यमानः" के अनुसार क्लेशादि में फँसा रहता है। परन्तु जो जीव अपने प्रत्यगात्मरूप अपने इस ईशरूप को पहिचान लेता है वह—"अमुह्यमानो न शोचति, न शोचति"।

य इमं मध्वदं वेद आत्मानं जीवमन्तिकात्।
ईशानं भूतभव्यस्य न ततो विजुगुप्सते। एतद्वै तत् ॥ (कठो० ४।५)।

इन दोनों में सर्वभूतान्तरात्मा नामक देवसत्यात्मा ही ईश्वर है, भूतात्मा नामक देवसत्यात्मा ही जीव है। दोनों में ईश्वर विशुद्ध आत्मक्षरमूर्ति है, जीव अव्ययाक्षरगर्भित आत्मक्षरमूर्ति है। यही आत्मविवर्त्त की तीसरी संस्था है। दोनों ही सुपर्ण नाम से व्यवहृत हुए हैं। सुपर्ण शब्द का भी विचार कीजिए। जिस प्रकार मनुष्य का सौन्दर्य्य उस के सदाचार पर अवलम्बित है, स्त्री का उत्कर्ष पातिव्रत्य पर निर्भर है, एवमेव पक्षी का सौन्दर्य्य उसके पक्षों पर आश्रित है। पक्ष सम्बन्ध से ही वह पक्षी कहलाया है। पक्षों से पक्षी आकाश में विचरण किया करता है। जो पक्षी अपने पक्षों से आकाश में जितना अधिक दूर उड़ सकता है, वही पक्षों की प्रशंसा है, यही पक्षों का सौन्दर्य है। पक्षसौन्दर्य केवल उड़ने से सम्बन्ध रखता है। इतर पक्षियों की अपेक्षा गरुड़ पक्षी अधिक वेग से, अधिक दूर तक उड़ सकता है, अत एव इसके पक्ष इतर पक्षियों की अपेक्षा सुष्ठु ( सुन्दर ) माने जाते हैं। गरुड़ पक्षी के इसी पक्ष सौन्दर्य के कारण

वैज्ञानिकोंने इसे—"सुपर्ण" ( अच्छे पंख वाला ) कहा है। अत एव इसे खगेश्वर कहा गया है—"वीर्यं वै सुपर्णो गरुत्मान्" ( शत० १०।५।२।४ )। यही स्थिति आध्यात्मिक जीवेश्वर की है। पक्षी अधिक से अधिक भू-वायु का तलस्पर्श कर सकता है। परन्तु हमारा यह कर्म्मभोक्ता जीवात्मा तो सुदूरस्थित विविध लोकों में आया जाया करता है। यहाँ तक कि, पृथिवी के २१ अहर्गण पर सूर्य्य है—"एकविंशो वा इतः (पृथिवीलोकात्) आदित्यः ( तै० ब्रा० १।५।१०।६ )" वहाँ तक वह जा सकता है। भला इस से अधिक दूर जाने की किस पक्षी में शक्ति है? जीव के साथ प्रत्यगात्मरूप ईश्वर भी नित्य सम्बद्ध रहता हुआ घटाकाशादिवत् लोकान्तर में जाता है। ईश्वरगर्भित जीव लोकान्तर में क्या जाता है, मानो एक पक्षी लोकान्तर में घूम रहा है। यही इन दोनों की सुपर्णता है। इसी सुपर्णसादृश्य से प्राणाचार्यों ने आत्मगति में आरूढ इस प्रेत जीव को "गरुड़"* नाम से व्यवहृत किया है। इसीलिए इन सयुजों को "सुपर्ण" ( अच्छे-शक्तिशाली पंखों ) वाला पक्षी शब्द से व्यवहृत करना अन्वर्थ बन जाता है। अपिच, सुपर्ण शब्द का दूसरा अर्थ है—सुनहरी पंख। अग्नि को हिरण्यरेता कहा जाता है। हिरण्य ही सुवर्ण है। उधर अग्निमयमूर्ति को ही हमने साक्षी कहा है। जीव भी इसी का अंश होता हुआ अग्निमयमूर्ति ही है। इस हिरण्य अग्नि के सम्बन्ध से भी इसे सुपर्ण ( सुनहरी-आग्नेय-पक्षवाला ) कहना उचित होता है। अपिच, इन दोनों ही पक्षियों का सुपर्णचिति नाम से प्रसिद्ध अग्निचिति से सम्बन्ध है। भूपिण्ड से निकलने वाला पार्थिव अग्नि ठीक पक्षी के आकार में परिणत होकर ही २१ स्तोम पर्य्यन्त वितत रहता है। और सम्वत्सर से युक्त होकर यह सम्वत्सररूप ही बन जाता है। इसी रहस्य का वैज्ञानिकों ने सुपर्णाख्यान रूप से निरूपण किया है। पार्थिव अग्नि गायत्री है। यह सुपर्ण पक्षी बन कर ही २१ स्थ सूर्य्य से ऊपर रहने वाले सौम्य-गन्धर्वप्राणों से सुरक्षित पारमेष्ठ्य सोम का अपहरण करती है। इसी आधार पर निम्न लिखित निगम वचन प्रतिष्ठित हैं—

१—"इमे वै लोका गायत्री" ( तां० ब्रा० १२।१०।१ )।

२—"अग्निर्ह वाव राजन् गायत्री मुखम्" ( जै० उ० ४।८।२ )।

---

* गरुड़रूप प्रेतात्मा शरीर से निकलकर किन किन लोकों में जाता है?, वहाँ क्या क्या फल भोगता है?, इत्यादि विषयों का निरूपण करने वाला आख्यायिकात्मक पुराण ही "गरुड़पुराण" नाम से प्रसिद्ध है। मृत प्राणी के द्वारा आर्त्तमनात्मक आशौचकाल में तद्बान्धव इसी का श्रवण करते हैं।

३—"यद् गायत्री श्येनो भूत्वा दिवः सोममाहरत्—तेन सा श्येनः"
( शत० ३।४।१।१२ )।

४—"तृतीयस्यामितो दिवि सोम आसीत् । तं गायत्र्याहरत्" (तै० १।१।३।१०)।

५—"इमऽउ लोकाः संवत्सरः" ( शत० ८।१।१।७ )।

६—"अग्निर्वाव संवत्सर" ( तां० ब्रा० १७।१३।१७ )।

उक्त वचनों से यह स्पष्ट हो जाता है कि, पार्थिव त्रैलोक्य में प्रतिष्ठित गायत्राग्नि, संवत्सर, श्येन, आदि तत्त्व अपेक्षया भिन्न भिन्न नामों से व्यवहृत होते हुए भी अभिन्नेन अभिन्नार्थ के ही बोधक हैं। इस पञ्चचितिक अग्निमयी का ही नाम ईश्वर, कि वा देवसत्यात्मा है, यही संवत्सर प्रजापतिरूप महा सुपर्ण है। इसी का अंशरूप जीव क्षुद्र सुपर्ण है। सुपर्ण की इसी सुपर्णता का दिग्दर्शन कराता हुई ब्राह्मणश्रुति कहती है—

ईश्वरः–१—' अथ ह वाऽएष महासुपर्ण एव यत् सम्वत्सरः। तस्य–यान् पुरस्ताद्विषुवतः षण्मासानुपयन्ति सोऽन्यतरः पक्षः। अथ यान् उपरिष्टात् सोऽन्यतरः। आत्मा विषुवान् ॥" ( शत० १२।२।३।७ )

जीवः–२—"पुरुष सुपर्णः" ( शत० ७।४।२।५ )

हां, इस सम्बन्ध में इतना अवश्य ध्यान रखना चाहिए कि, यदि सुपर्ण शब्द का "पञ्चचितिक अग्निमय पुरुष सुपर्ण है" यह अर्थ अभिप्रेत है, तब तो आत्मगति से कोई सम्बन्ध न रखने वाला स्थिरस्वरूप सम्वत्सरात्मक त्रैलोक्य व्यापक चिदात्मरूप ईश्वर ही सुपर्ण शब्द से व्यवहृत किया जा सकता है। यदि सुपर्ण का—"लोकान्तर में पक्षों से गमन करने वाला सुन्दर पक्षी सुपर्ण है" यह अर्थ है, तो उस दशा में चिदात्मरूप शरीरोपाधिक प्रत्यगात्मेश्वर का ही साक्षी सुपर्ण शब्द से ग्रहण करना पड़ेगा। "द्वा सुपर्णा०" इत्यादि में सुपर्ण शब्द से इसी आध्यात्मिक सुपर्णयुग्म का ग्रहण अपेक्षित है। कारण—दोनों सुपर्णों का समान ( एक ) वृक्ष में अवस्थान, दोनों का सयुग् भाव अध्यात्मसंस्था में ही संभव होसकता है। अधिदैवतसंस्था का अव्यक्त सम्वत्सरात्मक-चिदात्मक महासुपर्ण भौतिक विश्व का समानरूपसे साक्षी होता हुआ भी, अपने इस व्यापकरूप से यह अध्यात्मसंस्था का साक्षी नहीं माना जासकता। साथ ही में उस व्यापक का इस परिच्छिन्न चिदाभास के साथ समान वृक्ष

में अवस्थान, एवं सयुग्मभाव भी उपपन्न नहीं होसकता। इस प्रकार द्विकल आत्मा, द्विकल ब्रह्म, द्विकल देव, इन तीन युग्मों में आत्म विवर्त्त समाप्त है। उत्तर उत्तर का युग्म पूर्व पूर्व के आधार पर प्रतिष्ठित है। इस क्रम से देवसत्ययुग्म में शेष दोनो आत्म-ब्रह्मयुग्मों की सत्ता सिद्ध होजाती है। देवसत्यात्म-परिज्ञान से सब कुछ विज्ञात है। देवसत्यात्मयुग्म त्रिकल है, इसी आधार पर "त्रिःसत्या वै देवाः" यह अनुगम प्रतिष्ठित है।

परिच्छिन्न-मृत्युबन्धन—अपरिच्छिन्न का परिच्छिन्न बन जाना ही मृत्युबन्धन है, यही भोग्य भाव है। इस सीमाभाव के तारतम्य से विश्वाधवर्त्त में (महामाया के गर्भ में) प्रतिष्ठित उक्त तीनों विवर्त्तों का हम भोग्य कह सकते हैं। इस दृष्टि से विशुद्ध भोक्तृलक्षण आत्मा केवल विश्वातीत अखण्ड परात्पर ही है। यही ब्राह्मी स्थिति है, यही ब्राह्मी उपनिषत् है। इस के गर्भ में प्रविष्ट सभी आत्मविवर्त्त परस्पर की अपेक्षा भोक्ता भी हैं, भोग्य भी हैं। साक्षी भी है, भोक्ता भी है। पहिले आत्मयुग्म को ही लीजिए अवान्तर युग्मों की अपेक्षा भोक्ता बनता हुआ भी षोडशीगर्भित महेश्वर परात्परदृष्ट्या भोग्य है। परात्पर चिदात्मा है, पुरुष चिदंश है। परात्पर साक्षी है, पुरुष भोक्ता है। परात्पर प्रतिष्ठा है, पुरुष प्रतिष्ठित है। परात्पर अन्नाद है, पुरुष अन्न है। स्वयं आत्मविवर्त्त में निष्कल महेश्वर चिदात्मा है, साक्षी है। षोडशी चिदंश है, भोक्ता है। इस की अपेक्षा ब्रह्मसत्यात्मविवर्त्त भोक्ता है, आत्मयुग्मसाक्षी है। स्वयं ब्रह्मसत्य-विवर्त्त में परमेश्वर साक्षी है, उपेश्वर भोक्ता है। इस की अपेक्षा देवसत्यात्मविवर्त्त भोक्ता है, ब्रह्मसत्यात्मयुग्म साक्षी है। स्वयं देवसत्यात्मविवर्त्त में त्रैलोक्येश्वर साक्षी है, जीवप्रजापति भोक्ता है। सुपर्ण केवल इसी अन्तिम संस्था का नाम है। कारण, आत्मगति के साथ इस देव-सत्यात्मविवर्त्त का ही सम्बन्ध है।

चामत्कारिक-पुरुषात्मा—एक और चमत्कार देखिए। सभी आत्मसंस्थाओं में पञ्चकल अव्यय की प्रधानता है—"मत्तः परतरं नान्यत् किञ्चिदस्ति धनञ्जय" (गीता० ७।७)। अव्यय भी मनः प्राणवाङ्मय मूर्त्तिमाली। अव्यय का ज्ञानघन मन, क्रियाघन प्राण, अर्थरूप वाक्तत्व ही षोडशी संस्था में क्रमशः अव्यय-अक्षर-क्षर रूपसे विकसित होता है। स्वयं अव्यय मनःप्रधान होता हुआ ज्ञानप्रधान है। अक्षर प्राणप्रधान होता हुआ क्रिया-प्रधान है। स्वयं क्षर वाक्प्रधान बनता हुआ अर्थप्रधान है। समष्टिरूप से स्वयं षोडशी अव्यय-प्रधान है, ब्रह्मसत्यात्मयुग्म अक्षरप्रधान है, देवसत्यात्मयुग्म क्षर प्रधान है। प्रत्येक में पुनः मनःप्राणवाक्प्रधान, अत एव ज्ञानक्रियामूर्त्ति अव्यय-अक्षर-क्षर का विकास है। उदाहरण

के लिए आत्मयुग्म को ही लीजिए। इस में भी पहिले विशुद्ध पञ्चकल अव्यय नामक महेश्वर को लीजिए। इस की पांच कलाओं में से आनन्द विज्ञान का एक विभाग है। यह विभाग ज्ञान-प्रधान बनता हुआ अव्ययप्रधान है। प्राणवाक् का स्वतन्त्र विभाग है। यह विभाग अर्थ प्रधान बनता हुआ क्षरप्रधान है। मध्यस्थ उभयात्मक मन का स्वतन्त्र विभाग है। यह उभयात्मक बनता हुआ सेतुस्थानीय बनता हुआ अक्षरप्रधान है। केवल सृष्टिसाक्षी त्रिकल अव्यय में मन ज्ञानघन बनता हुआ अव्ययप्रधान, प्राण क्रियाघन बनता हुआ अक्षरप्रधान, वाक् अर्थघना बनती हुई क्षरप्रधाना है। षोडशी संस्था में पञ्चकल अव्यय ज्ञानप्रधान बनता हुआ मनोमय, पञ्चकल अक्षर क्रियाप्रधान बनता हुआ प्राणमय, एवं पञ्चकल क्षर-अर्थप्रधान बनता हुआ वाङ्मय है।

ब्रह्मसत्यात्मरूप दूसरे युग्म का विचार कीजिए। इस में भी पहिले विशुद्ध अक्षरात्मक अवतारपारीण ओंकारात्मक वल्शेश्वर पर दृष्टि डालिए। प्रणवस्थानीय, पार्थिव संस्था का अनुग्राहक विशुद्ध अक्षरमूर्त्ति वही वल्शेश्वर मकारात्मक, अत एव वाक्प्रधान क्षर है। उद्गीथ-स्थानीय, सौरसंस्था का अनुग्राहक विशुद्ध अक्षरमूर्त्ति-वही उकारात्मक वल्शेश्वर प्राणप्रधान अक्षर है। एवं ओंकारस्थानीय, स्वायम्भुव संस्था का अनुग्राहक विशुद्ध अक्षरमूर्त्ति वही अकारात्मक वल्शेश्वर मनःप्रधान अव्यय है। पर ( अव्यय ), परम ( अक्षर ) अवर ( क्षर ) रूप ओंकारात्मक विशुद्ध ही पारोवरीण विशुद्ध अक्षरमूर्त्ति वल्शेश्वर नामक ब्रह्मसत्यात्मा है। उपेश्वरसंस्था में से प्रत्येक का विचार कीजिए। पहिले स्वयम्भू को लीजिए। * स्वयम्भू के वेद-सूत्र-नियति-भेद से तीन मनोता माने गए हैं। वेदमूर्त्ति वही स्वयम्भू उपलब्धिरूप ज्ञान का प्रवर्त्तक बनता हुआ वेदावच्छेद से मनोमय बनता हुआ अव्ययप्रधान है। सम्बन्धसूत्रावच्छेदेन वही प्राणमय बनता हुआ अक्षरप्रधान है। नियति-सम्बन्ध से वही वाङ्मय बनता हुआ आत्मक्षरप्रधान है। इन तीनों विवर्तों का स्वरूप पूर्व को अव्यक्तात्मविज्ञानोपनिषत् में बतलाया जा चुका है। इसी प्रकार परमेष्ठी नाम के उपेश्वर में इडा ( मनोमय अव्यय ), ऊर्क् ( प्राणमय अक्षर ), भोग (वाङ्मय क्षर) इस रूप से, सूर्य्योपेश्वर में ज्योति (वाङ्मय क्षर), गौ (प्राणमय क्षर), आयु ( मनोमय अव्यय ) इस रूप से, चन्द्रोपेश्वर में रेत. (वाङ्मय क्षर), श्रद्धा (प्राणमय अक्षर), यश ( मनोमय अव्यय)

* इस विषय का विशद दिग्दर्शन ईशोपनिषत् विज्ञानभाष्य प्रथमखण्ड के पुरुषात्माधिकरणान्तर्गत "मनःप्राणवाङ्मय अव्यय की व्यापकता" नाम के प्रकरण में देखना चाहिए।

इस रूप से, एवं भूपिण्डरूप उपेश्वर में वाक् (वाङ्मय क्षर), गौ (प्राणमय अक्षर), द्यौः (मनोमय अव्यय), इस रूप से तीनों पुरुषों का अवस्थान सिद्ध हो जाता है।

सर्वान्त में देवसत्यात्मरूप तीसरे विवर्त्त का विचार कीजिए। इसमें भी साक्षीरूप प्रत्यगात्मविवर्त्त पर पहिले दृष्टि डालिए। इसकी वैश्वानर-हिरण्यगर्भ-सर्वज्ञ, ये तीन कलाएँ हैं, जैसा कि अनुपद में ही स्पष्ट होने वाला है। इनमें अर्थप्रधान वैश्वानर वाङ्मय क्षर की विकास भूमि है। क्रियाप्रधान हिरण्यगर्भ प्राणमय अक्षर से अनुगृहीत है। एवं सर्वज्ञ मनोमय अव्यय के अनुग्रह से युक्त है। इसी प्रकार भोक्ता (जीवसुपर्ण) देवसत्यात्मा की वैश्वानर-तैजस-प्राज्ञ, ये तीनों कलाएँ क्रमशः क्षर-अक्षर-अव्यय से समन्वय रखतीं हैं। यह है स्थूलनिदर्शन। यदि दशाक्रमानुसार इस त्रिपुरुष की व्याप्ति के सूक्ष्म दर्शन किए जाते हैं, तो अन्ततः त्रिपुरुष पर विश्राम करते हुए, इसके द्वारा पञ्चकलपुरुष, तद्द्वारा निष्कल पुरुष, सर्वान्त में उसी अखण्ड परात्पर का आश्रय लेना पड़ता है—"ऐतदात्म्यमिदं सर्वम्"। उक्त विषय का निम्नलिखित तालिकाओं से स्पष्टीकरण हो जाता है।

१—आत्मन्वी विवर्त्त

१-
- १- परात्परे मायापरिग्रहसम्बन्धात् ससीमः सन् मायोपाधिको निष्कलः पुरुषोऽव्ययः.
- २- अव्यये कला (योगमाया, परिग्रहसम्बन्धात् योगमायोपाधिकः षोडशकलो महेश्वरः

}—महेश्वरप्रजापतिः—अमृतात्मयुगम (आत्मविवर्त्त)

——०——

२-
- १- षोडशीपुरुषो गुणपरिग्रहयोगात् परपुण्डीरात्मको परमेश्वरः सत्यात्मा } विश्वेश्वरप्रजापतिः
- २- सत्यात्मनि विकारपरिग्रहयोगात् स्व० पर० सू० चन्द्र० भू०-इत्येताः पृथक् पृथक् पञ्चोपेश्वरा वर्तमानः }—उपेश्वरप्रजापतयः

}—ब्रह्मसत्यात्मयुगम (ब्रह्मविवर्त्त)

——०——

२—
- १— सर्वहुतयज्ञमूर्तिः-वैश्वानरहिरण्यगर्भ-सर्वज्ञकृतात्मा प्रत्यगात्मा साक्षी सुपर्णः —ईश्वरः
- २— विश्वदानियज्ञमूर्तिः-वै० तैजस प्राज्ञ-कृतात्मा आवरणपरिग्रहयोगात् शारीरकात्मा भोक्ता सुपर्णः —जीवः

—ईश्वरप्रजापतिः—देवसत्यात्मयुग्म ( देवविवर्त्त )

—०—

## २—चिदात्म—चिदंशविवर्त्त—

१—
- १—सर्वकलविशिष्टरसमूर्तिरमायी-अखण्डः परात्परः———चिदात्मा—विशुद्धात्मा
- २—षोडशकलो महामायी विश्वव्यापको महेश्वरः———चिदंशः—आत्मन्वी

—*—

२—
- १—मायामात्रो निष्कलो विशुद्धोऽव्ययपुरुषः———चिदात्मा—आत्मन्वी
- २—अव्ययक्षराक्षरकृतरूपः षोडशकलात्रिपुरुषः पुरुषः———चिदंशः—आत्मन्वी

—*—

३—
- १—षोडशकलस्त्रिपुरुषः पुरुषो महेश्वरः———चिदात्मा—आत्मन्वी
- २—उपेश्वर-विश्वेश्वर-कृतरूपो ब्रह्मसत्यात्मा———चिदंशः—आत्मन्वी

—*—

४—
- १—स्वायम्भुवो महेश्वरो ब्रह्मसत्यात्मा———चिदात्मा—आत्मन्वी
- २—पृथग्संस्थाः स्व० प० सू० च० भू० इत्येता उपेश्वराः—चिदंशः—आत्मन्वी

—*—

५—
- १—उपेश्वरविश्वेश्वरकृतरूपो ब्रह्मसत्यात्मा———→चिदात्मा—आत्मन्वी
- २—अग्नित्रयमूर्तिस्त्रैलोक्यव्यापको देवसत्यात्मा——→चिदंशः—आत्मन्वी

—:*:—

६—
- १—वैश्वानर-हिरण्यगर्भ-सर्वज्ञमूर्ति-महासंवत्सरात्मको महासुपर्णः →चिदात्मा—आत्मन्वी
- २—वैश्वानर-हिरण्यगर्भ-सर्वज्ञमूर्तिः-शरीरोपाधिविशिष्ट-साक्षी सुपर्णः प्रत्यगात्मा →चिदंशः—आत्मन्वी

—:*:—

२— १—निष्कलोऽव्ययपुरुषः ———— भोक्ता ( साक्षी )
२—षोडशी महेश्वरः ———————— भोग्यः ( भोक्ता )

——:o:——

३— १—षोडशीपुरुषो महेश्वरः ——— भोक्ता ( साक्षी )
२—सोपेश्वरो वल्शीश्वरः ——— भोग्यः ( भोक्ता )

——:o:——

४— १—अक्षरपारीणो वल्शीश्वरः——भोक्ता ( साक्षी )
२—पञ्चोपेश्वराः पृथक् पृथक्——भोग्यः ( भोक्ता )

——:o:——

५— १—सोपेश्वरो वल्शीश्वरः———भोक्ता ( साक्षी )
२—प्रत्यगात्माभिन्नो महासुपर्णः—भोग्यः ( भोक्ता )

——:o:——

६— १—संवत्सरात्मको महासुपर्णः——भोक्ता ( साक्षी )
२—प्रत्यगात्मा साक्षी सुपर्णः——भोग्यः ( भोक्ता )

——:o:——

७— १—महासुपर्णाभिन्नः साक्षी———भोक्ता ( साक्षी सुपर्णः )
२—शारीरको भोक्तात्मा ———भोग्यः ( भोक्ता सुपर्णः )

——:o:——

## ६—पुरुषात्मविवर्त्त—( पुरुष एवेदं सर्वं यद् भूतं यच्च भाव्यम् )

१—पञ्चकलोऽव्ययो ज्ञान–काम–कर्म्ममूर्त्तिः—

१—आनन्दविज्ञाने ( ज्ञानात्माव्ययः )→ज्ञानघनोऽव्ययः
२—मनः ( कामात्माव्ययः )————→क्रियाघनोऽक्षरः
३—प्राणवाचौ ( कर्म्मात्माव्ययः )——→अर्थघनः क्षरः

२—त्रिकलोऽव्ययः सृष्टिसाक्षी—

१—ज्ञानमूर्तिर्मन ——————ज्ञानघनोऽव्यय

२—क्रियामूर्ति प्राण——— क्रियाघनोऽक्षरः

३—अर्थमूर्तिर्वाक् ———— अर्थघन क्षरः

———०———

३—षोडशकलो महेश्वर. क्षराक्षरगर्भितोऽव्ययप्रधानः ( सृष्टेरालम्बनम् )—

१—पञ्चकलोऽव्ययो मनोमय —मनोऽव्ययरूपम्

२—पञ्चकलोऽक्षर प्राणमय —प्राणोऽक्षररूपम्

३—पञ्चकल क्षर —वाङ्मय —वाक् क्षररूपम्

———*———

४—ब्रह्मेश्वरप्रजापतिर्विशुद्धाक्षरमूर्त्तिः—

१—स्वायम्भुवसंस्थानुग्राहक —ओङ्कारात्मको विशुद्धाक्षरमूर्तिर्मनोमयोऽकार —अव्यय

२—सौरसंस्थानुग्राहक —उद्गीथात्मको विशुद्धाक्षरमूर्त्ति प्राणमय —उकार ————अक्षरः

३—पार्थिवसंस्थानुग्राहक प्रणवात्मको विशुद्धाक्षरमूर्त्तिर्वाङ्मयो—मकारः————क्षर

———०———

५—ब्रह्मेश्वरगर्भितः-अव्ययक्षरगर्भितोऽक्षरप्रधानः—उपेश्वर स्वयम्भू ( १ )

१—वेदसत्यमूर्त्तिर्ज्ञानात्मा मनोमय———अव्यय ( वेदा. )

२—सूत्रसत्यमूर्त्ति कामात्मा प्राणमय———अक्षर ( सूत्रम् )

३—नियति-सत्यमूर्त्ति कर्म्मात्मा वाङ्मय —क्षर ( नियति. )

———०———

६—ब्रह्मेश्वरगर्भित —अव्ययक्षरगर्भिताक्षरप्रधान —उपेश्वर —परमेष्ठी (२)

१—ह्रमूर्त्तिर्ज्ञानप्रवर्त्तको मनोमय —अव्यय (ह्रहा)

२—ऊर्ग् मूर्त्ति क्रियाप्रवर्त्तक प्राणमय —अक्षर (ऊर्क्)

३—भोगमूर्त्तिरर्थप्रवर्त्तको वाङ्मय —क्षर (भगा)

———*———

७—ब्रह्मेश्वरगर्भितः—अव्ययक्षरगर्भिताक्षरप्रधानः—उपेश्वर सूर्य्यः (३)

१—आयुर्मूर्त्तिर्ज्ञानप्रवर्त्तको मनोमय —अव्यय (आयु)

२—गोमूर्त्ति क्रियाप्रवर्त्तक प्राणमय अक्षर (गो)

३—ज्योतिर्मूर्त्तिरर्थप्रवर्त्तको वाङ्मय —क्षर (ज्योति)

———●———

८—बल्शेश्वरगर्भितः-अव्ययक्षरगर्भिताक्षरप्रधान–उपेश्वरश्चन्द्रमाः (४)

१—यशोमूर्त्तिर्ज्ञानाधारो मनोमय —अव्ययः (यश)

२—श्रद्धामूर्त्तिः क्रियाधारः प्राणमय —अक्षरः (श्रद्धा)

३—रेतोमूर्त्तिरर्थाधारो वाङ्मय —क्षर (रेत)

—:*:—

९—बल्शेश्वरगर्भितः-अव्ययक्षरगर्भिताक्षरप्रधानः-उपेश्वरो भूपिण्डः (५)

१—द्यौमूर्त्तिर्ज्ञानसञ्चालको मनोमय—अव्ययः (द्यौ)

२—गौमूर्त्तिः क्रियासञ्चालकः प्राणमय —अक्षरः (गौ)

३—वाङ्मूर्त्तिरर्थसञ्चालको वाङ्मय —क्षरः (वाक्)

—:*:—

१०—अग्नित्रयमूर्त्तिः-अव्ययाक्षरगर्भितात्मक्षरप्रधानः प्रत्यगात्मा साक्षी सुपर्णः (१)

१—सर्वज्ञमूर्त्तिरादित्यप्रधानो ज्ञानप्रदाता मनोमयः—अव्ययः (सर्वज्ञः)

२—हिरण्यगर्भमूर्त्तिर्वायुप्रधानः क्रियाप्रदाता प्राणमय —अक्षर (हिरण्यगर्भः)

३—वैश्वानरमूर्त्तिरग्निप्रधानोऽर्थप्रदाता वाङ्मयः—क्षर (वैश्वानरः)

—:*:—

११—अग्नित्रयमूर्त्तिरव्ययाक्षरगर्भितात्मक्षरप्रधानः सावरणो भोक्ता सुपर्णः (२)

१—प्राज्ञमूर्त्तिरादित्यप्रधानो० ——— अव्ययः (प्राज्ञ)

२—तैजसमूर्त्तिर्वायु० ——— अक्षरः (तैजसः)

३—वैश्वानरमूर्त्तिरग्नि० ——— क्षरः (वैश्वानरः)

—:*:—

अदिति के गर्भ में हमने विराट्प्रजापति की सत्ता बतलाई है। इसी विराट्प्रजापति को -प्राणात्मोपनिषत् का उपनिषत्—हमने साक्षीसुपर्ण कहा है। यही हमारी इस प्राणात्मविज्ञानोपनिषत् की मूल प्रतिष्ठा है। यही हमारा (जीवात्मा का) उपास्य ईश्वर है। पूर्वोक्त आत्मविवर्तों में से हम सुगमता पूर्वक इसी की उपासना कर सकते हैं, अत एव पूर्व की प्राजापत्यसंस्थाचतुष्टयी में हमने इसे सुविज्ञेय कहा है। इस बात को न भूल जाइए कि, कर्म्म सदा विश्व से सम्बन्ध रखता है, उपासना एकमात्र ब्रह्मगर्भित देवता की ही होसकती है, एवं ज्ञान का सम्बन्ध एकमात्र आत्मा के साथ ही है। दूसरे शब्दों में यों भी कहा जासकता है कि, कर्म्मकाण्ड की मूलप्रतिष्ठा सावरण भौतिक विश्वरूप में परिणत आत्मा है, उपासना की आधारभूमि ब्रह्मसत्यगर्भित देवसत्यात्मा है, एवं ज्ञानकाण्ड का आश्रय अमृतात्मरूप षोडशी पुरुष है। अथवा यों कहिए कि, भौतिक विश्व को साथ लेकर वही आत्मा साञ्जन-सावरण बनता हुआ कर्म्म का

प्रवर्त्तक बनता है। प्राण ( स्वयम्भू ), आपः (परमेष्ठी), वाक् (सूर्य्य), अन्न (चन्द्रमा), अन्नाद (भूपिण्ड), इन ब्रह्मसत्यात्मक पाँचों प्रकृतियों से नित्ययुक्त अग्नि-वायु-आदित्य की समष्टिरूप देवत्रयी को साथ लेकर तद्विशिष्ट यही आत्मा उपासना का प्रवर्त्तक बनता है। एवं अपने विशुद्ध षोडशीरूप से यही ज्ञान का प्रवर्त्तक बनता है। सर्वातीत परात्पर ( निराकार परमेश्वर) कर्म्म उपासना-ज्ञान, तीनों धर्म्मों से बहिर्भूत होता हुआ सर्वथा निर्धर्म्मक है। और सूक्ष्मविचार कीजिए। क्षराक्षरगर्भित अव्ययमूर्त्ति अमृतात्मा ज्ञानकाण्ड का, क्षराव्ययगर्भित अक्षरमूर्त्ति ब्रह्मसत्यात्मानुगृहीत देवसत्यात्मा उपासनाकाण्ड का, एवं अक्षराव्ययगर्भित क्षर ( विकार क्षर ) मूर्त्ति विश्व कर्म्मकाण्ड का आश्रय है। कर्म्म का भौतिक क्षरविवर्त्त से ही सम्बन्ध है—"क्षरः सर्वाणि भूतानि"। उपासनाका चरकूट पर एकरूप से प्रतिष्ठित, अतएव कूटस्थ नाम से प्रसिद्ध अक्षरविवर्त्त से ही सम्बन्ध है—"कूटस्थोऽक्षर उच्यते"। इसीलिए उपनिषदों ने इसी अक्षरप्रधान देवसत्यात्मा को, किंवा देवसत्यसंस्था में विकसित अक्षर को उपास्य माना है, जैसाकि श्रुति कहतीहै—

धनुर्गृहीत्वौपनिषदं महास्त्रं शरं ह्युपासा निशितं सन्धीयत।
आयम्य तद्भावगतेन चेतसा लक्ष्यं तदेवाक्षरं विद्धि ॥१॥
प्रणवो धनुः शरो ह्यात्मा ब्रह्म तल्लक्ष्यमुच्यते।
अप्रमत्तेन वेद्धव्यं शरवत्तन्मयोभवेत् ॥२॥ (मुण्डक २।२।३-४)

विशुद्ध अक्षर उपास्य नहीं है, अपितु देवसत्यात्मगर्भित ब्रह्मसत्यावच्छिन्न, अतएव ब्रह्म नाम से व्यवहृत सोपाधिक अक्षर ही उपास्य बनता है। यद्यपि उपासना का आश्रय ब्रह्म ( ब्रह्मसत्यात्मक देवसत्यात्मा ) है, परन्तु प्रधान लक्ष्य वही अक्षर है। इन्हीं दोनों भावों को सूचित करने के लिए पहिले श्रुतिने-"लक्ष्यं तदेवाक्षरम्" यह कहा, एवं आगे जाकर "ब्रह्मतल्लक्ष्यमुच्यते" यह कहा। ज्ञान का सर्वालम्बनरूप अव्ययविवर्त्त से हीसम्बन्ध है। इस आलम्बनरूप अव्ययप्रधान आत्मा को न आप उपासना कर सकते, एवं न इसे कर्म्म में अग्रणी बनाया जासकता। यह केवल बुद्धिगम्य (जानने की वस्तु) है—"तद्विज्ञानेन परिपश्यन्ति धीराः"। इसी रहस्य को लक्ष्यमें रखकर महर्षि कठ कहते हैं—

एतदालम्बनं श्रेष्ठमेतदालम्बनं परम्।
एतदालम्बनं ज्ञात्वा यो यदिच्छति तस्य तत् ॥ (कठोपनिषत् १।२।१७)

धर्मों का पूर्ण विकास नहीं होता है। वेदान्तदर्शन ने—"जन्माद्यस्य यतः" के अनुसार विजिज्ञास्य ब्रह्म को जन्मस्थितिभङ्ग का कारण माना है। ऐसा ब्रह्म निर्धर्मक व्यापक तत्त्व नहीं हो सकता। वह तो एकमात्र अक्षर ही हो सकता है। कारण—"तथाऽक्षराद्विविधाः सोम्य भावाः प्रजायन्ते तत्र चैवापियन्ति" ( मुण्डकोपनिषत् २.१.१ ) इत्यादि श्रुति अक्षर को ही जन्मस्थितिभङ्ग का कारण बतलाती है। "अव्यक्ताद्व्यक्तयः सर्वाः प्रभवन्त्यहरागमे। रात्र्यागमे प्रलीयन्ते तत्रैवाव्यक्तसंज्ञके (अक्षरे)" इत्यादि स्मृतियाँ भी उक्त अर्थ का ही समर्थन कर रहीं हैं। ऐसी स्थिति में जो व्याख्याता अभिनिवेश में पड़कर अक्षरब्रह्म-प्रतिपादक वेदान्त दर्शन को अव्ययब्रह्म का प्रतिपादक मान रहे हैं, यह उनका प्रौढिवाद ही समझना चाहिए। क्षर कार्यरूप जगत् है, अक्षर कारणरूप जगदीश्वर है, अव्यय कार्यकारणातीत सर्वालम्बन तत्त्व है। इन तीनों पूर्णेन्द्रों से अक्षर द्वारा अर्द्धेन्द्र जीवसृष्टि का विकास होता है, जैसा कि आगे जाकर स्पष्ट हो जायगा।

जहाँ तक हमारा अनुमान है, पाठक इस आत्मविवर्त्त से ऊब गए होंगे। अच्छा तो वैश्वानर—हिरण्यगर्भ—सर्वज्ञात्मक विराट् के दर्शन—एक बार अपने उपास्यदेव ( विराट् प्रजापति ) के दर्शन कर विश्राम कीजिए। अदिति का स्वरूप बतलाते हुए इस में अग्नि-वायु-आदित्यात्मक, तीन देवताओं की सत्ता बतलाई गई है। अग्नि के ये तीन विवर्त्त जहाँ देवतासम्बन्ध से पूर्वकथनानुसार ३३ अवस्थाओं में परिणत होते हैं, वहाँ यज्ञ की अपेक्षा से इसकी १० कलाएँ हो जाती हैं। दशाक्षरछन्द को ही विराट्छन्द कहा जाता है—"दशाक्षरा वै विराट्" ( शत० १।१।१।२२ )। पार्थिव प्राणाग्नि-तत्त्व दशकल बनता हुआ, अतएव विराट्सम्पत्ति से युक्त होता हुआ विराट् प्रजापति नाम से प्रसिद्ध हो जाता है। त्रिवृत्स्तोमपर्य्यन्त एककल गार्हपत्याग्नि है, पञ्चदश पर्य्यन्त अष्टकल धिष्ण्याग्नि है, एवं एकविंश स्तोम पर्य्यन्त एककल आहवनीयाग्नि है। इन तीनों अग्नियों की स्व स्व स्तोमों में तो उक्थावस्था रहती है, शेष दोनों स्तोमों में यही अर्करूप से व्याप्त रहते हैं। त्रिवृत्रूप पृथिवी पर्य्यन्त अग्नि उक्थरूप से, पञ्चदश, एवं एकविंश पर्य्यन्त अर्करूप से व्याप्त है। पञ्चदशरूप अन्तरिक्ष में धिष्ण्यरूप वाय्वग्नि उक्थरूप से, एकविंश, एवं त्रिवृत् में अर्करूप से व्याप्त है। एकविंशस्तोमरूप द्युलोक में इन्द्ररूप आदित्याग्नि उक्थरूप से, एवं त्रिवृत्-पञ्चदश में अर्करूप से व्याप्त है। इस प्रकार महापृथिवी ( अदिति पृथिवी ) के अवयवभूत ९-१५-२१ स्तोमात्मक पृ० अन्त० द्यौः, तीनों में अग्नि-वायु-इन्द्र, तीनों की व्याप्ति सिद्ध हो जाती है। यह अवश्य समझ लेना चाहिए कि, स्व स्व स्थान में तीनों की क्रमशः प्रधानता है। अतः अग्नि पृथिवी लोक का, वायु अन्तरिक्षलोक का, एवं आदित्य द्युलोक का अधिपति माना जाता है। स्वस्थान से अतिरिक्त तीनों की दोनों स्थानों में गौणता

## १—अव्ययसंस्था—पूर्णपुरुषः

१—अव्ययसंस्था—पूर्णपुरुषः

क्षराक्षरगर्भितः—अव्ययप्रधानः—ब्रह्म—देवसत्याधिष्ठाता

अमृतात्मा

सर्वतः पाणिपादं तत् सर्वतोऽक्षिशिरोमुखम् ।
सर्वतः श्रुतिमल्लोके सर्वमावृत्य तिष्ठति ॥




एतदालम्बनं श्रेष्ठं—एतदालम्बनं परम् ।
एतदालम्बनं ज्ञात्वा यो यदिच्छति तस्य तत् ॥

ज्ञानकाण्डाधिष्ठाता

ज्ञानात्मा

## २ – अक्षरसंस्था—पूर्णप्रकृतिः

क्षराव्ययगर्भितः—अक्षरप्रधानः ब्रह्मसत्यात्मकः प्राकृतात्मा




उपासनकाण्डाधिष्ठाता
नियात्मा

शर्मा ब्रादर्स इलैक्ट्रिक प्रेस अलवर।

## २ – क्षरसंस्था—पूर्णविकृतिः




अक्षराव्ययगर्भितः—क्षरप्रधानः—विश्वमूर्त्तिर्विकृतात्मा
कर्म्मकाण्डाधिष्ठाता
भूतात्मा

शर्मा माडर्न इलैक्ट्रिक प्रेस अलवर।

## १ – समष्टिः—

## तदिदं सर्वम्




(विशिष्टाद्वैतमूर्त्तिः—पुराणपुरुषः)

यस्मात्परं नापरमस्तिकिञ्चिद्यस्मान्नाणीयो न ज्यायोऽस्ति कश्चित्।
वृक्ष इव स्तब्धो दिवि तिष्ठत्येकस्तेनेदं पूर्णं पुरुषेण सर्वम् ॥१॥

शर्मा मादर्न इलैक्ट्रिक प्रेस, अलवर।

है। साथ ही में त्रैलोक्यभेद से तीनों के नाम रूप-कर्म्म भी बदल जाते हैं। पार्थिव वस्थ अग्नि पवमान कहलाता है, आन्तरिक्ष्य अर्काग्नि पावक कहलाता है, एवं दिव्य अर्काग्नि शुचि नाम से प्रसिद्ध है। पार्थिव वायु मातरिश्वा ( पिण्डप्रवर्त्तक-कन्न वायु ) कहलाता है। आन्तरिक्ष्य वायु यम कहलाता है। दिव्य वायु पवित्र नाम से प्रसिद्ध है। पार्थिव इन्द्र वासव कहलाता है। आन्तरिक्ष्य इन्द्र मरुत्वान् कहलाता है। एवं दिव्य इन्द्र मघवा नाम से प्रसिद्ध है। देवत्रयी के इसी त्रिवृद्भाव का स्पष्टीकरण करते हुए निम्नलिखित निगम वचन हमारे सामने आते हैं।

---

पवमानः—
- १—"स वा अग्नये पवमानाय निर्वपति"——( शत० २।२।१।६ )।
- २—"प्राणो ( प्राणाग्नि ) वै पवमानः"——( शत० २।२।१।६ )।
- ३—"यो वा अग्निः पवमानः" ——( ऐ० २।३७ )।
- ४—"स यदग्नये पवमानाय निर्वपति यदेवास्या-स्या पृथिव्यां रूप तदेवास्यैतेनाप्नोति"—( शत० २।२।१।१४ )
- ५—"यदस्य पवमान-रूपमासीत्-तदस्यां-पृथिव्यां न्यधत्त"—( शत० २।२।१।१४ )

---

पावकः—
- १—"अथाग्नये पावकाय निर्वपति" ——( शत० २।२।१।७ )
- २—"अन्नं वै पावकम्" ——( शत० २।२।१।७ )
- ३—"यत् ( अग्नेः ) पावक ( रूप ) तदन्तरिक्षे ( न्यधत्त )"—( शत० २।२।१।१४ )
- ४—"अथ यदग्नये पावकाय निर्वपति—यदेवा-स्यान्तरिक्षे रूप तदेवास्यैतेनाप्नोति"—( शत० २।२।१।१४ )

---

शुचिः—
- १—"अथाग्नये शुचये निर्वपति" ——( शत० २।२।१।८ )।
- २—"योऽयं वै शुचि" ——( शत० २।२।१।८ )।
- ३—"अथ यत् ( अग्नेः ) शुचिः ( रूप ) तद्दिवि ( न्यधत्त )"—( शत० २।२।१।१४ )
- ४—"अथ यदग्नये शुचये निर्वपति यदेवास्य दिवि रूप तदेवास्यैतेनाप्नोति"—( शत० २।२।१।१४ )।

---

अग्नि-वायु-इन्द्र (आदित्य), इन तीनों देवताओं के (प्रत्येक के) तीन-तीन रूप क्यों होगए ?, इस प्रश्न का समाधान तानूनप्त्रविज्ञान पर निर्भर है। जिस याज्ञिक प्रक्रिया–विशेष के कारण इन तीनों देवताओं के शरीर सुरक्षित रहते हैं। जिस यज्ञ के आधार पर इन के तनू गिरने नहीं पाते, वही यज्ञेष्टि "तानूनप्त्रेष्टि" नाम से प्रसिद्ध है। पार्थिव अग्नि अर्थशरीरी है, आन्तरिक्ष्य वायु क्रियाशरीरी है, एवं दिव्य इन्द्र ज्ञानशरीरी है। ज्ञान-क्रिया-अर्थ, तीनों स्वतन्त्र रह कर कभी विकसित नहीं होसकते। इन तीनों में अर्थ, एवं क्रिया के विना ज्ञान यद्यपि स्वस्वरूप से रह सकता है, परन्तु अर्थ, एवं क्रिया विना नित्यधर्म्मा ज्ञान को आलम्बन बनाए जीवित ही नहीं रह सकते। यदि ज्ञान को अर्थ, तथा क्रिया का सहकार प्राप्त नहीं होगा, तो वह निर्विकल्पक बनता हुआ विज्ञान (जानना) कोटि से बाहिर मात्र निकल जायगा, परन्तु इस की स्वरूप हानि नहीं होगी। "अयं घटः–अयं पटः–तमहं जानामि" इस प्रकार का लौकिक ज्ञान विना अर्थ ( विषय ) के कभी प्रतिष्ठित नहीं रह सकता। उधर क्षणिक क्रिया विना ज्ञानाश्रित विषय ( अर्थ ) को अपना आधार बनाए सर्वथा अनुपपन्न है। इस प्रकार विश्वोपाधिक ज्ञान–क्रिया–अर्थ, तीनों को ही स्वस्वरूप सिद्धि के लिए परस्पर तीनों का सहयोग अपेक्षित है। जब तक तीनों पृथक् हैं —(यद्यपि ऐसा संभव नहीं है). तब तक तीनों ही आसुर भावापन्न नास्तिसार बल से अभिभूत होते हुए पराजित हैं। जब तीनों परस्पर मिल जाते हैं, इस बात की प्रतिज्ञा ( शपथ ) कर लेते हैं कि, असुरबल को नष्ट करने के लिए अपन सदा मिल जुल कर रहेंगे, कभी अलग नहीं होंगे, तो इस सघशक्ति के प्रभाव से तीनों का सम्पूर्ण पार्थिव त्रैलोक्य (सम्वत्सर) में एकच्छत्र शासन हो जाता है। सम्वत्सर में से असुर निकल जाते हैं। इसी शपथ ( प्रतिज्ञा ) के कारण इन के तनू नहीं गिरने पाते, अत एव शपथ को भी विज्ञान भाषा में "तानूनप्त्र" नाम से व्यवहृत कर दिया जाता है। देवताओं का यह तानूनप्त्र कर्म्म ( शपथ कर्म्म ) वरुण के घर में होता है। भूपिण्ड के चारो ओर अर्णव समुद्र व्याप्त है। यही आपोमण्डल वरुणप्राण प्रधान होने से वारुणलोक कहलाता है। इसी वारुण अप्तत्त्व के आधार पर इन्द्राविष्णु की स्पर्धा से वेद-लोक-वाक् साहस्रियों का वितान होता है, जैसा कि— 'इन्द्रश्च विष्णू यदपस्पृधेथां त्रेधा सहस्रं वि तदैरयेथाम्' इत्यादि रूप से पूर्व में कहा जा चुका है। इस तानूनप्त्र का विशद रहस्य शतपथ की तानूनप्त्रेष्टि में देखना चाहिए—(शत० ३।४।२।)।

अग्नितत्त्व सदा गायत्रीछन्द से छन्दित रहता है। अष्टाक्षर गायत्री छन्द के सम्बन्ध से इस गायत्राग्नि की आठ मात्राएँ हो जाती हैं। अष्टाक्षर गायत्रछन्दा अग्नि के ही अग्नि-वायु–इन्द्र, ये तीन विवर्त्त बतलाए गए हैं। इस दृष्टि से पार्थिव अग्नि-(अग्नि)-आन्तरिक्ष्य अग्नि(वायु)–दिव्याग्नि–( इन्द्र ), तीनों की आठ आठ मात्राएँ हो जाती हैं। पार्थिव अग्नि की आठ मात्राओं

में से ४ मात्रा पर तो स्वयं अग्नि प्रतिष्ठित होता है। एवं शेष चार में से २ पर वायु, २ पर इन्द्र प्रतिष्ठित है। इस प्रकार अर्द्धभाग में अग्नि की सत्ता सिद्ध हो जाती है, एवं अर्द्धभाग में वायु, तथा इन्द्र दोनों की सत्ता सिद्ध हो जाती है। फलतः पार्थिव अग्नि-अग्नि वायु इन्द्रात्मक बनता हुआ सर्वमूर्त्ति बन जाता है। अग्नि अर्थ है, वायु क्रिया है, इन्द्र ज्ञान है। अग्नि यद्यपि त्रिमूर्त्ति है, तथापि प्रधानता अर्थमूर्ति अग्नि की ही है। अतः—इस त्रिदेवमूर्त्ति अग्नि को अर्थशक्ति का ही अधिष्ठाता माना जाता है। पृथिवी एक विश्व है, अन्तरिक्ष एक विश्व है, द्युलोक एक स्वतन्त्र ही विश्व है। इन तीनों विश्वों के अग्नि-वायु-इन्द्र, ये तीन नर हैं। त्रिमूर्त्ति तापधर्मा अग्नि इन्हीं विश्वनरों के समन्वय से संपन्न हुआ है। अत एव इसे "वैश्वानर" कहा जाता है। यह त्रैलोक्य में व्याप्त है, इसी आधार पर "वैश्वानरो यतते सूर्य्येण"(ऋक्सं० १।९८।१। आ यो द्याँ भात्या-पृथिवीम्" यह कहा जाता है। ठीक यही व्यवस्था आन्तरिक्ष्य वायु, दिव्य इन्द्र की आठ आठ मात्राओं के सम्बन्ध में समझिए। वायु में से चार में वायु, २-२ में अग्नि-इन्द्र हैं। इन्द्र में से चार में स्वयं इन्द्र, २-२ में अग्नि-वायु हैं। यही त्रिमूर्त्ति वायुप्रधान, अत एव क्रियाप्रधान वायु हिरण्यगर्भ नाम से, त्रिमूर्त्ति इन्द्र प्रधान, अत एव ज्ञान प्रधान इन्द्र सर्वज्ञ नाम से प्रसिद्ध है। दूसरे शब्दों में यों कहिए कि, पार्थिव अग्नि अग्नि है, इसमें सोमस्थानीय वायु-इन्द्र की आहुति से वैश्वानर का जन्म होता है। वायु अग्नि है, इसमें अग्नीन्द्र की आहुति से 'हिरण्यगर्भ प्रकट होता है। एवं इन्द्र अग्नि है, इसमें वाय्वग्नि की आहुति होने से सर्वज्ञ का विकास होता है। सर्वज्ञ ( ज्ञान ) की प्रतिष्ठा हिरण्यगर्भ ( क्रिया ) है, हिरण्यगर्भ की प्रतिष्ठा वैश्वानर ( अर्थ ) है। वैश्वानर की प्रतिष्ठा भूपिण्ड है। भूपिण्ड से आरम्भ कर त्रिकलयुक्त त्रिमूर्त्ति दशकल अग्निमूर्त्ति विराट् पुरुष खड़ा हुआ है। समष्टि रूप से एक अग्नि ही विराट् है। इसी अभिप्राय से श्रुति कहती है—

"दश वा एतानग्नींश्चिनुते। अष्टौ धिष्ण्यान्, आहवनीयं च-
गार्हपत्यं च। तस्मादाहुर्विराडग्निरिति। दशाक्षरा हि विराट्। तान्नु
सर्वानेक इवैवाचक्षते-अग्निरिति। एतस्यैवैतानि सर्वाणि रूपाणि"
( शत० १०।३।२। १। ) इति॥

वैश्वानर इसके पाद हैं, हिरण्यगर्भ हृदयस्थानीय है, सर्वज्ञ शिरःस्थानीय है, भूपिण्ड प्रतिष्ठा है, जैसा कि पूर्व की ईश्वरप्रकृति में स्पष्ट कर दिया गया है। अग्नित्रयकलमूर्त्ति सप्तदशात्मक यह विराट्प्रजापति स्वांससत्ता से पक्षिपशुरूप धारण कर लेता है। विराट् अग्निमूर्त्ति है, यह अन्नाद भी ही अवान्तर है। अन्न सोम के बिना यह अप्रतिष्ठित है। फलतः विराट् को

अग्निसोममूर्त्ति मानना आवश्यक हो जाता है। एक स्थान पर अग्नि आधार है, सोम आधेय है, यही पति है। अन्यत्र सोम आधार है, अग्नि आधेय है, यही पत्नी है। सोमगर्भित अग्नि वृषा है, अग्निगर्भित सोम योषा है। वृषा पुरुष है, योषा स्त्री है। दोनों स्वतन्त्र विराट् हैं। दोनों में १०-१० कल अग्नि विद्यमान है। केवल अग्नि सोम की प्रधानता, अप्रधानता का तारतम्य है। दोनों एकमूर्त्ति बन कर त्रैलोक्य में प्रतिष्ठित हैं। दोनों में प्रधानता अत्ता अग्नि पुरुष की ही है, अतः विराट् को पुरुष शब्द से ही व्यवहृत कर दिया जाता है। योषा-वृषात्मक इसी विराट्-मिथुन से प्रजोत्पत्ति होती है। पति-पत्नी-भाव से यह विराट् सर्वत्र विराजमान हो रहा है। यह "विराजते" से ही विराट् नाम से प्रसिद्ध हो रहा है। हमारे प्रकरण का यही साक्षी सुपर्ण है। तन्त्र परिभाषा के अनुसार यही 'पक्षीराज' नाम से प्रसिद्ध है। उपनिषत् परिभाषा के अनुसार यही 'सर्वभूतान्तरात्मा' नाम से प्रसिद्ध है। यज्ञपरिभाषानुसार यही 'सर्वहुतयज्ञ' नाम से प्रसिद्ध है। अध्यात्मभाषानुसार यही 'प्रत्यगात्मा' नाम से प्रसिद्ध है। विज्ञानभाषा में यही 'देवसत्यात्मा' नाम से प्रसिद्ध है—"सोऽनुष्यातव्यः, स विजिज्ञासितव्यः, स उपासितव्यः, सोऽन्वेष्टव्यः"। इस में आवरण मूलक क्लेशकर्मादि का अभाव है। अत एव इस का—"क्लेशकर्मविपाकाशयैरपरामृष्टः पुरुषविशेष ईश्वरः" यह लक्षण किया जाता है।

इसी त्रैलोक्यव्यापक अग्निमूर्त्ति विराट् की रुद्ररूप से भी उपासना की जासकती है, ब्रह्मरूप से भी की जासकती है, विष्णुरूप से भी की जासकती है। क्यों कि अर्थशक्तियुत अग्नि का अव्यय के वाग्भाग से अनुगृहीत इन्द्र-सोम-अग्नि समष्टिरूप तीनों अक्षरों से सम्बन्ध है। अक्षरत्रय समष्टि ही रुद्र, किंवा शिव है। यह मूलमें सब की प्रतिष्ठा बना हुआ है। व्यक्त मूर्त्ति-क्षरप्रधान बनता हुआ यह देवाधिदेव शीघ्र ही आत्मसात् होजाता है, अत एव इसे "आशु-तोष" कहा जाता है। यही रुद्र त्रैलोक्याग्नि रूप में परिणत होते हुए, विष्णु और ब्रह्मा की प्रतिष्ठा बनते हुए विश्वाधिप कहलाते हैं, जैसा कि भगवान् श्वेताश्वतर कहते हैं —

> यो देवानां प्रभवश्चोद्भवश्च विश्वाधिपो रुद्रो महर्षिः।
> हिरण्यगर्भं जनयामास पूर्वं स नो बुद्ध्या शुभया संयुनक्तु॥ (श्वे० ३।४)

इस का पार्थिव प्राणाग्नि से सम्बन्ध है, इसी को कर्मविज्ञान के अनुसार पूर्व में हमने पवमान कहा है। रुद्रमूर्त्ति पवमानाग्नि प्राणरूप होने से "ऋषि" है। अत इसे ऋषि शब्द से व्यवहृत किया गया है—"अग्निर्ऋषिः पवमान-इति" (ऐ० २।३७)। ऋषिमूर्त्ति आन्त-

रिक्ष्य दिव्याग्नियों की यही एकर्षि रुद्र मूल प्रतिष्ठा है, अत एव इसे महर्षि कहा गया है। मध्यस्थ आन्तरिक्ष्य अग्नि अव्यय के प्राणभाग से अनुगृहीत मध्यस्थ विष्णु-अक्षर से सम्बन्ध रखता है। एवं दिव्य अग्नि अव्यय के मनोभाग से अनुगृहीत शीर्ष स्थानीय ब्रह्माक्षर से सम्बन्ध रखता है। इन तीनों में भी रुद्र क्षरप्रधान अक्षर है, विष्णु अक्षरप्रधान अक्षर है, एवं ब्रह्मा अव्ययप्रधान अक्षर है। उपासना का प्रधान सम्बन्ध अक्षर से है, इस को प्रधानता अक्षरमूर्त्ति विष्णु में है, अतः उपासनाकाण्ड में विष्णु ही प्रधान माने जाते हैं। इसी प्रधानता के आधार पर प्रजा को "वैष्णवी" कहा जाता है। रुद्र क्षरप्रधान अक्षर हैं, जैसा कि श्रुति कहती है—

क्षरं प्रधानममृताक्षरं हरः क्षरात्मानावीशते देव एकः।
तस्याभिध्यानाद्योजनात्तत्वभावाद्भूयश्चान्ते विश्वमायानिवृत्तिः ॥
(श्वे० १।१०)

अत एव भारतवर्ष में विष्णु की उपासना की अपेक्षा रुद्रोपासना की कम प्रधानता है। उधर अव्यय-प्रधान अक्षरमूर्त्ति ब्रह्मा की उपासना का प्रचार तो और भी कम है। क्यों कि अव्यय प्रत्येक दशा में अनुपास्य ही रहता है।

१—वैश्वानरमूर्त्तिरिन्द्राग्निसोमाक्षरमयः क्षरप्रधानः—रुद्रः
२—हिरण्यगर्भमूर्त्तिर्विष्ण्वक्षरमयोऽक्षरप्रधानः——— विष्णुः
३—सर्वज्ञमूर्त्तिर्ब्रह्माक्षरमयोऽव्ययप्रधानः——————ब्रह्मा
}—विराट्

इन तीनों की समष्टि ही विराट् है। विराट् की उपासना से ईश्वर उपासित होता है। जो एक एक अङ्ग (देवता) की उपासना करते हैं, वे भी परम्परया ईश्वर की ही उपासना करते हैं।

१—अन्नादाग्निः—पार्थिवः———अग्निः
२—दिश्याग्निः—— आन्तरिक्ष्यः——वायुः
३—अन्नाग्निः——दिव्यः—————इन्द्रः
}—समन्वयात् विराडुत्पत्तिः

———

१—गार्हपत्याग्निरेकलः——पार्थिवः
२—धिष्ण्याग्निरष्टकलः—आन्तरिक्ष्यः
३—आहवनीयाग्निरेकलः—दिव्यः
}—स एव रुद्रविष्णुब्रह्ममूर्त्तिर्दशकलो विराट्

———

१-पवमानः पार्थिवाग्निः (अर्थः)
२-मातरिश्वाः पार्थिववायुः (क्रिया) } त्रिमूर्त्तिरग्निरर्थप्राधनः पार्थिवः (१) वैश्वानरः
३-वासवः—पार्थिवेन्द्रः (ज्ञानम्)

——*——

२-क्रिया
१-पावकः—आन्तरिक्ष्योऽग्नि. (अर्थः)
२-पवमः—आन्तरिक्ष्यो वायुः (क्रिया) } त्रिमूर्त्तिर्वायुः क्रियाप्रधनः आन्तरिक्ष्यः (८) हिरण्यगर्भः
३-मरुत्वान्-आन्तारिक्ष्य इन्द्रः(ज्ञानम्)

——०——

३-ज्ञानम्
१-शुचिः——दिव्याग्निः——(अर्थ.)
२-पवित्रः——दिव्याग्निः——(क्रिया) } त्रिमूर्त्तिरिन्द्रः-ज्ञानप्रधानो दिव्यः (१) सर्वज्ञः
३-मघवा——दिव्य इन्द्र.—(ज्ञानम्)

एषकः—विराट्प्रजापतिरीश्वरः साक्षी

पाठकों को स्मरण होगा कि, इस विराट् प्रकरण के आरम्भ में हमने महिमा-पृथिवी में रहने वाले अमृतभावापन्न अग्नि, एवं सोम, दोनों की संभूय पांच अवस्थाएँ बतलाई हैं—(देखिए पृ० सं० २८१)। पार्थिव अग्नि, वायु, आदित्य, तीनों की पूर्व में उक्थ-अर्क-भेद से दो दो अवस्थाएँ बतलाई हैं। इन दोनों में उक्थावस्था मूलप्रतिष्ठा बनती हुई आत्मा है, एवं अर्कावस्था तूलप्रतिष्ठा बनती हुई प्राण है। प्राणों की अनुचीन, मुख्य, भेद से दो जातियाँ हैं। मुख्यप्राण आत्मा है। यही उक्थ है, इसी को छान्दोग्यश्रुति ने उद्गीथ कहा है। इस उक्थ (बिम्ब) रूप उद्गीथात्मक आत्मप्राण से निकलने वाले पञ्चप्राण अनुचीन नाम से व्यवहृत होते हैं। ये अङ्गप्राण हैं। "यस्मिन् प्राणः पञ्चधा संविवेश" (मुण्डकोपनिषत् ३।१।९। के अनुसार आत्मप्राणरूप उस मुख्य प्राण में ये पांच अनुचीन अङ्ग प्राण नित्य युक्त रहते हैं। वह मुख्य-प्राण अग्नीषोमात्मक है। अत एव उससे निकलने वाले ये पांचों अङ्गप्राण भी अग्नीषोमात्मक ही हैं। इन में तीन अग्निप्रधान हैं, दो सोम, किंवा अप्प्रधान हैं। ये पांचों इसी उद्गीथ की उपासना किया करते हैं। यही उद्गीथ ज्येष्ठ, एवं श्रेष्ठ प्राण माना गया है। मुख्यप्राण के इसी आत्मभाव का निरूपण करती हुई उपनिषच्छ्रुति कहती है—

"अथ ह य एवायं मुख्यप्राणस्तमुद्गीथमुपासाञ्चक्रिरे।
तं हासुरा ऋत्वा विदध्वंसुः ++ आगाता ह वै का-
मानां भवति य एतदेवं विद्वानक्षरमुद्गीथमुपास्ते" (छां० १।२।)।

उद्गीथ में 'उत्–गी–थम्' ये तीन अक्षर ( किन्तु, व्यञ्जन ८ ) हैं। 'उत्'-एक अक्षर है, 'गी' दूसरा अक्षर है, 'थम्'–तीसरा अक्षर है। उत्-सर्वोच्चभाव का सूचक बनता हुआ शिरःस्थानीय है, 'गी'-गच्छत् भाव का सूचक बनता हुआ हृदयस्थानीय है, थम्-स्थितिभाव का सूचक बनता हुआ पादस्थानीय है। अन्त–मध्य–मूल, प्राण की इन तीन अवस्थाओं के लिए ही क्रमशः उत्-गी-थम्, ये तीन अक्षर प्रयुक्त हुए हैं। तीनों में 'थम्' इन्द्राग्निसोमाक्षर है, 'गी' विष्ण्वक्षर है, 'उत्' महाक्षर है। त्रिमूर्त्तिरूप यही एकमूर्ति सम्पूर्ण त्रैलोक्य का उद्गीथ ( प्रभव-प्रतिष्ठा-परायण ) है। द्यौ-सामवेद-आदित्य, तीनों का 'उत्' से सम्बन्ध है। अन्तरिक्ष-यजुर्वेद-वायु, इन तीनों का 'गी' से सम्बन्ध है। पृथिवी- ऋग्वेद–अग्नि, इन तीनों का थम्–अक्षर से सम्बन्ध है। पृथिवी ही स्तोमभेद से पृ० अ० द्यौ, तीन रूप में परिणत हो रहा है। ऋग्वेद ही वितान के तारतम्य से ऋक्–यजु – साम-रूप में परिणत हो रहा है। अग्नि ही अवस्था भेद से अग्नि–वायु–आदित्यरूप में परिणत हो रहा है। तीनों लोकों में प्रतिष्ठित तीनों वेदों से छन्दशरीरी तीनों देवता ही उत् गी-थम् हैं। यही आप का सुपरिचित विराट् पुरुष है। यद्यपि अग्नि–वायु–आदित्य, तीनों ही प्राणमय हैं, तथापि आदित्य में प्राण की प्रधानता है। वायु में वाक्तत्त्व की प्रधानता है। अग्नि में अन्न की प्रधानता है। प्राणमय आदित्य उत् है, वाङ्मय-वायु गी है; अन्नमय अग्नि थम् है, समष्टि उद्गीथम् है। उत्रूप आदित्य अकार है, गीरूप-वायु उकार है, थम्रूप अग्नि मकार है, समष्टिरूप उद्गीथ ओंकार है। "अथ खलु य उद्गीथः स प्रणवः, यः प्रणवः स उद्गीथ." ( छां० ३।५ ) के अनुसार यही प्रणव है। प्रणव की अकार कला का विकास आदित्यप्रधान सर्वज्ञ में है, उकार कला का विकास वायु-प्रधान हिरण्यगर्भ में है, एवं मकार का विकास अग्निप्रधान वैश्वानर में है। इस दृष्टि से इस ईश्वर-प्रजापति का भी प्रणवमूर्त्तित्व सिद्ध होजाता है— "तस्य वाचकः प्रणवः"। निष्कर्ष यही हुआ कि, उक्त रूप अग्नि–वायु–आदित्य की समष्टि ही 'थम्–गी–उत्' रूप उद्गीथ प्राण है। यही मुख्य प्राण है, यही आत्मा है। इस त्रिकल उद्गीथाक्षररूप प्राणात्मा के अर्क ही पञ्च प्राण हैं। उक्थाग्नि की अर्कावस्था आग्नेयप्राण है, उक्थवायु की अर्कावस्था वायव्यप्राण है, उक्थ आदित्य की अर्कावस्था ऐन्द्रप्राण है। भास्वर सोममय प्राण सौम्यप्राण है, दिक्सोमावच्छिन्न प्राण आप्यप्राण है। ये पांचों अनूचीन प्राण उस ईश्वरात्मरूप मुख्य प्राण के इन्द्रिय स्थानीय हैं, जैसाकि अध्यात्मविवेचन से स्पष्ट होजायगा। इसी प्राणरहस्य को लक्ष्य में रख कर सामश्रुति कहती है—

"अथ खलु-उद्गीथाक्षराण्युपासीत इति ( आदेशः )। प्राण एव उत्, प्राणेन ह्युत्तिष्ठति। वाक्-गीः, वाचो ह गिर इत्याचक्षते। अन्नं थम्, अन्ने हीदं सर्वं स्थितम्। द्यौरेव उत्, अन्तरिक्षं गीः, पृथिवी थम्। आदित्य एव उत्, वायुर्गीः, अग्निस्थम्। सामवेद एव उत्, यजुर्वेदो गीः, ऋग्वेदस्थम्" ( छां० उ० ३।३ )। 'ओमित्येतदक्षरमुद्गीथमुपासीत" ( छां० ३।४ ) ॥ इति ॥




मुख्यप्राणः—आत्मा—अङ्गी—



# अनूचीनप्राणः—अङ्गानि

| आत्मा विराट् | ——→प्राणाः—विराड्विभूतयः | |
|---|---|---|
| उक्थापः | ५—त्रयस्त्रिंशस्तोमावच्छिन्नाः आप्याः अर्काः (आप्यप्राणाः) | मायारश्मि |
| उक्थसोमः | ४—त्रिणवस्तोमावच्छिन्नाः सौम्या अर्काः (सौम्यप्राणाः) | |
| उक्थादित्यः | ३—एकविंशस्तोमावच्छिन्नाः—दिव्याः अर्काः (ऐन्द्रप्राणाः) | उक्थेयाः— |
| उक्थवायुः | २—पञ्चदशस्तोमावच्छिन्नाः-आन्तरिक्ष्याःअर्काः(वायव्यप्राणाः) | |
| उक्थाग्निः | १—त्रिवृत्स्तोमावच्छिन्नाः पार्थिवाः अर्काः (आग्नेयप्राणाः) | |

१—ब्रह्माक्षरः————प्राणः ————ऋत (सर्वज्ञो ब्रह्मा)
२—विष्ण्वक्षरः————वाक्———— गौः (हिरण्यगर्भो विष्णुः) } मुख्यः-प्राणात्मा
३—इन्द्राग्निसोमाक्षरः——अन्नम्————यम् (वैश्वानरो रुद्रः)

———:o:———

उक्थीथरूप विराट्प्रजापति साक्षी देवसत्यात्मा है। यही ईश्वर है, इस में कोई सन्देह नहीं। साथ ही में उक्थीथरूप क्षुद्र विराट्प्रजापति भोक्ता देवसत्यात्मा है, इसमें भी कोई सन्देह नहीं। तथापि जिस प्रकार जीवात्मा एकाकी न रहता हुआ अपने परिकर के साथ रहता है, एवमेव वह ईश्वर भी अपने परिकर के साथ नित्य सम्बद्ध रहता है। जीवात्मा में 'शरीर-प्राण-विभूति-मन-बुद्धि-महत्-अव्यक्त-पुरुष' इत्यादि परिकर हैं। अतः परिकरविशिष्ट जीव ही जीवशब्द से व्यवहृत कर दिया जाता है। एवमेव 'भूः-विभूति-चन्द्रमा-सूर्य-परमेष्ठी-स्वयम्भू-पुरुष' इत्यादि परिकरों से ईश्वरात्मा कभी पृथक् नहीं होता, अतएव परिकरविशिष्ट ईश्वर ही ईश्वर कहलाने योग्य है। ईश्वरीय संस्था में जितने खण्डात्मा हैं, उन सब की आधारभूमि यही षोडशीपुरुष है। दूसरे शब्दों में समष्टि में एकरूप से व्याप्त रहता हुआ भी षोडशीपुरुष खण्डात्मोपाधि भेद से प्रत्येक का स्वतन्त्ररूप से आलम्बन बना हुआ है—"अविभक्तं च भूतेषु विभक्तमिव च-स्थितम्"। इसी विभक्तभाव के कारण ईश्वरीय, एवं जैवसंस्था में अनेक कलाएं होजाती हैं। इन विशेषकलाओं का विचार आगे कीजिए। अभी दोनों की सामान्य कलाओं पर दृष्टि डालिए। एक ओर ईश्वरसंस्था को रख लीजिए, दूसरी ओर जीवसंस्था को रख लीजिए। दोनों का अवस्थानक्रम आपको समान मिलेगा। संयती-क्रन्दसी-रोदसी-भेद से ईश्वर में तीन त्रैलोक्य हैं। रोदसी

भूः है, क्रन्दसी भुव. है, संयती स्वः है। प्रत्येक लोक त्रिवृद्भाव से पुन 'भू भुव स्व' भेद से तीन-तीन लोकोमें विभक्त है। इस प्रकार यद्यपि तीन के ६ लोक हो जाने चाहिए थे। परन्तु रोदसी त्रिलोकी का स्वर्लोक क्रन्दसी त्रैलोक्य का भूलोक बन जाता है, एव क्रन्दसी का स्वर्लोक संयतीत्रैलोक्य का भूलोक बन जाता है। इस क्रम से दो लोकों का मध्य में अन्तर्भाव हो जाता है, ६ के स्थान में सात ही लोक रह जाते हैं। एक एक लोक एक एक वितस्ति है। अतएव सप्त लोकात्मक ईश्वर को 'सप्तवितस्तिकाय' कहा गया है। एक वितस्ति में १२ अङ्गुल होते हैं, सभूय सात वितस्तियों के ८४ अङ्गुल हो जाते हैं। ईश्वरात्मक विराट् पुरुष अपनी अङ्गुलियों के प्रमाण से ८४ अङ्गुलात्मक है। जीव इसी का अंश है, फलत इस में भी इस जीव के अङ्गुलि प्रमाण से ८४ अङ्गुल ही माने जाते हैं। अन्तर दोनों में केवल इतना ही है कि, ईश्वरीय परिमाण जहाँ वितस्ति नाम से व्यवहृत होता है, वहाँ जीव परिमाण प्रादेश नाम से प्रसिद्ध है। वितस्ति जहाँ १२ अङ्गुल की है, वहाँ प्रादेश १०॥ (साढे दस) अङ्गुल का माना गया है। सप्त चितिमय, अतएव सप्तलोकात्मक अग्नि से अग्निमूर्त्ति ईश्वर जहाँ सप्तवितस्तिरूप होता हुआ ८४ अङ्गुल का है, वहाँ गायत्राग्नि की चितिके सम्बन्ध से अग्निमूर्त्ति जीव अष्ट प्रादेशमित होता हुआ ८४ अङ्गुल का है। गायत्राग्नि से ही जीवसंस्था का स्वरूप निर्म्माण हुआ है। गायत्राग्नि अष्टाक्षर बनता हुआ गायत्री छन्द से छन्दित (सीमित) है। एक एक अक्षर एक-एक स्वतन्त्र प्राण है। एक गायत्राग्नि ऐसे आठ प्राणों की समष्टि है "प्रादेशमितो वै प्राण" (कौ० ब्रा० २।२।) इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार प्रत्येक प्राण की व्याप्ति प्रादेशमित है। ब्रह्मरन्ध्र से कण्ठ पर्य्यन्त एक प्रादेश, कण्ठ से हृदयपर्य्यन्त दूसरा प्रादेश, हृदय से नाभिपर्य्यन्त तीसरा प्रादेश, नाभि से ब्रह्मग्रन्थिपर्य्यन्त चौथा प्रादेश, यहाँ से गोडों तक दो प्रादेश, यहाँसे पादपर्य्यन्त दो प्रादेश, सभूय पुरुषशरीर में आठ प्रादेश हैं। सब के सकलन से ८४ अङ्गुल हो जाते हैं। एक छ मास का शिशु भी अपनी अङ्गुली के परिमाण से ८४ अङ्गुल का है, साढे तीन हाथ का एक दीर्घकाय मनुष्य भी अपनी अङ्गुली के परिमाण से ८४ अङ्गुल का ही है। यह समानता सर्वात्मना केवल पुरुष (मनुष्य) के साथ ही समन्वित होती है, अन्य प्राणियों के साथ नहीं, जैसा कि आगे जाकर स्पष्ट हो जायगा।

ईश्वर यदि पादस्थानीय वैश्वानर भाग से भूपिण्ड पर खड़ा है, तो तत्समानधर्म्मा पुरुष भी अपने पैरों से इसी भूपिण्ड पर प्रतिष्ठित है। पैर से आरम्भ कर हृदयपर्य्यन्त रोदसी त्रैलोक्य है। हृदय से आरम्भ कर तालुमूल पर्य्यन्त क्रन्दसी त्रैलोक्य है, एव यहा से आरम्भकर ब्रह्मरन्ध्र पर्य्यन्त संयती त्रैलोक्य है। ईश्वरीय संस्थावत् ब्रह्मरन्ध्र में स्वयम्भू प्रतिष्ठित है,

तालुमूल में ब्रह्मस्तन ( कागली ) रूप से परमेष्ठी प्रतिष्ठित है, हृदय में प्रज्ञानचन्द्रमा के आधार पर विज्ञानसूर्य्य प्रतिष्ठित है। ईश्वरशरीररूप विश्व के केन्द्र में यदि सूर्य्य है, तो जीवशरीररूप विश्व के केन्द्र में विज्ञानात्मा प्रतिष्ठित है—"आदित्यो वै विश्वस्य हृदयम्"। पाद से हृदय पर्य्यन्त पृथिवी लोक की प्रधानता है। तीनों में पुनः भूः-भुवः-स्वः का विकास है। पृथिवीरूप भूलोक की प्रतिकृति ब्रह्मग्रन्थि ( गुदस्थान ) है, यही पुच्छ प्रतिष्ठा है, प्रतिष्ठा ही पृथिवी है—( देखिए शत० ६।६।१।१५ )। ब्रह्मग्रन्थि से आरम्भ कर पादमूल पर्य्यन्त पार्थिव प्राण की ही प्रधानता है, अतएव इस प्रदेश को हम महिमापृथिवी मानने के लिए तय्यार हैं। पादमूल से आरम्भ कर गोड़ों तक त्रिवृत्स्थानीय पृथिवी लोक है, यही स्तौम्य त्रिलोकी का भूलोक है। यहां से जङ्घामूल तक का प्रदेश पञ्चदश स्थानीय अन्तरिक्ष लोक है, यही स्तौ० का भुवर्लोक है। यहां से नाभि पर्य्यन्त एकविंश स्थानीय द्युलोक है। यही स्तौ० का स्वर्लोक है। तीनों की समष्टि रोदसी त्रिलोकी का भूलोक है। नाभि, एवं हृदय के मध्य का प्रदेश रोदसी त्रिलोकी का अन्तरिक्ष लोकात्मक भुवर्लोक है, विज्ञान प्रज्ञान प्रतिष्ठारूप हृदयस्थान रोदसी का द्युलोकात्मक स्वर्लोक है। तीनों की समष्टि रोदसी त्रिलोकी है। हृदयरूप द्युलोक क्रन्दसी त्रिलोकी का भूलोक है, हृदय से तालु मूल तक का प्रदेश क्रन्दसी का अन्तरिक्ष लोकात्मक भुवर्लोक है, स्वयं तालुस्थान क्रन्दसी का द्युलोक स्थानीय स्वर्लोक है। यही संयती त्रैलोक्य का भूलोक है, शिरोगुहा संयती का भुवर्लोक है, ब्रह्मरन्ध्र संयती का स्वर्लोक है। इस प्रकार ईश्वर विवर्तवत् जीवसंस्था में सातों लोकों का संस्थान सिद्ध हो जाता है। यहां केवल विषमता इतनी ही है कि, जीवतत्त्व अध्यात्मसंस्था में रोदसी त्रैलोक्य में प्रतिष्ठित है, एवं अधिदैवत में स्तौम्यत्रिलोकी में प्रतिष्ठित है। स्तौम्यत्रिलोकी का द्युलोक स्थानीय, रोदसी त्रिलोकी का भूलोक स्थानीय ब्रह्म ग्रन्थिस्थान वैश्वानर की प्रतिष्ठा है। नाभि, और ब्रह्मग्रन्थि का मध्य स्थान तैजस की प्रतिष्ठा है। एवं स्वयं नाभि प्राज्ञ की प्रतिष्ठा है। हृदय का अधः प्रदेश चन्द्रात्मक प्रज्ञान की, स्वयं हृदय सूर्य्यात्मक विज्ञान की, तालुस्थान महत् की, ब्रह्मरन्ध्र स्वयम्भू की प्रतिष्ठा है। हृदय से ब्रह्मरन्ध्र पर्य्यन्त सोमखण्ड है। इस के आधार पर तीन आग्नेय प्राण, दो सौम्य प्राण प्रतिष्ठित हैं। मूल में रहने वाला सौम्य ( भास्वरसौम्य ) प्राण इन्द्रियमन है, वाक् ( मुख ) अग्निप्रधान है, प्राण ( नासिका ) वायुप्रधान है, चक्षु आदित्यप्रधान है, श्रोत्र दिक्सौम्य प्राणप्रधान है। अधिदैवत में ये पांचों स्तौम्य त्रिलोकी में ही प्रतिष्ठित हैं। भूवायु का अंश ही अध्यात्म में हंसात्मा है, भूपिण्डांश ही वाह्यात्मा है। इस प्रकार दोनों संस्थाओं के सम्बन्ध में—"यदेवेह तदमुत्र।

यदमुत्र तदन्विह" यह श्रौत सिद्धान्त सर्वात्मना संगत होरहा है, जितने पदार्थ ईश्वरसंस्था में हैं, उतने तो जीवसंस्था में हैं ही, परन्तु प्रज्ञापराधवश जीवसंस्था में कुछ और भी पदार्थ सम्मिलित होजाते हैं। ये ही आगन्तुक पाप्मा ईश्वर और जीव के पार्थक्य के कारण हैं। यदि इन प्रतिबन्धकों को हटा दिया जाता है, तो जीव अपना जीवत्व छोड़ता हुआ ईश्वरकोटि में प्रविष्ट होजाता है।

## ईश्वरसंस्था—

षोडशीपुरुषः—अमृतात्मा

१—सत्यलोकः१——स्वयम्भूः......................स्वः ⎫
२—तपोलोकः२——*........................भुवः ⎬ संयतीत्रिलोकी = स्वः
३—जनल्लोकः३——परमेष्ठी..........स्वः ⎫ ..........भूः ⎭
४—महर्लोकः——*..............भुवः ⎬ क्रन्दसीत्रिलोकी = भुवः
५—स्वर्लोकः३——सूर्य्यः—स्वः——भूः ⎭

६—भुवर्लोकः४—{ १ चन्द्रमाः, २ वायु, ३ मरुत्वानिन्द्रः }—भुवः रोदसी त्रिलोकी = भूः

७—भूलोकः—५—{ अश्वत्थः / प्रजापतिः ‖
..................दि० सौ० प्राणः (५)
..................भा० सौ० प्राणः (४)
सर्वज्ञ..................ऐन्द्रप्राणः——(३)
हिरण्यगर्भः..........वायव्यप्राणः—(२)
वैश्वानरः..........अग्नेयप्राणः—(१) } मनुष्यैताः प्राणाः } सौम्यत्रिलोकी }—भूः। ऐ
एमूषवराहो भूवायुः
भूपिण्डः }

सप्तविधलोकाः—ईश्वरः

१—स्वयम्भूः—सत्यलोकः........................स्वः
२—सूत्रवायुः—तपोलोकः........................भुवः
३—परमेष्ठी:—जनल्लोकः............स्वः ........भूः } संयती त्रिलोकी = स्वः
४—शिववायुः—महर्लोकः.................भुवः
५—सूर्य्यः——स्वर्लोकः—स्वः ........भूः } क्रन्दसी त्रिलोकी = भुवः
६—चन्द्रमाः——भुवर्लोकः—भुवः
७—पृथिवी——भूर्लोकः—भूः } रोदसी त्रिलोकी = भूः

## जीवसंस्था—

षोडशीपुरुषः—अमृतात्मा

१-सत्यः—१—अव्यक्तात्मा ( ब्रह्मरन्ध्र )........................स्वः
२-तपः...........*........(शिरोगुहा)........................भुवः
३-जनत्—२—महानात्मा.....(ब्रह्मस्तन).................स्वः ........भूः } संयती-स्वः
४-महः..........*.........(उरोगुहा)...................भुवः
५-स्वः—३—विज्ञानात्मा...( हृदयम् )..............स्वः ) भूः } क्रन्दसी-भुवः

६-भुवः—४—{ १ चान्द्र. प्रज्ञानात्मा / २ शुक्रमूर्तिर्महानात्मा / ३ प्रज्ञात्मकः प्राणः } (उदरगुहा).. भुवः

७-भूः—५—{ पञ्चात्मा प्राज्ञात्मा:
........मनः (५)
........श्रोत्रम् (४)
प्राज्ञः.....चक्षुः (३)
तैजसः.....प्राणः (२)
वैश्वानरः वाक् (१) } ऋतूनां प्राणाः } सौम्यत्रिलोकी
हंसात्मा...(बस्तिगुहा)
शरीरम् } भूः } रोदसी—भूः

अष्टप्रादेशिकः—पुरुषः

| | |
|---|---|
| १—ब्रह्मरन्ध्र से कण्ठपर्य्यन्त | ( १ प्रादेश १० अङ्गुल ) |
| २—कण्ठ से—हृदयपर्य्यन्त | ( ,, ) |
| ३—हृदय से—नाभिपर्य्यन्त | ( ,, ) |
| ४—नाभि से—ब्रह्मग्रन्थिपर्य्यन्त | ( ,, ) |
| ५—ब्रह्मग्रन्थि से—अर्द्धजङ्घापर्य्यन्त | ( ,, ) |
| ६—अर्द्धजङ्घा से—जानुकपालपर्य्यन्त | ( ,, ) |
| ७—जानुकपाल से-अर्द्धपादपर्य्यन्त | ( ,, ) |
| ८—अर्द्धपाद से—गुल्फपर्य्यन्त | ( ,, ) |

९६-अङ्गुल

जिस प्रकार वै० हि० सर्वज्ञ की समष्टि का नाम ईश्वर है, एवमेव वै०—तैजस—प्राज्ञ, इन तीनों के समुच्चितरूप को ही जीवात्मा कहते हैं। जीवात्मा का वैश्वानर भाग अर्थप्रधान बनता हुआ शरीर रसादि सप्तधातु-उपधातुओं का निर्माण करता है। तैजसात्मा क्रिया का प्रवर्त्तक है। गर्भाशय में आरम्भ में शुक्र रूप में प्रतिष्ठित गर्भ प्रादेशपर्य्यन्त कैसे फैल गया ?, एवं वही बाहर निकल कर प्रादेशात्मक होता हुआ ३॥ हाथ लम्बा कैसे होगया ?, इन प्रश्नों का समाधान क्रियामूर्त्ति इसी तैजसात्मा पर ही अवलम्बित है। एवं विषय-भोग करना तीसरे ज्ञान प्रधान प्राज्ञात्मा का काम है। यह प्राज्ञ आत्मा अन्तरसमय है। इसका अन्तर्य्याम सम्बन्ध शुक्र के द्वारा होता है, बहिर्य्याम सम्बन्ध अपद्रस होता है, जैसा कि आगे जाकर स्पष्ट होजायगा। वास्तव में यद्यपि देवसत्यात्मा का यह प्राज्ञ भाग ही भोक्तात्मा है, परन्तु यह तैजस-वैश्वानर से अविनाभूत रहता है, अतः तीनों के समुच्चित रूप को ही भोक्तात्मा मान लिया जाता है। ईश्वरीय देवसत्य के सर्वज्ञादि तीनों विवर्त्तों का दिग्दर्शन कराया जाचुका है। अब क्रमप्राप्त जीव-देवसत्य के तीनों खण्डात्माओं का क्रमशः दिग्दर्शन कराया जाता है।

त्रिवृत् पृथिवी, पञ्चदश अन्तरिक्ष, एकविंश द्यु, ये तीन विश्व हैं, तीनों विश्वों के अर्थ-

अर्थमूर्त्ति—वैश्वानरात्मा—सोमपात् (अतिष्ठाता-अधिष्ठाता) क्रमशः अग्नि-वायु-आदित्य, तीन नर हैं, जैसा कि पूर्व में बतलाया जा चुका है। पार्थिव अग्निनर में आन्तरिक्ष्य वायुनर तथा दिव्य इन्द्रनर की आहुति होने से अग्नि-वायु इन्द्र, तीनों का यजन ( संगतिकरण) होता है। इस रासायनिक संयोग लक्षण, अन्तर्य्याम सम्बन्धात्मक याग से जो एक अपूर्व सांयौगिक, वैकारिक भाव उत्पन्न होता है, वही वैश्वानर नाम से प्रसिद्ध है। अग्नि वायु-इन्द्र-तीनों ही प्राणा-

मियाँ हैं। प्राणमय होने से तीनों ही रूप–रस गन्ध–स्पर्श-शब्द, इन मात्राओं से शून्य है। परन्तु एतल्लक्षण इन तीनों प्राणियों से उत्पन्न वैश्वानर में ताप है। सर्वाङ्गशरीर में यह व्याप्त है। पार्थिव प्राणाग्नि अपान है, आन्तरिक्ष्य प्राणाग्नि व्यान है, दिव्य प्राणाग्नि प्राण है। इन तीनों में प्राणापान विचाली हैं, मध्यस्थ व्यान स्थिर है। यह स्थिरधर्मा व्यान ही यज्ञपरिभाषा के उपांशुसवन ( शिला-मिल ) नाम से प्रसिद्ध है, एवं त्रिचाली पार्थिव अपान अन्तर्याम विचाली दिव्य प्राण उपांशु नाम से प्रसिद्ध है, जैसा कि यह श्रुति कहती है—

"प्राणो ह वा अस्य (यज्ञात्मानः) उपांशुः, व्यान उपांशुसवनः,
उदान* (अपान) एवान्तर्यामः" ( शत० ४।१।१।१)।

यदि उपांशुसवन रूप व्यान दृषत् ( मिल ) है, तो उपांशु, एवं अन्तर्याम रूप प्राणोदान (प्राणापान) उपल ( लोढी ) हैं। उपांशुसवन रूप स्थिर शिला पर होने वाला उपांशु-अन्तर्यामी रूप प्राणापान व्यापार ही "उपांश्वन्तर्याम" नाम से व्यवहृत हुआ है। पार्थिव प्राण मूलग्रन्थि से जब ऊपर की ओर ( हृदय की ओर ) जाता है, तो उस समय यह समान नाम से व्यवहृत होने लगता है। ज्यों ज्यों यह ऊर्ध्वगमन करता है, त्यों त्यों व्यानशिला पर आया हुआ दिव्य प्राण पार्थिव प्राणाघात से ऊपर (कण्ठ-प्रदेश की ओर चढ़ने लगता है, इस अवस्था में यही दिव्य प्राण उदान नाम से व्यवहृत होने लगता है। चरम सीमा पर ( मूलग्रंथि नाम से प्रसिद्ध ब्रह्मरन्ध्र पर ) पहुँचने के अनन्तर यह उदान प्रत्याघात से वापस लौट कर हृदय की ओर आने लगता है। इस आगच्छत् अवस्था में यही दिव्य प्राण प्राण कहलाने लगता है। ज्यों ज्यों व्यानशिला पर आया हुआ पार्थिव समान प्राण इस दिव्य प्राण के आघात से नीचे की ओर। गुदस्थान की ओर ) आने लगता है। इस आगच्छत् अवस्था में यही पार्थिव प्राण अपान कहलाने लगता है। चरम सीमापर ( मूलग्रन्थि नाम से प्रसिद्ध ब्रह्मग्रन्थि पर ) पहुँचने के अनन्तर यह उदान प्रत्याघात से वापस लौट पड़ता है। ज्यों ज्यों यह समानावस्था में परिणत होता हुआ ऊपर चढने लगता है, त्यों त्यों प्राणावस्था में परिणत दिव्य प्राण ऊपर जाता हुआ उदानभाव में परिणत होने लगता है। प्राणापान की इसी निर्गच्छत्-आगच्छत् अवस्था का नाम "प्राणदपानत्" है। प्राणाग्निमयी सौर रश्मियों में आप जो ताप ( गर्मी ) देखते हैं, वह इसी प्राणदपानत् व्यापार की महिमा है। "अस्य प्राणदपानती" ( यजुः सं० ३।६। )।

---

* शतपथ के ब्रह्मकाण्ड में उदानशब्द से सर्वत्र अपान ही अभिप्रेत है। तभी प्राणापान व्यापार का समन्वय होता है।

इसी घर्षण से प्राण अपान-व्यानरूप इन्द्र-अग्नि वायु के समन्वय से शरीर-संस्था में तापलक्षण अपूर्ण अग्नि उत्पन्न हो जाता है। यही आध्यात्मिक वैश्वानर है। क्रियामूर्त्ति तैजसात्मा ज्ञानमूर्त्ति प्राज्ञात्मा, दोनों की मूल प्रतिष्ठा यह वैश्वानर है। एवं इस की प्रतिष्ठा व्यान है। व्यानाधार पर प्रतिष्ठित यह वैश्वानर रुधिररूप आशय में व्याप्त रहता है। शरीर में जहाँ तक रुधिर की व्याप्ति है, वहीं तक वैश्वानराग्नि व्याप्त है। वहीं तक वैश्वानराभिन्न तैजस-प्राज्ञ व्याप्त हैं, इसी आधार पर "यावानु वै रसस्तावानात्मा" यह कहा जाता है। केश-लोम-नखाग्र भागों में रसरूप रुधिर का अभाव है। प्राणाग्नि से वारित ( निवारित-प्रक्षिप्त ) मल भाग ( अग्नि का उच्छिष्ट भाग ) ही निवारित होने से वार है, वार ही वाल, किंवा बाल ( केशलोम , है। 'ख'-रूप इन्द्रियप्राणशून्य मल भाग ही "न-खम्" के अनुसार नख है। लोक-भाषा में यही नाखून ( खून से विरहित भाग ) है। यहाँ अग्निरस का अभाव है। अतएव इन में आत्मा नहीं रहता। अतएव इन के निकुन्तन से कोई पीड़ा नहीं होती, अपितु भार (बोझ) उतरा सा मालुम होता है। केश नखों का जो मूलभाग रसाग्निरूप रुधिर में अन्तःप्रविष्ट रहता है, उसमें अवश्य ही आत्मा है। यही कारण है कि यदि नापित की असावधानी से उस रसमय, अतएव आत्ममय केशनखमूल पर क्षुरिका ( उस्तरा ) से किसी प्रकार का आघात होजाता है, तो पीड़ा होने लगती है। अतएव आत्मव्याप्ति के सम्बन्ध में-"आलोमभ्य आनखाग्रेभ्यः" यह कहा जाता है। हम शरीर को जहाँ छूते हैं, गरम पाते हैं, यही वैश्वानर की दृष्टि ( त्वक्-प्रत्यक्ष ) है, एवं कान-नाक बन्द करलेने से जो धक धक् धक् शब्द सुनाई पड़ता है, वह इसकी श्रुति ( श्रोत्रप्रत्यक्ष ) है। शरीर में अधिक भाग पानी का है, जैसा कि अमृतात्मविज्ञानोपनिषत् में "व्यात्मकत्वात् भूयस्त्वात्" इत्यादि सूत्रार्थ के सम्बन्ध में कहा जाचुका है। शरीररूप पात्र में पानी भरा है, नीचे के स्तर से वैश्वानर अग्नि प्रज्वलित हो रहा है। इसी अग्नि से यह पानी खौल रहा है। खौलते हुए पानी का जो शब्द है, वही अनाहतनाद है। कान नाक बन्द करने पर हम इसे ही सुनते हैं। नाद शब्द को कहते हैं। "संयोगाद्विभागाच्च शब्दाच्च शब्दनिष्पत्तिः" ( वै० द० २।२।३१ ) इस दार्शनिक सिद्धान्त के अनुसार शब्द आघात से उत्पन्न होता है। परन्तु यह शब्द बिना आघात के उत्पन्न होता हुआ अनाहत है। वैश्वानर की इसी दृष्टिश्रुति का निरूपण करती हुई मैत्री श्रुति कहती है—

"अन्यत्राप्युक्तमयमग्निर्वैश्वानरो योऽयमन्तः पुरुषे येनेद-
मन्नं पच्यते, यदिदमद्यते, तस्यैष घोषो भवति, यमेतत्

वर्णाचविधाय शृणोति। स यदोत्क्रमिष्यन् भवति, नैनं घोषं शृणोति। स वा एष पञ्चधात्मानं विभज्य निहितो गुहायां मनोमयः, प्राणशरीरः, भारूपः, सत्यसंकल्पः, आकाशात्मा" (बृ० आ० ६।८।)।—— (मैं० उ० २।६।) इति।

प्राण व्यान अपान के उपांश्वन्तर्य्याम लक्षण प्राणादपानन व्यापार से ही तापलक्षण वैश्वानर का जन्म होता है। जबतक वैश्वानर स्वरूप से प्रतिष्ठित है, तभी तक तैजसात्मा, एवं प्राज्ञ आत्मा की स्वरूप रक्षा है, तभी तक जीवन सत्ता है। वैश्वानर के इसी मायौगिक धर्म्म का स्पष्टीकरण करती हुई श्रुति कहती है—

"स एको नाशकत्। स पञ्चधात्मानं विभज्योच्यते, य प्राणो-ऽपानः, समान, उदानो, व्यान इति। अथाय य ऊर्ध्वमुत्क्रामति, एष वाव स प्राणः। अथयोऽयम-वाङ् सक्रामति एष वाव सोऽपानः। अथ येन नैतानुगृहीतस्त्वेष वाव स व्यानः।

अथ योऽयं स्थविष्ठो धातुरन्नस्यापाने प्रापयतति, अणिष्ठोवाऽङ्गे ऽङ्गे समान-यति, एष वाव स समानसंज्ञा। उत्तरं व्यानस्य रूपं चैतेषामन्तरा प्रसूतिर्वोदानस्य। अथ योऽय पीताशीतमुद्गिरति, निगिरति इति वैष वाव स उदानः। अथोपांश्वन्तर्य्या-ममभिभवति, अन्तर्य्याम उपांशु (प्राणः अपान, अपानः प्राणम्)। चैतयोरन्तरादेवौष्ण्यं (तापं) प्रासुवत्। यदौष्ण्यं स पुरुष। अथ य पुरुष सोऽग्निर्वैश्वानरः।" (मैं० २।६।) इति।

जब तक ताप है तभी तक जीवनसत्ता है। जबतक वैश्वानर है, तभी तक ताप है। जबतक प्राणापान का उपांश्वन्तर्य्यामरूप प्राणादपानन (घर्षण) व्यापार है, तभी तक वैश्वानर है। जब तक मध्यस्थ व्यान स्वस्वरूप से प्रतिष्ठित है, तभी तक उपांश्वन्तर्य्याम है। इस प्रकार परम्परया मध्यस्थ, प्रादेशमित, अत एव वामन नाम से प्रसिद्ध, ऊर्ध्वस्थ दिव्य सौरप्राणदेवता, एवं अधोऽवस्थित पार्थिव प्राणदेवताओं का अनुग्राहक व्यानप्राण ही जीवनसत्ता का मूल आधार बन जाता है। इसी व्यानविज्ञान को लक्ष्य में रख कर उपनिषच्छ्रुति कहती है—

ऊर्ध्वं प्राणमुन्नयति अपानं प्रत्यगस्यति ।
मध्ये वामनमासीनं सर्वे देवा उपासते ॥१॥
न प्राणेन नापानेन मर्त्यो जीवति कश्चन ।
इतरेण तु जीवन्ति यस्मिन्नेतावुपाश्रितौ ॥२॥

( कठोपनिषत ५।३४ )

यद्यपि पूर्व कथनानुसार अग्नि-वायु-इन्द्र तीनों का समुच्चित रूप ही वैश्वानर है। परन्तु आधार भाव की मुख्यता के कारण प्रधानता इसमें अग्नि की है। अग्नि योनि है, वायु-इन्द्र-रेत हैं। दूसरे शब्दों में अग्नि आधार है, वायु इन्द्र आधेय हैं। चतुर्मात्रिक अग्नि है, त्रिमात्रिक वायु है, द्विमात्रिक इन्द्र है, जैसा कि ईश्वरीय देवसत्यनिरूपण में बतलाया जा चुका है। अग्नि का अर्थमात्रा से सम्बन्ध है। अर्थ भौतिक है। वैश्वानर में इसी की प्रधानता है। क्रियामूर्ति तैजस, तथा ज्ञानमूर्ति प्राज्ञ, दोनों इसमें सुप्त हैं। अतएव जिन असंज्ञ जीवों में (लोष्ठ-पाषाण-धातु आदि जड़ पदार्थों में) केवल वैश्वानर का विकास होता है, न उनमें क्रियारूप वृद्धि-व्यापार देखा जाता, न उनमें भोग सामर्थ्य देखा जाता। दूसरे शब्दों में लोकभाषा में धातुजीव जड़पदार्थ, आदि नामों से प्रसिद्ध जीवों की जीवन सत्ता यही वैश्वानर है। अतएव इन्हें विज्ञान भाषा में 'ऐकात्मक' जीव कहा जाता है, दर्शन भाषा में यही "असंज्ञ" (जड़) नाम से प्रसिद्ध है।

शरीर में शिरा-धमनी स्नायु, भेद से तीन प्रकार की नाड़ियाँ हैं। रसवहन करने वाली नाड़ीयाँ "शिरा" हैं। वायु वहन करने वाली धमनी हैं। एवं ज्ञान का संचार करने वाली नाड़ियाँ "स्नायु" हैं। इन तीनों में से वैश्वानर के साथ रक्तवाहिनी 'शिरा' नाम की नाड़िया का ही सम्बन्ध है। रसाग्नि ही वैश्वानर का आशय (स्थानस्थान) है, जैसा कि पूर्व में कहा जा चुका है। इन्हीं के द्वारा वैश्वानर अग्नि का सर्वांग शरीर में सञ्चार होता है। भुक्त अन्न का परिपाक करना, केशलोमादि उत्पन्न करना, भुक्तान्न को रसासृङ्-मांसादि धातुओं में परिणत करना, उत्पन्न धातुओं को स्वस्वरूप से प्रतिष्ठित रखना, अर्थशक्तिप्रधान वैश्वानर का ही कर्म है। साथ ही में वागिन्द्रिय, चक्षु, आग्नेय प्राण (समान अपान), शरीरसंस्था इनकी प्रतिष्ठा भी यही वैश्वानर है। भूताग्नि से सम्बन्ध से इस वैश्वानर को हम 'भूतात्मा' कह सकते हैं। इस वैश्वानर का प्रभव विराग्नेनावच्छिन्न

आधिदैविक वैश्वानरावच्छिन्न पार्थिव अन्नात्मक शुक्र है, प्रतिष्ठा ब्रह्मग्रन्थि है, योनि अन्न है, आशय सर्वाङ्ग शरीर है। निम्नश्रुति इसी वैश्वानर का स्वरूप निरूपण करती हुई यात्रिश्रुति करती है—

स यः स वैश्वानरः-इमे स लोकाः। "इयमेव पृथिवी विश्वं-अग्निर्नरः।
अन्तरिक्षमेव विश्वं-वायुर्नरः। द्यौरेव विश्वं-आदित्यो नरः॥" (शत० १।३।१।३)

—— :•: ——

पार्थिव पञ्चदश स्तोम में वायुदेवता की प्रधानता है। यहां हृदय में वायु प्रतिष्ठित है। इस
तैजसात्मा–क्रियामूर्त्तिः—वायु के साथ पार्थिव अग्नि, एवं दिव्य आदित्य का सम्बन्ध होता है। चतुर्मात्रिक वायु में द्विमात्रिक अग्नि, एवं द्विमात्रिक आदित्य का प्रवेश होता है। इस प्रकार वायुप्रधान वायु–अग्नि–आदित्य के समन्वय से जो मांसपेशिक, श्वासप्रश्वासरूप से प्रत्यक्षानुभूत अपूर्व भाव उत्पन्न होता है, वही "तैजसात्मा" है। यहां वायु योनि है, अग्नि एवं आदित्य रेत है। दूसरे शब्दों में वायु आधार है, अग्नि है। अग्नि–आदित्य आधेय हैं, सोम हैं। तैजस में प्रधानता वायु की ही है, उधर वायु ही एकमात्र क्रियातत्त्व का अधिष्ठाता है, अतः तत्प्रधान इस तैजसात्मा को हम अवश्य ही क्रियामूर्त्ति मानने के लिए तय्यार हैं। "तेजो वै वायुः" ( तै० ब्रा० ३ २।६।१ ) के अनुसार वायु तेज है। इसी के सम्बन्ध से यह क्रियात्मा "तैजसात्मा" कहलाया है। ओषधि-वनस्पतियों में वैश्वानर के साथ साथ इस तैजसात्मा का भी विकास रहता है। ज्ञानप्रधान प्राज्ञ आत्मा यहां सुप्त है, अत एव इन्हें-अन्तःसंज्ञ, कहा जाता है—"अन्तःसंज्ञा भवन्त्येते सुखदुःखसमन्विताः"। दो आत्माओं के विकास के कारण ही इन्हें विज्ञानभाषा में "द्व्यात्मक" जीव माना गया है। ये ही अर्द्धचेतन जीव हैं। इन का मूल पृथिवी के गर्भ में प्रतिष्ठित रहता है, अतः इन्हें मूलजीव भी कहा जाता है। तैजस के विकास से ही इन का ऊर्ध्व गमन होता है, यही क्रियामूर्त्ति तैजसात्मा के प्रत्यक्ष निदर्शन हैं।

इस तैजसात्मा का प्रधान सम्बन्ध वायुवाहिनी, धमनी नाम की नाड़ियों से है। इन्हीं नाड़ियों के द्वारा यह वैश्वानर द्वारा निर्मित धातुओं का वायु द्वारा सर्वाङ्ग शरीर में संचार करता हुआ धातुओं को पुष्ट करता है। यदि तैजसात्मा न होता, तो प्रादेशमित गर्भ कभी पुरुषाकार में परिणत न होता। शरीरगत दूषित भावों को निकालना, शारीरधातुओं का सर्वाङ्गशरीर में प्रसार करना, धातुओं को वृद्धिंगत करना, श्वासप्रश्वास का संचालन

करना, इस तैजसात्मा के मुख्य कर्म्म हैं। घ्राणेन्द्रिय ( नासेन्द्रिय ), वायव्यप्राण ( व्यान ) ओज, इनकी प्रतिष्ठा भी यही तैजसात्मा है। वायुतत्व प्राणप्रधान होता हुआ ही क्रियामूर्ति है। इसी प्राण के सम्बन्ध से हम इसे "प्राणात्मा" नाम से व्यवहृत करसकते हैं। यही देवसत्यात्मा का दूसरा विवर्त्त है। इस तैजसात्मा का प्रभव पञ्चदशस्तोमावच्छिन्न आधिदैविक हिरण्यगर्भावच्छिन्न आन्तरिक्ष्य वायु प्रधान अन्नात्मक शुक्र है, प्रतिष्ठा हृदय है, योनि अन्न है, आशय सर्वाङ्गशरीर है।

पार्थिव एकविंशस्तोम में आदित्य ( इन्द्र- ) तत्त्व प्रतिष्ठित है। इस इन्द्र तत्त्व के साथ ज्ञानमूर्त्ति-प्राज्ञात्मा—पार्थिव अग्नि, एवं आन्तरिक्ष्य वायु का सम्बन्ध होता है। यहाँ इन्द्र चतुर्मात्रिक है, अग्नि द्विमात्रिक है, एवं वायु भी द्विमात्रिक है। अतएव इन्द्र की प्रधानता सिद्ध होजाती है। इन्द्र योनि है, अग्नि एवं वायु रेत हैं। इन्द्र आधार है, अग्नि है, अग्नि-वायु आधेय हैं, सोम है। इन्द्रतत्त्व एकविंशस्तोमावच्छिन्न द्युलोक की वस्तु है। इसके ऊपर ही त्रिणव-त्रयस्त्रिंशस्तोमावच्छिन्न पारमेष्ठ्य सौम्य सोम प्रतिष्ठित है। इस सोम का भी इन्द्र के साथ, सम्बन्ध हो जाता है। सोम महदश है, महान् ही ज्ञानघन चिदात्मा की योनि है। अतएव ( महत्सोम सम्बन्ध से ) इस इन्द्र में चिच्छक्ति ( ज्ञानशक्ति ) का विकास होजाता है। इन्द्र सोम-चिदंश, तीनों की समष्टि दिव्य इन्द्र है। इसके गर्भ में अग्नि वायु प्रतिष्ठित हैं। इस प्रकार सोमचिदंशगर्भित इन्द्रप्रधान-इन्द्र-अग्नि वायुमूर्त्ति इस तीसरे दिव्य आत्मा का ज्ञानमयत्व भलीभांति सिद्ध होजाता है। इसी ज्ञान के सम्बन्ध से इसे 'प्राज्ञात्मा' कहा जाता है। चिद्विशिष्ट सोम प्रज्ञा है, तद्युक्त प्राण इन्द्र है। प्रज्ञाप्राण की समष्टि ही प्राज्ञात्मा है। इन्द्र ही चिदंशरूप प्रज्ञा के समीपतम है, इसी आधार पर इसके लिये— "स हि नेदिष्ठं पस्पर्श" (केनोपनिषत्) यह कहा जाता है। भोग का ज्ञान से ही प्रधान सम्बन्ध है, अतः इस प्राज्ञ को ही हम प्रधानतया "भोक्तात्मा" कहने के लिए तैय्यार हैं। नागदन्त (खूंटी) में टंगे हुए एक दर्पण में आने जाने वाले पदार्थों का प्रतिबिम्ब विकसित होता रहता है। प्रतिबिम्ब रूप से व पदार्थ दर्पण के उदर में भुक्त होजाते हैं। यही दर्पण का भोक्तृत्व है। जिस के उदर में जो वस्तु चली जाती है वह भोग्य है, भोग्य को उदर में रखने वाला सत्ता ही भोक्ता है। यही भोग-भोक्ता की साधारण मीमांसा है। बिना प्रोत पदार्थ के यह भोग्य भोक्तृभाव उदित नहीं होसकता। एक पाषाण न प्रतिबिम्बों का भोक्ता होसकता, न प्रतिबिम्ब पाषाण के उदर में भुक्त होसकते। दर्पण प्रोत है, अतः यहाँ भोक्तृभोग्य भाव का उदय सुलभ है। वैश्वानर तैजस-प्राज्ञ, तीनों में महत् सोम सम्बन्ध से एकमात्र प्राज्ञ ही प्रोत है। इन्द्रिय-मन बुद्धि के संयोग जनित व्यापार से आने वाले प्रतिबिम्ब स्थानीय विषय

संस्कार यहीं प्रतिबिम्बित होते हैं। यही संस्कारों की आवास भूमि है। विषय संस्कार रूप से प्राज्ञोदर में भुक्त हैं, अतः इसी को भोक्तात्मा मानना उचित होगा है।

इस प्राज्ञात्मा का प्रधान रूप से ज्ञानवाहिनी स्नायु नाम की नाड़ियों से सम्बन्ध है। इन्हीं नाड़ियों के द्वारा यह ज्ञानधारा सर्वत्र व्याप्त रहती है। यदि कहीं भी, किसी प्रकार की भी पीड़ा होती है, तो इसी प्राज्ञ ज्ञान से तत्काल उसका अनुभव होजाता है। यही प्राज्ञ सुख-दुःख भोक्ता है। यही संस्कार वश जन्म लेता है। यही पाप पुण्य का फल भोक्ता है। यद्यपि त्र्यात्मक ससंज्ञ नाम से प्रसिद्ध कृमि-कीट-पक्षी-पशु-पुरुष, पाचों में प्राज्ञ का विकास है, दूसरे शब्दों में पाँचों में ही वैश्वानर तैजस प्राज्ञ, तीनों आत्माओं का विकास है, परन्तु प्राज्ञ का पूर्ण विकास तो पुरुष में ही होता है। वै० तै० प्राज्ञ की समष्टि रूप यह देवसत्यात्मा अर्थ-क्रिया ज्ञानमय है। यह खण्डात्मा अव्यय नाम से प्रसिद्ध मनःप्राणवाङ्मय उसी अखण्ड विश्वेश्वर आत्मा के आधार पर प्रतिष्ठित है। जिस नर भाग में आत्मा की मनः-प्राण-वाक्, इन तीनों कलाओं का पूर्ण विकास होता है, चरसृष्टि में वही चरतत्त्व पुरुष कहलाता है। धातु-मूल पशु-पक्षी, आदि चर प्रजाएँ पुरुष नहीं कहलातीं। कारण, इन में वै० तै० प्रा० अल्पमात्रा में अवस्थित हैं। मनुष्य में तीनों का पूर्ण विकास है, अतः यही पुरुष कहलाता है। और और जीवों की अपेक्षा वैश्वानर-तैजस-प्राज्ञ के पूर्ण विकास के कारण एक मात्र पुरुष ही उस अव्ययेश्वर प्रजापति के नेदिष्ठ ( निकट तम ) कहलाता है। इसी विज्ञान के आधार पर—"पुरुषो वै प्रजापतेर्नेदिष्ठम्" ( शत० ४।३।४।३ ) यह कहा जाता है। वैश्वानर अर्थशक्ति प्रधान है, यह अव्ययेश्वर की वाक् कला का विकास है। तैजस क्रियाशक्ति प्रधान है, यह अव्यय की प्राण कला का विकास है। प्राज्ञ ज्ञानशक्ति प्रधान है, यह अव्यय की मनः कला का विकास है। इस प्रकार यह देवसत्य तत्त्व गत प्राणवाङ्मय अव्ययेश्वर के चरभाग को आगे कर अग्नि वायु-इन्द्र को अपना स्वरूप समर्पक बनाता हुआ वैश्वानर तैजस प्राज्ञरूप से अंशात्मना जीवस्वरूप में परिणत होरहा है - "ममैवांशो जीवलोके जीवभूतः सनातनः।" ( गीता )

भूतात्मा वैश्वानर, प्राणात्मा तैजस, भोक्तात्मा प्राज्ञ, तीनों परस्पर अविनाभूत हैं। तीनों मिल कर ही आध्यात्मिक कर्मकलाप का सञ्चालन करने में समर्थ होते हैं। कर्म में ज्ञान क्रिया अर्थ तीनों का सहयोग अपेक्षित है। अतएव उक्त तीनों की समष्टि को हम "कर्मात्मा" नाम से व्यवहृत कर सकते हैं। साथ ही में तीनों के अविनाभाव से समष्टि को भी वैश्वानरलक्षणा भूतात्मा, तैजसलक्षणा प्राणात्मा, प्राज्ञलक्षणा भोक्तात्मा कहा जासकता है। इन तीनों में से प्राज्ञात्मा का सम्बन्ध एकविंशस्तोमावच्छिन्न आधिदैविक सर्वज्ञावच्छिन्न दिव्य

इन्द्र प्रधान अन्नात्मक शुक्र है, प्रतिष्ठा अन्तरन्न है, योनि अन्न है, आशय सर्वाङ्गशरीर है। इस के अतिरिक्त पार्थिव इरारस प्रधान होने से हिरण्मय नाम से प्रसिद्ध यह पार्थिव प्राज्ञपुरुष प्रपद से भी प्रविष्ट होता है। अतएव उत्पन्न शिशु के पैरों में ही सर्वप्रथम चेतना का विकास देखा-जाता है। विषयानुभव, सुख दुःख भोग, धातुओं का यथाव्यवस्थित सञ्चालन, इत्यादि प्राज्ञ के मुख्यकर्म हैं। साथ ही, में मन, चक्षुरिन्द्रिय, दिव्यप्राण, आदि की प्रतिष्ठा भी यही है।

पूर्व कथन से निष्कर्ष यह निकला कि अग्नि वायु आदित्य प्रधान वैश्वानर तैजस प्राज्ञ की समष्टिरूप, ज्ञान क्रिया अर्थ शक्तिमय उक्थत्रिलोकी में प्रतिष्ठित, वै० हि० सर्वज्ञमूर्त्ति साक्षी देव-सत्य का अंशभूत, निद्विशिष्ट देवसत्य ही 'जीवात्मा" है। स्थूलशरीर के नष्ट होजाने पर यही कर्मात्मा कर्म्मफल भोगने के लिए लोकान्तर में जाता है। इस जीवात्मा का स्वरूप सुपर्ण ( गरुडपक्षी ) जैसा है। पांच अग्नियों की चिति से इसका स्वरूप निष्पन्न हुआ है। प्रकारान्तर से चार आत्मा, दो पक्ष, पुच्छ प्रतिष्ठा, इस प्रकार सात अवयवों से इसका चयन हुआ है। विज्ञानभाषा में यही चिति सुपर्णचिति नाम से प्रसिद्ध है। चान्द्र मन सोमसागर है। चान्द्र विवर्त्त में सोम-चिदंश प्राण, इन तीनों तत्वों का समावेश है। प्राण इन्द्र है, सोमभूत है। इसी के संबन्ध से यहां चिदंश प्रतिष्ठित हुआ है। अतएव यह चान्द्र सोम भी दिव्य इन्द्रवत् प्रज्ञा नाम से ही व्यवहृत होता है, जैसा कि पूर्व की महदात्मनिज्ञानोपनिषत् में विस्तार से बतलाया जा चुका है। इस प्राज्ञ प्राण की समष्टि ही प्रज्ञान मन है। बिना इस के विषयभोग सम्भव नहीं है। साथ ही में बिना बुद्धि एवं इन्द्रियों के भी भोग अनुपपन्न है। इसी आधार पर उक्त भोक्तात्मा का—"आत्मेन्द्रियमनोयुक्त भोक्तेत्याहुर्मनीषिणः" (कठोपनिषत् १।३।४) यह लक्षण किया जाता है। अव्यक्त महानात्मा-विज्ञान महत्युक्त प्रज्ञान-शरीरों की समष्टि ब्रह्मसत्य है, एवं वैश्वानर तैजस प्राज्ञ की समष्टि देवसत्य है। यह चान्द्र प्रज्ञान के बिना एक क्षण भी नहीं रह सकता, उस के बिना भोग ही नहीं बन सकता, अतएव ब्रह्मसत्यांशभूत इस चान्द्र प्रज्ञान का "एतद्वै देवसत्य यच्चन्द्रमा" के अनुसार देवसत्यरूप उक्त लक्षण जीवात्मा में ही अन्तर्भाव मान लिया जाता है। यह तो हुआ भूपिण्ड के आधार पर वितत पार्थिव उक्था त्रिलोकी से सम्बन्ध रखने वाले कर्म्मात्मा का सचित्र स्वरूप परिचय। अब गर्भूतवराह नाम से प्रसिद्ध पार्थिव स्थिर वायु ( भूवायु ) से निष्पन्न होने वाले हंसात्मा की ओर विज्ञ पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जाता है।

शुक्र-शोणित के समन्वितरूप में औपपातिक कर्म्म-भोक्ता जीवात्मा गर्भाशय में प्रविष्ट वायुमूर्त्तिः-हंसात्मा---होता है। ज्यों ज्यों पार्थिव मात्रा की वृद्धि होती है, त्यों त्यों गर्भ-पुष्ट होने लगता है। ऋतुकाल में पिता योनिगत आग्नेय-रुधिर में सौम्य शुक्र की आहुति देता है। सिक्त बीज औपपातिक आत्मा से अनुगृहीत रहता हुआ एक अहोरात्र की प्रतिष्ठा के अनन्तर कलल रूप में परिणत होजाता है। ईषद्घनवर्त्तुलवृत्तमावापन्न शुक्रशोणित समष्टि ही कलल है। सात रात्रि में बुद्बुदावस्था होती है। एक पक्ष में पिण्ड निष्पत्ति होती है। एक मास में कठिनता आती है। दो मास में मस्तक बनता है, तीन मास में पाद निर्म्माण होता है। चतुर्थ मास में अंगुलियाँ, जठर, एवं कटि प्रदेश सम्पन्न होते हैं। पञ्चम मास में मेरुदण्ड ( रीढ़ की हड्डी ) बनता है। षष्ठमास में नासा-चक्षु-श्रोत्र की स्वरूप निष्पत्ति होती है। सप्तम मास में जीव-नीय शक्ति उद्बुद्ध होती है। अष्टम मास में, सर्वाङ्ग निष्पत्ति होती है। ( इन सब अङ्गोपाङ्गों की बीजावस्था के अनुसार महर्षि चरक के मतानुसार सब की एक साथ ही अष्टम मास में पूर्ण निष्पत्ति होजाती है-( देखिए चरक सं० शा० ३। ) *पिता के रेत (शुक्र) की अधिकता से पुरुष ( लड़का ) प्रजा, माता के रेत (शोणित) की अधिकता से स्त्री (लड़की) प्रजा के चिन्ह बनते हैं। दोनों का समानता से नपुंसक प्रजोत्पत्ति होती है, एवं विषमता में शुक्राहुति व्यर्थ जाती है। शुक्राहुति देते समय यदि पिता का चित्त व्याकुल रहता है, उस समय उसकी जिस इन्द्रिय में, जिस अवयव में विकार रहता है, वही विकृतावस्था प्रजा में उत्पन्न होजाती है। अन्ध-खञ्ज-कुब्ज-वामन-बधिर-अतिरिक्ताङ्ग आदि विकृत भावों का यही कारण है। योनिगत आग्नेय-वायु, शुक्रगत सौम्यवायु, दोनों आङ्गिरस भार्गव वायुओं का यदि परस्पर संघर्ष होजाता है, तो वहाँ का "एवयामरुत्" नाम से प्रसिद्ध रेतोधा मातरिश्वा वायु भी दो भागों में विभक्त होता हुआ शुक्र को दो भागों में विभक्त कर देता है। द्विधा विभक्त ऐसे शुक्र से यमज (जोड़ली) सन्तान उत्पन्न होजाती है। यदि एवयामरुत् के तीन-चार, अथवा इससे अधिक विभाग होजाते हैं, तो उतने में ही स्वतन्त्र गर्भ बन जाते हैं। इसी वायु-विभेद की कृपा से एक ही समय में सात सात गर्भों की स्थिति देखी गई है। इस गर्भोत्पत्ति क्रम से प्रकृत में हमें यही बतलाना है कि, गर्भ उत्तरोत्तर घन बनता जाता है। नवम मासानन्तर एवयामरुत् के प्रत्याघात से जब यह गर्भाशय से बाहिर निकल कर भूमिष्ठ होता है, तो इसके साथ उसी पार्थिव स्थिर वायु का सम्बन्ध

* आधिक्ये रेतसः पुंसः कन्यास्यादार्त्तवाधिके।

नपुंसकं तयोः साम्ये यथेच्छा पारमेश्वरी॥ ( भावप्रकाश )

होने लगता है। इस वायु में अश्मा सोम रहता है। वायुद्वारा अश्मा सोम की घनता उत्पन्न शिशु में धीरे धीरे प्रविष्ट होने लगती है। यदि माता पिता सबल, एवं पूर्ण स्वस्थ होते हैं, तो इन के मिथुनभाव से उत्पन्न शिशु में पृथिवी की एक साम्वत्सरिक परिक्रमा के अनन्तर ही इस मे अश्मासोम *"दन्त" (दांत) रूप से प्रतिष्ठित हो जाता हैं। अश्मासोमगर्भित एमूषवायु एक-वष म ही प्रविष्ट हो जाता है, इस की सत्ता क द्योतक दांत ही है। पृथिवी का प्रातिस्विक प्राण पूषा है। यह अश्मासोम-विरहित है। एक वष तक बच्चे में इसी पार्थिव पूषा-प्राण की प्रधानता रहती है, अत एव इस काल मे बच्चे के दांत उत्पन्न नहीं होते। इसी विज्ञान के आधार पर—"तस्मादाहुरदन्तकः पूषा" ( शत० १।७।४।७ ) यह कहा जाता है। जब तक दांत उत्पन्न नहीं होते, तबतक भूस्थिर वायु प्रविष्ट नहीं होता, दूसरे शब्दों में प्रविष्ट होकर भी स्थिर नहीं होता। दन्तपङ्क्ति उत्पत्ति के सहकाल मे ही प्रविष्ट होने वाला यही वायव्यांश "हंसात्मा" नाम से प्रसिद्ध है। हंसात्मा के उपादानभूत वायु का एमूष वराह रूप से पूर्व में निरूपण किया जा चुका है, अतः यहां पिष्टपेषण की आवश्यकता नहीं है। प्रकृत में केवल हंसात्मा के कुछ एक कर्म्मों का दिग्दर्शन करा दिया जाता है।

हंसात्मा का उपादान भूवायु है। एक वर्ष के पार्थिव परिभ्रमण से शरीर में जब घनता ( प्रतिष्ठा ) आजाती है, तभी दांत उत्पन्न होते हैं, यह कहा जाचुका है। तभी हंसात्मा उत्पन्न होता है। भूवायु तब तक स्वस्वरूप में प्रतिष्ठित रहता है, जब तक कि भूपिण्ड स्वस्वरूप से प्रतिष्ठित रहता है। ठीक इसी प्रकार यह वायव्य हंसात्मा भी तबतक शरीर से अवश्य ही बद्ध रहता है, जब तक कि शरीरधातु प्रतिष्ठित रहते हैं। जीवात्मा नाम से प्रसिद्ध पूर्वोक्त कर्म्मात्मा के शरीर से निकलते ही अव्यक्त-यज्ञ-विज्ञान-महत्-प्रज्ञान, आदि सब खण्डात्मा उत्क्रान्त होजाते हैं। परन्तु शरीर-पिण्ड से सम्बन्ध रखने वाला यह हंसात्मा यहीं, इसी भौतिक मर्त्य शरीरपिण्ड से बद्ध रह जाता है। यह तबतक शरीर-पिण्ड से बद्ध रहेगा, जब तक कि शरीर-भौतिक धातु अग्नि के सम्बन्ध मे विशकलित न कर दिए जायेंगे। इस को उत्पत्ति दन्तोत्पत्ति सम कालीना बतलाई गई है। अत एव जिस बालक के दांत पैदा नहीं होते, धर्म्मशास्त्रने उसे केवल भूमि मे गाड़ने का आदेश दिया है। परन्तु दांत पैदा होने के अनन्तर यदि शव को नहीं जलाया जाता है, तो हंसात्मा को शरीर के साथ बद्ध रहना पड़ता है। कर्म्मात्मा अपने गृह रूप शरीर को छोड़ कर लोकान्तर में कर्म्म भोगने के लिए चला जाता है, परन्तु हंसात्मा प्राण

* पहिले नीचे के दांत क्यों उत्पन्न होते हैं ?, नीचे के पतले संहत, ऊपर के मोटे एवं वितत क्यों होते हैं ? दंष्ट्रा वरीयसी क्यों होती है ?, इत्यादि प्रश्नों के समाधान के लिए शतपथ विज्ञानभाष्य द्रष्टव्य है।

शून्य, अत एव मर्त्य शरीरगृह के साथ ही बद्ध रहता है। इसी आधार पर अन्य संप्रदाय वाले आचार्यों ने ( मुहम्मदीयों ने ) कर्म्मात्मा को "सैलानी" ( लोकान्तर में सैर करने वाला ), एवं हंसात्मा को "मक्कानी" ( गृहरूप-शरीर से बद्ध रहने वाला ) कहा है। जिन का शरीर भूमि में गाड़ दिया जाता है, उनका हंसात्मा वहीं बद्ध रहता है। जिस प्रकार एक पक्षी दिन भर इधर उधर घूम घाम कर सायकाल अपने कुलाय ( घोसले ) का आश्रय ले लेता है, एवमेव यह हंसात्मा भी दिनभर इधर उधर घूमघाम कर पुनः उसी स्थान पर विश्राम करता है। "कब्रों से रुहें निकला करती हैं" यह सच्ची किंवदन्ती है। यह "रूह" यही हंसात्मा है। परम कारुणिक अतीतानागतज्ञ आर्य महर्षियों ने अपनी आर्षदृष्टि से हंसात्मा के इस शरीर बन्धन को देखा, एवं इसे इस बन्धन से मुक्त करने के लिए ही शवदाह की धर्म्माज्ञा प्रचलित की। दुःख है कि, अनार्षदृष्टि वाले हठवादी इस मर्म्म को न समझते हुए आज भी अपना दुराग्रह नहीं छोड़ते।

इस हंसात्मा की मुक्ति अमर्यादित है। किन्हीं ऋषियों का मत है कि, जब सृष्टि का प्रतिसंचर ( प्रलय ) होगा, तभी हंसात्मा की मुक्ति होगी, तबतक हंसात्मा इसी भूवायु में घूमता रहेगा। संभव है, इसी आधार पर मुहम्मदीयों का—"कयामत के दिन खुदा वाला रूह का फैसला करेंगे, जिन की आखिरी पैगम्बर मुहम्मद साहिब सिफारिश करेंगे, उन्हें बहिश्त ( स्वर्ग ) बख्शी जायगी, जिन को वे काफिर कहेंगे, उन्हें दोजख ( नर्क ) मिलेगी" यह सिद्धान्त प्रतिष्ठित हो। इतना अवश्य है कि, ईश्वरवादी आस्तिकों का हंसात्मा सुखी रहता है, एवं अनीश्वरवादी नास्तिकों का हंसात्मा दुःखी रहता है। जिस मनुष्य का सात्त्विक-राजस-तामस, तीनों में से जैसा स्वभाव होता है, उनके हंसात्मा का भी वैसा ही स्वभाव होता है। कितनों ही के हंसात्मा का स्वभाव महादुष्ट होता है, कितने ही साधु-स्वभाव वाले होते हैं। हंसात्मा का शरीर वायव्य है, एवं इस में २८ इन्द्रियाँ हैं। यह छोटे से छोटा शरीर धारण कर सकता है, सङ्कल्पमात्र से बृहत्काय बन सकता है। लघु हो जाता है, गुरु बन जाता है। पतला बन सकता है, मोटा बन सकता है। तत्तद् विशेष योनियाँ धारण कर यह मनुष्यों का उपकार-अपकार करने में समर्थ है। यह एक प्रकार की प्रेतयोनि है। इसी हंसात्मा पर मेस्मेरेजम (Maismaradum) किया जाता है। रामचन्द्र कृष्ण परशुराम व्यास कपिल-कणादादि अवतार पुरुष, एवं महा पुरुषों का कर्म्मात्मा नित्य मुक्त था, परन्तु इन के हंसात्मा

आज भी प्रतिष्ठित हैं। इतना ही नहीं दृष्टिनिरोधरूपा संयमविद्या से आज भी इन का साक्षात्कार किया जासकता है। यही हंसात्मा दर्शनभाषा में—"अभिमानी" देवता नाम से प्रसिद्ध है। "अमुक देवताने दर्शन दिए" "अमुक मनुष्य आज हमें स्वप्न में दिखलाई दिया" "अमुक प्रेतात्मा आज हमें दीखा, और उसने यह कहा" यह 'अमुक' शब्द वाच्य यही हंसात्मा है।

मनुष्य जब घोर निद्रा में (बेखबर) सोजाता है, तो उस का हंसात्मा उसकी रक्षा किया करता है। आप सो रहे हैं। कर्म्मात्मा प्रज्ञान विज्ञान को साथ लेकर पुरीतति नाड़ी में प्रतिष्ठित होरहा है। ऐसी अचेतनावस्था में यदि एक विषधर सर्प आप की ओर आता है, अथवा उपर की छत गिरना चाहती है, अथवा कोई शत्रु आक्रमण करने आरहा है, अथवा और कोई आकस्मिक आपत्ति आरही है, तो इस समय आप अकस्मात् हड़बड़ा कर जग पड़ते हैं, ऐसा प्रत्यक्ष अनुभव है। यह कर्म्म उसी हंसात्मा का है। घोर विपत्ति में यही हंसात्मा विचार में स्फूर्ति डाल कर, अथवा अन्य योनि में आकर सकेतद्वारा आपको सावधान कर देगा। आप किसी विषय की गुत्थी (ग्रन्थि) सुलझाने में व्यस्त हो रहे हैं। एक व्यक्ति आप के सामने से कुछ बड़बड़ाता हुआ निकल जाता है। वह उस समय ऐसी बात बोलता है, जिस से आप की गुत्थी सुलझ जाती है। यह उसी हंसात्मा का संकेत है। बच्चे का हंसात्मा निर्मल, अत एव सत्यवादी होता है। इसी लिए शकुन परीक्षक बच्चे से प्रश्न कर उस के निर्णय के आधार पर शुभाशुभ की व्यवस्था कर लेते हैं। योग प्रक्रियाविशेष से यह हंसात्मा सिद्ध होजाता है, एवं इस से यथेच्छ काम लिया जाता है। वही सिद्धि पातञ्जल योगदर्शन में—"छायापुरुषसिद्धि" कह लाती है। आप सोते समय जरा दृढ़ भावना से यह विचार कर लीजिए कि, मुझे आज प्रात ३ बजे उठना है। घोर निद्रा में निमग्न रहते हुए भी आप अपने उसी सकल्पित समय में जग पड़ेंगे। इस सम्बन्ध में हम आपसे प्रश्न करेंगे कि, कर्म्मात्मा-विज्ञान-प्रज्ञान, सब इस समय सुप्त थे, फिर किसने आप को जगाया? इस प्रश्न का एकमात्र समाधान यही हंसात्मा होगा। साथ ही में यह भी स्मरण रखिए कि, कर्म्मात्मा जिस समय शरीर छोड़ता है, उस समय शरीर की सुखी, अथवा दुःखी, जैसी अवस्था होती है, उस का हंसात्मा भविष्य में उसी अवस्था से युक्त रहता है। जीवित अवस्था में भी जो अवस्था शरीर की होती है, वही अवस्था हंसात्मा की रहती है। शरीर के जला देने पर यह स्वायतनभूत भूवायु में विचरा करता है। सौर प्रकाश इस का घोर शत्रु है, चान्द्रज्योति इस का परम मित्र है। हंसात्मा जब रहेगा छाया में, एवं चन्द्रिका में। धूप में यह क्षणमात्र भी नहीं ठहर सकता। इसी हंसात्मा के स्वरूप परिचय के लिए

देव प्रतिमाओं के चारों ओर, विशेषतः शिरोमण्डल के चारों ओर एक ज्योतिर्मण्डल बनाया जाता है। जिन का हंसात्मा सात्त्विक-पवित्र-ज्ञान युक्त रहता है, उन मनुष्यों के शरीर के, एवं मुख मण्डल के चारों ओर भी एक कान्तिमण्डल रहता है। अतितेजस्वी के मुख पर साधारण व्यक्ति की आंखें नहीं ठहर सकतीं। यह मण्डल उसी हंसात्मा का है। तामस हंसात्मा का बहिर्मण्डल अप्रशस्त रहता है। इसी वायुमय हंसात्ममण्डल को लोकभाषा में—"वातावरण" कहा जाता है। इस के परिज्ञान से मनुष्य के मानसिक भाव विदित होजाते हैं। कारण, मनुष्य अपने मन में जैसा संकल्प करता है, उस का हंसात्ममण्डलरूप वातावरण, किंवा बहिर्मण्डल वैसे ही भावों से युक्त होजाता है। मार्मिक विद्वान् इस से उस के अन्तर्भावों का पता लगा लेते हैं। इसी विज्ञान को लक्ष्य में रखकर यजुःश्रुति कहती है—

"तस्मादाहुः-'मनो वै देवा मनुष्यस्याजानन्ति'-इति। मनसा संकल्पयति, तत्-प्राणमपिपद्यते, प्राणो वातं, वातो देवेभ्य आचष्टे यथा पुरुष मनः। तस्मा-देतद् ऋषिणाऽभ्यनूक्तम्—

"मनसो संकल्पयति तद्वातमपिगच्छति।
वातो देवेभ्य आचष्टे यथा पुरुष ते मनः ॥" ( शत० ३।४।२।६ )।

इस हंसात्मा का प्रभव भूवायु है, प्रतिष्ठा बहिर्मण्डल है, योनि संवत्सर चक्र है, आशय सर्वाङ्ग शरीर है। ईश्वर शरीर में यही एमूषवराह नाम से प्रसिद्ध है, एवं जीव शरीर में यही "हंसात्मा" नाम से व्यवहृत होता है। "त्रिवृतं च हंसमाहुः" ( अथर्वसं० १०।८।१७ ), "हंसो वातरूप" ( यजु सं० २४।३५ ) "वायुं तृतीयम्" ( शत० १०।६।६।३ इत्यादि मन्त्र। ब्राह्मणोक्त प्रमाणों के अनुसार ही यह वायव्यात्मा "हंसात्मा" नाम से प्रसिद्ध है। लोकभाषा में जिस तत्त्व के लिए—"हंसा उड़ गया, शरीर रह गया" यह किंवदन्ती प्रचलित है, वह 'हंसा' ( पक्षी ) यही हंसात्मा है। हंसात्मा का यही संक्षिप्त स्वरूप निदर्शन है।

प्राण-आप-वाक्-अन्न-अन्नाद, इन पांचों पुरञ्जनों का पञ्चीकृत रूप ही "भूपिण्ड" वाह्यात्मा-भूतमूर्त्तिः—है, पांचों ही अग्निमूर्त्ति हैं, जैसाकि पूर्व प्रकरणों में कई स्थलों में स्पष्ट किया जाचुका है। अग्नि गायत्र छन्द से छन्दित रहने के कारण अष्टाक्षर माना जाता है। इस

गायत्र भाव के कारण प्राणादि पाँचों पुरंजनों की ( प्रत्येक की ) आठ आठ मात्राएँ होजाती हैं। इन में चार मात्रा में प्राणादि स्वय रहते हैं, शेष चार मात्राएँ इतर पुरञ्जनों में रहतीं हैं, यही प्रक्रिया पञ्चीकरण नाम से प्रसिद्ध है। इन में यदि चतुर्म्मात्रिक अन्नाद है, एवं—प्राण-आपः-वाक्-अन्न, ये चारों एक एक मात्रिक हैं, तो पञ्चीकृत अन्नाद का स्वरूप निष्पन्न होता है। यही पञ्चीकृत अन्नाद विज्ञान भाषानुसार "भूत" किंवा महाभूत नाम से प्रसिद्ध है। इसी पञ्चीकृत अन्नादप्रधान पञ्च महाभूतात्मक भूत से भूपिण्ड निष्पन्न हुआ है। प्राण आकाश है, आपः वायु है, वाक् तेज है, अन्न जल है, अन्नाद मिट्टी है। "पृथिवी वै सर्वेषां भूतानां रसः" ( शत० १४।८।४।१ ) इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार भूपिण्ड में पाँचों-महा भूतों का समन्वय है, तभी तो इस का सर्वभूत-रसमूर्त्तित्व सिद्ध हो सकता है। इन्हीं पञ्चात्मक पञ्च महाभूतों से शरीरयष्टि का निर्माण होता है।

मांस-अस्थि-कपाल त्वचा-मेद-मज्जा-शुक्र, आदि आपेक्षिक घन भाग पृथिवी है। स्वेद-मूत्र-रस-असृक्-लाला-कफ, आदि तरलभाग जल है। शारीर ऊष्मा (गर्मी) तेज है श्वासप्रश्वासादि वायु है। विवर आकाश है। इस प्रकार शरीरसंस्था में पाचों महाभूतों का सर्वथा प्रत्यक्ष होरहा है। पञ्च महाभूतों से निष्पन्न होने वाले ये शारीर महाभूत "सत्त्वभूत," किंवा भूतभौतिक नाम से प्रसिद्ध हैं। सत्त्वभूतों के मूल महाभूत हैं, महाभूतों के मूल अपञ्चीकृत भूत हैं, इन के मूल अणुभूत हैं, इन के मूल पञ्चतन्मात्रा नाम से प्रसिद्ध गुणभूत हैं। इन्हें ही ( जो कि सर्वथा अयौगिक हैं ) भारतीय विज्ञान ने "तत्त्व" नाम से व्यवहृत किया है। इन्हीं तत्त्वों की चरम यौगिक अवस्था शरीररूप सत्त्वभूत हैं। इन्हीं के सम्बन्ध से इस शरीर को भूतात्मा कहा जाता है। पार्थिव सत्या त्रिलोकी से सम्बन्ध रखने वाला कर्म्मात्मा भी पार्थिव प्राणप्रधान भूतमय बनता हुआ भूतात्माहै, इधर शरीर भी भूतात्मा है। उधर वायव्य हंसात्मा भी भूतात्मा है। तीनो में अन्तर केवल इतनाही है कि, कर्म्मात्म-हंसात्मरूप भूतात्मा प्राणप्रधान होते हुए अन्तरात्मा हैं, एवं भूतप्रधान शरीररूप भूतात्मा बाह्यात्मा है। इन्हीं दोनों भूतात्मविवर्तों के पार्थक्य का विस्पष्ट निरूपण करती हुई मैत्री-श्रुति कहती है—

"कोऽयमात्माख्यो योऽयं सितासितैः कर्म्मफलैरभिभूयमानः—सदसद्योनिमापद्यता इति ? अवाञ्चोर्ध्वा वा गतिद्वन्द्वैरभिभूयमानः परिभ्रमति ? अस्ति खल्वन्योऽपरो भूतात्माख्यो योऽयं सितासितैः परिभ्रमति, इत्यस्य (प्राणात्मकस्य मोक्तुर्भूतात्मन.) उपव्याख्यानम् । पञ्चतन्मात्रा भूतशब्देनोच्यन्ते । अथ पञ्चमहाभूतानि भूतशब्देनोच्यन्ते । अथ तेषां यत् समुदयं तच्छरीरमित्युक्तम् । अथ यो ह खलु वाव शरीर इत्युक्तं स "भूतात्मा" इत्युक्तम्" ( मै० उ० ३ प्र० ) इति ।

इस शरीररूप भूतात्मा का प्रभव भूपिण्डांशात्मक शुक्र-शोणित की समष्टि है, प्रतिष्ठा आत्मा है, योनि अन्न है, आशय सम्पूर्ण अध्यात्मसंस्था है । यही इस प्राणात्माधिकरण का पांचवाँ विवर्त्त है ।

इस प्रकार भूपिण्ड, भूवायु, त्रिवृत्स्तोमरूप पृथिवी में प्रतिष्ठित वैश्वानर, पञ्च० अन्तरिक्ष में प्रतिष्ठित हिरण्यगर्भ, एकविंश० द्युलोक में प्रतिष्ठित सर्वज्ञ, इन पांच पार्थिव विभूतियों से क्रमशः शरीररूप बाह्यात्मा, वायुरूप हंसात्मा, वैश्वानरांशभूत वैश्वानरात्मा, हिरण्यगर्भांशभूत तैजसात्मा, सर्वज्ञांशभूत प्राज्ञात्मा, इन पांच आध्यात्मिक प्रपञ्चों का उदय होजाता है, यह अब तक के प्रकरण से भलीभांति सिद्ध होजाता है । साथ ही में यह भी सिद्ध होजाता है कि, उक्त पांचों विवर्त्तों में वैश्वानर-तैजस-प्राज्ञ की समष्टि ही भोक्तात्मा, किंवा कर्म्मात्मा है यही लोकान्तर में कर्म्मभोगने के लिए जाता है । साथ ही में विज्ञ पाठकों को यह भी स्मरण रखना चाहिए कि, उक्त पांचों विवर्त्तों में किसी विवर्त्त के साथ श्राद्धकर्म्म का कोई सम्बन्ध नहीं है । केवल गयाश्राद्ध का सम्बन्ध वायव्य हंसात्मा के साथ है, जैसा कि आगे के श्राद्धप्रकरण में स्पष्ट होजायगा ।

अध्यात्म—भौम
- महद्‌ब्रह्म
  - ३-५—सर्वज्ञः——२१—एक० द्यौः————→प्राज्ञात्मा (५) ]
  - २-४—हिरण्यगर्भः—१५—पञ्च० अ०————→तैजसात्मा (४) } —कर्म्मात्मा
  - १-३—वैश्वानरः——९——त्रि० पृ०————→वैश्वानरात्मा(३) ]
- भौम
  - २-२—भूवायु——एमूषवराहः————→हंसात्मा (२) ]—हंसात्मा
  - १-१—भूपिण्डम् —पञ्चमहाभूतानि————→शरीरम् (१) ]—भूतात्मा]बाह्यात्मा

अन्तरात्मा

प्रकरणारम्भ से अब तक आधिदैविक-आध्यात्मिक, जिन दो संस्थाओं का स्वरूप सर्वज्ञ-अल्पज्ञसमतुलन-निरूपित हुआ है, उत्ताल में दोनों हीं समानधर्म्मा हैं। जितनीं कलाएँ ईश्वर में हैं, ठीक उतनीं हीं कलाए जीव में हैं। ये सब तो दोनों के स्वरूपधर्म्म हैं। इन के अतिरिक्त विभूति-पाप्मा, ये दो विभाग बच जाते हैं। इन दोनों में से विभूति भाग ईश्वर का स्वरूप धर्म्म है, साथ ही में उस में पाप्मा का अभाव है। जीव में रहने वाली विभूति पाप्मा के अभाव में जीव का स्वरूप धर्म्म है, एवं पाप्मा के रहने पर वही विभूति आश्रित धर्म्मकोटि में प्रविष्ट हो जाती है। यही जीवेश्वर की पहिली विषमता है। ईश्वर पूर्णेन्द्र है, सर्वज्ञ है, सर्वशक्ति है, सर्ववित् है। जीव अर्द्धेन्द्र है, अल्पज्ञ है, अल्पशक्ति है, अल्पवित् है। यही जीवेश्वर की दूसरी विषमता है। इन सब विषमताओं का मूल पाप्मा ही है। इन पाप्माओं का ईश्वर संस्था से कोई सम्बन्ध नहीं हैं। यह जीवात्मा की स्वतन्त्र कमाई है स्वतन्त्र कमाई क्या है, प्रज्ञापराध है, बन्धन के मूल हैं। यद्यपि बन्धन मुक्ति लक्षणा विभूति का भी यह संग्रह करता है, परन्तु वित्त-मोह से मुग्ध बना हुआ यह विशेषरूप से बन्धन के हेतुभूत पाप्माओं का ही सञ्चय करता है। पशु-पक्षी-आदि इतर योनियाँ प्रज्ञा भाग की अल्पता से प्रज्ञापराध करने में असमर्थ हैं। एकमात्र मनुष्य ही प्रज्ञा की पूर्णमात्रा लेकर उस से अनुचित लाभ उठाता हुआ प्रज्ञापराध कर बैठता है। इस की स्वतन्त्रता प्रज्ञापराध के कारण इसी के बन्धन का कारण बन जाता है। जब से सृष्टिक्रम चला है, तब से अद्यावधि देवता-असुर-पितर-पशु, आदि किसी भी प्रजा ने ईश्वरीय सत्य-नियमों का उल्लङ्घन नहीं किया है। कारण इस का यही है कि इन में किसी में भी पूर्णमात्रा नहीं है, अत एव इन में से कोई भी ईश्वर प्रजापति के निर्दिष्ट नहीं है। एकमात्र मनुष्य ही ईश्वरीय सम्पूर्ण सम्पत्ति प्राप्त कर नियति का अतिक्रमण करने लगता है—

"ता इमाः प्रजास्तथैवोपजीवन्ति, यथैवाभ्य. प्रजापतिर्व्यदधात्। नैव देवा अतिक्रामन्ति, न पितरः, न पशवः। मनुष्या एवैकेऽतिक्रामन्ति" (शत० २।४।२।६)।

'देव-पितर-असुरादि सब की अपेक्षा ईश्वरीय मात्रा को पूर्णरूप से लेने के कारण, साथ ही में प्रज्ञाबल से अपनी मुक्ति का अधिष्ठाता बनने के कारण मानवतन उत्कृष्टतम, अत एव दुर्लभ है"—यह आर्यसर्वस्व (पुराण) का निश्चित सिद्धान्त है। परन्तु प्रज्ञापराध जनित पाप्माओं से आक्रान्त होकर मुक्ति के स्थान में यह अपने आपको और भी अधिक बन्धन में डाल लेता है।

पूर्व में विभूति को हमने आत्मा के सम्बन्ध से जीव का आश्रित धर्म्म कहा है, एवं आत्मा के अभाव में उसी को स्वरूप धर्म्म कहा है। इन विभूतियों के सम्बन्ध में इतना स्पष्टीकरण और कर लेना चाहिए कि, कुछ विभूतियाँ तो ऐसी हैं, जो आत्मा के रहने, न रहने, दोनों अवस्थाओं में स्वरूपधर्म्म ही बनी रहती हैं। एवं कुछ विभूतियाँ ऐसी हैं, जो आत्मा के रहने पर ये ही स्वरूप-धर्म्मरूप में परिणत होजाती हैं। जीववर्ग के विभूति-आत्म-प्रपञ्च को थोड़ी देर के लिए छोड़िए। पहिले ईश्वरीय विभूति का विचार कीजिए। संख्या क्रम के अनुसार ईश्वर में २८१ ( दोसौ बियासी ) तो विभूति-कलाएँ होजाती हैं, एवं ७२ ( बहत्तर ) आत्म कलाएँ हो जाती हैं। समष्टि स्थूलदृष्टि से ईश्वर विराट् ३५४ ( तीन सौ चौवन ) कलाओं से युक्त माना जासकता है। आत्मकलाओं का दिग्दर्शन कराया जाचुका है। केवल विभूति-कलाओं के नामों का उल्लेख कर दिया जाता है। इस ईश्वरीय विभूति के भी सामान्य, विशेष रूप से दो विभाग हैं। इन में सामान्य विभूतियाँ २३१ ( दोसौ इकत्तीस ) हैं, विशेष विभूति ५१ ( इक्यावन) हैं। समुच्च २८४ होजाती हैं। इन में २३१ सामान्य विभूतियों की ईश्वर, जीव दोनों में समानता है, एवं ५१ विशेष विभूतियाँ असाधारण हैं। इन में से प्रथम सामान्य विभूतियों का ही दिग् दर्शन कराया जाता है।

१—ऋषयः (१२)—( विरूपास इद् ऋषय )

सब से पहिली विभूति 'ऋषि' है। असत् प्राण को ही ऋषि कहा जाता है। ये ही विभूतिलक्षण 'ऋषि' तत्त्व—सृष्टि के मूल-प्रवर्त्तक हैं। इस ऋषि प्राण की एकर्षि-द्वयर्षि-सप्तर्षि-त्र्यर्षि-आदि अनेक जातियाँ हैं। "विरूपास इद् ऋषयस्त इद् गम्भीरवेपसः" ( ऋक्सं० १०।६२।५ ) के अनुसार यद्यपि ऋषि प्राण अनन्त हैं, परन्तु सृष्टिविद्या में १२ ऋषि प्राणों को ही ईश्वर की प्रधान विभूति माना गया है। आप वसिष्ठ-कश्यप-भरद्वाज-जमदग्नि, आदि जितने ऋषि नाम सुना करते हैं, विश्वास कीजिए ये सब मौलिक प्राणों के नाम हैं। यह ऋषि प्राण वेदमूर्त्ति है, इसी आधार पर "ऋषिर्वेदमन्त्रः" यह कहा जाता है। जिस ऋषि प्राण का जिस विद्वान् ने आर्षदृष्टि से सर्व प्रथम साक्षात्कार किया, आविष्कार किया, प्रथम द्रष्टा वह विद्वान् उसी ऋषि प्राण नाम से प्रसिद्ध होगया। वसिष्ठ-अगस्त्य-विश्वामित्रादि मौलिक ऋषिप्राणों के प्रथम द्रष्टा विद्वान् ही वसिष्ठ-अगस्त्य-विश्वामित्रादि नामों से प्रसिद्ध हुए हैं। इस ऋषि प्राण का—"रूपरसगन्धस्पर्शशून्यत्वमतएवाघ्रामस्वरूपं प्राणत्वम्" यह लक्षण किया जासकता है। यह रूप रसादि से पृथक् होता हुआ

नीरूप है, अत एव यह जगह नहीं रोकता। एक ही बिन्दु ( Point ) में अनन्त प्राण समा सकते हैं। जिसे आप शक्ति (Force) कहते हैं, थोड़ी देर के लिए उसे ही आप ऋषि प्राण कह सकते हैं। प्राण सामान्य शब्द है। ऋषिवत पितर-देवगा-गन्धर्व, सभी प्राण हैं। परन्तु जो भी लक वेदमूर्त्ति असत् प्राण है, उसे ही ऋषि कहा जायगा। इस ऋषिप्राण की विकास-भूमि ईश्वरीय संस्था का "स्वयम्भू" भाग है। दूसरे शब्दों में अपौरुषेय वेदमूर्त्ति स्वायम्भुव असत् प्राण को ही ऋषि कहा जाता है। गोत्रसृष्टि का इसी ऋषि प्राण से सम्बन्ध है। इस विभूति का प्रधान कर्म है—ज्ञानतन्तुप्रसार। हमारे अध्यात्म में इस ईश्वरीय संस्था का जो ऋषि भाग आता है, वही "ऋषिऋण" नाम से प्रसिद्ध है। स्वाध्यायरूप ज्ञान दान ही ऋषिऋण का शोधक है। बिना अध्ययनाध्यापन ( वेदाध्ययनाध्यापन ) के हमारा आत्मा कभी ऋषिऋण से मुक्त नहीं होसकता। आगे की सम्पूर्ण विभूतियाँ इसी ऋषि विभूति पर प्रतिष्ठित हैं, अत एव हम इसे मूलविभूति कह सकते हैं। जब कुछ नहीं रहता, तब एकमात्र इसी असत्प्राण का साम्राज्य रहता है। यही आगे जाकर पितर-देवादि का उपादान बनता हुआ विश्वसृष्टि का कारण बनता है—( देखिए मा१० १२।१।१ )। इस विभूति के प्रधान १२ विवर्त्त हैं।

२- पितरः (८)—

विजातीय अनेक, अथवा दो मौलिक ऋषि प्राणों के रासायनिक संयोग से उत्पन्न होने **विभूतिलक्षण-पितृतत्त्व**—वाला यौगिक अपूर्वभाव ही पितृतत्त्व है। भार्गव-आङ्गिरस प्राण के समन्वय से ही पितर की स्वरूप निष्पत्ति होती है। यही पितर प्राण मैथुनी सृष्टि का प्रथम आरम्भक है, अत एव इसे पितर ( बाप-बाप ) कहा जाता है। भार्गव प्राण सौम्य है, आङ्गिरस प्राण आग्नेय है। दोनों ही पारमेष्ठ्य तत्त्व हैं। इन पारमेष्ठ्य तत्त्वों के समन्वय से उत्पन्न, दूसरे शब्दों में ऋषिप्राण के समन्वय से उत्पन्न इन पितरों की आठ जातियाँ हैं, जैसा कि आगे की **पितृस्वरूपनिरूपणोपनिषत्** में विस्तार से बतलाया जाने वाला है। अभी प्रकरण सङ्गति के लिए केवल यही जानलेना पर्य्याप्त होगा कि, अनेक ऋषि प्राणों के योग से उत्पन्न, मैथुनी सृष्टि का मूल प्रवर्त्तक परमेष्ठी से सम्बन्ध रखने वाला सांयौगिक अग्निगर्भित सोम-प्रधान तत्त्व ( आग्नेय प्राणगर्भित सौम्यप्राण ) ही पितृविभूति है।

## ३-असुराः (९९)—

परमेष्ठी में प्रतिष्ठित भृगु की सौम्यावस्था का सम्बन्ध पितरों से है, एवं घनावस्थारूप-
विभूतिलक्षण-असुरतत्त्व—आप्य भाव का सम्बन्ध असुरों से । दूसरे शब्दों में आप्य पारमेष्ठ्य प्राण का ही नाम असुर है। यह असुर प्राण संख्या में भी देवताओं से त्रिगुण है, एवं उत्पत्ति में भी प्रथम है। कारण परमेष्ठी के अनन्तर ही देवावास भूमिरूप सूर्य्य का उदय होता है। इधर देवता ३३ हैं, तो आप्य असुर प्राण ९९ हैं। ये ही असुर प्राण जातियाँ—वृत्र, नमुचि, अररु, त्वष्टा, विरूपाक्ष, किलात, आकुली, आदि नामों से प्रसिद्ध हैं। बल प्रदान करना इस असुर प्राण का मुख्य कर्म्म है। देवता यदि ज्ञान प्रधान हैं, तो असुर बलप्रधान हैं। असुर, एवं पितर, दोनों विभूतियों का ईश्वरीय संस्था के दूसरे परमेष्ठी विवर्त्त के साथ सम्बन्ध है।

## ४-देवाः (३३) —

परमेष्ठी के अङ्गिरा नाम के मनोता में सोम सम्बन्ध द्वारा जो एक ज्योतिर्म्मय प्राण
विभूतिलक्षण-देवतत्त्व—उत्पन्न होता है, वही द्योतनात् देवता नाम से प्रसिद्ध है। अङ्गिरा की घनावस्था अग्नि है, तरलावस्था वायु है, विरलावस्था आदित्य है। तीनों के आगे जाकर ३३ विभाग होजाते हैं, जैसा कि पूर्व के अदिति प्रकरण में विस्तार से बतलाया जाचुका है। अग्नि-वायु-आदित्यमूर्त्ति इन ३३ यों प्राणदेवताओं की विकासभूमि ईश्वरीय संस्था का तीसरा विवर्त्त सूर्य्य ही है। यही उस प्रजापति की चौथी विभूति है। इस देवप्राण का जो ,प्रवर्ग्य श अध्यात्म का आरम्भक बनता है, वही "देवऋण" नाम से प्रसिद्ध है। ज्योतिष्टोमादि यज्ञ ही इस देवऋण के निराकरणार्थ उपयुक्त माने गए हैं।

## ५-मनव (४)—

सूर्य्य संस्था व पेन्द्र में रहने वाली वह विभूति, जो विराट्रूप से , अण्डज-पिण्डज-
विभूतिलक्षण-मनुतत्त्व—स्वेदज-उद्भिज, इन चारों प्रजाओं का आरम्भक बनती है, वही "मनु" नाम से प्रसिद्ध है, जैसा कि आरम्भ के "अमृतात्मविज्ञानोपनिषत्" के मन्वन्तर निरूपण में विस्तार से बतलाया जाचुका है। अतः यहां पिष्टपेषण की आवश्यकता नहीं है।

यहां केवल यही समझलेना बस होगा कि, अण्डजादि भेद से चार प्रकार का यह मनुतत्त्व सूर्य्य की ही विभूति है। मनुस्तत्त्व ही मानव विवर्त्त की मूल प्रतिष्ठा है।

६–गन्धर्वाः (२७)—

सोमतत्त्व को आप्यप्राण प्रधान असुरों के आक्रमण से सुरक्षित रखने वाला सौम्य विभूतिलक्षण–गन्धर्वतत्त्व—वायव्य प्राण ही गन्धर्व नाम से प्रसिद्ध है। गन्धर्व को अप्सरा प्राण का भी उपलक्षण समझना चाहिए। क्योंकि जहां गन्धर्व प्राण रहता है, वहां अप्सरा प्राण अवश्य रहता है। गन्धर्व प्राण ही चपलता–विलासिता का प्रवर्त्तक है। इस के २७ रूप हैं। इन सब का चन्द्रमा से सम्बन्ध है। अत एव गन्धर्व को हम चान्द्रविभूति कहने के लिए तय्यार हैं।

७–ग्रहाः (४०)—

चान्द्र सोम अर्करूप से वायव्यान्तरिक्ष में व्याप्त रहता है। वायु पात्र में प्रतिष्ठित यह विभूतिलक्षण—ग्रहतत्त्व—चान्द्र सोम ही "ग्रह" नाम से प्रसिद्ध है। यह ग्रह जिस वायु में प्रतिष्ठित रहता है, वही वायु "ग्रहपात्र" नाम से प्रसिद्ध है। इस ग्रह सोम से ही ग्रहयाग निष्पन्न होता है। इस ग्रह तत्त्व की उपांशु–अन्तर्याम–उपांशुसवन–मरुत्वतीय–ऐन्द्र–वायव्य–मैत्रावरुण–आदि ४० जातियाँ हैं। यह एक प्रकार के गेस हैं। इन्हीं के समन्वय तारतम्य से विश्वचक्र सञ्चालित है। शतपथ ब्राह्मण के चतुर्थकाण्ड में इन चालीसों ग्रहों का सुविशद–सोमपत्तिक वैज्ञानिक निरूपण हुआ है। हम ऐसा विश्वास रखते हैं कि, जिस दिन भारतीय विद्वान् इन आन्तरिक्ष्य वायव्य ४० ग्रहों को पहिचान कर इन से काम लेने लगेंगे, उस दिन पश्चिम का गेसकाण्ड इस ग्रहकाण्ड में ही मस्त होजायगा। परन्तु आवश्यकता है परीक्षा की। इस ग्रहविभूति का भी चन्द्रमा से ही सम्बन्ध है।

८–पशवः (५)—

त्रिवृत् पृथिवी, पञ्चदश अन्तरिक्ष, एकविंश द्यु, इन तीनों लोकों के उच्छिष्ट भागों के विभूतिलक्षण–पशुतत्त्व—समन्वय तारतम्य से जो एक अनात्मयमात्र उत्पन्न होता है, वही पशु–विभूति है। इस पशुविभूति के 'छन्दः–पोष–सलिल–अग्नि–अन्न' भेद से अवान्तर पांच विभाग हैं। पांचो ही पशु महापृथिवी रूप द्यावापृथिव्य हैं। इन पांचों में जो अग्नि नाम का पशु है, उस के पुनः–अवान्तर पांच विभाग हैं। वे ही पांचों आग्नेय पशु पुरुष–अश्व–गौ–अवि–अज, इन नामों से प्रसिद्ध हैं। ये पाँचों ही पशु प्राणात्मक हैं। जिस प्राणी पशु में

जिस प्राणपशु की प्रधानता रहती है, वह प्राणपशु उस प्राणपशु के नाम से ही व्यवहृत होता है। इस *पशुविभूति का सम्बन्ध सौम्य त्रिलोकी रूप महापृथिवी से ही है। चयन यज्ञ में इन पांचों पशुप्राणों से कृतात्मा पांचों प्राणी पशुओं के मस्तकों की चिति होती है।

९–जीवाः (३ —

सत्त्व जीव, अन्तःसंज्ञ जीव, असंज्ञ जीव (जीव-जीव, मूल जीव-धातु जीव), इन

विभूतिलक्षण-जीवतत्त्व—तीनों जीवों की समष्टिरूप जीव विवर्त्त ईश्वर की अन्तिम विभूति है। जीवमात्र ईश्वर की महिमा है, विभूति है, ईश्वर के गर्भ में प्रविष्ट है, विभूति सम्बन्ध से ही ईश्वर जीवों में व्याप्त हो रहा है। उक्त तीनों जीव भूपिण्ड पर प्रतिष्ठित हैं, अतः ईश्वरीय सत्ता के अन्तिम विवर्त्तरूप भूपिण्ड को ही जीवविभूति का आलम्बन माना जा सकता है।

इस प्रकार क्रमशः स्वयम्भू की विभूतिरूप १२ ऋषि, परमेष्ठी की विभूति रूप ८ पितर एवं ९९ असुर, सूर्य्य की विभूति रूप ३३ देवता, एवं ४ मनु, चन्द्रमा की विभूति रूप २७ गन्धर्व, एवं ४० ग्रह, महापृथिवी की विभूति रूप ५ पशु, भूपिण्ड की विभूतिरूप तीन प्रकार के जीव, संकलन से कुल २३१ सामान्य विभूतियाँ हो जाती हैं।

सामान्य विभूतयः—

(१)—१२—ऋषयः ]—→स्वयम्भूः
(२)—८—पितरः } —→परमेष्ठी
(३)—९९—असुराः }
(४)—३३—देवाः } —→सूर्य्यः
(५)—४—मनवः }
(६)—२७—गन्धर्वाः } —→चन्द्रमाः
(७)—४०—ग्रहाः }
(८)—५—पशवः ]——महापृथिवी } —→पृथिवी
(९)—३—जीवाः ]——भूः }
२३१

सामान्यविभूतयः—२३१

* इस विषय का औपपत्तिक निरूपण शतपथ विज्ञान भाष्यान्तर्गत पशुचयन विज्ञान प्रकरण में देखना चाहिए।

रसु०— १—आपयः—"विरूपास इद् ऋषयस्त इद्गम्भीरवेपसः।
ते अङ्गिरसः सूनवस्ते अग्नेः परिजज्ञिरे॥"—ऋक्सं० १०।६२।५।

परं०— २—पितरः—"त्वं सोम प्र चिकितो मनीषा त्वं रजिष्ठमनु नेषि पन्थाम्।
तव प्रणीती पितरो न इन्दो देवेषु रत्नमभजन्त धीराः॥
—ऋक्सं० १।९१।१।

३- असुराः—"इन्द्रो दधीचो अस्थभिर्वृत्राण्यप्रतिष्कुतः।
जघान नवतीर्नव (९९)॥"—ऋक्सं० १।८४।१३।

सू०— ४—देवाः—"इति स्तुतासो असथा रिशादसो ये स्थ त्रयश्च त्रिंशच्च (३३)।
मनोर्देवा यज्ञियासः॥"—ऋक्सं० ८।३०।२।

५—मनवः—"पुनन्तु मा देवजनाः पुनन्तु मनवो धिया।
पुनन्तु विश्वा भूतानि पवमानः पुनातु मा॥"—अथर्वसं० ६।१९।१।

चं०— ६—गन्धर्वाः—"अप्सरसां गन्धर्वाणां मृगाणां चरणे चरन्।
केशी केतस्य विद्वान्त्सखा स्वादुर्मदिन्तमः॥"—ऋक्सं० १०।१३६।६

७—ग्रहाः—"सुपर्णं विप्राः कवयो वचोभिरेकं सन्तं बहुधा कल्पयन्ति।
छन्दांसि दधतो अध्वरेषु ग्रहान्त्सोमस्य मिमते द्वादश॥"
—ऋक्सं० १०।११४।५

पृ०— ८-पशवः—"तद् भद्रं तव दंसना पाकाय चिच्छदयति।
त्वां यदग्ने पशवः समासते समिद्धमपिशर्वरे॥"—ऋक्सं० ३।९।७

९—जीवाः—"दशमासाञ्छशयानः कुमारो अधि मातरि।
निरैतु जीवो अक्षतो जीवो जीवन्त्या अधि॥"—ऋक्सं० ५।७८।९

अब क्रमप्राप्त विशेष विभूतियों का विचार कीजिए। ये विभूतियाँ २६ भागों में विभक्त हैं। इन्हीं विभूतियों का संक्षेप से दिग्दर्शन करा दिया जाता है।

१—विद्याविभूतिः (४)—

पहली सर्वालम्बन विभूति विद्या है। इस का उदय सूर्य्य में होता है, अतः हम इसे सूर्य्य-विद्याचतुष्टयीलक्षणा-विद्याविभूति—विभूति मानने के लिए तय्यार हैं। सूर्य्यसंस्था में धिषणा-प्राण, ये दो विभाग हैं। इन में धिषणा भाग ज्ञानप्रधान बनता हुआ विद्याविभूति का अधिष्ठाता बनता है। यही धिषणात्मक विद्याभाग धर्म-ज्ञान-वैराग्य ऐश्वर्य, इन चार भागों में विभक्त होता हुआ विद्यात्मक आनन्दविज्ञानमनोमय अव्ययपुरुष के प्रसाद का कारण बनता है। दूसरे शब्दों में सौर धिषणा चतुष्टयी से अव्यय का विद्याभाग विकसित होता है। अत एव इस बुद्धिरूप धिषणा को "विद्याविभूति" कहा जाता है। जीवसृष्टि में जिस जीव में इन चारों विद्याओं का पूर्ण विकास होता है, वह ईश्वर के समकक्ष होता हुआ अवतारपुरुष कहलाता है। जैसा कि अभियुक्त कहते हैं—

ऐश्वर्य्यस्य च समग्रस्य धर्म्मस्य यशसः श्रियः।
ज्ञानवैराग्ययोश्चैव षण्णां भग इतीरिणा ॥१॥
उत्पत्तिं प्रलयं चैव भूतानामागतिं गतिम्।
वेत्ति विद्यामविद्यां च स वाच्यो भगवानिति ॥२॥

ईश्वर में विद्यामात्र की प्रधानता है। उधर जीव में विद्या के साथ साथ पाप्मा रूप अविद्या भाग का भी प्राबल्य रहता है। यही जीव का जीवत्व है। हमारे में (अध्यात्मसंस्था में) जो धर्म्म-ज्ञान-वैराग्य-ऐश्वर्य भावों का उदय होता है, वह एक मात्र ईश्वरविभूतिरूप धिषणात्मक सौर विद्याभाग की ही महिमा है। इस विभूति के प्रभाव से जीवात्मा अविद्या-अस्मिता-रागद्वेष-अभिनिवेष रूप अविद्या चतुष्टयी के आवरण से विमुक्त होता हुआ-निर्धूत किल्बिष बन कर मुक्त होजाता है। इस विद्या विभूति की प्राप्ति का उपाय है—उद्गीथ रूप में सूर्य्य की उपासना, जिस का कि प्रकार छान्दोग्यादि उपनिषदों में विस्तार से बतलाया गया है। देखिए छां० उ० २ प्र० । "श्रीश्चते लक्ष्मीश्च पत्न्यौ०" ( यजु.सं. ३१।२२ ) के अनुसार भी, एवं लक्ष्मीपति सूर्य्यनारायण के अतिरिक्त दूसरा कौन ऐश्वर्य प्रदाता 'य एवैप

आदित्ये 'पुरुषस्तमेवाहमुपासे' (कौ० उ०।३।४)—"असङ्गोऽह्ययं पुरुषो न सज्जते, न व्यथये, न रिष्यति" (-बृ० उ० ४।३।१५) इत्यादि रूप से उपस्तुत, विश्व के प्रत्येक पदार्थ में व्याप्त रहते हुए भी सर्वथा असङ्ग सौरविज्ञान तत्त्व के अतिरिक्त दूसरा कौन वैराग्यभाव का उदय कर सकता है। "धियो यो नः प्रचोदयात्" (यजुःसं० २२।९, "त्रयी वा एषा विद्या तपति" (शत० ७।०।४।२।१२) "त्रयीमयाय त्रिगुणात्मने नमः" इत्यादि श्रौतस्मार्त्त सिद्धान्तों के अनुसार त्रयीमूर्त्ति, अत एव ज्ञानमूर्त्ति, अत एव च सविता (प्रेरयिता-) प्राणात्मक सूर्य्य के अतिरिक्त दूसरा कौन हमारी बुद्धि में ज्ञानोदय कर सकता है। प्रकृति सिद्ध नियति भाव के सञ्चालक, विश्व-मध्यस्थ, अत एव अक्षरमूर्त्ति शास्ता नियन्ता सूर्य्य के अतिरिक्त और कौन हमारी बुद्धि को धर्ममार्ग पर आरूढ रख सकता है। इस प्रकार सर्वात्मना यह सिद्ध होजाता है कि, सौरधिषणा भाग ही ईश्वर की विद्याविभूति है, एवं इस के धर्म-ज्ञान-वैराग्य-ऐश्वर्य, ये चार पर्व हैं। साथ ही में यह भी सिद्ध होजाता है कि, जीवात्मा में यह विद्या विभूति जन्मना, एवं उद्गीथोपासनारूप कर्म्मणा उभयथा सूर्य्य से ही आती है।

२—कामविभूतिः (२)—

दूसरी है काम नाम की महाविभूति। अव्यय मन से सम्बन्ध रखने वाले मन का रेतो महाविभूतिलक्षणा-कामविभूति—रूप यह काम ही विश्व का मूल है। इसी काम विभूति से ईश्वर प्रजापति सत्-रस के आधार पर असद्बलों का ग्रन्थिबन्धन कर सृष्टि के अधिष्ठाता बनते हैं, एवं इसी काम से ग्रन्थिविमोक द्वारा मुक्ति के प्रवर्त्तक बनते हैं। ईश्वर की इसी महा विभूति का स्वरूप बतलाते हुए ऋषि कहते हैं—

कामस्तदग्रे समवर्त्तताधि मनसो रेतः प्रथमं यदासीत्।
सतो बन्धुमसति निरविन्दन् हृदि प्रतीष्या कवयो मनीषा॥
—(ऋक्सं० १०।१२९।४)।

"एकोऽहं बहु स्याम्" "स ऐक्षत-सोऽकामयत भूयान्त्स्यां प्रजायेय" इत्यादि काम विभूतियों से ही ईश्वर प्रजापति विश्व, एवं तत्प्रतिष्ठ प्रजोत्पत्ति में समर्थ हुआ है। इस काम की मूल प्रतिष्ठा अव्ययमन है, जैसा कि ऊपर कहा जाचुका है। इस लिए इस काम

है—"सिसृक्षा" "मुमुक्षा" ये दो रूप होजाते हैं। मन रस बलात्मक होने से उभयात्मक है। रसानुग्राहक काम मुमुक्षा ( मुक्ति की कामना ) है, बलानुग्राहक काम सिसृक्षा ( सृष्टि की इच्छा ) है। मुमुक्षाबल निवर्त्तक बल है, सिसृक्षाबल प्रवर्त्तक बल है। शब्दार्थ की अभिन्न मर्यादा के अनुसार सुख का वाचक "कम्" है। भौतिक सृष्टि में नित्य अन्तर्भूत रहता हुआ भी मन स्वस्वरूप से सर्वथा असङ्ग है। अत एव इस असङ्ग मन के लिए "अकार" का सङ्केत है। शब्दसृष्टि में 'अकार' कण्ठताल्वादि के अभिघात से सर्वथा असंस्पृष्ट रहता हुआ निर्लेप है। अप्राप्त वस्तु की प्राप्ति के लिए कामना होती है। उदाहरण के लिए जीव कामना को सामने रखिए। हम जो भी विषय प्राप्त करना चाहते हैं, पहिले उस की कामना होती है। कामना विषय प्राप्ति का प्रथमद्वार है। बिना कामना के विषय प्राप्ति असम्भव है। इसी कामना से हमारा मन प्राप्तव्य विषयमय ( विषयाकाराकारित ) बन जाता है। इस बौद्ध विषय से मन सुख का अनुभव करने लगता है, अत एव इस बौद्ध विषय की "कम्" ( सुखम् ) संज्ञा रख दी गई है। मन इस विषय में डूबा रहता है। चारों ओर विषय छाया रहता है। दूसरे शब्दों में मन सब ओर से विषय से घिरा रहता है। इसी नित्य स्थिति को लक्ष्य में रख कर ऋषियों ने मनोवृत्ति को "काम" शब्द से व्यवहृत किया है। काम शब्द की "क्–अ–म्–अ"–यह परिस्थिति है। कम् रूप विषय अकार रूप मन में ओत है, मन रूप अकार विषय रूप 'कम्' में प्रोत है। यही दोनों का ( मन–अ विषय का—अकार एवं कम् का ) ओतप्रोत भाव सम्बन्ध है। सुखाधारभूत ककार के आगे मनोमूर्त्ति अकार है। इस प्रकार कम् के मध्य में क–अ–म्–इस रूप से अकार बैठा है ( सुखरूप विषय के मध्य में सुखभोक्ता मन बैठा है )। सुखाधाररूप मकार के आगे भी म्–अ–इस रूप से मनोमूर्त्ति अकार बैठा है। इस प्रकार मन विषय के बाहिर, भीतर, मध्य और व्याप्त हो रहा है। इस क–म्–अ–को अभिन्न अवस्था ही "कामः" है। ध्यान रखिए, एक शिल्पी पहिले अपने मनो धरातल में अभिलषित चित्र बनाता है। यही आलाप ( खयाला ) चित्र है। विषयरूप चित्र पहिले मन में प्रतिष्ठित होता है। यही इस का चित्रकाम ( चित्रनिर्माणेच्छा ) है। इसी काम रूप चित्र से यह इसे भौतिक रूप देता है। इस लिए हम कह सकते हैं कि, काम में बौद्ध विषय प्रतिष्ठित रहता है। इस काम के काम, और इच्छा, ये दो रूप हैं। इन में कामात्मक काम का ईश्वरीय विभूति से सम्बन्ध है, एवं इच्छात्मक काम का जीवविभूति से सम्बन्ध है। दूसरे शब्दों में ईश्वर का

इच्छा "काम" कहलाती है, जीव का काम "इच्छा" शब्द से व्यवहृत होता है। कामत्वेन दोनों समान होते हुए भी दोनों सर्वथा विभक्त तत्त्व हैं।

यदि विषय के साथ मन की आसक्ति होजाती है, तो विषय प्रधान बन जाता है, मन गौण रहजाता है। दूसरे शब्दों में मन विषयमय बन जाता है। यहां मन सुप्त है, विषय जाग्रत हैं। इस विषयासक्तिप्रधान काम को काम न कह कर हम "इच्छा" कहेंगे। इट अन्न है, सम्पूर्ण-विषय मन के भोग्य बनते हुए इट्रूप अन्न है। आसक्तिवश मन इस इडन्न में सुप्त है। अत एव विषय में सुप्त, विषयाधीन मन ही—"इट्-विषयात्मकमन्नं-तत्र सुप्तं मन"—"इट-तत्र शेते" के अनुसार "इच्छा" है। इसी विषयानुबन्धिनी इच्छा को "उत्थाप्याकाङ्क्षा" कहा जाता है। इच्छारूप यही काम आसक्ति का मूल बनता हुआ बन्धन का कारण है। इस का सम्बन्ध एकमात्र जीव के साथ ही है। ठीक इस के विपरीत यदि अनासक्ति पूर्वक मन का विषय के साथ सम्बन्ध होता है, तो ऐसी अवस्था में मन प्रधान रहता है, एवं विषय गौण होजाते हैं। यहां मन जाग्रत है, विषय सुप्त हैं। इस अनासक्तिमूलक काम को हम—"काम" ही कहेंगे। ईश्वर में इसी कामविभूति की प्रधानता है। यदि जीवात्मा इस कामविभूति का अनुगामी बन जाता है तो शरीर यात्रा निर्वाहक मात्र आगत विषय इस के महान मन पर कोई प्रभाव नहीं जमा सकते। ऐसा काम अकाम है, ऐसे काम से कृत कर्म अकर्म हैं। ऐसी इच्छा अनिच्छा, किं वा ईश्वरेच्छा है। इसी को दर्शन भाषा में—"उत्थिताकाङ्क्षा" (स्वाभाविकी इच्छा) कहा जाता है। इस कामप्रधाना अनासक्तिमूला इच्छा से होने वाली अन्नाहुति (विषय भोग) यज्ञार्थ कर्म हैं, आत्मार्थ कर्म हैं, अत एव ये अबन्धन हैं। इन के अतिरिक्त जो कर्म आसक्तिमूलक बनते हुए विषय प्रधान बन जाते हैं, वे यज्ञ (आत्म) मर्यादा से बहिर्भूत होते हुए बन्धन के कारण बन जाते हैं- "यज्ञार्थात् कर्मणोऽन्यत्र लोकोऽयं कर्मबन्धनः" (गीता ३।९)। नियम से साथ भूख लगना, स्वाभाविक कामना है, उत्थिताकाङ्क्षा है। इस कामना के शान्त करने के लिए विषय संग्रह करना अबन्धन कर्म है। आप भोजन से तृप्त होगए। सामने पेट वाले को देख कर चाट खाने की इच्छा हो पड़ती है। यही उत्थाप्याकाङ्क्षा है, यही बन्धन का मूल है। भूख लगी, भोजन कर लिया, प्यास लगी, पानी पी लिया, गरमी लगी, पंखा झल लिया, बैठे बैठे थक गए, टहलने लगे, ये सब उत्थिताकाङ्क्षा मूलक अबन्धन कर्म हैं। बिना भूख स्वादवश सदा मुद

में शुद्ध टालते रहे, बिना प्यास के ही सोडा-लेमन-आइस्क्रीम आदि को गले के नीचे उतारते रहे, बिना आवश्यकता के ही विद्युत् व्यजन ( बिजली के पङ्खे ) से शरीर को कम्पित करते रहे, बिना थकान के ही इधर उधर भटकते रहे, सोते रहे, ये सब उत्थाप्याइच्छामूलक बन्धन कर्म्म हैं। ऐसा इच्छारूप काम विभूति नहीं, अपितु पाप्मा है। ईश्वर नित्य काम होता हुआ भी निर्लेप है। उस का काम निष्काम है। अत एव—"कुर्वन्नपि न लिप्यते"। ऐसी काम विभूति ईश्वर में सहज सिद्ध है। जीव में भी यद्यपि यह सहज सिद्ध है, परन्तु वहां यदि पाप्मा भी आते हैं, तो इस का सहजभाव आवृत होजाता है। बतलाना इस काम प्रपञ्च से प्रकृत में यही है कि, ईश्वरीय काम सिसृक्षा-मुमुक्षा, इन दो भागों में विभक्त हैं। इन दोनों की प्रतिष्ठा श्वोवसीयस् नाम से प्रसिद्ध अव्यय मन है। इधर जीव के निवृत्ति काम की प्रतिष्ठा बुद्धियुक्त मन है, एवं प्रवृत्ति काम की प्रतिष्ठा विषय प्रधान मन है।

## ३-कर्म्मविभूतिः (७)—

सौर विद्याभाग का निरूपण करते हुए हमनें बतलाया है कि, सूर्य्य में त्रिगणा-प्राण, अनुष्ठानलक्षणा-कर्म्मविभूति—नाम के दो तत्व प्रतिष्ठित हैं। इन दोनों में से जिस प्रकार विषया भाग विद्याविभूति की मूल प्रतिष्ठा है, एवमेव प्राणभाग कर्म्मविभूति की आश्रय भूमि है। सूर्य्यप्राण त्रयीमय है। इसी त्रयी प्राण के आधार पर स्तोत्र-शस्त्र-ग्रह रूप यज्ञकर्म्म का विधान होता है। सौर ऋक्तत्त्व से शस्त्रकर्म्म का, सौर सामतत्त्व से स्तोत्रकर्म्म का, एवं सौर यजुस्तत्त्व से ग्रहकर्म्म का स्वरूप निष्पन्न होता है। स्तोत्र औद्गात्र कर्म्म है, शस्त्र हौत्र कर्म्म है, एवं ग्रह आध्वर्यव कर्म्म है। अग्नि द्वारा हौत्र कर्म्म, वायु द्वारा आध्वर्यव कर्म्म, एवं आदित्य द्वारा औद्गात्र कर्म्म सम्पन्न होता है। इस प्रकार प्रकृति मण्डल में ( ईश्वर संस्था में ) यह यज्ञ कर्म्म प्राणमूर्त्ति सूर्य्यत्रयी पर प्रतिष्ठित है—"सैषा त्रयी विद्या यज्ञः" ( शत० १।१।४।३ )। कर्म्मत्रयसमष्टिरूप यज्ञ कर्म्म सौर प्राण का प्रथम कर्म्म है। इसी यज्ञ कर्म्म से यह सौर प्राण षडृतु रूप संवत्सर रूप में परिणत होकर रोदसी प्रजा को उत्पन्न करता है—"सहयज्ञाः प्रजाः सृष्ट्वा०"। प्रकृति मण्डल में जितने भी कर्म्म हैं, उन सब में श्रेष्ठतम यही यज्ञ कर्म्म है। जिस यज्ञकर्म्म से प्रजोत्पत्ति होती है, जो यज्ञ कर्म्म प्रजा की स्थिति का कारण है, जो यज्ञकर्म्म यज्ञेश्वर का स्वरूप सम्पादक है, जो यज्ञकर्म्म समष्टि-

व्यष्टि रूप से सम्पूर्ण विश्व में व्याप्त होरहा है, उस यज्ञकर्म्म से बढ कर दूसरा कौनसा कर्म्म श्रेष्ठ होसकता है ? अत एव—"इषे त्वोर्जेत्वा वायवस्थ देवो वः प्रार्पयतु श्रेष्ठतमाय कर्म्मणे" ( यजुःसं० १।१ , इस मन्त्र का व्याख्यान करते हुए भगवान् याज्ञवल्क्य ने—"यज्ञो व श्रेष्ठतमं कर्म्म—तस्मतदाह श्रेष्ठतमाय कर्म्मणे" । ( शत० १।७।१।५ ) यह कहा है। इस यज्ञकर्म्म के अवान्तर अनेक भेद हैं, जिन का कि संक्षिप्त निदर्शन पूर्व की विज्ञानोपनिषत् में किया जाचुका है।

सौर प्राण सावित्राग्निमय है। इस प्राणमूर्त्ति सावित्राग्नि में निरन्तर पारमेष्ठ्य बनस्पति सोम की आहुति हो रही है। इसी आहुति से सौरप्राणाग्नि प्रकाशित बन रहा है—"त्वं ज्योतिषा वितमो ववर्थ" (ऋक्सं० १।९१।२२)। इस प्रकाशित प्राणाग्नि में पारमेष्ठ्य आहुत सौम, एवं स्वयं प्राणाग्नि, इन दोनों का समन्वय है। दूसरे शब्दों में सोमाग्नि का समन्वित रूप ही सौर प्रकाश है। यह प्रकाश ही ईश्वर प्रजापति की तपो विभूति है। सूर्य्य क्या तप रहा है, ईश्वर प्रजापति तप कर्म्म का अनुष्ठान कर रहे हैं, तपश्चर्य्या कर रहे हैं। तपोमूर्त्ति यह सौर प्राण ( सोमगर्भित, अत एव प्रकाशित सम्वत्सरावच्छिन्न सावित्राग्नि ) पृथिवी—बुध—मङ्गल—बृहस्पति—शनि—देवसेना, आदि स्व–उपग्रहों के पोषण में प्रवर्ग्यरूप से निरन्तर खर्च हो रहा है। उधर परमेष्ठी में से इस में निरन्तर सोम आहुत होता रहता है। अत एव उपग्रह रूप लोक, एवं तत् प्रतिष्ठ प्रजाओं में प्रवर्ग्य रूप से निरन्तर अपना प्राण समर्पित करता हुआ भी सूर्य्य स्वमात्रा से क्षीण नहीं होने पाता। बिना किसी स्वार्थ के सूर्य्य इस प्रकार निरन्तर अपने प्राणों को खर्च करता रहता है। यही सौर प्राण का दूसरा तप कर्म्म है। इस तपो रूप प्राणाग्नि में हमने सोम, अग्नि, इन दो तत्त्वों का समन्वय बतलाया है। सोम भृगु है, अग्नि अङ्गिरा है। भृगु–अङ्गिरा का समन्वय ही तप का प्रवर्त्तक है, इसी आधार पर "भृगूणामङ्गिरसां तपसा तप्यध्वम्" ( यजु सं० १।१८ ) यह कहा जाता है। अपने प्राणों को निरन्तर अन्योपयोग में खर्च करना ही तप है। इसी आधार पर तप का—"एतद्वै तप इत्याहुर्यत् स्वं ददाति" यह लक्षण किया जाता है। यही सौरप्राण सम्वत्सर रूप में परिणत होकर स्वयं तपो मूर्त्ति बनता हुआ सब को तपा रहा है। इसी तप के सम्बन्ध से ग्रीष्म ऋतु के दोनों मास ( ज्येष्ठ–आषाढ ) तप तपस्य नाम से प्रसिद्ध हैं। सूर्य्य के इसी तप स्वरूप को लक्ष्य में रख कर श्रुति कहती है—

से अभिभूत होजाता है। ऐसी अवस्था में यज्ञ–तपो–दान, तीनों इष्ट–आपूर्त–दत्त इन रूपों में परिणत होजाते हैं। ये तीनों पार्थिव कर्म्म हैं। वस्तुतस्तु—"प्राणः प्रजानामुदयत्येष सूर्यः" (प्रश्नोपनिषत्) इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार कर्ममात्र का प्रवर्त्तक सौरप्राण ही है, परन्तु पार्थिवप्राण से आक्रान्त होकर पार्थिवरूप में परिणत होता हुआ वह स्व विद्या भाग से तिरोहित हो जाता है। इसी आधार पर इष्ट–आपूर्त–दत्त नाम की कर्मत्रयी को वैज्ञानिकों ने—"विद्यानिरपेक्षसत्कर्म" इस नाम से व्यवहृत किया है। पृथिवी गृह (घर) है। पृथिवी का अग्नि—गृहपति इस से सम्बन्ध रखने वाले पार्थिव कर्म्म 'इष्ट' हैं। जलपूरित प्राकृतिक नद नदियों का इधर उधर बहकर प्रजा का पालन करना, ओषधि, वनस्पतियों का परोपकारार्थ परिपक्व होना, ये सब "आपूर्त्त" हैं। वृक्षच्छाया—पर्वत कन्दरा-आदि आश्रय भूमि रूप से पार्थिव विवर्त्तों का दूसरों के उपयोग में आना ही दत्त है। इन तीनों प्राकृतिक विद्या निरपेक्ष कर्मों के आधार पर क्रमशः प्रतिष्ठित पञ्चयज्ञादि नित्यकर्म्म, एवं पञ्चाग्नि से सम्बन्ध रखने वाले पाकयज्ञ नाम से प्रसिद्ध गृह्यकर्म्म "इष्टकर्म्म" हैं। ये कर्म्म स्वार्थ मूलक हैं। वापी–कूप–तडाग–धर्म्मशाला–पाठशाला–आदि बनवाना आपूर्त्त कर्म्म हैं। एवं असमर्थों को देना दत्त कर्म्म है। आपूर्त्त-और दत्त का परार्थ से सम्बन्ध है। इन तीनों ही पार्थिव कर्म्मों में शास्त्र ज्ञान अपेक्षित है। सरस्वती के अन्यतम शत्रु, एवं लक्ष्मी के अनन्य भक्त भी इन तीनों कर्मों में निष्णात देखे जाते हैं। ईश्वरीय संस्था में ये तीनों पार्थिव कर्म्म भी निष्काम भाव से सम्बन्ध रखते हुए अबन्धन हैं। यदि जीव भी निष्काम बुद्धि से इन में प्रवृत्त होता है, तब तो वह भी मुक्त ही होजाता है। आसक्ति की प्रधानता में ये ही तीनों पार्थिव विभूतियाँ एकमात्र निरयस्वर्ग प्राप्ति का कारण बनती हैं।

इन पार्थिव कर्म्मों के दिति, अदिति, भेद से दो विभाग हो जाते हैं। अदिति कर्म्म सत् कर्म्म हैं, दिति कर्म्म तमः प्रधान होते हुए असत् कर्म्म हैं। पृथिवी से सम्बन्ध रखने वाले दिति-अदिति, दोनों विवर्त्तों का स्वरूप पूर्व में विस्तार से बतलाया जा चुका है। प्रकरण समन्वय के लिए केवल इतना स्मरण करलेना पर्य्याप्त होगा कि, सूर्य्य की ओर रहने वाला भूभाग सौर प्राण सम्बन्ध से प्रकाशित रहता है, विरुद्ध भाग अप्रकाशित रहता है। प्रकाशित पार्थिव विवर्त्त अदिति है, अप्रकाशित भूच्छायारूप पार्थिव भाग दिति है। उपर्युक्त इष्ट-आपूर्त्त–दत्त कर्मों का सम्बन्ध अदिति पृथिवी से है, एवं हिंसा - स्तेय—आलस्यादि तमोमय कर्म्मों का

उदय दिति भाग से सम्बद्ध है। ऐसे कर्म्म "विद्यानिरपेक्ष असत्" कर्म्म कहलाते हैं। मादक वस्तु का सेवन-हिंसा-स्तेय, ये तीनों कर्म्म इष्ट-आपूर्त-दत्त-के प्रतिद्वन्द्वी भाग हैं। दूसरे को देना जहां दत्त है, वहां दूसरे का छीन लेना स्तेय है। दूसरे का पालन करना जहां आपूर्त है, वहां दूसरे का नाश करना हिंसा है। अपने आत्मज्ञान को विकसित करना जहां इष्ट कर्म्म है, वहां मद्यादि मादक पदार्थों से अपने ज्ञान को तिरोहित कर लेना अनिष्ट कर्म्म है। सूर्य्य उत्तर में है, उत्तरपथ स्वर्गपथ है।

"विद्यया तदारोहन्ति यत्र कामाः परागताः।
न तत्र दक्षिणा यन्ति नाविद्वांसस्तपस्विनः॥"

उक्त श्रौत सिद्धान्त के अनुसार उपर्युक्त विद्यासापेक्षप्रवृत्तिसत्कर्म्माधिकारी उत्तर मार्ग रूप देवयान का आश्रय लेते हुए देवस्वर्ग में जाते हैं। दिग्विज्ञान के अनुसार पृथिवी दक्षिणादिक् में मानी गई है। एतत्सम्बन्धी (अदिति पृथिवी सम्बन्धी) विद्यानिरपेक्षप्रवृत्तिसत्कर्म्माधिकारी दक्षिणायन का आश्रय लेते हुए पितृस्वर्ग में जाते हैं। एवं दिति पृथिवी से सम्बन्ध रखने वाले विरुद्धकर्म्माधिकारी (विद्यानिरपेक्ष शास्त्रनिषिद्ध कर्म्माधिकारी) तमोमय नरक लोकों के अधिकारी बनते हैं। ईश्वरीय संस्था में सौरकर्म्म-अदितिकर्म्म-दितिकर्म्म, तीनों ही अनासक्तिभाव के कारण विभूतिकोटि में प्रविष्ट मान लिए जाते हैं। यदि दैवीसम्पत् दैवीविभूति है, तो आसुरीसम्पत् आसुरी विभूति है। सदसत् (अच्छा बुरा), सब उस के गर्भ में निविष्ट है। उस का दोनों पर समान रूप से निग्रहानुग्रह चलता है। इस प्रकार कर्म्मविभूति के सम्बन्ध में इस कर्म्म के (ईश्वरसंस्था की अपेक्षा से) और यज्ञ तप-दान, अदिति पृथिवी से सम्बद्ध पार्थिव इष्ट-आपूर्त-दत्त, दितिकर्म्म, मात ४७म होजाते हैं। जीवसंस्था के क्रम से ६ विभाग होजाते हैं। इन ६ में से अन्त के तीन जाकारे अपा पात्मा हैं। आरम्भ के ६ निवृत्तिपथ में आत्मरूपा विभूतियां हैं। प्रवृत्तिपथ में संसाररूपा विभूतियां हैं।

जीवसंस्था के इन ६ विभागों में से विद्यासापेक्ष यज्ञ-तप-दान, इन तीनों की प्रतिष्ठा सूर्य्य है। विद्यानिरपेक्ष इष्ट-आपूर्त दत्त, इन तीनों सत्कर्म्मों की प्रतिष्ठा अदितियुक्त पार्थिव-शुक्रप्राण है। विद्यानिरपेक्ष अनिष्ट-हिंसा-स्तेय, इन तीनों असत्कर्म्मों की प्रतिष्ठा दिति-

है। तीनों के स्वरूप-परिचय के लिए वेदशास्त्र का परिज्ञान नितान्त अपेक्षित है। अत एव इन तीनों को वैज्ञानिक महर्षियों ने "विद्यासमुच्चित कर्म"-नाम से व्यवहृत किया है। प्रकृति सिद्ध नित्य यज्ञ के आधार पर प्रतिष्ठित वैधयज्ञकर्म यज्ञ है, प्राणदान लक्षण कर्म तप है, यज्ञ सम्बन्धी दक्षिणा दान है। ("दरिद्रान् भर कौन्तेय मा प्रयच्छेश्वरे धनम्" गीता) वाला सिद्धान्त दान के सम्बन्ध में लागू नहीं होता। दानतत्त्व से अपरिचित कितने ही महानुभावों से हमने यह कहते सुना है कि, धनवानों को कभी दान नहीं देना चाहिए। अन्धे-लूले-लंगड़े-असमर्थ व्यक्ति ही दानपात्र हैं। उन्हें यह विदित नहीं है कि, यह दान 'दान' शब्द से व्यवहृत न होकर 'दत्त' शब्द से व्यवहृत होता है। पूर्णाङ्ग-विद्वान्-याज्ञिक-ही इस शास्त्रीय दान के अधिकारी हैं, चाहे वे निर्धन हों, अथवा धनी। यज्ञियदान-ग्रहशान्तिदान — तत्तदीश्वर विभूतियों के साधनभूत गौ-अश्व-वस्त्र-सुवर्ण-भूमि-अन्नादि दानों के अधिकारी एकमात्र योग्य विद्वान् ही हैं। यह दान दान नहीं, अपितु दक्षिणा है। इस में दानदाता का आसन नीचा है, गृहीता का आसन ऊंचा है। यह दान 'भेंट' है। इस में दाता प्रतिग्रहीता पर पूज्य दृष्टि रखता है। यदि ऐसे दान में दाता प्रतिगृहीता को निरादर की दृष्टि से देखता है, तो यह दान सर्वथा निरर्थक बनता हुआ अभ्युदय के स्थान में प्रत्यवाय का कारण बन जाता है।

इन तीनों शास्त्रीय कर्मों के सम्बन्ध में यह स्मरण रखना चाहिए कि, जिस के आत्मा में जन्म से ही सूर्य द्वारा यज्ञ-तपो-दान-कर्मों का बीजरूप से अवस्थान रहता है, वही वेदशास्त्र की ओर प्रवृत्त रहता है, एवं वही इन तीनों कर्मों के अनुष्ठान में सफल भी होता है। यदि इन तीनों का निष्काम बुद्धि से अनुष्ठान किया जाता है तो ये तीनों आत्मविकास के कारण बन जाते हैं। इस स्थिति में ये तीनों कर्म विभूतियें ईश्वर विभूतियों की श्रेणी में आ जाती हैं। इसी निवृत्ति भाव प्रधान कर्मत्रयी की आवश्यकता पर जोर देते हुए भगवान् जहां—"यज्ञ दान तपः कर्म न त्याज्यं कार्यमेव तत्" यह आदेश देते हैं, वहां त्रिगुण भाव से सम्बन्ध रखने वाले प्रवृत्ति प्रधान इन्हीं सकाम कर्मों के सम्बन्ध में—"निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन" यह कहते हैं। प्रवृत्ति पक्ष में यही कर्म प्रवृत्ति कर्म बनते हुए, ईश्वरीय विभूति भाव से गिरते हुए केवल देवस्वर्ग प्राप्ति के कारण रह जाते हैं।

यदि अध्यात्मसंस्था में जन्म से ही उपर्युक्त और प्राण सबल रहता है, तो तत्सम्बन्धी यज्ञ-तपो-दान, तीनों अन्तरात्मा में विकसित रहते हैं। यदि किसी व्यक्ति का पार्थिव भौतिक विभूति में अधिक आसक्ति रहती है, तो उस का आध्यात्मिक सौर प्राण पार्थिव भौतिक प्राण

से अभिभूत होजाता है। ऐसी अवस्था में यज्ञ–तपो–दान, तीनों इष्ट–आपूर्त–दत्त इन रूपों में परिणत होजाते हैं। ये तीनों पार्थिव कर्म्म हैं। वस्तुतस्तु–"प्राणः प्रजानामुदयत्येष सूर्य्यः" (प्रश्नोपनिषत्) इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार कर्म्ममात्र का प्रवर्त्तक सौरप्राण ही है, परन्तु पार्थिवप्राण से आक्रान्त होकर पार्थिवरूप में परिणत होता हुआ वह स्व विद्या भाग से तिरोहित हो जाता है। इसी आधार पर इष्ट–आपूर्त–दत्त नाम की कर्म्मत्रयी को वेदान्तियों ने–"विद्यानिरपेक्षसत्कर्म्म" इस नाम से व्यवहृत किया है। पृथिवी गृह (घर) है। पृथिवी का अग्नि–गृहपति इस से सम्बन्ध रखने वाले पार्थिव कर्म्म 'इष्ट' है। जल पूरित प्राकृतिक नद नदियों का इधर उधर बहकर प्रजा का पालन करना, ओषधि वनस्पतियों का परोपकारार्थ परिपक्व होना, ये सब "आपूर्त्त" हैं। वृक्षच्छाया–पर्वत कन्दरा–आदि प्राकृतिक भूमि रूप से पार्थिव विवर्तों का दूसरों के उपयोग में आना ही दत्त है। इन तीनों प्राकृतिक विद्या निरपेक्ष कर्म्मों के आधार पर क्रमशः प्रतिष्ठित पञ्चयज्ञादि नित्यकर्म्म, एवं एकाग्नि से सम्बन्ध रखने वाले पाकयज्ञ नाम से प्रसिद्ध गृह्यकर्म्म "इष्टकर्म्म" हैं। ये कर्म्म स्वार्थ-मूलक हैं। वापी–कूप–तडाग–धर्म्मशाला–पाठशाला–आदि बनवाना आपूर्त कर्म्म हैं। एवं असमर्थों को देना दत्त कर्म्म है। आपूर्त–और दत्त का परार्थ से सम्बन्ध है। इन तीनों ही पार्थिव कर्म्मों में शास्त्र ज्ञान अपेक्षित है। सरस्वती के अन्यतम शत्रु, एवं लक्ष्मी के अनन्य भक्त भी इन तीनों कर्म्मों में निरत देखे जाते हैं। ईश्वरीय संस्था में ये तीनों पार्थिव कर्म्म भी निष्काम भाव से सम्बन्ध रखते हुए अबन्धन हैं। यदि जीव भी निष्काम बुद्धि से इन में प्रवृत्त होता है, तब तो वह भी मुक्त ही होजाता है। आसक्ति की प्रधानता में ये ही तीनों पार्थिव विभूतियाँ एकमात्र पितृस्वर्ग प्राप्ति का कारण बनती हैं।

इन पार्थिव कर्म्मों के दिति, अदिति, भेद से दो विभाग हो जाते हैं। अदिति कर्म्म सत् कर्म्म हैं, दिति कर्म्म तमः प्रधान होते हुए असत् कर्म्म हैं। पृथिवी से सम्बन्ध रखने वाले दिति-अदिति, दोनों विवर्तों का स्वरूप पूर्व में विस्तार से बतलाया जा चुका है। प्रकरण समन्वय के लिए केवल इतना स्मरण करलेना पर्य्याप्त होगा कि, सूर्य्य की ओर रहने वाला भूभाग सौर प्राण सम्बन्ध से प्रकाशित रहता है, विरुद्ध भाग अप्रकाशित रहता है। प्रकाशित पार्थिव विवर्त अदिति है, अप्रकाशित भूच्छायारूप पार्थिव भाग दिति है। उपर्युक्त इष्ट–आपूर्त–दत्त कर्म्मों का सम्बन्ध अदिति पृथिवी से है, एवं हिंसा–स्तेय–आलस्यादि तमोमय कर्म्मों का

उदय दिति। भाग से सम्बद्ध है। ऐसे कर्म्म "विद्यानिरपेक्ष असत्" कर्म्म कहलाते हैं। मादक वस्तु का सेवन–हिंसा–स्तेय, ये तीनों कर्म्म इष्ट आपूर्त-दत्त-के प्रतिद्वन्द्वी भाग हैं। दूसरे को देना जहां दत्त है, वहां दूसरे का छीन लेना स्तेय है। दूसरे का पालन करना जहां आपूर्त्त है, वहां दूसरे का नाश करना हिंसा है। अपने आत्मज्ञान को विकसित करना जहां इष्ट कर्म्म है, वहां मद्यादि मादक पदार्थों से अपने ज्ञान को तिरोहित कर लेना अनिष्ट कर्म्म है। सूर्य्य उत्तर में है, उत्तरपथ स्वर्गपथ है।

> "विद्यया तदारोहन्ति यत्र कामाः पराहताः।
> न तत्र दक्षिणा यन्ति नाविद्वांसस्तपस्विनः॥"

उक्त श्रौत सिद्धान्त के अनुसार उपर्युक्त विद्यासापेक्षप्रवृत्तिसत्कर्म्माधिकारी उत्तर मार्ग रूप देवयान का आश्रय लेते हुए देवस्वर्ग में जाते हैं। दिग्विज्ञान के अनुसार पृथिवी दक्षिणादिक् में मानी गई है। एतत् सम्बन्धी (अदिति पृथिवी सम्बन्धी) विद्यानिरपेक्षप्रवृत्तिसत्कर्म्माधिकारी दक्षिणायन का आश्रय लेते हुए पितृस्वर्ग में जाते हैं। एवं दिति पृथिवी से सम्बन्ध रखने वाले निरुद्धकर्म्माधिकारी (विद्यानिरपेक्ष शास्त्रनिषिद्ध कर्म्माधिकारी) तमोमय नरक लोकों के अधिकारी बनते हैं। ईश्वरीय संस्था में सौरकर्म्म–अदितिकर्म्म–दितिकर्म्म, तीनों ही अनासक्तिभाव के कारण विभूतिकोटि में प्रविष्ट मान लिए जाते हैं। यदि दैवीसम्पत् दैवीविभूति है, तो आसुरीसम्पत् आसुरी विभूति है। सदसत् (अच्छा बुरा), सब इस के गर्भ में निविष्ट है। उस का दोनों पर समान रूप से निग्रहानुग्रह चलता है। इस प्रकार कर्म्मविभूति के सम्बन्ध में इस कर्म्म के (ईश्वरसंस्था की अपेक्षा से) सौर यज्ञ तप-दान, आदिति पृथिवी से सम्बद्ध पार्थिव इष्ट-आपूर्त-दत्त, दितिकर्म्म, सात कर्म्म होजाते हैं। जीवसंस्था के क्रम से ९ विभाग होजाते हैं। इन ९ में से अन्त के तीन जीवात्मपाप्मा हैं। आरम्भ के ६ निवृत्तिपक्ष में आत्मरूपा विभूतियाँ हैं। प्रवृत्तिपक्ष में संसाररूपा विभूतियाँ हैं।

जीवसंस्था के इन ९ विभागों में से विद्यासापेक्ष यज्ञ-तप-दान, इन तीनों की प्रतिष्ठा सूर्य्य है। विद्यानिरपेक्ष इष्ट-आपूर्त दत्त, इन तीनों सत्कर्म्मों की प्रतिष्ठा अदितियुक्त पार्थिवशुक्रप्राण है। विद्यानिरपेक्ष अनिष्ट-हिंसा-स्तेय, इन तीनों असत्कर्म्मों की प्रतिष्ठा दिति-

मुक्त पार्थिव कृष्णप्राण है। प्रकारान्तर से यों समझिए। सूर्य को मनः-प्राण-वाङ्मय बतलाया है। सूर्य की इन तीनों कलाओं से क्रमशः ज्ञान-क्रिया-अर्थ, का विकास होता है। मन कामना का जनक है, प्राण विक्षेप की प्रतिष्ठा है, एवं वाक् आवरण की जननी है। इन तीनों का क्रमशः सूर्य-अदितिमय अन्तरिक्ष-दितिपृथिवी, इन भागों में विकास होता है। स्वयं सूर्य मनःप्रधान होता हुआ ज्ञानप्रधान है। अतएव सौर कर्म विद्यासमुच्चित कर्म कहलाता है। सत्त्व का ज्ञान से सम्बन्ध है, अतः इस कर्मत्रयी को हम सात्विक कर्म कह सकते हैं। अदितिमय अन्तरिक्ष प्राणप्रधान होता हुआ क्रियाप्रधान है। यहाँ विद्याभाग गौण है। अतएव इस अदिति-कर्मत्रयी को विद्यानिरपेक्ष कहा गया है। रजोगुण का क्रिया से सम्बन्ध है। अतः यह कर्म विवर्त्त "राजसकर्म" कहला सकते हैं। दितिमय पार्थिव भाग वाक्प्रधान बनता हुआ अर्थप्रधान है। यहाँ वित्तमोह की प्रधानता है। अतएव इस कर्म को 'असत्-कर्म' कहा गया है। तमोगुण का आवरणलक्षण वाङ्मय अर्थ से सम्बन्ध है, अतः इसे "तामस-कर्म" कहा जासकता है। इन तीनों में दो आत्मा की विभूतियाँ हैं, तीसरा विभाग ईश्वर में तो विभूति, किन्तु जीव में पाप्मा है। मनः-प्राण-वाक्, तीनों ही त्रिवृत्कृत हैं। अतएव प्रत्येक कर्म तीन-तीन भागों में विभक्त होजाता है। कर्मविभूति † का यही संक्षिप्त स्वरूप परिचय है।

## १—विद्यासमुच्चितसत्कर्म—

१—यज्ञः (मनोमयः) -काममयः
२—तपः (प्राणमयम्) -विक्षेपमयम्
३—दानम् (वाङ्मयम्) -आवरणमयम्

सौरकर्मविभूतिः (मनोमयं सात्विकं कर्म)

—— cXo ——

## २—विद्यानिरपेक्षसत्कर्म—

१—इष्टम् (मनो०) -का०
२—आपूर्तम् (प्रा०) विक्षे०
३—दत्तम् (वाक्) आवरण०

अदितिकर्मविभूतिः (प्राणमयं राजसं कर्म)

—— cXo ——

† इस विषय का विशद विवेचन गीताविज्ञानभाष्यान्तर्गत 'कर्मयोगरहस्य' नाम के प्रकरण में देखना चाहिये।

## ३—विद्यानिरपेक्षासत्कर्म—

३ { १—अभिद्रम् (मनो०) —काम०
२—हिंसा (प्राण०) —विक्षेप०
३—स्तेयम् (वाक्० —आवरण० } दितिकर्म्मविभूतिः (वाङ्मयं तामसं कर्म्म)

—— ०×० ——

## ईश्वरसंस्थापेक्षया विभूतिकर्म्माणि—सप्त (७)

श्रौतकर्म० { १—यज्ञकर्म्म
२—तप कर्म
३—दानकर्म्म

स्मार्तकर्म० { १—इष्टकर्म्म
२—आपूर्त्तकर्म्म
३—दत्तकर्म्म

—१—दितिकर्म्म

—— ०×० ——

## जीवसंस्थापेक्षया विभूतिकर्म्माणि—षट् (६)

श्रौतकर्म० { १—यज्ञकर्म्म
२—तप कर्म्म
३—दानकर्म्म } सौरविभूतिः

स्मार्तकर्म० { १—इष्टकर्म्म
२—आपूर्त्तकर्म्म
३—दत्तकर्म्म } पार्थिवविभूतिः

—— * ——

## ४—शुक्रविभूतिः—(६)

चौथी विभूति शुक्र* है। जिस विभूति के द्वारा ईश्वरात्मा विश्व का उपादान बनने में समर्थ होता है, वही शुक्र विभूति है। यह शुक्र अमृत—मृत्यु, भेद से दो भागों में विभक्त है प्रत्येक की पुन तीन तीन अवस्थाएं हो जाती हैं। संभूय ६ शुक्र हो जाते हैं। यही ६ ओं शुक्र विज्ञानभाषामें अमृतवाक्-अमृतआपः-अमृताग्नि, मर्त्याग्नि, मर्त्यं आप —मर्त्यावाक्, इन नामों से प्रसिद्ध हैं। अमृत वाक्शुक्र स्वयम्भूपुर का, अमृत आप शुक्र परमेष्ठीपुर का, अमृताग्निशुक्र, एवं मर्त्याग्निशुक्र, दोनों सूर्यपुर के, मर्त्याप-

बन्धनलक्षणा शुक्रविभूति—

* इस विषय का विशद विवेचन ईशोपनिषद्विज्ञानभाष्यान्तर्गत (प्रथमखण्ड) चतुष्पाद्-ब्रह्मनिरूपण प्रकरण के "शुक्रविभूति" प्रकरण में देखना चाहिये।

शुक्र चन्द्रपुर का, एवं मर्त्य वाक् शुक्र पृथिवीपुर का उपादान है। जब तक यह शुक्रविभूति है, तभी तक शुक्रमूला-विश्वविभूति (संसार) है। शुक्रोच्छित्तिकाल ही लयावस्था कहलाती है।

———:o:———

## ५—प्राणविभूतिः—(१७)

पांच वीं प्राणविभूति है। इस प्राणविभूति के तीन प्रधान विवर्त्त हैं। ५ ब्रह्मसत्यात्मक गतिलक्षणा—प्राणविभूति—ब्रह्मप्राण हैं, ५ देवसत्यात्मक देवप्राण हैं। सात साकञ्ज-प्राण हैं। सम्भूय १७ प्राण हो जाते हैं। स्वयम्भू उक्थ है, इसका अर्करूप मुख्यप्राण परोरजा है। परमेष्ठी उक्थ है, इस का अर्कप्राण वारुण है। सूर्य्य उक्थ है, अर्कप्राण ऐन्द्र है। चन्द्रमा उक्थ है, अर्कप्राण सौम्य है। भूपिण्ड उक्थ है, अर्कप्राण आग्नेय है। स्वयम्भू-परमेष्ठी आदि पांचों पर्वों की समष्टि ब्रह्मसत्य है। अंत एव तद्विभूतिरूप इन पांचों को हम "ब्रह्मप्राण" कह सकते हैं।

त्रैलोक्यत्रिलोकी में प्रतिष्ठित सर्वज्ञ-हिरण्यगर्भ-वैश्वानरमूर्त्ति देवसत्यात्मा पार्थिव है। इन में से सर्वज्ञ उक्थ है, इसका अर्कप्राण प्राण है। हिरण्यगर्भ उक्थ है, इस का अर्कप्राण व्यान है। वैश्वानर उक्थ है, इसका अर्कप्राण अपान है। सर्वज्ञप्रतिष्ठारूप २१ स्तोमावच्छिन्न द्युलोक से अन्तरिक्ष की ओर आता हुआ दिव्य प्राण प्राण है, स्वलोक की ओर जाता हुआ वही उदान है। इसी प्रकार वैश्वानर की प्रतिष्ठारूप त्रिवृत्स्तोमावच्छिन्न पृथिवी लोक से अन्तरिक्ष की ओर जाता हुआ पार्थिवप्राण समान है, स्वलोक की ओर आता हुआ वही अपान है। इस प्रकार प्राणापान के दो दो रूप हो जाने से इस पार्थिव प्राण के पांच विभाग हो जाते हैं। यह देवसत्य के अर्क हैं, अतः इन पांचों को "देवप्राण" कहा जा सकता है।

सूर्य्य में सप्ताक्षय ऋषिप्राण का विकास और होता है। सामान्य विभूति में जिस असत्प्राणात्मक ऋषितत्त्व का दिग्दर्शन कराया गया है, उस से यह सप्तर्षिप्राण सर्वथा भिन्न है। वे ऋषिप्राण देवप्राण के पितामह स्थानीय हैं, ये साकञ्ज ऋषिप्राण देवप्राण के पुत्रस्थानीय हैं। दूसरे शब्दों में वे ऋषिप्राण पितृद्वारा देवताओं के जनक हैं, ये ऋषिप्राण देवजन्य हैं। सूर्य्य देवघन है। यहीं, इसी देवप्राण से इन सात सहचारी नित्य प्राणों का विकास

होता है। इसी को उपनिषत् परिभाषा के अनुसार ग्रहप्राण भी कहा जाता है। यही साकञ्ज-सप्तर्षि, आदि नामों से भी प्रसिद्ध हैं। इन्हीं का दिग्दर्शन कराती हुई मन्त्रश्रुति कहती है—

साकञ्जानां सप्तथमाहुरेकजं षळिद्यमा ऋषयो देवजाः।
तेषामिष्टानि विहितानि धामशः स्थात्रे रेजन्ते विकृतानि रूपशः॥

—ऋक्सं० १।१६४।१५

अर्वाग्बिलश्चमस ऊर्ध्वबुध्नस्तस्मिन् यशो निहितं विश्वरूपम्।
तस्यासत ऋषयः सप्त तीरे वागष्टमी ब्रह्मणा संविदाना॥२॥

—शत० ब्रा० १४।५।२।५

सृष्टिक्रमानुसार ऋषि से पितर, पितर से देवता उत्पन्न होते हैं। परन्तु यहां विपरीत क्रम है। सौर प्राणरूप देवता से इन साकञ्ज ऋषिप्राणों का विकास होता है, अत एव इनके लिए "ऋषयो देवजाः" यह कहा गया है। स्वायम्भुव विभूतिरूप ऋषि अमृतप्रधान थे, सौर-विभूतिरूप ये ऋषि मृत्युप्रधान होते हुए चित्य हैं। इन सातों में चार प्राण सदा मध्य में रहते हैं, दो प्राण क्रमशः दोनों पार्श्व में रहते हैं, एक प्राण सदा मूल में रहता है। इसी अभिप्राय से—"चत्वार आत्मा, द्वौ पक्षौ, पुच्छं प्रतिष्ठा" (शत० ६।१।१।६।) यह कहा जाता है। प्रत्येक पदार्थ का शरीर (पिण्ड) इसी सप्तचितिरूप साकञ्ज प्राण के संस्थान पर प्रतिष्ठित है। ईश्वरीय संस्था में सूर्यप्राणप्रधाना सर्वज्ञसंस्था शिरोगुहा है, हिरण्यगर्भसंस्था उरोगुहा है, वैश्वानरसंस्था उदरगुहा है, भूपिण्ड बस्तिगुहा है। इन चार स्थानों में समानरूप से इस साकञ्जप्राण की स्वतन्त्र चिति होती है। संभूय चारों गुहाओं के २८ प्राण हो जाते हैं। ये अट्ठाईसों प्राण सूर्यविभूति हैं। पूर्वोक्त प्राणोदानादि पञ्चप्राण पार्थिव विभूति हैं, पञ्च महाप्राण ब्रह्मसत्यविभूति हैं। इनके अतिरिक्त इन्हीं की अवान्तर विभूतियों से देवदत्त-धनञ्जय हंस-आदि भेद से अनन्त प्राण हो जाते हैं। केवल व्यानप्राण के ही ७२००० (बहत्तर हजार) भेद हो जाते हैं। इस प्राणविभूति के सम्बन्ध में अधिक विस्तार नहीं किया जासकता। इस विषय की अधिक जिज्ञासा रखने वालों को "प्राणोपनिषत्-(प्रश्नोपनिषत्)-हिन्दी विज्ञानभाष्य" देखना चाहिए। प्रकृत में प्राणविभूति के सम्बन्ध में केवल यही जान लेना पर्याप्त होगा कि, ५—महाप्राण ब्रह्मसत्यात्मा की, ५-दशप्राण देवसत्यात्मा की, एवं ७-गुहा-

प्राण सूर्य्य की विभूतियाँ हैं। सम्भूय १७-प्राण हो जाते हैं। प्राणविभूति का यही संक्षिप्त दिग्दर्शन है।

———:※:———

### ५—ब्रह्मप्राणाः—ब्रह्मसत्यात्मनि प्रतिष्ठिता विभूतिरूपाः—

१—स्वायम्भुवार्कप्राणः—पारोरजः
२—पारमेष्ठ्यार्कप्राणः—वारुणः
३—सौरार्कप्राणः—ऐन्द्रः
४—चान्द्रार्कप्राणः—सौम्यः
५—भौमार्कप्राणः—आग्नेयः

——— × ———

### ५—देवप्राणाः—देवसत्यात्मनि प्रतिष्ठिता विभूतिरूपाः पार्थिवाः—

महापृथिवी-विभूतिः
- २१ द्यौ.
  - १—सर्वज्ञे प्रतिष्ठितः गतिभावयुक्तो दिव्यप्राणः—————प्राणः
  - २—सर्वज्ञे प्रतिष्ठितः आगतिभावयुक्तो दिव्यप्राणः—————उदानः
- १५-अन्त०
  - ३—हिरण्यगर्भे प्रतिष्ठितः-स्थितिभावयुक्त आन्तरिक्ष्यप्राणः—व्यानः
- ९-पृथिवी
  - ४—वैश्वानरे प्रतिष्ठितः-गतिभावयुक्त पार्थिवप्राणः—————समानः
  - ५—वैश्वानरे प्रतिष्ठितः-आगतिभावयुक्त पार्थिवप्राणः—————अपानः

### ७—साकञ्जप्राणाः-सूर्य्यात्मकसर्वज्ञ-हिरण्य०-वैश्वा०—भूपिण्डेषु तत्तद्गुहासु चितिरूपेण प्रतिष्ठिताः सौरविभूतिरूपाः सौराः




४—आत्मप्राणाः
२—पक्षप्राणौ
१—पुच्छप्रतिष्ठाप्राणः

७—सप्त साकञ्जप्राणाश्चित्याः

——— ०×० ———

## ६—ज्ञान-कर्मेन्द्रियविभूतिः—(५)

इस ६ ठी विभूति का सम्बन्ध चयुनचित केवल पार्थिव अग्नि के साथ ही समझना चाहिये। वैश्वानर-हिरण्यगर्भ-सर्वज्ञ-
जीवनयात्रासाधनलक्षणा ज्ञान-कर्मेन्द्रियविभूति—

मूर्त्ति ईश्वर आत्मा है। चन्द्रमा इस का प्रज्ञानमन है, सूर्य इसकी बुद्धि है, परमेष्ठी इसका यज्ञात्मा है, स्वयम्भू इसका आत्मा है, षोडशी इसका आलम्बन आत्मा है। जब सब विवर्त इसमें रूपों के त्यों (ज्योंकत) प्रतिष्ठित हैं, तो अवश्य ही ज्ञानकर्मेन्द्रियों का भी यहाँ सम्बन्ध मानना पड़ेगा। मानना क्या पड़ेगा, है ही। यदि ईश्वरसंस्था में ज्ञानकर्मेन्द्रिय विवर्त न होता, तो जीवसंस्था में इन्द्रियों का विकास असम्भव था। अब देखना यह है कि, त्रिमूर्त्ति देवसत्यात्मा इस साक्षी ईश्वर की इन्द्रियों का स्वरूप कैसा है? ईश्वरतत्त्व भूपिण्ड के आधार पर प्रतिष्ठित महापृथिवी में प्रतिष्ठित हैं। भूपिण्ड यदि मर्त्याग्निसोममय है, तो यह पृथिवी (सौम्य त्रिलोकीरूपा महापृथिवी) अमृताग्निसोममयी है। इन दोनों की एक, अर्क, भेद से दो दो अवस्थाएँ हैं, जिनका कि दिग्दर्शन पूर्व में कराया जा चुका है—(देखिए पृ० संख्या ३११)। पूर्व की प्राणविभूति में ब्रह्मसत्याशभूत, अतएव ब्रह्मप्राण नाम से प्रसिद्ध जिस जीव आग्नेय प्राण का दिग्दर्शन कराया गया है, इसी की घन-तरल-विरल, भेद से तीन अवस्थाएँ हो जाती हैं। दूसरे शब्दों में एक ही अग्नि-अग्नि, वायु, इन्द्र, इन तीन स्वरूपों में परिणत हो रहा है। एक उक्थाग्नि के तीन उक्थ बन रहे हैं, एक साहस्री की तीन साहस्रियाँ बन रही हैं, एक आत्मा त्रिकल बन रहा है। भूपृष्ठ से आरम्भ कर ३३ वें स्तोम तक का वषट्कार मण्डल अग्निप्रधान होता हुआ परमेष्ठी है—"अतमेव परमेष्ठी"। इस आप परमेष्ठी के गर्भ में समाहित भूपिण्ड प्रतिष्ठित है—"अप्सु भूमिरियं श्रिता"। (गोपथब्राह्मण)। यह आप पारमेष्ठ्य तत्त्व सोम है। ऐसी अवस्था में यह सिद्ध हो जाता है कि भूपृष्ठ से, अथवा भूकेन्द्र से आरम्भ कर ३३ तक सोममण्डल है। इस सोममण्डल में त्रिवृत्स्तोम तक उक्थरूप घनाग्निमूर्त्ति गहन्यमात्मा वैश्वानरात्मा प्रतिष्ठित है, सोममण्डल में पञ्चदश स्तोमपर्यन्त उक्थरूप तरलाग्निमूर्त्ति तन्मात्रावापन्न सर्वज्ञ प्रतिष्ठित है। इन तीन स्तोमों में जो ज्योतिराग्नियाँ प्रधान हैं, सोम गर्भ में है। अतः इन तीनों को अग्नि शब्द से ही व्यवहार किया जाता है। आगे के त्रिणव एकविंश (२७-३३-), इन दो स्तोमों में सोम की प्रधानता है, यहाँ अग्नि गर्भ में है। अतएव षोडशाच्छिन्न इस अग्निगर्भित सोमलोक को—"अस्ति वै चतुर्थो देवलोक आपः" इत्यादि से सोमलोक ही मान लिया जाता है। यही सोमलोक चन्द्रमा की प्रतिष्ठा है। इसी आधार पर

देवगणना में—"अग्निर्वायुरादित्यश्चन्द्रमाः" यह क्रम माना गया है। चान्द्रसोम चिदंश से युक्त होकर ज्ञानमूर्त्ति बना हुआ है, एवं प्राणाग्नि स्वयं क्रियामूर्त्ति है। इस प्रकार पञ्चसंस्थ, किंवा चतुःसंस्थ उक्थाग्निसोममूर्त्ति इस देवसत्यात्मा में सोमरूप अर्थ, चिद्रूप ज्ञान, प्राणरूप क्रिया, तीनों की सत्ता सिद्ध हो जाती है। इन तीनों के प्रधानरूप से ५ विवर्त्त हो जाते हैं। तीनों ही तत्त्व पांच भागों में विभक्त होकर प्रतिष्ठित हो रहे हैं। इनकी पूर्वोक्ता उक्थावस्था तो स्वयं आत्मा है, एवं इन पांचों की अर्कावस्था इन्द्रियां हैं। पाँचों का ज्ञानांश ज्ञानेन्द्रियाँ हैं, प्राणांश कर्म्मेन्द्रियाँ हैं। दूसरे शब्दों में भूतप्राणगर्भित ज्ञानांश ज्ञानेन्द्रियाँ हैं, ज्ञानगर्भित प्राणांश कर्म्मेन्द्रियाँ हैं, प्राणज्ञानगर्भित भूतांश भूतमात्रारूप इन्द्रियों के विषय हैं। अर्क की पांच अवस्थाओं के कारण ज्ञान–प्राण–भूत, तीनों की पांच पांच अवस्थाएँ हो जाती हैं। संभूय पन्द्रह कलाएँ हो जाती हैं। इन १५ हों का अधिष्ठाता वही उक्थ देवसत्यात्मा है,—"षोडशकलं वा इदं सर्वम्।"

अध्यात्म में जो स्थान वागिन्द्रिय का है, वही यहां सोमगर्भित आग्नेय अर्कप्राण है। दूसरे शब्दों में यही ईश्वर की वागिन्द्रिय है। यही वाक् नामों की अधिष्ठात्री है। वागिन्द्रिय के आधार पर ही नाम विवर्त्त प्रतिष्ठित है। प्राण (घ्राण) स्थानीय सोमगर्भित वायव्य अर्कप्राण है। यही गन्धमात्रा का, एवं स्पर्श का आलम्बन है। चक्षु स्थानीय सोमगर्भित आदित्यार्कप्राण है। रूपों का अधिष्ठाता यही है। इन्द्रियमनःस्थानीय अग्निगर्भित भास्वर सौम्यार्कप्राण है। श्रोत्रस्थानीय अग्निगर्भित दिक्सौम्यार्कप्राण है। दर्शनाभिमत ११ इन्द्रियों का इन्हीं पांच में अन्तर्भाव हो जाता है। प्रज्ञावच्छेदेन ये ही पांच ज्ञानेन्द्रियाँ हैं, प्राणावच्छेदेन ये ही पाँच कर्म्मेन्द्रियाँ हैं। संभूय १० इन्द्रियाँ हो जाती हैं। ईश्वर में इन इन्द्रियों का सर्वतः विकास है। जीव का नियतेन्द्रिय है, ईश्वर सर्वेन्द्रिय है। इसका कारण इसकी पूर्णता ही है। ईश्वर वर्त्तुल है। वर्त्तुलवृत्ताकारयुक्त पदार्थ के केन्द्र में से सभी शक्तियाँ चारों ओर समानरूप से वितत होती हैं। ईश्वरशरीर का प्रत्येक अवयव सुन सकता है, देख सकता है, बोल सकता है, गन्धग्रहण कर सकता है। बस जीवेश्वर की इन्द्रियों में यही वैषम्य है। इन्द्रियों के सर्वतः विकास के कारण ही वह सर्वज्ञ-सर्वकर्म्मा-सर्वशक्ति-सर्ववित्, इत्यादि नामों से व्यवहृत होता है। इसी ईश्वरीय इन्द्रियभाव का स्पष्टीकरण करती हुई श्रुति कहती है—

सर्वतः पाणिपादं तत् सर्वतोऽक्षिशिरोमुखम्।
सर्वतः श्रुतिमल्लोके सर्वमावृत्य तिष्ठति ॥

साथ ही में यह भी स्मरण रखना चाहिए कि, आपके ( जीव के शरीर में आँख कान-नाक, आदि इन्द्रियों का जैसा आकार है, उसकी इन्द्रियों का वैसा आकार नहीं है। दूसरे शब्दों में वह आप जैसा शरीर नहीं रखता। उसका शरीर सर्वथा गोलाकार है। उसमें शक्ति रूप से ही इन्द्रियों का विकास है। इसी अभिप्राय से शक्त्यपेक्षया ईश्वर को सम्पूर्ण सर्वेन्द्रियगुणाभास इन्द्रिययुक्त मानती हुई भी श्रुति इसे आकारभाव के अभाव के कारण अपाणिपाद-बतला रही है —

अपाणिपादो जवनो गृहीता पश्यत्यचक्षुः स शृणोत्यकर्णः ।
स वेत्ति वेद्यं न च तस्यास्ति वेत्ता तमाहुरग्र्यं पुरुषं महान्तम् ॥
(श्वे० ३।१६।)

सर्वेन्द्रियगुणाभासं सर्वेन्द्रियविवर्जितम् ।
सर्वस्य प्रभुमीशानं सर्वस्य शरणं बृहत् ॥

पञ्चोक्थ —
(३३) ५—अग्निगर्भितो —उक्थाप ( आत्मा )
(२७) ४—अग्निगर्भित —उक्थसोम ( आत्मा ) —सर्वज्ञ
(२१) ३—सोमगर्भित —उक्थादित्य ( आत्मा )
(१५) २—सोमगर्भित —उक्थवायु ( आत्मा ) —हिरण्यगर्भ
(९) १—सोमगर्भित —उक्थाग्नि ( आत्मा ) —वैश्वानर

उक्थाग्निसोममूर्तिः आत्मा (मुख्यप्राण)

पञ्चार्क — प्राणाः
(३३) ५—आपोमयार्कप्राणगर्भिता —अर्काप ( प्राणा ) —श्रोत्रेन्द्रियम्
(२७) ४—आग्नेयार्कप्राणगर्भित —अर्कसोम ( प्राणा ) —इन्द्रिय मन
(२१) ३—सौम्यार्कप्राणगर्भित —अर्कादित्य ( प्राणा ) —चक्षु रिन्द्रियम्
(१५) २—सौम्यार्कप्राणगर्भित —अर्कवायु ( प्राणा ) —घ्राणेन्द्रियम्
(९) १—सौम्यार्कप्राणगर्भित —अर्काग्नि ( प्राणा ) —वागिन्द्रियम्

अर्काग्निसोममूर्त्तय प्राणाः (अनूचीना प्राणा)

द्विधा कृत्वात्मनो देहमर्द्धेन पुरुषोऽभवत् ।
अर्द्धेन नारी, तस्यां स विराजमसृजत् प्रभुः ॥ ( मनु १।३२ )

* अपने दृश्य भाग रूप सूर्य्यप्रधान पुरुषभाग से वही पुरुषसृष्टि का कारण बनता है, चान्द्र-भागप्रधान अदृश्यभाग रूप स्त्रीभाग से वही स्त्रीसृष्टि का उपादान बनता है। दोनों अर्द्ध कटाहों का समुच्चय पूर्णेन्द्र है, यही पूर्ण पुरुष है, इसी के लिए—"पूर्णमद" यह कहा जाता है।

—:o:—

## ८—सत्यसंकल्पत्व—(१)

पूर्णेन्द्रता ही ईश्वर के सत्य सङ्कल्प की प्रतिष्ठा है। सहृदय, सशरीरी भाव ही सत्य है।
सत्यसंकल्पत्व विभूति—यद्यपि अध्यात्मसंस्था में भी सत्य का उक्त लक्षण समन्वित हो सकता है। परन्तु जीव अर्द्धेन्द्र होने से पूर्ण सत्य की मर्य्यादा से च्युत हो जाता है। अत एव इस के लिए "अनृतसंहिता वै मनुष्याः" ( शत० १।१।१ ) यह कहा जाता है। इधर ईश्वर पूर्णेन्द्र होता हुआ पूर्ण सत्य रूप है। इसी पूर्णता के बल पर इस के हृदय से जो भी सङ्कल्प उठता है, वह सर्वथा सत्य ( त्रिकालाबाधित ) होता है।

—:o—

## ९—एकरसत्व—(१)

पूर्णता ही ईश्वर के एक रसत्व का कारण है। जो वस्तु अपूर्ण होती है, वही अनेक
एकरसत्व विभूति—रस होती है। यदि एक पात्र में थोड़ा पानी है, तो उस में ऊर्म्मियों ( लहरों ) का उदय होता रहेगा। यह ऊर्म्मि भाव ही पानी का रसत्व है। यदि पानी ऊपर तक भरा रहता है तो ऊर्म्मियाँ शान्त होजाती हैं। ईश्वर पूर्णेन्द्र है, अत एव वह अवश्य ही एक रस है। इस के गर्भ में प्रतिष्ठित प्रजा-वर्ग भले ही ऊर्म्मि भाव से नित्य आक्रान्त रहे, परन्तु यह तो समष्टि रूप से समुद्रवत् सर्वथा शान्त रहता हुआ एकरस ही है।

—o—

## १०—एकावस्थत्व—(१)

जिस प्रकार जीवात्मा जाग्रत–स्वप्न–सुषुप्ति–आदि ६ अवस्थाओं में परिवर्त्तित
एकावस्थत्व विभूति—होता रहता है, वैसे यह इन अवस्थाओं से एकान्तत विमुक्त है।

सु.. प्रज्ञा में यह नित्य जाग्रत रहता हुआ सदा एक ही अवस्था से युक्त है। परिच्छिन्न वस्तु को अनेक अवस्थाओं में परिवर्त्तित होने का अवसर मिल सकता है, परन्तु जो पूर्ण है, एक रस है, वह किस प्रदेश में परिवर्त्तित हो। फलतः उस में अपरिवर्त्तनभावरूपत्त्व एकावस्थत्व सिद्ध हो जाता है। इसी विभूति का निरूपण करती हुई उपनिषच्छ्रुति कहती है—

य एषु सुप्तेषु जागर्त्ति कामं कामं पुरुषो निर्म्मिमाणः।
तदेव शुक्रं तद्ब्रह्म तदेवामृतमुच्यते।
तस्मिंल्लोकाः श्रिताः सर्व्वे तदु नात्येति कश्चन "एतद्वै तत्"।
(कठ० ५।८)।

———:———

## ११-१२—विश्वव्यापकत्त्व, एवं विश्वसृष्टत्त्व—(२)

अपनी ज्ञान-क्रिया-अर्थ शक्ति से यही सम्पूर्ण विश्व को (रौद्र्य त्रिलोकी रूप पार्थिव विश्वव्यापकत्त्व, विश्वसृष्टत्त्व विभूति—विश्व को) उत्पन्न कर आत्मरूप से सब में प्रविष्ट हो रहा है। सम्पूर्ण भूत इस में प्रविष्ट हैं, सब भूतों में यह प्रविष्ट है, अत एव श्वेताश्वतरादि ने इसे "सर्वभूतान्तरात्मा" कहा है। "प्रजापतिः सर्वमसृजत, यदिदं किञ्च। स आत्मन्नेव (आत्मनि-एव) प्रजातिमधत्त"। इन्हीं दोनों विभूतियों का उल्लेख करती हुई श्रुति कहती है—

अनाद्यनन्तं कलिलस्य मध्ये विश्वस्य स्रष्टारमनेकरूपम्।
विश्वस्यैकं परिवेष्टितारं ज्ञात्वा देवं मुच्यते सर्वपाशैः॥१॥
—श्वे० उ० ५।१३।

———:०:———

## १३-१४-१५—"सर्वसाक्षित्त्व, सर्ववशित्त्व, एवं कर्म्माध्यक्षत्त्व—(३)

पूर्वेन्द्रता के प्रभाव से ही यह अपने विश्व, एवं प्रजा का प्रत्यगात्मरूप से साक्षी सर्वसाक्षित्त्व, सर्ववशित्त्व, कर्म्माध्यक्षत्त्व विभूति—बनता हुआ साक्षीसुपर्ण नाम से प्रसिद्ध हो रहा है। यही प्रत्यगात्मरूप से शारीरकात्मा (भोक्ता सुपर्ण) की प्रतिष्ठा बनता हुआ अन्तर्य्यामी रूप से अपने नियतिदण्ड से उस पर शासन करता हुआ "वशी" ((वश :

| भूतमात्राः ५ | प्रज्ञामात्रा. ५ | प्राणमात्रा. ५ |
|---|---|---|
| १—दिक्सोमो —— | —दिङ्मूर्त्ति. सौम्यचिदंशः प्रज्ञा —— | —दिक्सौम्यप्राणः प्राणः |
| २—भास्वरसोमो —— | —भास्वरसौम्यचिदंशः प्रज्ञा —— | —भास्वरसौम्यप्राणः प्राणः |
| ३—ऐन्द्रसोमो —— | —ऐन्द्रसौम्यचिदंशः प्रज्ञा —— | —ऐन्द्रप्राणः प्राणः |
| ४—वायव्यसोमो —— | —वायव्यसौम्यचिदंशः प्रज्ञा —— | —वायव्यप्राणः प्राणः |
| ५—आग्नेयसोमो —— | —आग्नेयसौम्यचिदंशः प्रज्ञा —— | —आग्नेयप्राणः प्राणः |
| अर्थः | ज्ञानम् | क्रिया |
| अर्थो मूलप्रतिष्ठा ——→ | अर्थाधारे ज्ञानप्रवृत्तिः ——→ | ज्ञानाधारे कर्मप्रवृत्तिः |

षोडशकलो देवसत्यात्मा—ईश्वरः

## ७—पूर्णेन्द्रत्वविभूतिः (१)—

पूर्णेन्द्रता ईश्वर की विभूति है। इसी पूर्णता ने इसे "आप्तकाम" बना रक्खा है। इसी आत्मकामना से यह काममय रहता हुआ भी निष्काम है। ईश्वर की इसी पूर्णता में स्त्रीपुम्भाव समाविष्ट है। अपने अर्द्ध भाग से वह पुरुष बन रहा है, अर्द्ध भाग से स्त्री बन रहा है। सर्वज्ञ—हिरण्यगर्भ—वैश्वानर की समष्टि ही ईश्वर है, यह पाठक न भूले होंगे। इस ईश्वर का रोदसी त्रिलोकी के अधिष्ठाता कश्यपप्रजापति के साथ ही सम्बन्ध है। सूर्य्य द्वादश प्राणसमष्टि है। इन १२ प्राणों में से आत्मस्वरूप समर्पक, आयुः प्राणविधाता, ज्येष्ठ, एवं श्रेष्ठ, सर्वमुख्य, अमृतप्रधान प्राण ही "इन्द्र" नाम से प्रसिद्ध है। यह इन्द्रप्राण (सौरप्राण) कूर्म्माकृति में परिणत होकर ही सम्पूर्ण विश्व का प्रभव बनता है—

**सर्वव्याप्तिलक्षणा-पूर्णेन्द्रविभूतिः—**

"एवं रूपं कृत्वा प्रजा असृजत, यदसृजत्—अकरोत्तत्, यदकरोत्तस्मात् कूर्म्मः। कश्यपो वै कूर्म्मः। तस्मादाहुः सर्वाः प्रजाः काश्यप्यः" इति (शत० ७।५।१।५)। "कश्यपात् सकलं जगत्"। इसी सौर प्राणमूर्त्ति (इन्द्रमूर्त्ति) कश्यप प्रजापति के गर्भ में, तद्रूप से पूर्वोक्त ईश्वर तत्त्व प्रतिष्ठित है। सौरप्राण ही तो सम्वत्सर में परिणत होता है। सम्वत्सर प्रजापति ही तो ईश्वरीय देवसत्य प्रजापति है।

इस कश्यप प्राण के दृश्यमण्डल—अदृश्यमण्डल, भेद से दो विभाग हैं। किसी निरावरण प्रान्त में आप खड़े हो जाइए। वहां चारों ओर का भूस्तर आप को समतल दिखलाई

देगा, साथ ही मैं चारों ओर का हरिजन ( क्षितिज-Horizion ) आकाश से संलग्न दिखाई देगा। यही दृश्य कश्यप प्रजापति की साक्षात् प्रतिकृति (चित्र) है। जैसा स्वरूप कूर्म्म (कछुवा) का है, ठीक वैसा ही स्वरूप कश्यप का है, अत एव इसे "कूर्म्म" नाम से व्यवहृत किया गया है।' इस सौर संस्थात्मक कश्यप, किंवा कूर्म्मप्रजापति के चारों ओर पारमेष्ठ्य अप्तत्त्व व्याप्त है। दूसरे शब्दों में प्राणमूर्त्ति सम्वत्सरात्मक कश्यप समुद्र गर्भ में प्रतिष्ठित है। इसी विज्ञान को लक्ष्य में रख कर मन्त्रश्रुति कहती है—

अपां गम्भन्त्सनसीद मा त्वा सूर्योऽभिताप्सीन्माग्निर्वैश्वानरः।
अच्छिन्नपत्राः प्रजा अनुवीक्षस्वानु त्वा *दिव्यो वृष्टिः सचन्ताम्॥
—( यजुः १३।३० )

आपोमय-चतुर्थ लोक के गर्भ में प्रतिष्ठित त्रैलोक्यमूर्ति इस कश्यप प्रजापति का त्रिवृत्-स्थानीय वैश्वानराग्निमय पार्थिवरस दधि ( घन ) है, पञ्चदशस्थानीय हिरण्यगर्भवायुमय आन्तरिक्ष्य रस घृत (तरल) है, एकविंश स्थानीय सर्वज्ञ आदित्यमय दिव्यरस मधु ( विरल ) है, एवं स्वयं पारमेष्ठ्य रस अमृत ( सोम ) है। दधि भाग से हमारे अस्थि मांसादि घन भागों का, आन्तरिक्ष्य घृत रस से मेद-मज्जा-कफ-लाला-असृक्-रस-आदि तरल भागों का, दिव्य मधु रस से शुक्र का, एवं पारमेष्ठ्य अमृत रस से मन का, निर्म्माण होता है। इन्हीं चारों रसों से ही कश्यप प्रजापति प्रजा निर्म्माण में समर्थ होते हैं। यही अवस्था अदृश्य मण्डलात्मक कूर्म प्रजापति की है। दोनों में अन्तर केवल इतना ही है कि, दृश्यकूर्म्म में अहः स्वरूप सपादिका अदिति के सम्बन्ध से सूर्य्य की प्रधानता है, एवं अदृश्य कूर्म्म में रात्रिस्वरूप सपादिका दिति के सम्बन्ध से चन्द्रमा का साम्राज्य है। इस प्रकार खगोलात्मक ( आकाश गोलात्मक ) कश्यप मण्डल भूपिण्ड के मध्य पतित होने से दो भागों में विभक्त होरहा है। ऊपर के अण्ड कटाह में सौर अग्नि की प्रधानता है, अधोऽवस्थित अण्ड कटाह में चान्द्र सोम की प्रधानता है। एक ही आण्डप्रजापति अग्नि-सोम की प्रधानता से दो भागों में विभक्त हो रहा है। इन का अग्निमुख्य ऐन्द्रभाग पुरुष है, सोममुख्य ऐन्द्र भाग स्त्री है। आधा इन्द्र भाग आग्नप्रधान बन कर पुरुष बन रहा है, आधा इन्द्र भाग सोमप्रधान बनता हुआ स्त्री कहला रहा है। दोनों का समष्टि पूर्णेन्द्र रूप कश्यप प्रजापति है। इस क इसी दाम्पत्य स्वरूप का निरूपण करता हुआ मानव शास्त्र कहता है—



* पारमेष्ठ्य वृष्टिः।

रखने वाला ) बन रहा है । यही नियति द्वारा हमारे कर्म्मों की प्रवृत्ति का कारण बनता हुआ धर्म्माध्यक्ष बन रहा है। इन्हीं तीनों विभूतियों का स्वरूप परिचय कराते हुए ऋषि कहते हैं—

एको देवः सर्वभूतेषु गूढः सर्वव्यापी सर्वभूतान्तरात्मा ।
कर्म्माध्यक्षः सर्वभूताधिवासः साक्षी चेता केवलो निर्गुणश्च ।
एको वशी निष्क्रियाणां बहूनामेकं बीजं बहुधा यः करोति ।
तमात्मस्थं येऽनुपश्यन्ति धीरास्तेषां सुखं शाश्वतं नेतरेषाम् ॥
—श्वे० उप० ६।११।१२ ।

——.o:——

## १६–पाप्मासंसृष्टत्व—(१)

ईश्वरसत्था के उदर में ही सदसत् सब कुछ प्रतिष्ठित है । पाप्माओं से ससृष्ट जीव भी पाप्माऽसंसृष्टत्व विभूति—इसी के गर्भ में प्रतिष्ठित है । परन्तु निष्काम कर्म्म के प्रभाव से सब में रहता हुआ भी यह इन पाप्माओं से पृथक् रहता है। क्लेशादि पाप्मा इस पर कोई प्रभाव नहीं डाल सकते । यही तो ईश्वर की ईश्वरता है—"पश्य मे योगमैश्वरम्" । इसी विभूति का स्पष्टीकरण करते हुए—"क्लेशकर्म्मविपाकाशयैरपरामृष्टः पुरुषविशेष ईश्वरः" यह कहा जाता है।

——:o:——

उक्त विभूतियों से युक्त अग्नि-वायु-आदित्य की समष्टि रूप, अत एव अग्नि-वायु-आदित्यवत् उपास्य इसी सर्वभूतान्तरात्मा, वैश्वानर-हिरण्यगर्भ-सर्वज्ञमूर्त्ति साक्षी देवसत्यात्मा का समष्टि रूप से निरूपण करते हुए ऋषि कहते हैं—

अग्निर्मूर्द्धा चक्षुषी चन्द्रसूर्यौ दिशः श्रोत्रे वाग्विवृताश्च वेदाः ।
वायुः प्राणो हृदयं विश्वमस्य पद्भ्यां पृथिवी ह्येष सर्वभूतान्तरात्मा ॥१॥
तस्मादग्निः समिधो यस्य सूर्य्यः सोमात् पर्जन्य ओषधयः पृथिव्याम् ।
पुमान् रेतः सिञ्चति योषितायां बह्वीः प्रजाः पुरुषात् सम्प्रसूताः ॥२॥
तस्मादृचः साम यजूंषि दीक्षा यज्ञाश्च सर्वे क्रतवो दक्षिणाश्च ।
संवत्सरं च यजमानश्च लोकाः सोमो यत्र पवते यत्र सूर्य्यः ॥३॥

तस्माच्च देवा बहुधा सम्प्रसूताः साध्या मनुष्याः पशवो वयांसि।
प्राणापानौ व्रीहियवौ तपश्च श्रद्धा सत्यं ब्रह्मचर्यं विधिश्च॥४॥
सप्तप्राणाः प्रभवन्ति तस्मात् सप्तार्चिषः समिधः सप्तहोमाः।
सप्त इमे लोका येषु चरन्ति प्राणा गुहाशया निहिताः सप्त सप्त॥५॥
अतः समुद्रा गिरयश्च सर्वेऽस्मात् स्यन्दन्ते सिन्धवः सर्वरूपाः।
अतश्च सर्वा ओषधयो रसश्च येनैष भूतैस्तिष्ठते ह्यन्तरात्मा॥६॥
पुरुष एवेदं विश्वं कर्म्म तपो ब्रह्म परामृतम्।
एतद्यो वेद निहितं गुहायां सोऽविद्याग्रन्थिं विकिरतीह सोम्य॥७॥
(मुण्डक० २।१)

सर्वभूतान्तरात्मा

१—अग्निर्यथैको भुवनं प्रविष्टो रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा रूपं रूपं प्रतिरूपो बहिश्च॥८॥
२—वायुर्यथैको भुवनं प्रविष्टो रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा रूपं रूपं प्रतिरूपो बहिश्च॥९॥
३—सूर्य्यो यथा सर्वलोकस्य चक्षुर्न लिप्यते चाक्षुषैर्बाह्यदोषैः।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा न लिप्यते लोकदुःखेन बाह्यः॥१०॥

नित्योऽनित्यानां चेतनश्चेतनानामेको बहूनां यो विदधाति कामान्।
तमात्मस्थं येऽनुपश्यन्ति धीरास्तेषां शान्तिः शाश्वती नेतरेषाम्॥११॥
तदेतदिति मन्यन्तेऽनिर्देश्यं परमं सुखम्।
कथं नु तद्विजानीयां किमु भाति विभाति वा॥१२॥

---

पूर्व में जिस आत्मसंस्था का, सामान्य विभूति कलाओं का, एवं विशेष विभूति कलाओं का दिग्दर्शन कराया गया है, यदि उन सब का सङ्कलन किया जाता है, तो ईश्वरसंस्था

में निम्न लिखित क्रम से ३५६ कलाएँ होजाती हैं। इन के सम्बन्ध में भी यह ध्यान रखना चाहिए कि, यह संख्या व्यवस्था सर्वथा नियत ही नहीं है। अनन्त की विभूतियाँ भी अनन्त ही हैं। उनकी गणना कौन कर सकता है। उदाहरण के लिए इस की एकमात्र रुद्र विभूति को ही लीजिए। सामान्य दृष्टि से "एको रुद्रः" के अनुसार जहां रुद्र उस की एक विभूति मानी गई है, वहा रुद्र की ही अवान्तर विभूतियों के सम्बन्ध में 'असंख्याताः सहस्राणि ये रुद्रा अधि भूम्याम्" यह कहा जाता है। अतः सर्वांश में —"सहस्रधा महिमानः सहस्रम्" एतच्छ्रुतिमूलक "सर्वमिदमानन्त्यम्" इसी सिद्धान्त पर विश्राम मानना पड़ता है।

## १—आत्मकलाविभागाः—(७२)

| | | |
|---|---|---|
| ६—परात्परकलाः | अर्द्धमात्रा | ७२—कलाः प्रत्यक्षमूर्त्ति[redacted]रप्रजापतिः<br>द्वैतसत्यात्मा—साक्षी |
| ६—अव्ययकलाः | | |
| ६—अक्षरकलाः | | |
| ६—आत्मक्षरकलाः | | |
| ६—आत्मकलाः | अकारः | |
| १८—प्राणकलाः | उकारः | |
| ६—पशुकलाः | मकारः | |

——:०:——

——:*:——

## २—सामान्यविभूतिकलाविभागाः—(२३१)—(देखिए पृ० सं० ३५०)

## ३—विशेषविभूतिकलाविभागाः—(५१)

| | |
|---|---|
| १—विद्याविभूतिः—(४)। | ९—एकरसत्व०—(१)। |
| २—कामविभूतिः—(२)। | १०—एकावस्थत्व०—(१)। |
| ३—कर्म्मविभूतिः—(७)। | ११—विश्वव्यापकत्व०(१)। |
| ४—शुक्रविभूतिः—(६)। | १२—विश्वस्रष्टृत्व०—(१)। |
| ५—प्राणविभूतिः—(१७)। | १३—सर्वसाक्षित्व०—(१)। |
| ६—ज्ञानकर्म्मेन्द्रिय०—(५)। | १४—सर्ववशित्व०—(१)। |
| ७—पूर्णेन्द्रत्वविभू०—(१)। | १५—कर्म्माध्यक्षत्व०—(१)। |
| ८—सत्यसंकल्पत्व०—(१)। | १६—पाप्मासंस्पृष्टत्व०(१) |

(५१)

## पूर्णेन्द्रविभूतिरूपः कश्यपप्रजापतिः पश्यकः साक्षी

### सोमगर्भितसावित्राग्निः—अहः—पुरुषः (अदितिमण्डलम्)




शर्मा मास्टर इलेक्ट्रिक प्रेस अजमेर।

ईश्वरीय विभूतियों का दिग्दर्शन समाप्त हुआ। अब क्रमप्राप्त वैश्वानर–तैजस–प्राज्ञ मूर्त्ति भोक्ता जीव की विभूतियों, एवं पाप्माओं का संक्षिप्त निरूपण कर इस प्राणात्मविद्योपनिषत् को समाप्त किया जाता है। जीवात्मा एक पथिक है। इसे यत्र तत्र अनेक मार्ग पार करने पड़ते हैं। अपनी प्रज्ञापराधमूला असावधानी से यह पथभ्रष्ट बनता हुआ लक्ष्यस्थान (ईश्वरीय जगत्) में पहुँचने में असमर्थ रहता है। यात्री यात्रा करने अकेला नहीं जाता, अपितु यात्रोपयोगी अनेक उपकरणों को साथ लेकर, खाने पीने की सामग्री (पाथेय) जुटा कर, सब प्रकार का प्रबन्ध करके ही यात्रा करने निकलता है। इस जीवयात्री का भौतिक शरीर रथ है। ज्ञान–कर्म्मेन्द्रियाँ चपल घोड़े हैं। प्रज्ञान मन प्रग्रह (लगाम) है। बुद्धि सारथि है। भावना वासनात्मक संस्काररूप कर्म्म-फल खाने पीने की सामग्री है। इस यात्री का बुद्धिरूप सारथी यदि सावधान रहता है, तो वह सारथी मनोरूप लगाम से इन्द्रिय रूप अश्वों को कुपथ नहीं जाने देता। अपितु सावधानी के साथ यात्री को ठीक लक्ष्य स्थान पर पहुँचा देता है। यदि सारथी असावधानी कर बैठता है, तो उस के हाथ से लगाम (मन) छूट जाती है, घोड़े बिगड़ जाते हैं, रथ टूट जाता है, यात्री त्रस्त विक्षत होता हुआ पथभ्रष्ट होजाता है। ऐसी अवस्था में इस यात्री का सब से प्रधान, एवं प्रथम यह आवश्यक कर्त्तव्य होना चाहिए कि, वह सदा अपने बुद्धिरूप सारथी के हाथ में मनोरूप लगाम को सौंपे रहे। यदि जीवात्मा का कर्म्म बुद्धिपूर्वक होता है, तो वह कभी बन्धन में नहीं पड़ता, कभी पथभ्रष्ट नहीं होता। यही कर्म्म बुद्धियोग है। इस में मन बुद्धि के वश में रहता है। यदि कर्म्म मन प्रधान बन जाता है, तो बुद्धि निर्बल होजाती है। आत्मा का मन के साथ योग होजाता है, बुद्धियोग विच्छिन्न होजाता है। ऐसा यात्री कभी लक्ष्य पर नहीं पहुँच सकता। ऐसे जीव की क्या परिस्थिति होती है?, इस प्रश्न का समाधान करते हुए भगवान् कहते हैं—

नास्ति बुद्धिरयुक्तस्य न चायुक्तस्य भावना।
न चाभावयतः शान्तिरशान्तस्य कुतः सुखम्॥

इस निदर्शन से प्रकृत में हमें यही बतलाना है कि, मन–बुद्धि–इन्द्रियाँ, प्रधान रूप जीवात्मा की विभूतियाँ—से भोग साधन हैं। भोक्ता जीव पशुपति है, भोगसाधनभूत

मन-बुद्धि-इन्द्रियाँ प्राणस्थानीय होने से पाश हैं। एवं इस पाश द्वारा भोक्ता जिन ऐहलौकिक पारलौकिक भोगों का भोग करता है, वे सब भोग्य विवर्त्त पशु हैं। भोगरूप पशु (सांसारिक विषय) बन्धन के कारण नहीं हैं, अपितु पाप्मा बन्धन के कारण हैं। ईश्वर भी सम्पूर्ण विश्व, एवं विश्वप्रजा का भोग करता है, परन्तु विभूति द्वारा। जीव भी यदि विभूति को प्रधान बना कर ही भोग करता है, तो वह भी ईश्वरवत् कभी बन्धन में नहीं पड़सकता। अब देखना यह है कि, जिन विभूतियों से जीव भोगरत रहता हुआ भी निर्लिप्त रहता है, वे विभूतियाँ कौनसी हैं। एवं जिन पाप्माओं के कारण यह बद्ध हो जाता है, वे पाप्मा कौन से हैं ?।

ईश्वरसंस्था में ७२ अव्यक्तकलाओं से अतिरिक्त २३१ सौ सामान्य विभूतियाँ बतलाई गई हैं, एवं ४१ विशेष विभूतियाँ बतलाई हैं। वहीं यह भी कहा गया है कि, २३१ सामान्य विभूतियाँ जीवेश्वर में समान हैं। अतः उन का पिष्टपेषण करने की प्रकृत जीव प्रकरण में कोई आवश्यकता नहीं है। शेष ४१ विशेष विभूतियों के संस्थान में अन्तर है, वह भी कहीं कहीं। सूचीकटाहन्याय से पहिले इन विशेष विभूतियों का ही दिग्दर्शन करा दिया जाता है।

जीव में प्रधान रूप से विद्या, काम, कर्म्म, शुक्र, प्राण-ज्ञानेन्द्रिय-कर्म्मेन्द्रिय, ये सात विभूतियाँ हैं। सातों में से पहिले विद्याविभूति को ही लीजिए। इस के जन्म काल से ही सूर्य्य द्वारा जो धिषणा भाग अन्तर्य्याम सम्बन्ध से प्रतिष्ठित रहता है, वही इस की विद्याविभूति है। इस के धर्म्म-ज्ञान-वैराग्य-ऐश्वर्य, ये चार विवर्त्त हैं, जैसा कि ईश्वरीय विद्याविभूति प्रकरण में विस्तार से बतलाया जा चुका है। यदि निष्कामभाव है, तब तो यह विद्याचतुष्टयी ब्रह्मविमोक का कारण बनती हुई विभूति है, सकामभाव में यही अविद्या से आवृत होकर अन्तर्हित होजाती है। उस अवस्था में जीवात्मा अपनी इस विद्याविभूति को खो बैठता है।

दूसरी है काम नाम की महा विभूति। बुद्धिपूर्विका इच्छितावाञ्छा ही काम विभूति है। ईश्वरात्मा में यह विभूति अव्यय मन से सम्बन्ध रखती थी, एवं जीवसंस्था में इस कामविभूति का चान्द्र प्रज्ञान (सर्वेन्द्रिय मन) से सम्बन्ध है। यही विशेषता है। यदि इस मन की कामना बुद्धिपूर्विका है, तब तो यह अबन्धन का कारण बनती हुई कामरूपा विभूति है। यदि बुद्धि का प्राधान्य नहीं है, विषय का प्राधान्य है, तो ऐसी दशा में यह काम

विभूति पथ से च्युत होता हुआ 'इच्छा" रूप पाप्मभाव में परिणत होजाता है, जैसा कि धर्मविभूति प्रकरण में विस्तार से बतलाया जाचुका है। तीसरी विभूति कर्म्म है। इस का उदय सूर्य्य के प्राण भाग में होता है। तीन कर्म्म सौर हैं, तीन पार्थिव हैं। ६ ओं निष्काम भाव में विभूति हैं, सकाम भाव में ये ही पाप्मा हैं। चौथी विभूति शुक्र है। इस के सम्बन्ध में विशेष वक्तव्य है। ऐहिक-आमुष्मिक, भेद से कर्मकलाप दो भागों में विभक्त है। वाणिज्य-राज्य-सेवा-शिल्प-कला-संगीत, आदि सांसारिक कर्म्म ऐहिक कर्म्म हैं। यज्ञ-तप-दान-इष्ट-आपूर्त्त-दत्तादि-आमुष्मिक हैं। एक का फल प्रत्यक्ष दृष्ट है, दूसरे विभाग का फल श्रुति सिद्ध मात्र होने से आनुश्रविक है। ऐहिक कर्म्मों का फल हमें इसी लोक में मिल जाता है। हम इन कर्म्मों का फल इसी शरीर से, यहीं देख लेते हैं, अत एव प्राधानिक दर्शन ने इन लौकिक कर्म्मों के फल को "दृष्ट" नाम से व्यवहृत किया है। परन्तु—"ज्योतिष्टोमेन स्वर्ग-कामो यजेत" इत्यादि शास्त्रीय अनुशासनों से सम्बन्ध रखने वाले पारलौकिक कर्म्मों का फल इस शरीर से न मिल कर परलोक में मिलता है। यह फल केवल सुना हुआ है, चर्म्म चक्षुओं के परे की वस्तु है। अत एव उक्त दर्शन में यह "आनुश्रविक" ( सुना हुआ ) नाम से सम्बोधित हुआ है। केवल श्रुतिवचन को सुन कर उसी पर विश्वास कर के स्वर्गादि सुख साधक कर्म्मों में हम प्रवृत्त होजाते हैं। इन दोनों प्रकार के कर्म्मों का मूल है भावना-वासना संस्कार। आत्मा ज्ञानकर्म्ममय है। "ज्ञायते, अथ च किञ्चत् क्रियते" के अतिरिक्त हमारे समीप अन्य तीसरी सम्पत्ति का अभाव है। इन में से ज्ञान द्वारा आत्मा पर ( प्रज्ञान मन से अनुगृहीत कर्म्मात्मा पर, उस में भी विशेषतः प्राज्ञ भाग पर ) जो ज्ञानीय संस्कार होता है, वही भावना नाम से प्रसिद्ध है। एवं कर्म्मजनित संस्कार वासना नाम से व्यवहृत हुआ है। भावना-वासना संस्कार की चिति ( समुद् ) ही विज्ञानभाषा में "बीजचिति" नाम से प्रसिद्ध है। यही बीजचिति जन्म-मृत्यु की मूल प्रतिष्ठा है। इन दोनों चितियों में भी कर्म्ममयी बीजचिति ही प्रधान है। यह कर्म्म आत्मा में प्रक्रम, अभिक्रम रूप से प्रतिष्ठित रहता है। एक एक कर्म्म प्रक्रम है, कर्म्म सन्तान अभिक्रम है। उदाहरणार्थ पाककर्म्म को लीजिए। चूल्हा-इंधन-दीपशलाका-फूत्कार-स्थाली-चढाना, आदि पाक कर्म्म के साधक अवान्तर सब कर्म्म ( प्रत्येक ) एक एक स्वतन्त्र प्रक्रम है। इन अनेक प्रक्रम कर्म्मों से पाक कर्म्म

चुका है। इन में से गुहाप्राणात्मक साकञ्ज प्राण शरीर की चारों गुहाओं में समान क्रम से प्रतिष्ठित हो रहे हैं। अध्यात्म में इन के २८ विभागों का स्पष्ट विकास है। अत यहां सात के स्थान में ( सख्या क्रम के अनुसार ) हम २८ गुहा प्राण मानेंगे। परोरना-वारु ण्यादि पाच ब्रह्मप्राण हैं, प्राणोदानादि पाच देवप्राण है। सभूय ३८ प्राण होजाते हैं। गुहाप्राणचतुष्टयी का सस्थान क्रम देखिए-दो प्राण दोनों श्रोत्र विवरों में, दो प्राण दोनों नासा विवरों में, दो प्राण दोनों चक्षुर्गोलकों मे, एक मुख में प्रतिष्ठित है। सातों में ६ सयुक है, जोडल हैं, सातवाँ मुख स्थानीय प्राण एकाकी है। यह सप्तक शिरोगुहा का सचालक है। दो हाथ, दो स्तन, दो फुफ्फुस, हृदय, इन सातों में दूसरा सप्तक प्रतिष्ठित है। यह सप्तक उरोगुहा का सञ्चालक है। यकृत् (जिगर), प्लीहा ( तिल्ली ), दो क्लोम, दो वृक्क, नाभि, इन सातों में तीसरा सप्तक प्रतिष्ठित है। यही उदरगुहा का सञ्चालक है। दो श्रोणी, मूत्र-रेतसी दो अण्ड, गुद, इन सातों में तीसरा सप्तक प्रतिष्ठित है। यही वस्तिगुहा का सञ्चालक है।

६-७-वीं विभूति ज्ञान-कर्मेन्द्रियाँ हैं। स्वायम्भुव-पारमेष्ठ्य-सौर-पार्थिव-प्राणतत्त्व क्रमशः चित्-प्राण, रयि-प्राण, धिषणा-प्राण, भूत-प्राण, इन नामों से प्रसिद्ध हैं। एवमेव चान्द्र प्राण प्रज्ञा-प्राण भेद से दो भागों में विभक्त है। प्रज्ञा भाग सोम के कारण ज्ञानप्रधान है। प्राण भाग क्रियाप्रधान है। ज्ञानक्रियामय प्रज्ञा प्राणात्मक चान्द्ररस औषधियों में प्रतिष्ठित होता है। ओषधियाँ पार्थिव भूत से उत्पन्न हुई हैं। फलत ओषधियों में प्रज्ञा प्राणात्मक चान्द्र रस, एव पार्थिव भूत भाग की सत्ता सिद्ध हो जाती है। एतल्लक्षण ओषधिरूप अन्न शरीराग्नि में आहुत होकर अन्न-मल के क्रमिक विश्लेषण से क्रमशः रस-असृक्-मांस-मेद-अस्थि-मज्जा-शुक्र-ओज-धातुओं में परिणित होता हुआ अन्तत अपने विशुद्ध रूप से "मनो" रूप में परिणत होता है। इस प्रकार प्रज्ञा-प्राण-भूतमय अन्न से उत्पन्न इस मन में भी इन तीनों कलाओं की सत्ता सिद्ध होजाती है। इन तीनों में से पार्थिव भूत भाग-नाम, गन्ध, रूप, शब्द, अन्नरस, कर्म, सुखदुःख, आनन्द रति प्रजाति, इच्छा, धी--भेद से दस भागों में विभक्त है। दूसरे शब्दों में भूत मात्रा १० हैं। इन के सम्बन्ध से ही प्रज्ञा-प्राणात्मक मन को भी अर्थरूप से १० भागों में विभक्त हो जाना पड़ता है। उक्त १० सों भूतमात्राओं में से गन्ध-रूप-रस-शब्द-धी-सुख दुःख, इन पाच मात्राओं का प्रज्ञा भाग से सम्बन्ध है, शेष कर्मप्रधान हैं। ज्ञानप्रधान भाग ज्ञानेन्द्रियाँ हैं, कर्मप्रधान भाग

कर्म्मेन्द्रियाँ है। श्रोत्र-त्वक्-चक्षुः-जिह्वा-प्राण, ये ज्ञानेन्द्रियाँ हैं, वाक्-पाणि-पाद-पायु--उपस्थ ये पांच कर्म्मेन्द्रियाँ हैं। प्रज्ञाभाग प्राण मे ओत है, प्राणभाग प्रज्ञा में प्रोत है। इसी तादात्म्यभाव को लक्ष्य मे रख कर महर्षि कौषीतकि कहते हैं—

"यो वै प्राणः—सा प्रज्ञा, या वा प्रज्ञा—स प्राणः।
या वै प्रज्ञा स प्राणः, यः प्राणः सा प्रज्ञा।
स ह ह्य तावदस्मिन् शरीरे वसत सहोत्क्रामतः॥" (कौ० उ० २।३)।

इस से यतलाना यही है कि, प्रज्ञाप्रधान ज्ञानेन्द्रियों में भी प्राणमात्रा है, एवं प्राणप्रधान कर्म्मेन्द्रियों में भी प्रज्ञामात्रा है। अत एव ज्ञानेन्द्रियों में भी क्रियाभाव प्रतीत होता है, एवं कर्म्मेन्द्रियों में भी ज्ञान का आभास होता है। वस्तुतस्तु भूतमात्रा—रूप--रस--गन्ध-स्पर्श-शब्द, भेद से पांच ही भागों में विभक्त है। यही प्रज्ञा-प्राण युक्त होकर १० भागों में विभक्त होजातीं हैं। पांच प्रज्ञा मात्राएँ ज्ञानेन्द्रियों की प्रतिष्ठा हैं, पांच प्राणमात्राएँ कर्म्मेन्द्रियों की प्रतिष्ठा है। यह इन्द्रियविभूति प्रज्ञा प्राणात्मक प्रज्ञान मन से सम्बन्ध रखती हुई परम्परया चन्द्रमा से सम्बन्ध रखने के कारण चान्द्रविभूति कहलाती है। प्रज्ञान इन्द्र के सम्बन्ध से ही इन दसों विवर्त्तों को "इन्द्रिय" शब्द से व्यवहृत किया जाता है।

जीवात्मा की इन सातों विभूतियों के अवान्तर भेदों का यदि संकलन किया जाता है, तो कुल ४० विभूतियाँ होजाती हैं, जैसा कि निम्न लिखित तालिका से स्पष्ट होजाता है—

१—विद्याविभूतिः (४)—धर्म्मः—ज्ञानम्—वैराग्यम्—ऐश्वर्यम्→सौरविभूतिः
२—कामविभूतिः (१)—एकविधः—विषयभेदादनेकविधः→चान्द्रविभूतिः
३—कर्म्मविभूतिः (६)—यज्ञः-तप -दानम्-(सौरविभूति), इष्ट-आपूर्त्त-दत्त→पार्थिवविभूतिः
४—शुक्रविभूति (२)—१ भावना, २ वासना→पार्थिवविभूतिः
५—प्राणविभूतिः (१७)—पञ्च ब्रह्मप्राणाः, पञ्च देवप्राणाः, सप्त गुहाप्राणाः
आत्मविभूतिः—— दैवविभूतिः सूर्य्यविभूतिः
६—ज्ञानेन्द्रियवि० (५)—श्रोत्र—त्वक्—चक्षु—जिह्वा—प्राणः } चान्द्रविभूतिः
७—कर्म्मेन्द्रियवि० (५)—वाक्—पाणि—पादः—उपस्थम्—पायु }

७ ——— ——→(४०) तदित्थं चत्वारिंशत्

रूप एक अभिक्रम कर्म्म का स्वरूप निष्पन्न होता है। जैमिनि दर्शन के अनुसार क्रत्वर्थ कर्म्म प्रक्रम है, पुरुषार्थ कर्म्म अभिक्रम है। अनेक क्रत्वर्थ कर्म्मों से एक पुरुषार्थ कर्म्म का स्वरूप निष्पन्न होता है। चौपाटी के मैदान से हम विक्टोरिया गार्डन जाते हैं। एक पैर उठाते हैं, दूसरा आगे धरते हैं। इन में एक एक पाद विन्यास ( पांवड़ा ) एक एक प्रक्रम है, ऐसे ऐसे अनेक प्रक्रम मिल कर गतिरूप एक अभिक्रम रूपा महागति का स्वरूप निष्पन्न होता है। इसी महागति के आधार पर—"हम आज विक्टोरिया गार्डन गये थे" ये अक्षर निकलते हैं। इसी प्रकार भोजन-शयन-पान-पठन-पाठन, आदि प्रत्येक कर्म्मों को प्रक्रम अभिक्रम रूप दो दो अवस्थाओं से आक्रान्त समझना चाहिए। अनेक प्रक्रम गर्भित ऐसे अनेक अभिक्रम कर्म्म वासना रूप से आत्मधरातल पर प्रतिष्ठित रहते हैं। इन सब अभिक्रम कर्म्मों की समष्टि को "कर्म्मव्यूह" कहा जाता है। निर्धूत किल्विष आत्मा आगत, एवं अतीत कर्म्मों से मुक्त हो सकता है। दूसरे शब्दों में बुद्धियोगानुयायी आत्मा ज्ञानाग्नि के प्रभाव से सञ्चित कर्म्मों को जला कर, आगन्तुक कर्म्मसंस्कारों का द्वार अवरुद्ध कर विदेह मुक्ति का अधिकारी बन सकता है। परन्तु जो अभिक्रम कर्म्म चल पड़ा है, उस का तब तक क्षय असम्भव है, जब तक कि तद्गत सम्पूर्ण प्रक्रम कर्म्मों का भोग समाप्त नहीं हो जाता है। यही कर्म्म "प्रारब्ध कर्म्म" कहलाए हैं—"प्रारब्धकर्म्मणां भोगादेव क्षयः"। हां जो मुक्तात्मा होते हैं, वे अभिक्रम ( प्रारब्ध ) कर्म्म फल भोगते हुए भी तज्जनित प्रत्यवाय, दुःखादि से असंस्पृष्ट रहते हैं। इसी कर्म्मविज्ञान को लक्ष्य में रख कर भगवान् कहते हैं—

नेहाभिक्रमनाशोऽस्ति प्रत्यवायो न विद्यते।
स्वल्पमप्यस्य धर्म्मस्य त्रायते महतो भयात् ॥ ( गी० २।४० )।

उपर्युक्त ज्ञान कर्म्ममय जिन भावना-वासना-संस्कारों को जन्म मृत्यु चक्र का कारण बतलाया गया है, उन दोनों का क्रमशः व्यक्त संसार, एवं अव्यक्त प्रकृति से सम्बन्ध है। वासनात्मक कर्म्म व्यक्त संसार की ओर ले जाता है, भावनारूप ज्ञान अव्यक्त प्रकृति की ओर आकर्षित करता है। एक ऐहलौकिक प्रवृत्ति का कारण है, दूसरा पारलौकिक प्रवृत्ति का हेतु है। दूसरे शब्दों में एक दृष्ट है, दूसरा आनुश्रविक है। परिणाम में दोनों ही दुःख के मूल हैं। यदि अनासक्तिमय, निष्काम कर्म्मरूप, बुद्धियोगापरपर्य्यायक, ज्ञानयोग के द्वारा इन वासना भावनात्मक गुह को नष्ट कर दिया जाता है, तो आत्मा व्यक्त संसार, एवं अव्यक्त प्रकृति,

दोनों से पृथक् होता हुआ उस व्यक्ताव्यक्त से परे रहने वाले अव्यय पुरुष में लीन होजाता है। इसी रहस्य को लक्ष्य में रख कर सर्वश्री ईश्वरकृष्ण कहते हैं—

> दृष्टवदानुश्रविकः स ह्यविशुद्धिक्षयातिशययुक्तः ।
> तद्विपरीतः श्रेयान् व्यक्ताव्यक्तज्ञविज्ञानात् ॥ (सांख्यकारिका २)

कहना यह है कि, दृष्ट-एवं आनुश्रविक फल से सम्बन्ध रखने वाले, ऐहिकामुष्मिक भावना वासनारूप विषयसंस्कार ही जीवात्मा के पुनः पुनः होने वाले जन्म मृत्यु के कारण हैं। इस उपादान कारणता के सम्बन्ध से ही इस संस्कार पुञ्ज को "शुक्र" कहा जाता है।

पृथिवी का भूत भाग, दूसरे शब्दों में पार्थिव भौतिक संपत्ति ही वासना का कारण है। अत: हम इस शुक्रविभूति को पार्थिव विभूति मानने के लिए तैय्यार हैं। इतर सम्पूर्ण विभूतियों की मूल प्रतिष्ठा यही शुक्रविभूति है। शुक्रविभूति ही काम की जननी है। इस के बिना जन्म नहीं, जन्म के बिना इतर विभूतियों का उदय असंभव। इस शुक्रविभूति के साथ ऊष्मा का भी सम्बन्ध रहता है। शुक्र को पार्थिव कहा गया है। उधर पृथिवी में रहने वाला अग्नि चित्य-चितेनिधेय भेद से दो भागों में विभक्त है। चित्याग्नि भूत है, चितेनिधेयाग्नि प्राण है, यही ऊष्मा है। भूत भाग वासना का जनक है, प्राणभाग ऊष्मा का प्रभव है। दोनों परस्पर में नित्य सम्बद्ध हैं। इन दोनों में प्रधानता ऊष्मा भाग की ही है। जब तक शरीर में गर्मी प्रतिष्ठित रहती है, तभी तक शुक्र स्व स्वरूप से प्रतिष्ठित रहता है। जिस समय ऊष्मा उत्क्रान्त हो जाती है, उस के अव्यवहितोत्तरकाल में ही यह शुक्र भी जन्मान्तर का कारण बनने के लिए शरीर से उत्क्रान्त हो जाता है। "शुक्र" अग्नि भाव है। यही ताप-रूप शोक का जनक है। तन्मय शुक्र भी जन्म मृत्युरूप शोकार्णव का ही प्रवर्त्तक है। जब तक शुक्र है, तभी तक जीव जीव है। चूंकि शुक्र के आधार पर ही जीव का स्वरूप प्रतिष्ठित रहता है, अत एव इस के दुःख मूल होने पर भी (जीवापेक्षया) इसे विभूति मान लिया गया है। जो विद्वान् निष्काम भाव से आत्मदेव की उपासना करते हैं, वे ही इस संस्काररूप शुक्रद्वयी का अतिक्रमण कर मुक्त होने का अधिकार प्राप्त करने में समर्थ होते हैं—"उपासते पुरुषं ये ह्यकामास्ते शुक्रमेतदतिवर्तन्ति धीराः"।

पांचवीं विभूति प्राण है। इस के ७-सौरगुहाप्राण, ५-ब्रह्मप्राण, ५-देवप्राण भेद से १७ विवर्त हैं, जिन का कि स्वरूप परिचय ईश्वरीय प्राण विभूति निरूपणावसर में कराया जा-

१—चतस्रो विधाः—धर्म्मं, ज्ञानम्, वैराग्यम्, ऐश्वर्यमिति————४

२—मनसः क्रिया कामः————————१

३—षट् कर्म्माणि—यज्ञतपोदानेष्टापूर्त्तदत्तानि————६

४—ऐहिकामुष्मिकयोर्दृष्टानुश्रविकयोर्विषयग्रामयोरुपजनहेतुभूते-भावनावासनाभिधे द्वे शुक्र —२

५—अन्न—रेत—गुहाभेदेन ३८ विभक्ता. प्राणाः————१७

६—श्रोत्रं-त्वक्-चक्षु-जिह्वा-घ्राणमिति पञ्च ज्ञानेन्द्रियाणि——५

७—वाक्-पाणि-पादौ-पायु-उपस्थ.-इति पञ्च कर्म्मेन्द्रियाणि——५

चत्वारिंशत् ४०

इति जीवविभूतयः

उक्त सात विभूतियों के अतिरिक्त जीवसंस्था में आठ प्रकार के पाप्मा रहते हैं। ये ही पाप्मा भोक्तात्मा के बन्धन के कारण हैं। जीवात्मा की ईश्वरता के, दूसरे शब्दों में भोक्ता सुपर्ण के साक्षी सुपर्णभाव में परिणत होने में ये ही पाप्मा प्रतिबन्धक हैं। जीव, एवं ईश्वर में व्यवच्छेद डालने वाले ये ही पाप्मा हैं। इन आठ पाप्माओं की अवान्तर-कलाएँ हो जाती हैं। क्रमप्राप्त क्रमशः इन्हीं पाप्माओं का दिग्दर्शन कराया जाता है।

## १—ऊर्म्मिः—(६)

ऊर्म्मि शब्द का अर्थ है लहर-वीचि-तरङ्ग। यह संसार रस बल का समुद्र है। षडूर्म्मिस्वरूपपरिचय——रसरूप समुद्र में बलात्मिका तरङ्गें उच्चावचभाव से इतस्ततः दोलायमान रहती है। इन बल तरङ्गों की अवस्थाविशेष ही क्षुधा (भूख,–पिपासा (प्यास), शोक (मनोवेदना)-मोह (चित्त वैक्लव्य), जरा (बुढापा)-व्याधि (रोग), इन नामों से प्रसिद्ध हैं। भोक्तात्मा आसक्ति कर्म्म में रत रहता हुआ इन ६ ओं ऊर्म्मियों में से एक न एक

से नित्य आक्रान्त रहता है। इन ६ ओं ऊर्म्मियों में से सब से प्रधान ऊर्म्मि क्षुधा है। यह अशनाया नाम का महापाप्मा है—"पाप्मा वै अशनाया"। जीवात्मा में निरन्तर किसी न किसी की भूख बनी रहती है। एक विषय की क्षुधा शान्त होती है, दूसरी का उदय होजाता है। यही अवस्था पिपासा की है। सांसारिक आपत्तियों का आक्रमण सहने में यह असमर्थ है। कारण इस का यही है कि, जिस संसार चक्र के गर्भ में जीवात्मा प्रतिष्ठित है, वह इस अध्यात्म-संस्था की अपेक्षा कहीं अधिक बल रखता है। प्रकृति का आघात सदा प्रबल होता है। इस को सहने में असमर्थ इस का मन व्याकुल हो पड़ता है। शरीर में मन के क्षोभ से जो एक प्रकार की जलन (सताप) होती है, वही "शुक्" भाव है। शुक् वृत्ति ही "शोक", किंवा सन्ताप है। यही तीसरी ऊर्म्मि है। यदि यह शोकाग्नि पराकाष्ठा पर पहुँच जाता है, तो मन इस प्रवृद्धतम शोकाग्नि से अभिभूत होता हुआ अपने ज्ञानमय विकास स्वरूप से तिरोहित हो जाता है। उस समय मन को कुछ भी भान (ज्ञान) नहीं होता। सुषुप्ति अवस्था में मन की जो दशा होती है, शोकातिरेक में मन की वही दशा हो जाती है। चक्षुर्द्वार खुले हुए हैं, मन पुरीतति नाड़ी में नहीं है, इसलिए तो इस अवस्था को सुषुप्ति नहीं कहा जासकता। साथ ही में जाग्रदवस्था में ऐन्द्रियक ज्ञानानुभवरूप मन का जो व्यापार होना चाहिए, उस का भी यहां अभाव है, इसलिए इस अवस्था को जाग्रदवस्था भी नहीं कहा जासकता। वस्तुतः यह दोनों की मध्यावस्था है। इस में एक प्रकार की स्तम्भवृत्ति रहती है। जिस वृत्ति के लिए लोक-भाषा में "भौं चक्का रह गया" "हक्का बक्का रह गया" इत्यादि शब्द प्रयुक्त होते हैं, वही वृत्ति यह मध्यम वृत्ति है। आत्मकल्याणेच्छु को सांसारिक आपत्ति से बचने के लिए, संसर्ग दोष से बचने के लिए इसी मध्यम वृत्ति का आश्रय लेना चाहिए—"मध्यां वृत्तिं समाश्रयेत्"। दूसरे इस को पागल समझें, मोहग्रस्त समझें, उन्मत्त समझें, असभ्यादि मानते रहें, इसी में हमारा कल्याण है। इसी जड़वृत्ति का दिग्दर्शन कराते हुए अभियुक्त कहते हैं—

नापृष्टः कस्यचिद् ब्रूयात्—न चान्यायेन पृच्छतः।
जानन्नपि हि मेधावी जडवल्लोक आचरेत्॥

ऐसा कृत्रिम मोहभाव जहां आत्मशान्ति का कारण है, वहां यह प्राकृतिक शोक-समुत्थानमूलक मोह वास्तव में जड़भाव का कारण है। इस में जाग्रत सुषुप्ति, दोनों अवस्थाओं

का सम्मिश्रण है। इसी अभिप्राय से भगवान् व्यास ने इस का "सुखेऽह्र्ं सम्प्रति:" ( शा० सू० ३।२।१० ) यह लक्षण किया है। गीताविज्ञान के अनुसार अज्ञान से आवृत ज्ञान ही मोह है। अर्द्धज्ञान, किंवा यत्किञ्चित् ज्ञान ही मोह है। मोह ही भय का मूल कारण है। पूर्ण अज्ञान में भी भय का अभाव है—"अज्ञानं तस्य शरणम्" (पातञ्जल महाभाष्य० १।१।२)। एवं पूर्ण ज्ञान भी अभय भूमि है—"विज्ञानं तस्य शरणम्"। भय होता है-अर्द्धज्ञान स्वरूप मोह से। यही भयमूलिका मोह नाम की चौथी ऊर्म्मि है।

प्रत्येक मनुष्य प्रतिक्षण जीर्ण होता रहता है। आयु के २५ वर्ष पर्य्यन्त शरीरावय पुष्ट होते हैं। ४० वर्ष पर्य्यन्त समान रूप से रहते हैं। ४० के अनन्तर विशेषण धर्म्मा इन्द्र के प्रबल होजाने से अधिक मात्रा से शरीर मात्राओं के निकल जाने से शरीरावयव क्रमशः शिथिल होते जाते हैं। यही जराभाव इस की नित्य मृत्यु कहलाती है। यही जरा नाम की पांचवीं ऊर्म्मि है। हीनयोग–अतियोग–मिथ्यायोग–अयोग, प्रज्ञापराधमूलक इन चारों दुःखद योगों से मिथ्याहार-विहार करता हुआ जीवात्मा अनेक प्रकार के शारीरिक कष्ट मोल ले लेता है। खाना चाहिए सेर भर, खाया पाव भर ही, यह हीनयोग है। सेर के स्थान में २ सेर खा गए, यही अतियोग है। खाना चाहिए प्रकृति के अनुकूल अन्न, खा गए प्रकृति से विरुद्ध अन्न-यही मिथ्यायोग है। जिस समय अन्न का आत्मा के साथ योग करना चाहिए, उस समय तो खाया नहीं, लोभ विलोभ कर के अनिश्चित समय में भोजन किया, यही अयोग है। प्रज्ञापराधमूलक ये ही चार विषमयोग रोगोत्पत्ति के कारण हैं। अज्ञतत्त्व के प्रथमजा, अत एव अनृत सहित मनुष्य से प्रज्ञापराध होना स्वाभाविक है, फलतः रोग का आक्रमण होना भी स्वाभाविक ही है—"शरीरं व्याधिमन्दिरम्"। यही व्याधि नाम की ६ ऊर्म्मि है। इन ६ ओं में दो-दो के तीन युग्म हैं। तीनों युग्मों से प्रत्येक युग्म की प्रथम कला आधार है, दूसरी आधेयरूपा है। पिपासा के रहने पर क्षुधा नहीं भी रह सकती, परन्तु क्षुधा है, तो पिपासा अवश्य है। साथ ही में अन्न से क्षुधा शान्त कर लेने पर पिपासा अवश्य उदित होती है, एवं क्षुधा के साथ साथ ही इस पिपासा को भी शान्त करना आवश्यक हो जाता है। इसी प्रकार शोक ही मोह की मूल प्रतिष्ठा है। पहिले शोक है, फिर मोह है। जरा ही व्याधि का

उद्गम स्थान है। जरा और व्याधि का घनिष्ठ सम्बन्ध है। इसी भाव का यही प्रसाद भाषा में दिग्दर्शन कराते हुए एक महात्मा कहते हैं—

> यम सेना की विमल ध्वजा अब *"जरा" दृष्टि में आती है।
> करती हुई युद्ध रोगों से देह हारती आती है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १—क्षुधा<br>२—पिपासा | १—शोकः<br>२—मोहः | १—जरा<br>२—व्याधिः | षडूर्मयः |

जिस प्रकार महासमुद्र में प्रक्षिप्त एक काष्ठ खण्ड समुद्र की उत्ताल तरङ्गों से इतस्ततः दोलायमान रहता है, इसी प्रकार विश्वरूप समुद्र में काष्ठ स्थानीय यह भोक्तात्मा उपर्युक्त मलरूप ऊर्म्मियों से इतस्ततः दन्द्रम्यमाण रहता है।



## २—अवस्था—(६)

**षडवस्थास्वरूपपरिचय**—दूसरा पाप्मा अवस्था नाम से प्रसिद्ध है। जीवात्मा जाग्रत—( जागना ), स्वप्न ( सपना ), सुषुप्ति ( सोना ), मोह ( विक्षिप्तता ), मूर्च्छा ( बेहोशी ), मृत्यु (शरीरावसान), इन अवस्थाओं में से अवश्य ही किसी एक न एक अवस्था से युक्त रहता है। अध्यात्मसंस्था में महान् ( सत्त्व ), विज्ञान ( बुद्धि ), प्रज्ञान ( मन ) भेद से तीन स्वतन्त्र ज्ञान धाराएँ प्रवाहित रहती हैं। इन तीनों में महानात्मा प्रधान है, यही चिदात्मा की प्रतिष्ठा है, जैसा कि पूर्व की महदात्मविज्ञानोपनिषत् में विस्तार से बतलाया जाचुका है। इसी महद्ज्ञान से विज्ञान ( बुद्धि ) प्रकाशित रहता है, विज्ञान से प्रज्ञान प्रकाशित रहता है। प्रज्ञान मन के द्वारा वही ज्ञानप्रकाश इन्द्रिय द्वारों से निकल कर विषयों को प्रकाशित करता है। विषयज्ञान में मनोज्ञान की प्रधानता है। बहिर्जगत् के भौतिक विषयों के परिज्ञान के लिए मानस ज्ञान का इन्द्रियों के द्वारा बाहिर निकलना सर्वथा अपेक्षित है। जिस समय मन का इन्द्रियों के द्वारा विषय जात के साथ सम्बन्ध होता है, ऐसी स्थिति में यह मान

* जरा—वृद्धावस्था, जरा—थोड़ी सी।

लेना पडता है कि, इस दशा में महान्–विज्ञान–प्रज्ञान–इन्द्रियाँ–चारों जाग्रत हैं, उद्बुद्ध हैं। चारों अपना काम कर रहे हैं। इन चारों विवर्तों की जाग्रदवस्था ही "जाग्रदवस्था" है। दूसरे शब्दों में इन्द्रिय सहकृत जाग्रदवस्थापन्न प्रज्ञान ही जाग्रदवस्था का अधिष्ठाता है।।

जब इन्द्रियाँ अपना काम करना छोड़ देतीं हैं, इन्द्रिय द्वार अवरुद्ध होजाते हैं, तो उस समय प्रज्ञान मन के पास बाहिर के विषयों का आगमन बन्द होजाता है। उस समय केवल भावना वासना रूप सांस्कारिक विषय ही रहते हैं। संस्कारात्मक इसी विषय समष्टि को "अन्तर्जगत्" कहा जाता है। प्रज्ञान मन विज्ञान प्रकाश से अनुगृहीत रहता हुआ सांस्कारिक विषयों के आधार पर नवीन रचना किया करता है। मन की इसी अवस्था का नाम "स्वप्नावस्था" है। यह अवस्था सुषुप्ति, एवं जाग्रदवस्था के मध्य की अवस्था है, अत एव इसे "सन्ध्यावस्था" भी कहा जासकता है। "सन्ध्ये सृष्टिराह हि"—"निर्म्मातारं चैके पुत्रादयश्च" (शा० द० ३।२।१) "सूचकश्च हि" (शा० दर्शन ३।२।४) इस दार्शनिक सिद्धान्त के अनुसार जाग्रत–सुषुप्ति की सन्धि में रहने वाली इस स्वप्नावस्था में प्रज्ञान मन नवीन नवीन कल्पनाएं किया करता है। यह मानस कल्पनाएं शुभाशुभ फल को सूचित करतीं हैं। इस स्वाप्नसृष्टि के सम्बन्ध में यह सिद्धान्त समझना चाहिए कि, जाग्रदवस्था में इन्द्रियों के द्वारा जिन बाह्य विषयों का (स्वप्नद्रष्टा) साक्षात्कार करता है, स्वप्न में उन्हीं दृष्ट पदार्थों का प्रत्यक्ष होता है। हां संस्कारों के समन्वय में अवश्य ही विशृङ्खला हो जाती है। स्वप्न में आप वही बात देख सकते हैं, सुन सकते हैं, जो कि जाग्रदवस्था में देख–सुन चुके हैं। एक मनुष्य स्वप्नावस्था में अपने आप को आकाश में उड़ता हुआ देखता है। आप प्रश्न करेंगे कि, जाग्रदवस्था में यह आकाश में कभी नहीं उड़ा था, फिर स्वप्न में यह अपूर्वता कैसे उत्पन्न हुई ? इस का उत्तर वही संस्कार विशृङ्खला है। इस व्यक्ति ने आकाश में पक्षी का उड़ना देखा है। इस का संस्कार इस के प्रज्ञा भाग पर खचित है। स्वप्न में इस के मन का उस उड़ने के साथ सम्बन्ध हो जाता है। फलतः यह अपने आप को उड़ता हुआ समझने लगता है। यही अवस्था असमञ्जस्–अदृष्टवत् प्रतीत अन्यान्य स्वाप्न दृश्यों के सम्बन्ध में समझनी चाहिए। इसी अभिप्राय से—बृहदारण्यक श्रुति कहती है—

"स्वप्नान्त उच्चावचमीयमानो रूपाणि देवः कुरुते बहूनि।
उतेव स्त्रीभिः सह मोदमानो जक्षदुतेवापि भयानि पश्यन्॥

अथो खल्वाहु.—जागरितदेश एवास्यैष इति। यानि ह्येव जाग्रत् पश्यति, तानि सुप्त इति" ( बृ० आ० ६।३।१।३।१४ )।

कहना यही है कि, विज्ञानसद्भूत संस्कारावच्छिन्न अन्तर्मुख प्रज्ञान मन ही स्वप्नावस्था का अधिष्ठाता है। यहां केवल अन्तर्जगत् का भोग है। आगे जाकर विज्ञानात्मा प्रज्ञानात्मा को साथ लेता हुआ पुरीतति नाम से प्रसिद्ध हृदयस्थ व्यान नाडी में प्रविष्ट हो जाता है। चिद्विशिष्ट महानात्मा ही इस व्यानात्मिका पुरीतति नाडी की प्रतिष्ठा है, वहीं विज्ञान अपीत हो जाता है। दूसरे शब्दों में अपने चिज्ज्योतिघन स्वस्वरूप में डूब जाता है। विज्ञान का स्वतन्त्र प्रकाश तिरोहित हो जाता है। बस प्रज्ञानावच्छिन्न विज्ञान की इस स्वस्वरूप में अपीति ही स्वपिति नाम की सुषुप्ति अवस्था है।

चौथी अवस्था मोह है। ऊर्मि वाला मोह स्तब्ध वृत्ति थी, इस अवस्था सम्बन्धी मोह का विक्षिप्तता से सम्बन्ध है। किसी आकस्मिक प्रबल आघात से, मादक पदार्थों के अत्यधिक मात्रा में सेवन से, शक्ति परिमाण से अधिक ज्ञान तन्तुओं को काम में लाने से, इत्यादि इत्यादि कारणों से मनुष्य के स्नायुतन्तु ( ज्ञानतन्तु ) शिथिल होजाते हैं। ज्ञान तन्तुओं के आधार पर होने वाले सुव्यवस्थित इन्द्रिय व्यापारों की व्यवस्था टूट जाती है। विवेक नष्ट हो जाता है, मन उत्पथगामी बनता हुआ इन्द्रिय स्वातन्त्र्य का कारण बन जाता है। यही अवस्था मोह ( पागलपन ) है।

यदि मोह की मात्रा पराकाष्ठा पर पहुँच जाती है, तो मन अतिमूर्च्छित हो जाता है। कारण इस का यही है कि, इन्द्रियों से उन की नियत, एवं परिमित शक्ति के अनुसार ही यदि काम लिया जाता है, तो वे स्वस्वरूप से सुरक्षित रहतीं हैं। परन्तु मोहावस्था में इन्द्रिय संयम टूट जाता है। किस इन्द्रिय से कितना काम लेना, यह विवेक जाता रहता है। मुग्ध ( पागल ) आदमी यदि दौडना आरम्भ कर देता है, तो वह घन्टों निरन्तर दौड़ा ही करता है। बोलना आरम्भ कर देता है, तो अनर्गल बोला ही करता है। इस नैरन्तर्य्य से इन्द्रियों की शक्ति क्षीण हो जाती है। अन्ततोगत्वा इन्द्रियाँ अपना काम करना छोड़ देती हैं, निश्चेष्ट हो कर आदमी धरा पर गिर जाता है। यही "मूर्च्छा" है। इस प्रकार प्रवृद्ध मोह ही इस-मूर्च्छावस्था का कारण बन जाता है।

पाञ्चभौतिक- स्थूलशरीर के साथ जीवात्मा को बद्ध रखने वाला सौर सूत्र ही "आयु" नाम से प्रसिद्ध है। इन्द्रात्मक सौर आत्मसूत्र ही हमारी आयु की प्रतिष्ठा है। जब तक शरीर, एवं आत्मा आयुःसूत्र में बद्ध है, तभी तक जीवन सत्ता है। सामान्य सृष्टि विज्ञान के अनुसार सूर्य्य से ऐसे ३६००० (छत्तीस हजार) आयुःसूत्र आते हैं। प्रतिदिन एक एक आयुःसूत्र का भोग समाप्त हो जाता है। इस क्रम से ३६००० दिन की समष्टि रूप १०० वर्ष में आयुःसूत्र निःशेष हो जाता है। इसी आधार पर—"शतायुर्वै पुरुषः" यह श्रौत सिद्धान्त प्रतिष्ठित है। जिस दिन यह आयुःसूत्र सर्वथा निःशेष हो जाता है, उस दिन जीवात्मा का पाञ्चभौतिक शरीर-बन्धन टूट जाता है। यही अवस्था मृत्यु नाम की ६ * ठी अवस्था है।

—:o:—

## ३—अविद्या—(४)

ईश्वरीय विद्याविभूति का निरूपण करते हुए हमनें सूर्य्य में धिषणा–प्राण, नाम के **अविद्यास्वरूपपरिचय**——दो धातु बतलाए हैं। इन दोनों में धिषणाभाग विद्या है, प्राणभाग कर्म्म है। सत-असत भेद से दोनों ही दो दो भागों में विभक्त हैं। विद्या–अविद्या धिषणाभाग प्रधान प्रधान हैं, संभूति–विनाश प्राणभाग प्रधान हैं। धर्म्म–ज्ञानादि चार विद्या भागों के, अधर्म्म–अज्ञान–आसक्ति–अनैश्वर्य्य ये चार विपर्य्यय हैं। इन चारों अविद्या–वृत्तियों से धर्म्म ज्ञानादि चारों विद्या भाग दब जाते हैं। अज्ञान अविद्या है। किसी भी विषय के यथार्थ स्वरूप को न जानना ही अविद्या है। अभिनिवेश ही अधर्म्म है। "हम ऐसा नहीं करते, यह नहीं मानते, हम तो ऐसा ही करेंगे" इस प्रकार का दुराग्रह (हठधर्म्मी) ही अधर्म्म का मूल है। ऐसे अभिनिविष्ट (दुराग्रही) का मनोरञ्जन सर्वथा असंभव है। राग–द्वेष आसक्ति हैं। मन का वशीभूत विषय के रस में रञ्जित हो जाना, तल्लीन हो जाना ही राग है। यह राग अनुकूल–प्रतिकूल भेद से दो अवस्थाओं में परिणत रहता है। अनुकूलराग राग है, प्रतिकूलराग द्वेष है। एक प्रेमी जिस प्रकार सदा मन पर चढ़ा रहता है, इस से भी

* [illegible] ६ ठी अवस्थाओं का लोकोपयोगि वैज्ञानिक निरूपण माण्डूक्योपनिषत्-हिन्दी-विज्ञानभाष्य में देखना चाहिए।

का अधिक शत्रु सबाल पर चढा रहता है। दोनों के साथ बन्धन का पूर्ण सम्बन्ध है। इन दोनों का मूलप्रभव रजोगुण है। ये दोनों आसक्ति के मूल हैं। दोनों बन्धन सजातीय हैं, अत एव रागद्वेष की समष्टि को आशक्ति शब्द से ही व्यवहृत किया गया है। आत्मा में सम्पूर्ण विभूतियाँ स्वभावतः प्रतिष्ठित हैं। तथापि मनुष्य सदा—"आज मेरे पास अमुक वस्तु नहीं है, आज यह नहीं है, आज यह नहीं है" इस तृष्णा में लिप्त रहता है। दूसरे शब्दों में यह सदा अल्पता का अनुभव किया करता है। यही आत्मा का अनैश्वर्य है। इस अवस्था में आत्मस्वरूप के विकास का अभाव है, अत एव इसे "अस्मिता" (विकासाभाव) कहा जाता है। उक्त कथनानुसार राग द्वेष को एक वस्तु मान लेने पर अधर्म-अज्ञान-आसक्ति-अनैश्वर्य, ये चार ही अविद्याभाग बन जाते हैं। धर्मबुद्धियोग से अधर्म का, ज्ञानबुद्धियोग से अज्ञान का, वैराग्यबुद्धियोग से आसक्ति का, एवं ऐश्वर्यबुद्धियोग से अनैश्वर्य का निराकरण किया जा सकता है। योगदर्शन ने—अज्ञान को अविद्या शब्द से, अनैश्वर्य को अस्मिता शब्द से, आसक्ति को राग द्वेष शब्द से, अधर्म को अभिनिवेश शब्द से व्यवहृत करते हुए क्लेशरूप चार अविद्या बुद्धियों को पञ्च क्लेश माना है—"अविद्यास्मितारागद्वेषाभिनिवेशाः पञ्च क्लेशाः" (यो० द० २।३)। अविद्यानुबन्धी यह ही तीसरा महाभया वह पाप्मा है।



## ४—बन्ध—(२)

यह कर्मभोक्ता धर्मात्मा तीन दुःखों से प्रायः घिरा रहता है। काम-क्रोध-मत्सरस्वरूपषड्रिपु—लोभ-मोह-मद-मात्सर्य-अविद्या-अस्मिता-रागद्वेष-अभिनिवेश—ज्वर-वातव्याधि-आदि दुःख आध्यात्मिक दुःख हैं। इनमें भी ज्वर-उदरशूल-शिरःशूल-पादशूल-(गुल्म) -पाण्डुरोग-छर्दी-हिक्का- श्वास- उपदंश- -कर्णशूल-राजयक्ष्मा—आदि रोग प्रधानरूप से स्थूलशरीर पर आक्रमण करते हैं। काम क्रोध मोहादि षड्रिपु सूक्ष्मशरीर पर प्रधान रूप से आक्रमण करते हैं, एवं अविद्यादि क्लेशानुबन्धी प्रधानतया कारणशरीर पर आघात करते हैं। स्थूल-सूक्ष्म-कारण शरीरत्रयी का आध्यात्मिक

प्रपञ्च है। प्रकारान्त से रस[१]-असृक्[२]-मांस[३]-मेद[४]-अस्थि[५]-मज्जा[६]-शुक्र[७], ये सात धातु वाङ्मय स्थूल-शरीर की प्रतिष्ठा हैं। काम[१]-क्रोध[२]-लोभ[३]-मोह[४]-मद[५]-मात्सर्य[६], ये ६ धातु प्राणमय सूक्ष्मशरीर की प्रतिष्ठा हैं, एवं क्लेश चतुष्टयी के आधार पर प्रतिष्ठित भावना वासना नाम के दो शुक्र मनोमय कारणशरीर की आधारभूमि हैं। "त्रयमेतत् त्रिदण्डवत्" के अनुसार तीनों का परस्पर घनिष्ठ सम्बन्ध है। यदि एक शरीर व्याकुल रहता है, तो शेष दोनों भी म्लान रहते हैं। वासना भावना संस्कार की जागृति से सूक्ष्मशरीर, सप्तधातु समष्टिरूप स्थूलशरीर, दोनों क्षुब्ध हो जाते हैं। शरीरघात से मन खिन्न रहता है, मनोवेदना से शरीर में काम क्रोधादि षष धातु निश्चेष्टप्राय रहते हैं। यदि तीनों के धातु सम हैं, तो स्वस्थता है, विषमता में दुःख है, अशान्ति है, क्षोभ है। इस विषमता का मूल कारण एकमात्र प्रज्ञापराध ही है। प्रज्ञापराध मन का कार्य है। अत एव आध्यात्मिक पूर्वोक्त त्रिविध दुःखों का कारण भी यही मन है, एवं बुद्धियोग के प्रभाव से सुख का कारण भी एक मात्र यही मन है। जैसा कि अभियुक्त कहते हैं—

मनो हि द्विविधं प्रोक्तं शुद्धं चाशुद्धमेव च।
अशुद्धं कामसंकल्पं शुद्धं कामविवर्जितम् ॥१॥
मन एव मनुष्याणां कारणं बन्ध-मोक्षयोः।
बन्धाय विषयासक्तं मुक्त्यै निर्विषयं स्मृतम् ॥२॥

( ब्रह्मबिन्दूपनिषत् )

सप्तधातु सम्बन्धी वैषम्य विशेषतः स्थूलशरीर की हानि करता है, षड्रिपु सम्बन्धी वैषम्य विशेषतः सूक्ष्मशरीर को क्षुब्ध करता है, एवं संस्कार सम्बन्धी वैषम्य विशेषतः कारण-शरीर के क्षोभ का कारण बनता है। तीनों का मूल प्रज्ञापराधमूलक मन ही है। साथ ही में पूर्व कथनानुसार सामान्य रूप से तीनों वैषम्य तीनों पर भी आक्रमण किए बिना नहीं रहते। यही कारण है कि, भारतवर्ष के परम वैज्ञानिक प्राणाचार्यों ने प्रकृति के आधार पर ही ओषधि का विधान किया है। विज्ञान की चरम सीमा पर पहुँचने का गर्व करने वाला आधुनिक भिषक्समाज ( एलोपेथिक चिकित्सक-डाक्टर) आज भी इस प्रकृति विज्ञान से कितने हीं अंशों में अपरिचित है, यह कहने में कोई आपत्ति न होगी। उदाहरण के लिए कुछ एक बातें वर्तमान चिकित्सा पद्धति में ऐसी मिलती हैं, जो "अंधेर नगरी अबूझ राजा, टके सेर भाजी, टके सेर खाजा" वाली किंवदन्ती को सर्वात्मना चरितार्थ कर रही हैं।

नेत्र रोगों के सम्बन्ध में डाक्टर लोग विशेषतः कॉस्टिक ( Costic ), आर्जिरापल ( Orgyrol ), प्रोटार्गोल ( Protargal ), यलो आइन्टमेन्ट ( Yellow Ointment ), इन औषधियों का उपयोग में लाते हैं। इन सब में कॉस्टिक महा उग्र औषधि है। इस के उपयोग की कथा सुनिए। ६ मास के कोमलाङ्ग शिशु पर भी इसी का प्रयोग, ३० वर्ष का युवा भी इसी का उपासक, ६० वर्ष का वृद्ध भी इसी का उपासक बनता है। प्रकृति निरीक्षण की कोई आवश्यकता नहीं। ६ मास के बच्चे, जिन के नेत्रगोलक अतिशय कोमल हैं, २०-३०—ग्रीन ( Green ) के कास्टिक प्रयोग में छूट पड़ते जाते हैं। एक बार के प्रयोग से इन के नेत्रों की प्राकृतिक ज्योति नष्टप्राय हो जाती है। भविष्य में मिलने वाले परम की समृद्ध इसी सुकुमार अवस्था में प्राप्त हो जाती है। पर अपने नेत्रों की रक्षा के लिए वह इन चिकित्सकों के भरोसे छोड़ देता है। यही अवस्था इन्जेक्शन ( Injection ) की है। इन के अन्धाधुन्ध प्रयोग से स्नायुतन्तुओं ( ज्ञानतन्तुओं ) पर कितना बुरा प्रभाव पड़ता है ?, यह भी मार्मिकों की दृष्टि से तिरोहित नहीं है। निर्बलता को दूर करने वाला कॉडलिवर आयल ( Cadliveroil ) प्रसिद्ध है। चाहे उसे हजम करने की शक्ति किसी में हो, अथवा न हो। यह दिव्य बोतलें सदा ही डिस्पेंसरियाँ ( Dispensary) की प्रतिष्ठा बढ़ाती हुई सब का समान रूप से आह्वान करती रहती हैं। आज के १०० वर्ष पहिले, जब कि हठधन्य इन सर्वशक्तिमान चिकित्सकों का अभाव था, देश में शान्ति थी, देश पूर्ण स्वस्थ था। परन्तु आज उस दशा में भी रोग अधिक संख्या में बढ़ते, एवं असाध्य होते जा रहे हैं, जब कि सर्वत्र कीटाणुओं के समान चिकित्सक व्याप्त हो रहे हैं। उधर हमारे प्राणाचार्य प्रकृति के अनुसार चिकित्सा करते हैं। करते क्या हैं, पुरायुग में करते थे। आज तो अपने ही बुद्धिदोष से औषधिपरिचयविज्ञानशून्य ये वैद्यप्रवर भी उसी शस्त्रादि में प्रविष्ट होते हुए डाक्टरों से भी कहीं अधिक भयङ्कर सिद्ध हो रहे हैं। अस्तु पुरानी बात पर ही ध्यान रखिए। वस्तुतत्त्व स्वरूपों को लक्ष्य में रखते हुए आयुर्वेद शास्त्र का यह आवश्यक कर्त्तव्य हो जाता है कि, वह वे ही औषधियों का प्रयोग करे, जिन के प्रयोग से सूक्ष्म एवं कारणशरीर पर किसी प्रकार का आघात न हो। आज कारण तत्त्व पर कोई ध्यान नहीं है। यदि न्यूमोनिया है, तो खूब ब्रान्डी ( Brandy ) पिलाइए। केवल स्थूलशरीर का उपकार अपेक्षित है। कारण-सूक्ष्म भाव भले ही मलिन हो जाय। पूर्व में कहा जा चुका है कि रोग का मूल कारण प्रज्ञान मन से होने वाला प्रज्ञापराध ही है। यही कारण है कि स्थूल-शरीरसम्बन्धी ज्वरादि रोगों की प्रधानता न मानते हुए भिषग्वरों ने रागादि रोगों को ही मुख्य माना है। जैसा कि निम्न लिखित सूक्ति से स्पष्ट हो जाता है—

रागादिरोगान् सततानुषक्तानशेषकायप्रसृतानशेषान् ।
औत्सुक्यमोहारतिदान् जघान यो ऽपूर्ववैद्याय नमोऽस्तु तस्मै ॥ (अ०हृ० १)

हमारे आचार्यों ने उन्हीं औषधियों का विधान किया है, जो स्थूलशरीर की रक्षा करती हुईं—कारण एवं सूक्ष्मशरीर पर किसी प्रकार का आघात नहीं करती हैं। जिस प्रकार स्थूलशरीर की चिकित्सा करने वाले आयुर्वेदशास्त्र को इतर दोनों शरीरों की रक्षा का ध्यान रखना पड़ता है, एवमेव सूक्ष्मशरीर की चिकित्सा करने वाले धर्मशास्त्र, एवं कारणशरीररूप आत्मा की चिकित्सा करने वाले उपनिषच्छास्त्र, एवं वेदान्तशास्त्र को स्थूलशरीर की रक्षा का पूर्ण ध्यान रखना पड़ता है। देश-काल-पात्र द्रव्य श्रद्धादि की पूर्ण परीक्षा कर के ही धर्मोपासना का विधान है, एवं इसी परिस्थिति के अनुसार अधिकारी के भेद से व्यवस्थित ही आत्मोपासना विहित है। यह है आध्यात्मिक दुःख का संक्षिप्त दिग्दर्शन। इस दुःख का चिकित्सक ब्राह्मण वर्ग है।

दूसरा आधिभौतिक दुःख है। वन्य हिंसक पशुओं का आक्रमण, अन्य शत्रुओं का आक्रमण, मोटर-साइकल-तांगा-बग्घी-आदि से आघात, ये सब आधिभौतिक आक्रमण हैं। इन सब का चिकित्सास्थान राजदण्ड, एवं तत्सम्बन्धी न्यायालय हैं। भूकम्प-विद्युत्पात-अनावृष्टि-अतिवृष्टि झंझावात (आंधी) उल्कापात घोरशीत घोरगर्मी-अकाल-दुष्काल-जनपदविध्वंसिनी (महामारी), आदि सब आधिदैविक आक्रमण हैं। आध्यात्मिक-आधिभौतिक आक्रमणों का सम्बन्ध व्यक्ति से है, अतः इनका शुभाशुभ फल भी व्यक्ति को ही भोगना पड़ता है। परन्तु इस तीसरे आक्रमण का सम्बन्ध राष्ट्र से है। जिस राष्ट्र में राजा एवं प्रजा वर्ग पाप कर्म्म में लिप्त हो जाते हैं, वहां का प्रकृतिमण्डल क्षुब्ध होजाता है। क्षुब्ध प्रकृतिमण्डल ही भूकम्पादि आक्रमणों का कारण बनता है। यह "राष्ट्र" के पाप का फल है, अतः इसका आक्रमण किसी व्यक्ति विशेष से सम्बन्ध न रखता हुआ समूचे राष्ट्र के साथ सम्बन्ध रखता है। इस की चिकित्सा प्रकृतिरहस्यवेत्ता कर्म्मठ वेदज्ञ ब्राह्मण हैं। ये ही यज्ञकर्म्म द्वारा प्रकृति के कोप को शान्त करने में समर्थ हैं। इसी दुःखत्रयी का निरूपण करते हुए प्राधानिक कहते हैं—

दुःखत्रयाभिघाताज्जिज्ञासा तदपघातके हेतौ ।
दृष्टे साऽपार्था चेन्नैकान्तात्यन्ततोऽभावात् ॥ (सां० का० १)

यही पाया है। ईश्वरीय पूर्णता विभूति में पूर्णेन्द्ररूप कश्यप प्रजापति का स्वरूप बतलाया गया है। इन दोनों अण्डकटाहों के सौराग्निप्रधान दृश्य अण्डकटाह से पुरुष का, एवं चान्द्र सम्प्रधान अदृश्य अण्डकटाह से स्त्री का स्वरूप निर्माण होता है। दूसरे शब्दों में पुरुष स्त्री में आधा आधा इन्द्रप्राण ही प्रतिष्ठित रहता है, अतएव जीव सृष्टि को 'अर्द्धेन्द्रसृष्टि' कहा जाता है। 'वाजश्च मे प्रसवश्च मे०' इत्यादि मन्त्र समष्टिरूप अर्द्धेन्द्रसूक्त इसी रहस्य का प्रतिपादन करता है। (देखिए यजु सं० १८ अ०)। जीव में आधे खगोल के मध्य का वृत्त विषुवद्वृत्त नाम से प्रसिद्ध है। यही विषुवत् प्राण जीव में मेरुदण्ड (रीढ़ की हड्डी) रूप से प्रतिष्ठित होता है। आधा विषुवद्वृत्त पुरुष में आता है, आधा अदृश्य विषुव स्त्री में आता है। स्त्री पुरुष के सम्मुख होने से ही पूर्ण विषुवद्वृत्त का स्वरूप सगृहीत होता है। दूसरे शब्दों में यों समझिए कि, पुरुष आधा है, इसके अर्द्धभाग की पूर्ति स्त्री से होती है— "सोऽयमाकाशः पत्न्या पूर्यते"। बिना दाम्पत्यभाव के वह पूर्णपुरुषात्मक यज्ञपुरुष के साथ योग करने में असमर्थ है। इस यज्ञाधिकारप्राप्ति के लिये पूर्णतासम्पादक पत्नीसम्बन्ध नितान्त अपेक्षित है। बिना पत्नी के यज्ञकर्म कथमपि सम्पन्न नहीं हो सकता। अत एव (यज्ञसिद्धि के लिए ही) एक पुरुष अपनी प्रथम स्त्री के अभाव में अन्य स्त्री के साथ परिणय कर सकता है। यही कारण था कि, मर्यादा पुरुषोत्तम भगवान् रामचन्द्र को अश्वमेध यज्ञ की सिद्धि के लिए जगन्माता सीता की सुवर्ण प्रतिमा का सम्बन्ध करना पड़ा। सचमुच बिना पत्नी के पुरुष अधूरा है। "एकाकी न रमते, तद्द्वितीयमैच्छत् पतिश्च पत्नी च" यह श्रौत सिद्धान्त सर्वसम्मत है। अत एव पत्नी को अर्द्धाङ्गिनी माना गया है।

हमने कितने ही कल्पनारसिकों के श्रीमुख से यह कहते सुना है कि 'ज्यौतिषशास्त्र का सिद्धान्त एवं गणित भाग तो सत्य है, किन्तु फलितांश सर्वथा निरर्थक है। फलितांश की निस्सारता बतलाते हुए उक्त महानुभाव कहते हैं कि— 'ज्यौतिष के सिद्धान्त के अनुसार अमुक ग्रहयोग में जो व्यक्ति उत्पन्न हो, उसे जन्म से ब्राह्मण होना चाहिए, उसके गृह का द्वार पूर्व की ओर होना चाहिए, उसका वर्ण कृष्ण होना चाहिए, इत्यादि। हम देखते हैं कि, उसी योग में भूमण्डल में अनेक स्थानों में अनेक प्राणी उत्पन्न होते हैं। मान लीजिए, पूर्वोक्त योग में एक मनुष्य योरोप में उत्पन्न होते हैं। आपके उपर्युक्त फलों में से वहाँ एक का भी समन्वय नहीं होता। ऐसी

अवस्था में ज्योतिष का फलितभाग केवल विडम्बनामात्र रह जाता है।" इस विप्रतिपत्ति के सम्बन्ध में हमें केवल यही निवेदन करना है कि, जिस हेतु को आगे रख कर फलित पर उक्त आक्षेप किया जाता है, वह हेतु ही अपनिश्चित है। जिस ग्रहयोग में जो व्यक्ति उत्पन्न होता है, वह ग्रहयोग सम्पूर्ण विश्वमें केवल उसी के लिए नियत है। दूसरे शब्दों में एक समय में विश्व में एक ही व्यक्ति उत्पन्न होता है। ईश्वरीय पूर्णेन्द्र विभूति प्रकरण में जिस कूर्म्म का स्वरूप बतलाया गया है, उस की एक नियत केन्द्र बिन्दु बनती है। रेतोधा पिता जब गर्भाशयगत शोणितरूपा योनि में मातरिश्वा वायुद्वारा रेत का आधान करता है, उसी समय शुक्र में केन्द्र बनाता हुआ कूर्म्मरस चारों ओर से आने लगता है। यही कूर्म्मरस गर्भपुष्टि का कारण बनता है। इस स्थिति में इस गर्भ की जैसी ग्रहसंस्था रहती है, खगोल में तदनुरूप ही इसके अशों का लग्घन होता है। भुवनकोश (भूवृत्त) में भी ३६० अंश है, एवं ग्रहप्रतिष्ठा भूत ज्योतिश्चक्र (खगोल) में भी ३६० ही अंश हैं। भूपिण्ड की अपेक्षा कई सहस्र गुणित बृहत्सूर्य खगोल के जिस एक छोटे से कोण में समा रहा है, उस खगोल की महत्ता का अनुमान लगा कर इसके अशों की व्याप्ति को लक्ष्य में रखिए। इस खगोलीय महावृत्त के ३६० अशों के साथ भूगोलीय ३६० अशों का समन्वय होता है। भूपिण्ड पर जो अंश एक अङ्गुलमात्र का व्यवधान रखते हैं, खगोल में वही अन्तर इससे कई सहस्रगुणित हो जाता है, यह मान लेने में कोई आपत्ति नहीं की जासकती। साथ ही में सम्पूर्ण ग्रह द्रुतगति से घूम रहे हैं। ऐसी दशा में यह भी मान लेने में कोई आपत्ति नहीं की जा सकती कि—"एक काल में एक क्षण में एक ही माता के गर्भ से उत्पन्न होने वाली यमज सन्तानों की भी ग्रहसंस्थाओं में बड़ा अन्तर है।" अब ग्रहसंस्था ही व्यक्तिभेद से भिन्न है, तो फलसाम्य कैसे सम्भव है। सुतरा फलित सम्बन्धी पूर्व आक्षेप एकान्ततः उच्छिन्न हो जाता है। अस्तु प्रकृत में यही कहना है कि जीव अर्द्धेन्द्र होने से अपूर्ण है। अपूर्णता अल्पता है। अल्पता ही दुःख की आयासभूमि है। अपूर्णतारूप इस सातवें पाप्मा का यही संक्षिप्त विवरण है।

—o—

## ८—संसारः

पूर्वोक्त सातों पाप्माओं का एकमात्र फल है—ससार समुद्र में भोक्तात्मा का इवस्ततः संसार ( गमनागमन ) स्वरूपपरिचय— विविध योनियों में गमनागमन। जब तक इस के साथ उपर्युक्त पाप्माओं का सम्बन्ध रहता है, तब तक इसे संसारचक्र में घूमना पड़ता है।

यही आठवाँ पाप्मा है। इस पाप्मा से छुटकारा पाने के लिए पहिले सात पाप्माओं से निस्तार पाना आवश्यक है। बन्धपर्य्याय, मुक्तपर्य्याय, नाम के दो पर्य्यायों का भी इसी संसाररूप पाप्मा में अन्तर्भाव है।



ये आठों ही पाप्मा प्रज्ञापराधमूलक बनते हुए जीवात्मा की स्वतन्त्र (अपनी) कमाई हैं। ईश्वर में इन पाप्माओं का आत्यन्तिक अभाव है। इस सम्बन्ध में यह प्रश्न उपस्थित होता है कि "जीव ईश्वर का अंश माना गया है। साथ ही में ईश्वर में उक्त पाप्माओं का अभाव है। इसके साथ ही ईश्वर की व्यापकता भी सत्तोसिद्ध पदार्थ है। फिर यह पाप्मधर्म्म जीवसंस्था में कहां से आए? इसी प्रश्न का समाधान करते हुए महर्षि कठ कहते हैं—

यथोदकं दुर्गे वृष्टं पर्वतेषु विधावति।

एवं धर्म्मान् पृथक् पश्यंस्तानेवानु विधावति ॥ (कठोपनिषत् ४।१४)

भूतल पर एक बड़ा पर्वत है, पर्वत पर एक दुर्ग (किला) है, दुर्ग पर आकाश से वृष्टि होती है। मेघस्थ शुद्ध जल दुर्ग पर आते ही पर्वतकन्दराओं में आता हुआ खण्ड खण्ड रूप में परिणत होता हुआ, दुर्ग, एवं पर्वत की मलिनता से मलिन हो जाता है। यही अवस्था यहां है। वे ही ईश्वरीय गुण शरीररूप भूपिण्ड पर प्रतिष्ठित प्रज्ञानरूप दुर्ग में आकर पर्वतस्थानीय, किंवा पर्वताधयवस्थानीय जीवसंस्था में आकर प्रज्ञापराधरूप मल-भाग से युक्त होते हुए पाप्मारूप में परिणत होजाते हैं। ईश्वरवत् जीव भी सर्वथा विशुद्ध है, ईश्वरीय जो गुण जीव में आते हैं, वे भी विभूतिरूप ही हैं। परन्तु प्रज्ञापराध की कृपा से वे ही गुण दोषरूप में परिणत होजाते हैं, "गुणा गुणज्ञेषु गुणा भवन्ति, ते निर्गुणं प्राप्य भवन्ति दोषाः" । दो स्वतन्त्र पदार्थों में जो गुण, अथवा दोष नहीं देखे जाते, दोनों के समन्वय के वैचित्र्य से वहाँ गुण-दोष का उदय होजाता है।

इस प्रकार ७ विभूति, ८ पाप्मा, मन-बुद्धि, इन सत्रह सामग्रियों को लेकर ही भोक्ता-यात्री यात्रा के लिए इस धरातल पर अवतीर्ण होता है। सात विशेष विभूतियों के अवान्तर-भेद ४० हैं, एवं आठ पाप्माओं के अवान्तर भेद ३६ हैं। संभूय ७६ कलाएँ होजाता हैं। इनके अतिरिक्त २३१ सामान्यविभूतिकलाओं का सम्बन्ध यहाँ ईश्वरवत् विद्यमान है।

इनके अतिरिक्त ज्ञान[1]-क्रिया[2]-शब्द[3]-श्वास[4] प्रकाश[5]-जल[6]-अन्न[7], ये सात अन्न और होजाते हैं। इन सातों अन्नों का कर्म्मविपाक नामके पाप्मा में ही अन्तर्भाव मान लिया जाता है, संभूय जीवसंस्था में १७६ कलाओं की सत्ता सिद्ध हो जाती है, जैसा कि आगे की तालिकाओं से स्पष्ट होजाता है।

ईश्वरप्रजापति पूर्णेन्द्र होता हुआ पूर्णपद है। अतएव "अह्–अम्" इस स्थिति में अह् का अकार पद का अन्त भाग बनता हुआ उत्व का भागी बन जाता है—'अ-उ-अम्' यह स्थिति होजाती है। गुण-पूर्वरूप से "ओम्" शब्द निष्पन्न होजाता है। ईश्वर की उपनिषत् यही ओङ्कार है—"तस्योपनिषदोमिति"। उधर जीवप्रजापति अर्द्धेन्द्र रहता हुआ पूर्णपद कोटि से बहिष्कृत रहता हुआ अपद है। जीव सम्बन्धी "अह्-अम्" इस स्थिति का अह् का हकार अपद जीव का अन्त भाग बनता हुआ अपदान्त है। अतएव यह उत्व भाव से वञ्चित रहता हुआ "ओम्" न बन कर 'अहम्' ही रह जाता है। "तस्योपनिषदहमिति" इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार जीवात्मा की उपनिषत् "अहङ्कार" ही है। जब तक अहङ्कार है, तभी तक जीव जीव है। जिस दिन इसका अहङ्कार नष्ट होजाता है, उस दिन पूर्णपदभाव को प्राप्त होता हुआ यह पूर्णेश्वर में विलीन होजाता है—

यथोदकं शुद्धे शुद्धमासिक्तं तादृगेव भवति।
एवं मुनेर्विजानत आत्मा भवति गौतम ॥ (कठ० ४।१५)।

यह है जीवेश्वर-प्रपञ्चका सक्षिप्त दिग्दर्शन। हमें आशा ही नहीं, प्रस्तुत दृढ़ विश्वास है—

**प्रकरणोपसंहार**—कि, इस आत्मोपनिषत् के सम्यक् परिशीलन से आत्मविषयिणी जिज्ञासा सर्वात्मना शान्त होजायगी, एवं आत्मस्वरूप को न जानने के कारण श्राद्ध के सम्बन्ध में जो शङ्काएं उपस्थित होती हैं, उनका भी समूलोच्छेद होजायगा।।

१—क्षुत्पिपासासे, शोकमोहौ, जराव्याधी, इति षट् ——— ऊर्म्मयः ——— ६
२—जाग्रत्स्वप्नसुषुप्तयो, मोहमूर्च्छामृत्यवः-इति षट् ——— अवस्थाः ——— ६
३—अविद्यास्मितारागद्वेषाभिनिवेशाः—इति पञ्च ——— क्लेशाः ——— ५
४—अध्यात्माधिभूताधिदैवतभेदेन त्रयो ——— बन्धाः ——— ३
५—जात्यायुर्भोगाः, सप्तान्नानि चेति-दश ——— कर्म्मविपाकाः ——— १०
६—शुभाशुभौ भोगहेतू द्वौ ——— आशयौ ——— २

७—स्त्रीपुरुषाभ्यामात्मनो द्विधाभावात् ————— ये सात अन्न और

८—संसार.—बन्धपर्य्यायः, मुक्तपर्य्याय—इति त्रयः ——— पर्य्यायाः —— लिया जाता

की शान्ति-

८—पाप्मानः ——————————→ पाप्मानः—षट्त्रिंशत्——

—०×०—

—०×०—

आत्मकलाविभागाः ———— ७२

सामान्यविभूतिकलाविभागाः — २३१

विशेषविभूतिकलाविभागाः —— ४०

पाप्मकलाविभागाः ———— ३६

संभूय जीवसंस्थायां ——— ३७१ कलाः ।

—०×०—

इत्यात्मविज्ञानोपनिषदि प्रथमायां—

प्राणात्मविज्ञानोपनिषत् ६—

समाप्ता

## समाप्ता चेयं-आत्मविज्ञानोपनिषत्

प्रथमा

१

समाप्तश्चायं श्राद्धविज्ञाने प्रथमखण्डः

१

ॐ शान्तिः ! शान्तिः ! ! शान्तिः ! ! !

श्री

समाप्ता चेयं-षडध्यान्तरोपनिषदात्मिका

आत्मविज्ञानोपनिषत्-प्रथमखण्डात्मिका

## समाप्ताश्चायं प्रथमखण्डः

श्राद्धविज्ञानोपनिषद्ग्रन्थान्तर्गतः

१

प्रीयतामनेन पितृदेवता

—•—